ॐ

(आनन्दवनग्रन्थमालाया एकोनविंशं कुसुमम्)

# गीता-प्रवचन

## ध्यानयोगसन्दर्भ

### (द्वितीय खण्ड—राजयोग तथा परिशिष्ट)

महामण्डलेश्वर श्री स्वामी काशिकानन्दगिरिजी महाराज

(आनन्दवनग्रन्थमालाया एकोनविंशं कुसुमम्)

# गीता-प्रवचन

## ध्यानयोगसन्दर्भ

(द्वितीय खण्ड—राजयोग तथा परिशिष्ट)

महामण्डलेश्वर श्री स्वामी काशिकानन्दगिरिजी महाराज

ॐ श्रीपरमात्मने नमः

# अथ षष्ठोऽध्यायः (ध्यानयोग)

पृष्ठ संख्या

१

श्रीभगवानुवाच

अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः।
स संन्यासी च योगी च न निरग्निर्न चाक्रियः॥ (१)

२

यं संन्यासमिति प्राहुर्योगं तं विद्धि पाण्डव।
न ह्यसंन्यस्तसंकल्पो योगी भवति कश्चन॥ (२०)

३

आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते।
योगारूढस्य तस्यैव शमः कारणमुच्यते॥ (४०)

४

यदा हि नेन्द्रियार्थेषु न कर्मस्वनुषज्जते।
सर्वसंकल्पसंन्यासी योगारूढस्तदोच्यते॥ (७७)

५

उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत्।
आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः॥ (९३)

६

बन्धुरात्मात्मनस्तस्य येनात्मैवात्मना जितः।
अनात्मनस्तु शत्रुत्वे वर्तेतात्मैव शत्रुवत्॥ (१४४)

७

जितात्मनः प्रशान्तस्य परमात्मा समाहितः।
शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानापमानयोः॥ (१६०)

८

ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थो विजितेन्द्रियः ।
युक्त इत्युच्यते योगी समलोष्टाश्मकाञ्चनः ॥ (१७०)

९

सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबन्धुषु ।
साधुष्वपि च पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते ॥ (१९०)

१०

योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थितः ।
एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः ॥ (२१८)

११

शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासनमात्मनः ।
नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चैलाजिनकुशोत्तरम् ॥ (२४२)

१२

तत्रैकाग्रं मनः कृत्वा यतचित्तेन्द्रियक्रियः ।
उपविश्यासने युञ्ज्याद्योगमात्मविशुद्धये ॥ (२६९)

१३

समं कायशिरोग्रीवं धारयन्नचलं स्थिरः ।
संप्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्वं दिशश्चानवलोकयन् ॥ (२९०)

१४

प्रशान्तात्मा विगतभीर्ब्रह्मचारिव्रते स्थितः ।
मनः संयम्य मच्चित्तो युक्त आसीत मत्परः ॥ (३०६)

१५

युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी नियतमानसः ।
शान्तिं निर्वाणपरमां मत्संस्थामधिगच्छति ॥ (३३०)

१६

नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकान्तमनश्नतः ।
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ॥ (३५८)

१७

युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु ।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा ॥ (३७६)

१८

यदा विनियतं चित्तमात्मन्येवावतिष्ठते ।
निःस्पृहः सर्वकामेभ्यो युक्त इत्युच्यते तदा ॥ (४००)

१९

यथा दीपो निवातस्थो नेङ्गते सोपमा स्मृता ।
योगिनो यतचित्तस्य युञ्जतो योगमात्मनः ॥ (४१७)

२०

यत्रोपरमते चित्तं निरुद्धं योगसेवया ।
यत्र चैवात्मनात्मानं पश्यन्नात्मनि तुष्यति ॥ (४३४)

२१

सुखमात्यन्तिकं यत्तद् बुद्धिग्राह्यमतीन्द्रियम् ।
वेत्ति यत्र न चैवायं स्थितश्चलति तत्त्वतः ॥ (४५०)

२२

यं लब्ध्वा चापरं लाभं मन्यते नाधिकं ततः ।
यस्मिन्स्थितो न दुःखेन गुरुणापि विचाल्यते ॥ (४६९)

२३

तं विद्याद् दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितम् ।
स निश्चयेन योक्तव्यो योगोऽनिर्विण्णचेतसा ॥ (४८९)

२४

संकल्पप्रभवान्कामांस्त्यक्त्वा सर्वानशेषतः ।
मनसैवेन्द्रियग्रामं विनियम्य समन्ततः ॥ (५०५)

२५

शनैः शनैरुपरमेद् बुद्धया धृतिगृहीतया ।
आत्मसंस्थं मनः कृत्वा न किंचिदपि चिन्तयेत् ॥ (५२१)

२६

यतो यतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम् ।
ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ॥ (५४२)

२७

प्रशान्तमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम् ।
उपैति शान्तरजसं ब्रह्मभूतमकल्मषम् ॥ (५६३)

२८

युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी विगतकल्मषः ।
सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यन्तं सुखमश्नुते ॥ (५८०)

२९

सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ।
ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥ (५९८)

३०

यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति ।
तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ॥ (६१५)

३१

सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः ।
सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते ॥ (६४२)

३२

आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन ।
सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ॥ (६६१)

३३

अर्जुन उवाच

योऽयं योगस्त्वया प्रोक्तः साम्येन मधुसूदन ।
एतस्याहं न पश्यामि चञ्चलत्वात्स्थितिं स्थिराम् ॥ (६८३)

३४

चञ्चलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद् दृढम् ।
तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥ (६९२)

३५

श्रीभगवानुवाच

असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम् ।
अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते ॥ (७०२)

३६

असंयतात्मना योगो दुष्प्राप इति मे मतिः ।
वश्यात्मना तु यतता शक्योऽवाप्तुमुपायतः ॥ (७२३)

३७

अर्जुन उवाच

अयतिः श्रद्धयोपेतो योगाच्चलितमानसः ।
अप्राप्य योगसंसिद्धिं कां गतिं कृष्ण गच्छति ॥ (७४३)

३८

कच्चिन्नोभयविभ्रष्टश्छिन्नाभ्रमिव नश्यति ।
अप्रतिष्ठो महाबाहो विमूढो ब्रह्मणः पथि ॥ (७६२)

३९

एतन्मे संशयं कृष्ण छेत्तुमर्हस्यशेषतः ।
त्वदन्यः संशयस्यास्य छेत्ता न ह्युपपद्यते ॥ (७७४)

४०

श्रीभगवानुवाच

पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते ।
न हि कल्याणकृत्कश्चिद्दुर्गतिं तात गच्छति ॥ (७८६)

४१

प्राप्य पुण्यकृतां लोकानुषित्वा शाश्वतीः समाः ।
शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते ॥ (७९५)

४२

अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम् ।
एतद्धि दुर्लभतरं लोके जन्म यदीदृशम् ॥ (८०६)

४३

तत्र तं बुद्धिसंयोगं लभते पौर्वदेहिकम् ।
यतते च ततो भूयः संसिद्धौ कुरुनन्दन ॥ (८१६)

४४

पूर्वाभ्यासेन तेनैव ह्रियते ह्यवशोऽपि सः ।
जिज्ञासुरपि योगस्य शब्दब्रह्मातिवर्तते ॥ (८२७)

४५

प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्बिषः ।
अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् ॥ (८४०)

४६

तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः ।
कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन ॥ (८५१)

४७

योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनान्तरात्मना ।
श्रद्धावान्भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः ॥ (८६४)

ॐ तत्सदिति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे
श्रीकृष्णार्जुनसंवादे ध्यानयोगो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥६॥



श्रीमान् सेठ देवकीनन्दन बुबना



श्रीमती कामेरी देवी

संकल्पप्रभवान् कामांस्त्यक्त्वा सर्वानशेषतः ।
मनसैवेन्द्रियग्रामं विनियम्य समन्ततः ॥२४॥

[संकल्पसे उत्पन्न होनेवाली समस्तकामनाओंको मूलके साथ त्यागकर तथा इन्द्रियोंको चारों ओरसे मनसे ही नियमन कर—॥२४॥ ]

प्रथम नौ श्लोकोंमें समत्वयोग या सामान्ययोग बताया— "सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थादिषु समबुद्धिर्विशिष्यते"। इसके बाद "योगी युञ्जीत", "शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य" इत्यादि आठ श्लोकोंमें हठयोग बताया। आसन प्राणायाम आदिकी जहाँ विशेषता है वह हठयोग है। गोरक्षनाथने सिद्धान्तसिद्धपद्धतिमें कहा है—

हकारः कीर्तितः सूर्यष्ठकारश्चन्द्र उच्यते ।
सूर्याचन्द्रमसोर्योगाद् हठयोगो निगद्यते ॥

इड़ा एवं पिंगला सूर्यनाड़ी और चन्द्रनाड़ीसे प्रसिद्ध है। बायीं नाकसे श्वास लेकर दाहिनीसे और दाहिनीसे लेकर बायींसे छोड़ा जाता है। उस सम्बन्धसे हठयोग कहलाया। यद्यपि शुचौ देशे इत्यादि में प्राणायाम स्पष्ट नहीं कहा है। तथापि

प्राणापानौ समौ कृत्वा नासाभ्यन्तरचारिणौ ।

इत्यादि पूर्वही कर्त्तव्य कहा जा चुका है उसका अनुसन्धान यहाँ भी होनेसे यह हठयोग विवरण ही है।
हठयोगके भी यम नियम आदि आठ अंग हैं। इसलिये आठ श्लोकोंमें उसका वर्णन है। समत्वयोग पूर्ण होनेसे नौ श्लोकोंमें उसका वर्णन है। हठयोग अष्टाङ्गके साथ राजयोग मिलानेपर ही पूर्णता होगी। स्वात्माराम योगी कहते हैं—

**प्रणम्य श्री गुरुं नाथं स्वात्मारामेण योगिना ।**
**केवलं राजयोगाय हठविद्योपदिश्यते ।।**

स्वात्माराय योगी हठविद्याका उपदेश राजयोगके लिये ही करते हैं। उसके विना हठविद्या अधूरी है । परन्तु उनका यह भी कहना है कि हठविद्याके बिना राजयोगकी सिद्धि नहीं होगी । अतः हठविद्या परम आवश्यक है ।

**हठयोगं विना नैव राजयोगः प्रसिध्यति ।**
**राजयोगं विना नैव तत्त्वज्ञानं प्रसिध्यति ।।**

हठयोगके बिना राजयोग नहीं सिद्ध होगा । और राजयोगके बिना तत्त्वज्ञान नहीं होगा । अब यहाँसे राजयोगका निरूपण शुरू होगा । भगवानने उससे पूर्व हठयोगको बताकर उसकी आवश्यकता सूचित की । किन्तु स्वतन्त्र रूपसे राजयोगका यहाँ वर्णन करके यह भी भगवानने सूचित किया कि हठयोग कुछ मात्रामें आवश्यक है । किन्तु इसीपर जोर लगानेकी आवश्यकता नहीं है । सीमित मात्रामें आसन प्राणायाम आदि करो ।

हठयोगनिरूपणके बाद युक्तका लक्षण एक श्लोकमें किया— "यदा विनियतं चित्तं" इत्यादिसे । वही राजयोगयुक्तका भी लक्षण है । उसीसे हठयोगकी पूर्णता है । अतः उसको लेकर नौ श्लोक हो जाते हैं । इसी युक्तके लक्षणका विवरण फिर पाँच श्लोकोंमें किया और अन्तमें "स निश्चयेन योक्तव्यः" ऐसा उपसंहार किया । इसके बाद अब नौ श्लोकोंमें ससाधन (साधन सहित) सफल (फल सहित) राजयोगका निरूपण करने जा रहे हैं ।

"**संकल्पप्रभवान् कामांस्त्यक्त्वा ।**" राजयोगमें प्रथम कामत्याग कर्तव्य है । परन्तु शाखा काटनेसे यह नष्ट होनेवाला नहीं है । इसके मूलका पता लगाना होगा और उसको काटना होगा । महाभारतमें बताया है—

काम जानासि ते मूलं संकल्पात् किल जयासे ।
न त्वां संकल्पयिष्यामि तेन त्वं न भविष्यसि ॥

हे काम ! मैं तुम्हारा मूल जानता हूँ, उद्गमस्थान जानता हूँ। तुम संकल्पसे पैदा होते हो। मैं तुम्हारे मूल उस संकल्पको नहीं होने दूँगा। तब तुम भी नहीं रह जाओगे। वही बात यहाँ भगवान "संकल्पप्रभवान्" कहकर कह रहे हैं। अर्थात् प्रथम संकल्पको त्यागनेका ही इशारा कर रहे हैं।

भगवान रामचन्द्र तीर्थयात्राके बाद अत्यन्त विरक्त हो गये थे। उन्हें महलका कोई पदार्थ रुचिकर नहीं लग रहा था। सब कुछ त्यागकर कहीं जाकर बैठनेकी इच्छा हो रही थी। उसी समय महर्षि वसिष्ठने उन्हें प्रबोधित किया। वही प्रबोधन योगवासिष्ठ रामायणसे प्रसिद्ध है। उसमें वसिष्ठजी कह रहे हैं—हे राम ! इस संसारको छोड़ने या न छोड़नेका सवाल नहीं है। रहना संसारमें ही है। सागरमें रहो। पर सागरके पानीमें मत डूबो। सुदृढ़ नावमें बैठो। इसे पार करनेका तरीका अपनावो। गुरूपदेशरूपी नावमें बैठो। संकल्प खारा जल है उसमें मत डूबो।

सङ्कल्पमात्रकलनैव जगत् समग्रं
सङ्कल्पमात्रकलनैव मनोविलासः ।
सङ्कल्पमात्रमतिमुत्सृज निर्विकल्प-
माश्रित्य निश्चयमवाप्नुहि राम शान्तिम् ॥

यह पूरा जगत् संकल्पसे ही बना है। यह संकल्पकी ही कला है, कलना है। मनोविलास भी संकल्पसे ही होता है। हे राम ! उस संकल्पको छोड़कर निर्विकल्पक बुद्धिका आश्रय करके शान्तिको प्राप्त करो। यह जगत चाहे आपके संकल्पसे हो चाहे ब्रह्माजीके संकल्पसे हो, बना संकल्पसे ही।

**"तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेय।" "सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेय।"** इसप्रकार श्रुतिने परमात्माके संकल्पसे जगतकी उत्पत्ति बतायी। एक ईश्वरसंकल्पज (संकल्पसे उत्पन्न) सृष्टि है। दूसरी जीवसंकल्पज (जीवके संकल्पसे उत्पन्न) सृष्टि है। यह पिण्ड ईश्वरसंकल्पज सृष्टि है। इस शरीरको पिण्ड कहते हैं। **"यत् पिण्डे तद् ब्रह्माण्डे"** ऐसा प्रयोग है। क्यों पिण्ड कहलाया? पिण्डजन्य है इसलिये। पिण्ड अन्नको कहते हैं। पिण्डदानका अर्थ पूर्वजोंको अन्नदान करना है। यह शरीर रोटियोंका ढेर है। ब्रह्माजी और आप दोनोंने मिलकर इसको बनाया। मातापिताके भुक्त (खाये हुए) अन्नसे ब्रह्माने यह पिण्ड बनाया। फिर आप उसे अन्नजल देते रहे तब बड़ा हो गया। यह मानव शरीर पिण्ड है। कोई स्त्रीपिण्ड है, कोई पुरुषपिण्ड है। एक स्त्रीपिण्ड है। उसे ब्रह्माने संकल्पसे निर्मित किया। उसके बापने कहा यह मेरी बेटी है। भाईने कहा—यह मेरी बहन है। शादी होनेपर पतिने कहा यह मेरी पत्नी है। उसके भाईने कहा यह मेरी भाभी है। पुत्र हुआ तो पुत्रने कहा यह मेरी मां है। और आगे बढ़ा तो पौत्र बोला यह मेरी दादी है। स्त्रीपिण्ड एक है। नाम कितने हो गये? पुत्री, बहन, पत्नी, भाभी, (भौजाई), मासी, मामी, मां, दादी। ये सब किसकी सृष्टियां हैं? यह हमारी सांकल्पिकी सृष्टि है। पूरे जगतमें इसी प्रकार सृष्टि द्विविध है। प्रथम ब्रह्माजीके संकल्पसे उत्पन्न सृष्टि है। द्वितीय जीवके संकल्पसे उत्पन्न सृष्टि है। परन्तु ब्रह्मा तभी सृष्टि बनाते हैं जब आपके संकल्पका सहयोग मिलता है। आप सङ्कल्पमुक्त होंगे तो जन्ममरणमुक्त हो ही जाएंगे। आपका यह शरीर ही नहीं रहेगा, तब आपके लिए यह जगत नहीं रहेगा। आपका हिस्सा जबतक है तबतक आपका जगत्। अन्यथा आपका जगत् समाप्त। दूसरेका भले पड़ा रहे। चार भाईयोंकी जमीन, मकान, जायदाद है। जबतक मिले हुए हैं तो चारों बोलेंगे मेरा मकान, मेरी जमीन, मेरी जायदाद। अलग हो गये तो किसीको

जमीन मिली, किसीको भागमें मकान मिला। अपना हिस्सा जिसमेंसे निकला, आपके लिए वह कुछ नहीं। अनन्त जीव समष्टि ही तो ब्रह्म है। उससे सृष्टि हुई। आपने संकल्प समाप्त किया तो आपके लिए संसार समाप्त ही है। क्योंकि आपका हिस्सा उसमें नहीं रहा।

**कृतार्थं प्रति नष्टमप्यनष्टं तदन्यसाधारणत्वात्।**

आपके लिए नष्ट हो गया आपके कृतार्थ हो जानेके कारण। परन्तु दूसरोंके लिए नष्ट नहीं हुआ। ऐसा सूत्रकारने स्वयं भी बताया है। अतएव स्व स्व संकल्पघटित समष्टिजन्य जगत् भी अपने-अपने लिये अलग-अलग ही है। यह जगत् संकल्पकी ही कल्पना है।

जगत् दो प्रकारका है। एक बाह्य जगत् है, दूसरा आन्तर जगत् है। बाह्य जगत् समष्टिसंकल्पजन्य है। आन्तरजगत् प्रतिव्यक्ति संकल्पजन्य है। इसीको यहाँ मनोविलास बताया। स्वप्नमें जो जगत् दीखता है वह मनोविलास है। जहाँ गज तुरगादि (हाथीघोडे आदि) के रूपसे मनको ही परिणत माना जाता है। स्वप्नसदृश जाग्रत में जो भ्रम आदि होते हैं वह भी मनोविलास ही है। वसिष्ठजी रामचन्द्रजीको कह रहे हैं—"संकल्पमात्रमतिमुत्सृज"। संकल्पमात्र-स्वरूप बाह्य प्रपञ्च और आभ्यन्तर प्रपञ्चसे अपने मनको हटाओ। रामजीने कहा—सारा जगत् संकल्परूप है तो कैसे उससे मतिको हटाएं ? वसिष्ठजी कहते हैं—मैं "मात्र" पद जोडकर बोल रहा हूँ। संकल्पमात्रमें जो मति है उसे हटाओ। संकल्पके साथ और कुछ जोड़ोगे तो काम बनेगा। संकल्प तो सारा जगत हुआ। उससे अति-रिक्त है—परमात्मा। हे राम ! यदि तुम परमात्माको जोडकर जगत में मति करोगे तो कोई हर्जा नहीं है। रामजीने कहा—जहर खाना मृत्युकारक है तो क्या जहरके साथ रोटी खालें तो मृत्यु नहीं होगी ? संकल्पसंसारमति मृत्युकारक है, तो उसमें परमात्माको जोडनेसे क्या होगा ? वसिष्ठजी बोले—हे राम ! इसमें दो बातें हैं।

एक यह है कि "वुद्धेः सत्पक्षपाततः" वुद्धि, मति हमेशा सत्पक्षपातिनी होती हैं। संकल्पके साथ परमात्माको जोडा तो वुद्धि धीरे-धीरे सत्यकी ओर झुकेगी। एक डाकूको सन्तने उपदेश किया कि तुम लूटो पाटो जो भी करो, लेकिन बीचमें सत्यनाम राम भी याद करो। उस डाकूने वैसा ही किया। बादमें रामनाम इतना प्रवल पडा कि लूटपाटको उसने दवाया। रावण भी जव रामका स्वरूप वनानेका सोचता तो उसकी मति बदल जाती थी। यह कथा प्रसिद्ध है। दूसरी बात यह है कि संकल्प जहर है तो परमात्मा अमृत है। अमृत धीरे-धीरे जहरको भी अमृत कर देता है। संसारमें अगर परमात्मा आ गया तो यह जहर न होकर अमृत ही बन जायेगा। अतः संकल्पमति नहीं छोड सकते हो तो संकल्पमात्रमति तो छोड ही दो। क्योंकि मृत तो मृत होता जायेगा। अमृत बढता जायेगा तो अमृतमय होगा। और क्या करना—"निर्विल्पमाश्रित्य"। निर्विकल्प वनो। संकल्प भी छोडो विकल्प भी छोडो। विरुद्धकल्प ही विकल्प है। ऐश्वरसंकल्पात्मक सृष्टिमें विकल्प नहीं होता। "**वस्तुनि विकल्पायोगात्**" (वस्तुमें विकल्प नहीं होता) ऐसा न्याय है। यह फूल भी है, नहीं भी है, ऐसा विरुद्ध कल्प वस्तुमें नहीं होता। जीवसंकल्पमें विकल्प होता है। सायंकाल मंदिरमें जाउँ या पिक्चर जाउँ ? मनमें दोनोंकी सृष्टि हुई। पिकचर की भी मंदिर की भी। उभयगमन विरुद्ध है। दोनों जगह एक साथ जाना नहीं बन सकता। किन्तु मानसिक रूपसे दोनों सम्भव हैं। एक बार निश्चय करो, फिर उसमें विकल्प न करो। विरुद्ध कल्प न करो। "निर्विकल्पं निश्चयमाश्रित्य" ऐसा अन्वय है। (निर्विकल्प = निश्चयका आश्रय करो) इसका फल है—हे राम "शान्तिमवाप्नुहि" परमशान्ति सुख प्राप्त हो। उस शान्तिके विषयमें स्वात्माराम योगीने भी वर्णन किया—

**उच्छिन्नसर्वसंकल्पो निःशेषाशेषचेष्टितः।**
**स्वावगम्यो लयः कोऽपि जायते वागगोचरः॥**

योगीको चाहिए कि पह पहले यह चेष्टा करे जिससे सर्वसंकल्प उच्छिन्न हो। उसको चाहिये कि अशेष चेष्टाओंको भी निःशेष करें। आसनस्थित होकर शरीर चेष्टाको और मानसविलासको छोडकर आन्तर चेष्टाको मिटाना चाहिये। उसमें एक लय होता है। इसको उपशम कहते हैं। वही परमशान्ति है। वह वाणीका अविषय है किन्तु स्वानुभूतिगम्य है।

यह सामान्यतः सङ्कल्पको लेकर विचार किया। राजयोगाभ्यासमें सामान्यतः सर्वसङ्कल्पसंन्यास आवश्यक है। इस बातको भगवान्के शब्दोंमें ही हम सुन चुके हैं—"न ह्यसंन्यस्तसङ्कल्पो योगी।" "सर्वसं-ङ्कल्पसंन्यासी योगारूढस्तदोच्यते"। परन्तु प्रथम ही सर्वसङ्कल्प-संन्यास करना सम्भव नहीं है। राजयोगका यहां प्रारम्भ है। अतः प्रथम त्याज्य सङ्कल्प कौन सा है? कामप्रभवसङ्कल्प प्रथम त्याज्य है। प्रभवका उत्पत्तिस्थान अर्थ है। "सङ्कल्पप्रभवान् कामान्"—सङ्कल्प जिनका उत्पत्ति स्थान है ऐसे काम। कामका उत्पत्तिस्थान रूप सङ्कल्प क्या है? 'सं' का अर्थ है सम्यक्। कल्पका कल्पना अर्थ है। सम्यक्त्वकल्पना सङ्कल्प है। विषयोंमें सम्यक्त्व देखना यह सङ्कल्प है। मधुसूदन सरस्वतीजीने यहाँ व्याख्यामें कहा है—

"अशोभनेषु विषयेषु शोभनत्वाध्यासः।"

अशोभन विषयोंमें 'ये शोभन हैं' ऐसा अध्यास सङ्कल्प है। महर्षि गौतमकी भाषामें—द्विष्टसाधनोंमें इष्टसाधनतामति संकल्प है। द्विष्ट क्या हैं? दुःख। इष्ट क्या हैं? सुख। दुःखसाधनोंको सुखसाधन समझना सङ्कल्प है। यही लोगोंमें भ्रम है।

"इच्छन्तः सततं सुखानि विषयान् गृह्णन्ति दुःखात्मकान्"
चाहते सुख हैं, किन्तु उठा रहे हैं माथेपर दुःख। प्यास बुझानेके लिये आग मुंहमें डाल रहे हैं। मृत्युसे बचने शेरके मुंहमें जा रहे हैं। यही

अशोभनमें शोभनत्व मति है। इस इष्टसाधनता वुद्धिका ही परिणाम काम हैं।

इस सङ्कल्पको कैसे मिटायें ? "योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः" इस वृत्ति निरोधसे ? नहीं। उसे तो हम बादमें देखेंगे। यहां तो उत्तरार्धस्थ "मनसा" को आकृष्ट कर अर्थ करना चाहिये और उसके अर्थका प्रथम विचार करना चाहिए। मनसे अर्थात् विचारसे सङ्कल्पको त्यागकर काम मिटाओ। क्या विचार करना है ? भर्तृहरि महाराज-के शब्दोंमें पहले सुनो।

प्राप्ताः श्रियः सकलकामदुघास्ततः किं<br>
दत्तं पदं शिरसि विद्विषतां ततः किं।<br>
संमानिताः प्रणयिनो विभवैस्ततः किं<br>
कल्पं स्थितं तनुभृतां तनुभिस्ततः किं॥

धन पुष्कल प्राप्त किया। कैसा ? सकलकामदुघाः। भूलोककी यही कामधेनु है। पैसा है तो माँ बाप को छोड़कर बाकी सबकुछ खरीदा जा सकता है। बल्कि मा वाप भी बननेको बहुत लोग आ जायेंगे। यही तो कामधेनु है। कामितसर्वार्थदायिनी (अभिलषित समस्त वस्तुओंको देनेवाली) ही कामधेनु है। ऐसी दौलत प्राप्त की ? किन्तु ततः किं ? उससे होता क्या हैं ? यह किसी भिखारीका शब्द नहीं है। महाराजाधिराजके सिंहासनपर बैठकर अन्तमें स्वेच्छासे जिसने सब त्यागा उसका शब्द है। राजा भर्तृहरि कहते हैं काल एक निमेष-में तुम्हारा सारा गर्व चूर कर देगा। आचार्योक्ति भी देखो—

मा कुरु धनजनयौवनगर्वं हरति निमेषात्कालः सर्वम्।<br>
मायामयमिदमखिलं हित्वा ब्रह्मपदं तत्प्रविश विदित्वा।

धनगर्व, जनगर्व, यौवनगर्व सब व्यर्थ है। भर्तृहरिजी कहते हैं युद्धमें शत्रुको परास्तकर उसके माथेपर लात मारी तो क्या ? क्या इससे किसीको शान्ति मिली, सुख मिला ? मित्रमंडलीको बुलाकर पार्टी

दिया और अपना वैभव दिखाया तो क्या हुआ। मरीनड्राइवमें एक सेठ है। दूसरे सेठोंको वह अपने घर ले जाता है। फर्निचर दिखाता है। वैभव दिखाता है। कहता है मेरी एक कोट बीस हजारकी है। एक घड़ी पचास हजारकी है। तो आखिर उससे चारकी जगह दस रोटी हजम होने लगी क्या? आगे आविष्कार करनेवाले वैज्ञानिक शायद सौ वर्षके बदले हजार वर्ष आयु कर दे, ब्रह्मलोकमें कल्पपर्यन्त रह लें, आखिर फिर उसी चौरासीमें घूमना भटकना है। घोड़ा कुत्ता गधा सब बनना है तो आजकी इस महिमाका मूल्य क्या है। आगे देखो—

> **जीर्णा कन्था ततः किं सितममलतरं पट्टसूत्रं ततः किं**
> **एका भार्या ततः किं हयकरिसुगणैरावृतो वा ततः किं**
> **भक्तं भुक्तं ततः किं कदशनमथवा वासरान्ते ततः किं**
> **व्यक्तज्योतिर्नचान्तर्मथितभवभयं वैभवं वा ततः किं ॥**

सबपर प्रश्नचिह्न लगा हुआ है। फटी पुरानी गुदड़ी ओढ़ी दस साल, दूसरेने रेशमी कपड़ा पहन लिया, ग्यारहवें सालमें सूती वस्त्र दोनों पहन रहे हैं। उस समय पूर्वकी गुदड़ीका या रेशमी वस्त्रका क्या अस्तित्व रहा? एक व्यक्तिकी सेवापरायणा पतिव्रता पत्नी है, दूसरे-की लड़ाकू पत्नी है। वियोग एक रोज होना है। उस समयकी दृष्टिसे देखो तो दोनोंमें तब क्या फरक रह जाता है? एकने नाना व्यञ्जनोंसे अन्वित दिव्य अन्न खाया दूसरेने रूखी सूखी रोटी खायी तो क्या हुआ? दूसरे दिन ही प्रातःकाल दोनोंका वह हजम हो जाता है। यदि संसारभयमथनकारी (संसारके भयको मिटानेवाली) ज्योति व्यक्त न हुई तो समग्रवैभवोंसे भी क्या हो? वही कीटपतङ्गयोनिमें जाना है। उस समय पूर्वका समग्र सुख तथा निखिल दुःख, कालकवलित होकर शून्योपम हो जाता है। अतः विषयोंमें इष्टसाधनता बुद्धि करना सङ्कल्प करना व्यर्थ है। प्राप्त वस्तुमें प्रसन्न रहकर उस

ज्योतिदर्शनकी ओर बढ़ो । अन्यथा पूरे संसारपर प्रश्नचिह्न ही लगा हुआ मिलेगा ।

सङ्कल्प अनेक प्रकारका होता है । यहां राजयोग प्रकरण होनेसे तदनुरूप सङ्कल्प ही ग्राह्य है । मनुस्मृतिमें बताया है—

**सङ्कल्पमूलः कामो वै यज्ञाः सङ्कल्पसम्भवाः ।**
**व्रतानि यमधर्माश्च सर्वे सङ्कल्पजाः स्मृताः ॥**

यहां प्रथम संकल्प शब्दका अर्थ है विषयानुचिन्तन । विषयानुचिन्तनसे काम उत्पन्न होता हैं । द्वितीय संकल्प शब्दका अर्थ है मानसवृत्तिरूप वेद । वेदमन्त्रस्मरणपूर्वक अर्थ स्मरण होता हैं और आगे कर्म होते हैं । व्रतका अर्थ है नियमग्रहण । तदर्थ मनमें सङ्कल्प करना पड़ेगा। यमका अर्थ है संयमनात्मक धर्म । मनः संयमनार्थ भी सकल्प करना पड़ेगा । इनमें यज्ञप्रयोजक तथा व्रतसंयमनप्रयोजक संकल्पोंको त्यागनेकी आवश्यकता नहीं हैं । अतएव प्रथमोक्त कामप्रयोजकसंकल्पत्यागके लिए भगवानकी यह संक्षेपोक्ति है । केवल कामत्याग विवक्षित होता तो संकल्पप्रभवान् यह विशेषण व्यर्थ था । कामको त्यागनेसे मतलब है । वह चाहे किसीसे प्रभव (उत्पन्नहुआ) हो । अतः सङ्कल्प त्यागना आवश्यक हैं । यदि सङ्कल्पान् त्यक्त्वा इतना कहते तब यज्ञ व्रतादि प्रयोजक संकल्प भी त्याज्य होता । दूसरी बात वह भी है कि एक सङ्कल्पप्रभव काम है । दूसरा प्रारब्धप्रयुक्त काम है । भोजनादि विषयक कामना जैसे सामान्यलोगोंको होती है वैसी ज्ञानी राजयोगियोंको भी होती है । उसका त्याग अभिप्रेत नहीं है । इसलिए भी ऐसी चतुरोक्ति है ।

संकल्पका एक अर्थ बताया शोभनत्वाध्यास । नैयायिकादिके अनुसार दूसरा अर्थ बताया—इष्टसाधनताज्ञान । वस्तुतः उसका एक तीसरा अर्थ है । वह इच्छाका पूर्वरूप है । हरिद्वार जानेका संकल्प है का अर्थ है—इच्छा है । इच्छा नहीं संकल्प है । वह इच्छाका पूर्व-

रूप है। इच्छाका पूर्वरूप अनुचिन्तन भी है। वही यहां मुख्यार्थ है। उससे फिर इच्छा होती है। फिर काम होता हैं। रसपूर्वक अनुचिन्तन सङ्कल्प है। इसका दूसरा नाम विषयानुध्यान है। उसके बाद इच्छा होती है। उसका दूसरा नाम सङ्ग है। उसका फल काम है। इसीको भगवान्‌ने द्वितीयाध्यायमें बताया—

**ध्यायतो विषयान्पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते।**
**सङ्गात् संजायते कामः**

(विषयके ध्यानसे पुरुषको सङ्ग होता है और उस सङ्गसे काम होता है।) इसी विषयध्यानको यहां सङ्कल्प बताया। विषयचिन्तन करनेसे उसमें सङ्ग तथा काम हो ही जाते हैं।

"**सर्वानशेषतः**"। यह पुनरुक्ति सी लगती है। सर्वका सब अर्थ है। अशेषका भी सब अर्थ है। यहां दोनों कहनेकी क्या आवश्यकता थी? 'कामान् सर्वान् त्यक्त्वा', 'कामानशेषतः त्यक्त्वा' इन दोनों प्रयोगोंका अर्थ एक ही है। यह पुनरक्ति क्यों की? भोजन पूरा किया किन्तु थालीमें थोड़ा बच जाता है। एक गिलासमें चाय दी। चाय पूरी पी ली। आपने पूछा—चाय पूरी पी ली? उत्तर मिला—हां। लेकिन गिलासमें देखो तो कुछ बचा हुआ मिलेगा। वैसे ही कामोंको पूरा छोड़नेपर भी कुछ बच जाता है। उसे भी छोड़ना है। वह बचा हुआ क्या है? इसको दूसरे दृष्टान्तसे समझना। एक शीशीमें हींग रखा उसे खाली करना है, कुछ दवा रखनी है। किन्तु खाली करनेपर भी सुगन्धी बच जायेगी यही शेष है। हींगको सुगन्धि हो तो उसमें दवा नहीं रख सकते। और कहीं होम्योपेथिक दवा रखनी हो तो? सुगन्ध रह जायेगी तो दवा ही खतम होगी। यह हृदयरूपी शीशी है। उसमें संसाररोगकी दवा तत्त्वज्ञान (राजयोग) रखना है। उसके लिये कामरूपी हींग निकालना है। किन्तु उस हींगकी गन्ध भी रहेगी तो तत्त्वज्ञान दवा बेकार जायेगी। इसलिए कामकी सुगन्धि-

को भी मिटाना है। वह सुगन्धि क्या है। वासना ही सुगन्धि है। समस्त कामोंको मिटाना है इसलिए सर्वान् कहा। उसका सूक्ष्मांश वासना बची रहती है। उसको भी मिटाना है इसलिए अशेषतः कहा 'शेष' बचे हुएको कहते हैं। वासनाको यदि नहीं मिटाते तो फिरसे काम पैदा होगा। वृक्षको काटा। किन्तु जड़ रह गयी तो फिरसे टहनी फूटकर आयेगी। और फिरसे वृक्ष तैयार होगा। यही वासना जन्म जन्मान्तर तक जाकर वहां वृक्षको तैयार करती है। एक तो वासना सिर्फ दब जाती है। दबना अलग चीज है। मिटना अलग चीज है।

**"मनसैवेन्द्रियग्रामम्"**। सर्ववासनानिवृत्तिके लिए चार भूमिजय आवश्यक है।

प्रथम वाग्भूमिजय है। दूसरा मनोभूमिजय है। तीसरा ज्ञान भूमिजय है। चौथा महद्भूमिजय है। इन्हींको "मनसैवेन्द्रियगांमं" इत्यादिसे लेकर उत्तरश्लोकपर्यन्त कहा जा रहा है। इसे समझनेके लिए हमें महर्षि पतञ्जलिके सूत्रोंके अनुसार विचार करना पड़ेगा। सूत्रकार कहते हैं—

**"द्रष्टृदृश्योपरक्तं चित्तं सर्वार्थम्"**

यह चित्त दृश्यसे तथा द्रष्टासे उपरक्त होता है तो सर्वार्थ होता है। दृश्योपरक्त किसप्रकार? नीलपीत आदि वस्तुको देखते हैं तो प्रथम नील पीत आदि वस्तुकी प्रतिच्छाया आंखोंमें पड़ती है। आंखमें ढल कर वही छाया फिर मनके द्वारा चित्तपर पड़ती है तो चित्त नील पीनाकार होता है। चित्त नीलपीताकार होता है इसमें क्या प्रमाण? प्रमाण यही कि नील पीत वस्तुको देखकर आंख मूंदकर अन्दर स्मरण करो तो नीली साड़ी पीली साड़ी दीखेगी कि नहीं? अन्दर आप देख रहे हैं नीला परदा तो यह नील रङ्ग कहांसे अन्दर आया? कहना होगा कि नीलपीताकारसे चित्त रञ्जित हुआ। केवल नील पीत

आदिकी बात नहीं है। संपूर्ण इन्द्रियोंकी यही बात है। कल हमने एक मधुर गीत सुना। आज भी वह मधुर लहरी कानमें गूंज रही है। शब्दका प्रतिशब्द कानमें आया। कानमें ढलकर वह मन द्वारा चित्तपर गया। बगीचेमें गया तो सुगन्धि नाकमें आयी। समुद्रकिनारे कल गया तो बदबू आयी। अभी अन्दर उसे सूंघ रहे हैं तो कैसे नाक में गन्ध आयी वहांसे मनद्वारा चित्तपर आयी। इसप्रकार पूरा संसार मनपर आ जाता है। इसीलिए कहा— चित्तं सर्वार्थम्। सर्वे अर्था यत्रेति सर्वार्थम्। सभी विषय जहां हो वह सर्वार्थ है। दृश्यकी छायासे चित्त दृश्य-उपरक्त होता है और द्रष्टाकी छायासे चित्त द्रष्टा-उपरक्त होता है। और उससे चित्त अचेतन होनेपर भी केतनवत् होता है।

"तस्मात्तत्संयोगादचेतनं चेतनावदिव लिङ्गम्।"

द्रष्टासे उपरक्त होनेसे अचेतन भी चेतनसा हो गया। छायारूपमें दृश्य सभी आ गये और प्रतिबिम्बतया द्रष्टा भी आ गया तो द्रष्टृ दृश्योपरक्त चित्त सर्वार्थ हो गया।

यहां भगवान व्यासने बौद्धोंकी कुछ प्रक्रिया बतायी है। वैसे बौद्ध भी बड़े तपस्वी होते थे। योगी होते थे। इलोरा, अजंता, कनेरी, एलिफंटा आदि जगहोंमें बौद्धोंकी गुफायें हैं। जो योगमठके लक्षणोंसे सम्पन्न हैं। उन्होंने भी चित्तको सर्वार्थरूपमें देखा। परन्तु उन लोगोंने एक बड़ी भूल या धृष्टता यही की कि वेदोंका अनादर किया।

अनादृत्य श्रुतिं मौर्ख्यादिमे बौद्धास्तमस्विनः।
आपेदिरे निरात्मत्वमनुमानैकचक्षुषः॥

(अनुमानको ही परमप्रमाण माननेवाले इन बौद्धोंने मूर्खताके कारण श्रुतिका अनादर किया और अनात्मत्वको प्राप्त किया।) उन्होंने

श्रुतिका अनादर किया। उनका कहना है नील पीत आदि सभी चित्तका आकार है। अन्दरसे बाहरकी ओर उनकी अभिव्यक्ति हो गयी। पातञ्जल सिद्धान्त है—बाहरके नीलपीतादिकी छाया भीतर आयी। बौद्ध कहते हैं नील पीत सब भीतर हैं। वेही बाहर दीखने लगे। भीतरसे बाहर जानेका अर्थ है वहिर्मुखता और उसके अन्त में वे शून्यतामें पहूँच गये। क्योंकि वाह्य वस्तु तर्कका विषय है। और तर्क शून्यमें ही पहुँचायेगा। अन्दरकी वस्तु अनुभवका विषय है। अनुभवमें पूर्णता है। वह पूर्णमें पहुँचाता है। वेदोंके अनादरसे उनका योग शून्यमें जा गिरा। खैर, कोई भी मत हो। प्रथम तो वैदिकोंको और बौद्धोंको भी एक ही अनुभव हुआ। वह है—"चित्तं सर्वार्थम्"। चाहे बाहरसे भीतर सर्वार्थ आया हो चाहे भीतरसे वाहर सर्वार्थ जाता हो। इसप्रकार विषय, इन्द्रिय, मन, अहंकार, चित्त और आत्मा इन सबकी एक गांठ हो जाती है। मैं आंखसे नीलवस्त्र देख रहा हूँ। यहां मैं का अर्थ है आत्मा और अहंकार। नील वस्त्र यह विषय है। आंख यह इन्द्रिय है। देखना यह ज्ञान है। अर्थात् मन है। उसका निश्चय बुद्धि है। यह सर्वार्थ बुद्धि पूरा अर्थ आत्माको निवेदित करती है।

**तदसंख्येयवासनाभिश्चित्रमपि परार्थं संहत्यकारित्वात्।**

पूरे जगत्का वहाँ संघात हो रहा है। असंख्यवासनाओंसे वह चित्र विचित्र हो रहा है। फिर भी यह संग्रह निजार्थ नहीं परार्थ है। यह सर्वार्थाध्यास ही पुरुषका भोग है, संसार है। इस संघातको तोड़ना है। उसके लिये सर्वप्रथम वाग्भूमिविजय करना है। वाक्से सर्वेन्द्रिय उपलक्षणीय हैं। इसका स्पष्टीकरण अन्तमें हम करेंगे। वाक् शब्द प्रयोगका कारण भी बतायेंगे।

वाग्भूमिजय कैसे करना है? "मनसैवेन्द्रियग्रामं विनियम्य।" विषय, इन्द्रिय, मन, अहंकार, बुद्धि, आत्मा इनमें आदि (प्रथम) तो

विषय है। उसका कुछ करना नहीं है वह वाह्यार्थ है। सर्वान्तर आत्मा है उसका भी कुछ करना नहीं है। बीचके चारोंपर नियन्त्रण करना है। इन्द्रियोंको मनसे विनियत करो। इन्द्रियोंकी दो प्रकारकी स्थिति है। बाह्यभिमुखता और आन्तराभिमुखता। इन्द्रियां बाहरकी ओर देखती हैं और भीतरकी ओर भी देखती हैं। किन्तु देखनेमें फरक पड़ता है। कभी बाह्यमुख्यता होती है कभी आन्तरमुख्यता। स्वगत रागानुसार मुख्यता है। बहिर्मुखताकी मुख्यता होनेपर विचरण है। अन्तर्मुखताकी मुख्यता आवर्तन है। विचरणमें भी आन्तर अर्थ प्रकाशित होता है और आवर्तनमें भी बाह्यार्थ प्रकाशित होता है। अहं घटं पश्यामिमें घट भी भासता है, अहमर्थ भी भासता है। चक्षु घटानुरागी हो तो वहाँ विचरण है। चक्षु अहमर्थ अनुरागी हो तो आवर्तन है। योगी भी सुवर्ण घटको देखता है, भोगी भी। योगीका आवर्तन है। भोगीका विचरण। विचरणकालमें जिस इन्द्रिय के साथ मन जुड़ेगा, वही प्रज्ञा हरण करेगा। यही गीतामें पहले आया—

> इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनोनुविधीयते।
> तदस्य हरति प्रज्ञां

यहाँ चरण क्या है? "चर गति भक्षणयोः"। भक्षण अर्थात् सेवन, स्वीयचरणपुरःसरविषयग्रहण। जिस इन्द्रियके पीछे मन अनुधावन करेगा वह इन्द्रिय या तदिन्द्रियानुगत मन प्रज्ञाहारी है। यदि इन्द्रियाँ चरण न कर रही हों तो मनका अनुविधान होनेपर भी हानि नहीं है। योगीने सुवर्णघटको देखा और मनका अनुविधान भी किया तो कुछ नहीं होगा। क्योंकि इन्द्रिय चरण नहीं कर रही है। अतएव प्रज्ञाहरण नहीं होगा। पामर सुवर्णघटको देखता है उसकी इन्द्रिय चर रही है। अतः मनोऽनुविधान (मनका अनुविधान) होने पर प्रज्ञाहरण होगा। किन्तु वह अन्यमनस्क होगा तो प्रज्ञाहरण नहीं होगा। अतः

इन्द्रियचरण तथा मनोनुविधान दोनों हों तभी प्रज्ञाहरणकी प्रसक्ति है। मनसे इन्द्रियोंका विनियमन क्या है? विवेक विचार आदिसे चरणनिवर्तन और अन्दरकी ओर आवर्तन। इसीको श्रुतिमें—"आवृत्तचक्षुरमृतत्त्वमिच्छन्"से बताया। इतना यदि हो गया तो अब विषयछाया आँखोंमेंसे होकर अन्दर जाए तो भी तद्घटित संघात (विषयोंकी छायाको लेकर संघात) नहीं बनेगा। क्योंकि रागरूपी स्नेह ही संघातकारक है। पानीका स्नेह न हो तो आटा—संघातात्मक पिण्ड नहीं बनेगा। यह भी द्वितीय अध्यायमें आया—

रागद्वेषवियुक्तैस्तु विषयानिन्द्रियैश्चरम्।
आत्मवश्यैर्विधेयात्मा प्रसादमधिगच्छति।

यहाँ इन्द्रियाणि चरन्ति नहीं कहा, "इन्द्रियैश्चरन्" कहा। अतः यहाँ चरन्का प्राप्नुवन् (प्राप्त करते हुए) इतना ही अर्थ होगा। "समन्ततः" यह विशेषण यत्किंचिद्विषयमात्रचरणव्यावृत्त्यर्थं है। "समन्ततः विनियम्य" सर्वविषयचरणव्यावृत्तं कृत्वा (किसी भी विषयमें इन्द्रियचरण न करके, सभी विषयोंसे चरणनिवर्तन करके) ऐसा अर्थ है। यह वाग् भूमिजय हो गया। मनो भूमिजयकी बात अगले श्लोकमें बतायेंगे ॥२४॥

शनैः शनैरुपरमेद् बुद्ध्या धृतिगृहीतया ।
आत्मसंस्थं मनः कृत्वा न किंचिदपि चिन्तयेत् ।।२५।।

[धैर्यसे स्थिर की हुई बुद्धि से धीरे धीरे मनको उपरत करना चाहिये । उसे आत्मामें पूर्णतया स्थित कर कुछ भी न सोचें ।।२५।।]

राजयोगकी प्रक्रियाका उपक्रम पूर्वश्लोकमें किया । संकल्पका त्याग, कामका त्याग तथा इन्द्रियविनियमन ये तीनों बातें पूर्व श्लोकमें बतायीं । संततविषयचिन्तन या विषयोंमें सम्यक्त्वचिन्तन संकल्प है । उसका त्याग आसानीसे हो जायेगा । किसी न किसी कार्यमें मनको लगा रखनेसे विषयानुध्यान नहीं होगा । घरका काम और बाहरका काम करनेके बाद फुर्सत जो मिलती है वही विषयचिन्तनका समय है । उसे सत्संग तथा सद्ग्रन्थोंके अध्ययनमें लगाओ । इससे विषयानुचिन्तन छूट जायेगा । विषयोंको आवश्यकतासे अधिक महत्त्व मत दो, जिसके कारण ही विषयोंमें सम्यक्त्वबुद्धि होती है । घाटेकोपरमें एक भगत था । कभी लाख आया और कभी लाख गया, तो बोलता था यह तो आता जाता रहता है । एक बार बड़ा कठोर समय आया तो भी उसको कोई परवाह नहीं रही । वह कहता था स्थायी चीज तो यही सत्संग है । यह हमारा अखूट धन है । (दादा कहते थे) संकल्पत्यागसे कामत्याग भी आसान होता है । इसके साथ इन्द्रियोंका विनियमन करो । इससे वाग् भूमिजय होगा । किससे वाग् भूमिजय करना है ? मनसैव मनसे इन्द्रिय विजय करो । इस मनका विजय करने पर मनोभूमिजय होगा । किससे ? बुद्ध्या-बुद्धिसे । इन्द्रियोंको मनसे जीतो, मनको बुद्धिसे जीतो । तो यह मनोभूमिजय होगा ।

"शनैः शनैरुपरमेत्" । अध्यात्मसाधनामें सर्वसाधारण यह उपदेश है । चाहे आसन प्राणायाम आदि हठयोग हो चाहे मनोविजय

आदि रूप राजयोग हो अथवा कर्मयोग भक्तियोग आदि हो। सहसा मत करो। शनैः शनैः करो।

> सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्।
> वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव संपदः॥

सामर्थ्य योग्यता आदि संपादन किये बिना सहसा कोई कार्य मत करो। बिना समझे कार्य करना अविवेक है। वह आपदाओंका मूल है। विचारपूर्वक कार्य करनेवालोंको संपदायें स्वयं आकर प्राप्त होंगी। अतः प्रथम शक्तिसंपादन करो, फिर धीरे धीरे कार्य करो। स्वात्मारामयोगी कहते हैं—

> यथा सिंहो गजो व्याघ्रो भवेद्वश्यः शनैः शनैः।
> तथैव सेवितो वायुरन्यथा हन्ति साधकम्॥

धीरे धीरे सिंह, व्याघ्र, हाथी, आदिको जैसे वश करते हैं, वैसे ही प्राणायाम आदि भी धीरे धीरे ही करना चाहिये अन्यथा वह साधक का ही विनाश कर देगा। एक शेर बावा हो गये थे। यहाँ बम्बईमें योगेश्वरी गुफामें वे रहे। शेर पर चढ़कर वे आये तो लोग घबराये। उनसे लोगोंने पूछा आपने इसे कैसे वश किया ? वे बोले कि जंगलमें कुटियाके पास यह आता था तो पहले पहले हम कुछ खानेको देते थे। कुटियाके अन्दरसे खिड़कीमेंसे। फिर दरवाजेसे देने लगे। फिर बाहर निकलकर देने लगे। परिचय बढ़ता गया तो धीरे धीरे वशमें आ गया। हाथीका पहले कुएँमें दमन करते हैं। फिर बाहर निकाल कर हाथीसालमें दमन करते हैं। फिर दमन करना और भोजन देना इस प्रकार धीरे धीरे वशमें करते हैं। दो ही दिनमें सब कुछ नहीं होता। "अन्यथा हन्ति साधकम्"। अगर जल्दी करने गये तो स्वयं ही समाप्त हो जाएँगे। एक सरकसके खेलमें शेरके मुँहमें खेल दिखानेवाला अपना सिर डालता था। वह शेर पूरा वशमें नहीं

आया था। एक रोज मस्तक चबा गया। खेल समाप्त। लोगोंमें भगदड़ मच गयी। लोग भार उठाते हैं, रोज थोड़ा थोड़ा बढ़ाते जाते हैं। दौड़ लगाते हैं, रोज थोड़ा थोड़ा वेग बढ़ाते हैं, दूरी भी बढ़ाते हैं।

**शनैः पन्थाः शनैः कन्थाः शनैः पर्वतमस्तके।**
**शनैर्विद्या शनैर्वित्तं पञ्चैतानि शनैः शनैः॥**

हमलोग पैदल यात्रा करते थे, रोज पन्द्रह माईल बीस माईल। कब पहुँचेंगे, कब पहुँचेंगे, यह चिन्ता हो गयी तो काम बिगड़ जाता था। एक एक पग आगे बढ़ाकर चलना है। चलते-चलते हजारों कोस भी पार कर गये। कन्था सिलाई कर तैयार करते हैं।

**कन्था मृन्मयभित्तौ स्यात्तथा प्रावरणान्तरे**

(कोशमें कन्थाके दो अर्थ बताये हैं। एक अर्थ मृत्तिकाकी भीत है और दूसरा अर्थ ओढ़नेकी गुदड़ी है) हजारों टुकड़ोंको मिलाकर एक कन्था तैयार करते हैं। टुकड़े रंगबिरंगे होते हैं। उनको जोड़जोड़कर कन्था बनानेमें समय लगता है। पर्वतीय यात्रा किसीने पैदल की हो उसको अनुभव होगा, तुंगनाथ, त्रियुगोनारायण आदिकी चढ़ाई धीरे धीरे पार हो जाती है। शास्त्रविद्या योगविद्या आदि धीरे धीरे होती है। पहली दूसरी तीसरी क्लासवालोंको मेट्रिक, बी० ए० आदि पहाड़ जैसे दीखेंगे। धनकी प्राप्ति धीरे धीरे होती है। लॉटरी लग जाए तो अलग बात है। गरीब लोग पैसे लगाते जाते हैं। लेकिन प्रायः आखिर किसी अमीरके हाथ ही लॉटरी भी लगती है। प्राणायाम आदि शनैः शनैः करो। एकाएक प्राणको मत रोको। प्राणायाम तीन प्रकारका होता है। एक कनीय प्राणायाम है। दूसरा मध्यम प्राणायाम है। तीसरा उत्तम प्राणायाम है। कालानुसार तथा स्वरूपानुसार ये विभाग हैं।

**अधमे द्वादश प्रोक्ता मध्यमे द्विगुणाः स्मृताः ।**
**उत्तमे त्रिगुणा मात्राः प्राणायामे द्विजोत्तमैः ॥**

लगभग डेढ़ सेकण्डका टाईम मात्रा है । प्रथम अधम प्राणायामसे शुरू करो । सोलह सेकण्ड कुंभक जिसमें हो वह कनीय प्राणायाम है । तैंतीस सेकंड कुम्भक जिसमें हो वह मध्यम है । पचास सेकण्ड कुम्भक जिसमें हो वह उत्तम प्राणायाम है । कनीय प्राणायाममें चार सेकण्डसे चढ़ाओ । सोलहसे रोको, आठसे उतारो । बढ़ाते समय चारसे पाँच करो, उधर सोलहसे बीस और आठकी जगह दस करो । इस प्रकार क्रमशः बढ़ाओ । प्रथम मासमें चार सेकण्ड द्वितीयमें पाँच, तृतीयमें छः इस क्रमसे पूरकको बारह सेकंड तक बढ़ाना चाहिये । आगे पूरक रेचक बढ़ाया नहीं जाता । कुम्भक बढ़ाया जाता है । यह सब पूरा ख्याल रखकर प्राणायाम करना चाहिये ।

**आकेशादानखाग्राच्च निरोधावधि कुम्भयेत् ।**
**ततः शनैः सव्यनाड्या रेचयेत् पवनं शनैः ॥**

कुम्भक करनेपर थोड़ी मात्रामें पूरे शरीरमें नखशिखपर्यन्त प्राण-निरोध प्रतीत होगा । वहाँ तक करें । किन्तु रोम कूपोंमें प्रवेश न करें । रोमकूपोंमें प्रवेशका लक्षण है कि छिनछिनाहटके साथ जलन सी मालूम होगी । उतना शुरू होनेसे पूर्व या शुरू होते तत्क्षण रेचन करना चाहिये । कुछ लोग कुंभक कर श्वास घुटनेतक रोकते हैं । और समझते हैं कि लम्बा कुंभक कर लिया । किन्तु एक कुम्भकके बाद दूसरा कुंभक, तीसरा कुंभक करते हैं तब तक मात्रा नीचे आ जाती है । हाँफने लगते हैं । प्राणायामके बाद हाँफ नहीं होनी चाहिये । प्राणायाम दो तीन नहीं । अस्सी तक करनेके लिये बताया है ।

**प्रातर्मध्यन्दिने सायमर्धरात्रे च कुम्भकान् ।**
**शनैरशीतिपर्यन्तं चतुर्वारं समभ्यसेत् ॥**

प्रातःकाल, मध्याह्नकाल, सायंकाल ओर अर्धरात्रिमें अस्सी-अस्सी प्राणायाम करना चाहिये। रातको न हो सके तो तीन समय करो। उसमें भी कटौती करना हो तो प्रातः और सायं करो। सबको कितना प्राणायाम करना यह मुख्य सवाल नहीं है। क्योंकि "शनैरशीतिपर्यन्तं" बताया है। धीरे धीरे अस्सीतक पहुँचो। मुख्य सवाल यही है कि अस्सी प्राणायमतक एकरसता रहनी चाहिये। दो तीन प्राणायामतक तो पचास मात्रातक रोका और फिर घटता गया ऐसा नहीं। "आकेशादानखाग्राच्च" जो बताया यही उत्तम प्राणायामके आगे बढ़नेपर भी वृद्धिक्रम है। श्वास तो नहीं ही घुटना चाहिये।

यह बात हठयोगमें बतायी। राजयोगमें मनःसंयम भी शनैः शनैः करना चाहिये। शनैः शनैः मनः उपरमेत्-उपरमयेत्। मनको धीरे धीरे वशमें करना चाहिये। यदि आप चार घण्टा मनको पकड़कर रखेंगे "**यतो यतो निश्चरति**" (जहाँ जहाँ जाता है वहाँ वहाँसे रोकें) ऐसा जो आगे बतायेंगे वैसा चार घण्टा करते रहेंगे तो कुछ नहीं होगा। भले आप चार सेकण्डसे शुरू कर ले। चारसे पांच सेकेण्ड। पांचसे छः, इस प्रकार बढ़ाते जाना चाहिए अन्यथा मन विकृत होगा।

राजयोगमें मनोभूमिजय दूसरा है। मनके ऊपर अनेक रंग चढ़ जाते हैं यह हम पहले बता चुके हैं।

"**द्रष्टृदृश्योपरक्तं चित्तं सर्वार्थम्**"।

पूरे जगतका रंगीन चित्र चित्तपर आता है। चक्षुः श्रोत्रादि चित्र लेकर भेजते रहते हैं। यह रंग एक पक्का रंग है। दूसरा कच्चा रंग है। तीसरा कच्चा पक्का दोनोंसे अलग है। बाजारसे रंग लाये और वैसे ही पानीमें घोलकर कपड़ा डालते हैं तो रंग कच्चा होगा। फिटकरी, निंबू, स्पिरिट आदि डालते हैं तो वही रंग पक्का हो जाता है। स्फटिकमणिके पास जपाकुसुम रखा तो वह लाल हो गया। वह रंग

कच्चा कि पक्का ? दोनों नहीं। यदि इन्द्रियोंमें भी राग आदि है, मनमें भी राग आदि है तो विषयका रंग मनमें पक्का उतरेगा। दोनोंमें से किसी एकमें न हो तो विषयका राग कच्चा होगा। जैसे मनुष्य राग-द्वेषान्वित है, किन्तु उसे गीत सुननेका शौख नहीं, पिक्चर देखनेका शौख नहीं तो उसके सुनने देखनेमें कोई विशेषता नहीं होगी। इसी प्रकार खाने पीनेके शौकीन हैं। मनमें राग नहीं। मिला तो अच्छा, नहीं मिला तो कोई बात नहीं। तब भी कोई असर नहीं होगा। दोनोंमें से किसी एकमें राग न हो तो विषयका रंग कच्चा होगा। यदि दोनोंमें रागद्वेष आदि न हो तो स्फटिकमणिपर लाल रंगके समान होगा। नीलपीत बत्तीमें कपड़ेके रंगके समान न कच्चा, न पक्का होगा। चित्र नेगेटिवपर भी पड़ता है, सीसेमें भी पड़ता है। जिसमें मसाला है वहाँ प्रतिबिम्ब स्थायी होगा। वैसे इन्द्रिय एवं मनमें रागद्वेष हो तो ही विषयरंग उसपर चढ़ेगा।

यह सब ऊपरकी बात हो गयी। अब समझना यह है कि मनोभूमिजय करें किस प्रकार ? उसीपर यह विचार है—शनैः शनैःरुपरमेत्। मन तब तक उपरत नहीं होगा जब तक उसपर वासनायें भरी रहती हैं वासनायें एक दो नहीं। "**तदसंख्येयवासनाभिश्चित्रम्**" (मन अनन्त वासनाओंसे रंजित है।) वर्तमानमें इन्द्रियराग और मानसराग न होनेसे भले नये चित्रोंका रंग न पकड़े किन्तु जो पकड़ा हुआ रंग है उसका क्या होगा ? एक रंग नहीं, दो रंग नहीं। असंख्य रंगीन चित्र इस मनपर हैं। असंख्य वासनायें हैं। पशु पक्षी कीट सरीसृप आदि चौरासी लाख योनियोंकी वासनारूपी रंगीन चित्र इसपर पड़े हैं। उनका क्या होगा ? यही कारण है कि वर्तमानमें इन्द्रिय-मन-उभयमें वैराग्य होनेपर भी कालान्तरमें राग होने लगता है। कई आरूढ़ पतित होते हैं। बालक अवस्थामें आँखमें भी राग नहीं मनमें भी राग नहीं। तो क्या इतनेसे वह राजयोगी बन जायेगा ? युवावस्थाके आते ही दोनोंका राग प्रादुर्भूत होगा। अतएव "मन-

सैवेन्द्रियग्रामं विनियम्य" यह एक नीचली कोटिकी सफलता मात्र है। वह आवश्यक है। किन्तु उतनेसे गतार्थता नहीं। उससे आगे बहुत दूर जाना है।

हम कुटशाद्रि पर्वतपर सीधे चढ़ रहे थे। दूरसे पहाड़ बहुत ऊँचा नहीं लगा। दिनभर परिश्रम कर एक पहाड़पर चढ़ गये तो समझे कि हम लक्ष्यपर पहुँचे। मन्दिर ढूंढने लगे। पेड़ोंकी आड़में कुछ मालूम नहीं पड़ रहा था। इधर उधर पैदल चले, कुछ दूर पहुँचे। वहाँ पेड़ नहीं थे। वहाँसे देखा तो कुटशाद्रि फिर उतनी ही ऊँचाईपर दीख रहा था। मानों अभीतक कुछ चढ़े ही नहीं। प्रथम प्रथम बदरीनारायणकी चढ़ाई चढ़ रहे थे तो एक बार समझा कि यहाँकी सर्वोर्ध्व चोटीपर हम पहुँचे। लेकिन वहाँसे देखते हैं तो उससे भी अधिक ऊँचा पर्वत आगे दिखाई दे रहा था। इसीप्रकार वाग्भूमिजयमें ऐसा लगेगा कि हम लक्ष्यके किनारे पहुँच गये। किन्तु वहाँसे देखनेपर मालूम पड़ेगा कि लक्ष्यकी एक शतांश दूरी भी अभीतक तय नहीं की गयी है। हाँ इतनी बात अवश्य है कि कुछ अंश आगे हम बढ़ चुके हैं जो आवश्यक था।

मनोविजयमें कई लोग भ्रांतिमें भी रह जाते हैं। देवर्षि नारदजी तकको एक बार भ्रम हो गया था कि मैंने मनको जीत लिया, मनोज-कामको जीत लिया किन्तु बात कुछ और ही थी। मनकी गहराईमें वासनायें पैठी हुई हैं। इसका अंदाजा लगाना हो तो सपनेमें देख सकते हैं। सपनेमें छिपी पड़ी वासनायें भी उभर आती हैं। जाग्रतमें लोभको जीता। किन्तु सपनेमें नोटका बण्डल देखा तो चुपकेसे उठा-कर जेबमें डाला। जाग्रतमें भय नहीं। सपनेमें सांपको देखकर डर रहे हैं। जाग्रतमें कामको जीत लिया। किन्तु सपनेमें कामानुभव कर रहे हैं। जाग्रतमें क्रोध न करनेका निश्चय किया। किन्तु सपनेमें क्रोध आता है। हमने एक सपना कुछ दिन पहले देखा। बिस्तरा कंधेपर लटकाकर बदरीनारायणकी यात्रामें जा रहे हैं। एक जगह बिस्तरा

रखकर बैठे तो पीछेसे किसीने बिस्तरा खींचा। चोर जैसा मालूम पड़ा तो उसपर बड़ा गुस्सा किया। तात्पर्य यह है कि मानससंस्कार जो पुराने हैं, सहसा नहीं निकलते। भले वर्तमानमें नूतन संस्कारोंका आधान न करो। उन प्राचीन वासनाओंको जबतक निरुद्ध नहीं करते, तब तक मनोभूमिविजय नहीं होगा। उसको जीतनेका क्या तरीका ? उत्तर है "बुद्ध्या"। बुद्धिसे। कौनसी बुद्धि ? योगज ज्ञान जन्य बुद्धि। बल्कि योगजसंस्कारसे प्राचीन वासनाओंका अभिभव होगा और प्राचीन वासना प्रयुक्त मनोराज्य आदिके प्रति योग संस्कारसे उत्पन्न बुद्धि निरोधिका होगी। पतञ्जलि ऋषिने कहा है— "**ईश्वरप्रणिधानाद्वा**।" ईश्वरध्यान भी राजयोगान्तर्गत है। यहाँ व्यासभाष्यमें कहा है—

> "**प्रणिधानाद् भक्तिविशेषादावर्जित ईश्वरस्तमनुगृह्णाति अभिध्यानमात्रेण**"।

प्रेमप्रकर्षके साथ प्रणिधान करो, उससे ईश्वर भक्ताभिमुख होते हैं। उस प्रणिधानरूपी अभिध्यानमात्रसे ईश्वर योगीपर अनुग्रह करेगा। अनुगृहीत चित्तमें जो प्रणिधानप्रयुक्त ईश्वरविषयक संस्कार होगा वह अन्य संस्कारोंका प्रनिबन्धक होता है। यद्यपि "**मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षाणां**" इत्यादि चित्तप्रसादन प्रकरणमें कई साधन बताये हैं उसमें "**प्रच्छर्दनविधारणाभ्यां वा प्राणस्य**" इत्यादि हठयोग भी बताया है। "**यथाभिमतध्यानाद्वा**"से ईश्वरप्रणिधान भी बताया है। तथापि राजयोगप्रकरण होनेसे "बुद्ध्या उपरमेत" यहाँ ईश्वरप्रणिधान ही विशेषरूपसे ग्राह्य है। क्योंकि प्राणायम बुद्धिशब्दवाच्य नहीं है। ईश्वरप्रणिधान और तज्जन्य ऋतंभरा प्रज्ञा बुद्धिशब्दवाच्य है। ईश्वरका पादादिकेशान्त (चरणसे मस्तकपर्यन्त) ध्यान, मानसपूजा आदि सभी ईश्वरप्रणिधानके अन्तर्गत हैं। मानसपूजन शनैः शनैः करो। अर्घ्यं, पाद्य, आचमन, स्नान, वस्त्र, उपवस्त्र, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य

और उसके बाद आरती बड़े प्रेमसे करो। अन्दर सूर्य चन्द्र अग्नि-मण्डल ज्योति है। बाह्य सूर्य चन्द्रमा और अग्नि चिन्तन ऊपरसे हो रहा है और ईश्वरके सम्मुख आरति ज्योति जगमगा रही है। इसमें अतिशीघ्र समाधि अवस्था प्राप्त होती है। तज्ज बुद्धि (उससे उत्पन्न बुद्धि) तथा तत्संस्कार धीरे धीरे अनादि मानसवासनाप्रचयको अभिभूत करेंगे। क्या अनादिविषयसंस्काराभिभव होनेके बाद योगी घटको घट नहीं समझेगा ? फूलको फूल नहीं समझेगा ? यदि समझता है तो संस्काराभिभव कहाँ हुआ ? इस प्रश्नका उत्तर यह है कि वस्तुसंस्कार नष्ट नहीं होता। विषयसंस्कार नष्ट होता है। इष्ट साधनता या द्विष्टसाधनतासे विशिष्ट होकर शोभनत्व-अशोभनत्वरूपसे जो अनादिकालसे शब्द स्पर्श आदि विषयोंकी वासना बैठी हुई है वह अभिभूत होगी। इस समय वह प्राक्तत्वेन त्रिगुणकार्यत्वेन सुखदुःख-मोहात्मकत्वेन दीखेगी। भर्तृहरिजी कहते हैं—

यदासीदज्ञानं स्मरतिमिरसंस्कारजनितं
तदा दृष्टं नारीमयमिदमशेषं जगदपि।
इदानीमस्माकं पटुतरविवेकाञ्जनजुषां
समीभूता दृष्टिस्त्रिभुवनमपि ब्रह्म तनुते॥

(कामके संस्कारोंसे जनित अज्ञान जब तक था तब तक यह सारा संसार नारीमय दीख रहा था। अब विवेक रूपी अंजनके कारण दृष्टि में समभाव आ गया तो त्रिभुवन भी ब्रह्ममय दीखने लगा) वस्तु नहीं बदलती, ज्ञान नहीं बदलता। दृष्टि बदलती है, दर्शनका प्रकार बदलता है।

एक एव पदार्थस्तु त्रिधा भवति वीक्षितः
कुणपं कामिनी मांसं योगिभिः कामिभिः श्वभिः॥

एक रूपयौवनसंपन्न स्त्री आयी। तीनने उसको देखा। योगीने, कामीने ओर कुत्तेने। वस्तु वही है। उसमें कोई हेरफेर नहीं है। ऐसा

नहीं कि एकने स्त्रीको पुरुष समझा, दूसरेने लकड़ी समझा। नाकको कान समझा और कानको नाक समझा। योगीने देखा यह एक मिट्टी-का धोंधा (घोंघा ?) है। पंचभूतनिर्मित पिण्ड है। कामीने समझा यह कामिनी है, सुन्दरी है, भोग्य है। कुत्तेने समझा मांसका लोथड़ा है। खाद्य है। काटो और खाओ। कामी तथा श्वान दोनोंमें पूर्ववासना है। योगी योगजसंस्कारसे यथार्थ तत्त्वको देखता है। वह पंचभूतमय ही देखता है। सुवर्णकी कलईवाले पदार्थको सोना समझनेवाले दूसरे हैं। योगी इस कलईको नहीं देखता। तत्त्वको देखता है। यही योगीकी विशेषता है।

यहाँ तक यह बताया कि वाग्भूमिजयके बाद मनोभूमिजय करो। मनोभूमिको कैसे जीतेंगे ? मनके अन्दर अनन्त वासनायें पड़ी हैं। उन संस्कारोंको मिटानेके लिए प्रयत्न करना पड़ेगा तो यह प्रयत्न कौन करेगा ? मनको नियन्त्रणमें कौन लायेगा ? इसका उत्तर दिया—बुद्ध्या। बुद्धि मनको समझायेगी कि भोगोंमें मत पड़े रहो, योग करो। बुद्धि सत्पक्षपातिनी होती है। अच्छी बात और बुरी बात दोनों जहां उपस्थित होती हैं, वहां बुद्धि सत्यपक्षको लेकर मनको समझायेगी यह कार्य करो, बुरी बातको लेकर कहेगी यह काम मत करो। यह बुद्धि माताके समान हित अहित विवेकवती है और हितकार्यमें प्रेरयित्री है। मन छोटे बालकके समान है। उसमें हिताहितविवेक नहीं है। जो अपनेको अच्छा लगे वही करेगा। हित अलग है, प्रिय अलग है। तत्काल जो अच्छा लगे वह प्रिय है। भले कालान्तरमें उससे हानि हो। हित वह है—जो तत्काल सुखकर न होनेपर भी कालान्तरमें सुखदायी है। बच्चा गुड़ खाना चाहता है। क्योंकि तत्काल उसे सुख मिलता है। माता मना करती है क्योंकि फोड़ा-फुन्सी हो रही है। बच्चा प्रिय समझता है, हित नहीं। माता मुख्यरूपसे हित देखती है। वैसे ही यह मन और बुद्धि है। किन्तु कभी कभी माता विवेकशून्य होनेसे सत्पक्ष

न समझनेसे ग्रहण नहीं कराती। कभी बेटेके मोहमें उसका समर्थन करती है या मना नहीं कर पाती। यही कारण है कभी बुरा समझते हुए भी पाप कर बैठते हैं। बुद्धिकी वहां कमजोरी होती है। इस कमजोरीमें क्या करना चाहिये ? इसका उत्तर है—"धृति-गृहीतया"। धृति धारणशक्तिको कहते हैं। धारणशक्तिरूपी धृतिसे बुद्धिको दृढ़ बनाओ। बुद्धिको मजबूत करो। यही धृतिके द्वारा गृहीत होना है। इसी धृतिको उपनिषदमें बल कहा है

**"नायमात्मा बलहीनेन लभ्यः"**

दृढ़ता भी इसीको कहते हैं। दृढ़ रहनेकी शक्तिका उपयोग यहींपर करना चाहिये। बल नहीं तो आत्मप्राप्ति नहीं होगी। "आत्मसंस्थं" से वही आत्मप्राप्तिकी सूचना है। वैसे तो यह शब्द यहां साधनार्थक है। साधनसे फल सूचित होता ही है। धृतिगृहीत बुद्धिसे मनको उपरत करो। मन उपरत होना नहीं चाहता। यह क्रीड़ासक्त है। बालक है। **"बालस्तावत्क्रीडासक्तः"**। मांको कड़क होना पड़ेगा।

प्रथम वाग्भूमिजय बताया। वाग्भूमिजयका अर्थ क्या है ? इन्द्रियविजय। इन्द्रियविजयका अर्थ है इन्द्रियोंकी गतिमें वैलक्षण्य लाना। वैसे तो ये इन्द्रियां उभयगति हैं। बाहरकी ओर भी जाती हैं, भीतरकी ओर भी। बाहरकी ओर जानेपर विषयोंको देखती हैं और भीतरकी ओर जानेपर आत्माको। मैं देखता हूँ यहाँ मैं भी भास रहा है, विषय भी भास रहा है। उभयगति होनेपर भी गतिमें विशेषता होती है। एक ओर तीव्रगति है दूसरी ओर मन्दगति है। विषयोंमें राग है तो इन्द्रियां विषयाभिमुख होनेसे विषयोंकी ओर उसकी गति तीव्र होगी। आत्मामें अनुराग है, प्रेम है तो आत्माकी ओर तीव्रगति होगी। इन्द्रियजयका अर्थ है कि विषयोंकी ओरकी गति मन्द और आत्माको ओरकी गति गोव्र हो। मुख्य हो। विषयोंकी ओर गति मुख्य नहीं होती तो इन्द्रियविजय समझो। इन्द्रियजयका

अर्थ यह नहीं कि इन्द्रियोंसे अर्थकी प्रतीति ही न हो। योगी, ज्ञानी, तत्त्ववेत्ता कोइ भी हो आँख खुलेगी तो रूप दीखेगा। कोई बोलेगा तो सुनाई पड़ेगा। खायेगा तो खट्टा-मीठा मालूम पड़ेगा। एक जगह मैं भोजन करने गया तो मिर्ची भी पड़ी हुई थी खूब और खट्टा भी। मैंने कहा इसमें तो बहुत मिरची है, खटाई भी है। मैं मिरची खट्टा नहीं खाता हूँ। भक्तने कहा आप तत्त्वज्ञानी हैं आपको खट्टा-मीठा मालूम नहीं पड़ना चाहिये। इन्द्रियविजय होनेसे शब्दस्पर्श आदि विषयोंका अनुभव नहीं होना चाहिये। मैंने कहा—शब्द सुनाई न पड़ना यह तो अभी तक मैंने यही समझा कि यह तत्त्वज्ञानीका लक्षण नहीं बहरेका लक्षण है। रूप न दिखाई देना अंधेका लक्षण है। बुखार चढ़ा हो, संनिपान आ गया हो तो खट्टा-मीठा प्रतीत नहीं होगा। खट्टा-मीठा प्रतीत न होना तत्त्वज्ञानीका लक्षण हो तो यह ज्वरवालोंपर लक्षण घटेगा। इन्द्रियविजयका यह सब अर्थ नहीं है। इसके लिए शास्त्रीय शब्द है—"**प्रत्यक्‍प्रवणता**"। इन्द्रियोंमें विषयप्रवणता हो तो वह भोगी, संसारी है। प्रत्यक्‍प्रवणता हो तो इन्द्रियविजय है।

इन्द्रियविजयके बाद मनोभूमिजय है। इन्द्रियजय होनेपर भी मनोजय न हुआ तो बादमें कभी भी पतन हो सकता है। क्योंकि इन्द्रियोंमेंसे रागको हटानेपर भी मनमें अनादिकालसंचित जो वासना है वह इन्द्रियोंमें उत्तर आयेगी। मनमें विषयचिन्तन शुरू हुआ तो सङ्ग राग आदि उद्भूत होंगे। और वे इन्द्रियोंपर अवश्यमेव उतरेंगे। एक लड़का साधुओंके बीचमें रहा। उसको वैराग्य हुआ और अखाड़ेवालोंने मूड़कर संन्यासी बनाया। कांदीवली आश्रममें आकर भी रहा। पाँच सात साल बाद कभी घरवाले मिले तो पकड़कर ले गये। वहां कुछ साल रहा। पूर्व संस्कार जागृत हुआ। शादी विवाह कर लिया। फिर एक बार आश्रममें आया तो मैंने पहचाना नहीं। उसने अपना परिचय दिया। मैंने कहा—अच्छा

हुआ, भटका तो नहीं, घरमें ही पहुंचा है न। उसने कहा असली घर तो परमात्मा है। मुझे वहीं जाना है। मैंने पूछा तो क्या फिरसे साधु बनेगा? बोला—हाँ। मैंने कहा तब तो असली घरसे भी जाएगा। नक़ली से भी जायेगा। **इतो भ्रष्टस्ततो भ्रष्टः।** धोबीका कुत्ता न घरका न घाटका। अब जाओ घरमें, कमाओ खाओ, खिलाओ। संन्यासी अगले जन्ममें बनना। बात यह है कि सन्तोंके सङ्गसे प्रथम इन्द्रियजय तो कर लिया। किन्तु अल्प सत्सङ्ग हुआ, मनोविजय नहीं हुआ। "योषितां सङ्गिसङ्गं" स्त्रीसङ्गीका सङ्ग बीचमें आ गया तो मनमें पूर्व संस्कार जागृत हुआ और इन्द्रियोंमें राग उत्तर आया।

**महत्सेवां द्वारमाहुर्विमुक्तेस्तमोद्वारं योषितां सङ्गिसङ्गम्।**
**महान्तस्ते समचित्ताः प्रशान्ता विमन्यवः सुहृदः साधवो ये।**

यह ऋषभवचन है। महतसेवा मुक्तिका साधन है, जबकि स्त्रीसङ्गीका सङ्ग तमका साधन है। जो समचित्त, प्रशान्त, क्रोधरहित, सुहृद और साधु होते हैं वे ही महान होते हैं। महत्सम्पर्कमात्र नहीं, महत्सेवा करो। उनके आचरण अपने में आनेपर स्वयं ही वैसा भाव मनमें उतर आयेगा।

**तत्र भागवतान् धर्मान् शिक्षेद् गुर्वात्मदैवतः।**
**अमाययाऽनुवृत्त्या यैस्तुष्येदात्मात्मदो हरिः॥**

इत्यादि प्रबुद्ध योगीका वचन है। गुरुसंनिधिमें रहकर भगवद्धर्मशिक्षा ग्रहण करो। निर्व्याजभावसे सेवा करो। योगाभ्यास करो। उससे मानसवासना का क्षय होगा। तब इन्द्रियजय भी सफल होगी। यही मनोभूमिजय है। और विशेष पूर्वमें कह चुके हैं। योगसंस्कार, अहंकार भूमिजय इसके बादमें होगा।

**"आत्मसंस्थं मनः कृत्वा"**। मनोभूमिजयके बाद अहंकारभूमिजय करना है। अहङ्कार माने अहङ्कारतत्त्व। न कि गर्व। गर्व भी अहङ्कार है। वह केवल अहंतत्त्वका पोषक होनेसे अहङ्कार है।

अहंतत्त्व क्या है ? जो आत्माको परिच्छिन्न करनेवाला है। न हं अहं । हं आकाशको कहते हैं । आकाश माने अनन्त व्यापक । उसको जो सान्त परिच्छिन्न करे वही अहं है। यह आत्मा व्यापक है। अनन्त कोटि ब्रह्माण्डमें विद्यमान है। किन्तु इस अहंकारने उसे शरीरादिमें बांध दिया । परिच्छिन्न कर दिया । गीतामें द्वितीयाध्यायमें भगवानने ही बता दिया कि—

**नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातनः ।**

यह आत्मा नित्य है। सर्वगत अर्थात् व्यापक है। स्थाणु स्थिर है। भगवानने तो बता दिया कि यह आत्मा व्यापक है किन्तु समझमें नहीं आता। क्या इस पुस्तकमें आत्मा है ? क्या इस पुस्तकको पीटनेसे हमको दर्द होगा ? पुस्तक तो जड है। उसे छोडो। किसी चेतन व्यक्तिको यदि पीटें तो क्या हमको दर्द होगा ? यदि होता तो कभी एक दूसरेको न पीटता। अपने आपको दर्द करानेके लिए कौन दूसरेको पीटेगा ? बोले यही तो बात है। तत्वज्ञानी योगी इसीलिए दूसरेको दुःख नहीं पहुँचाते।

**समं पश्यन् हि सर्वत्र समवस्थितमीश्वरम् ।**
**न हिनस्त्यात्मनात्मानं ततो याति परां गतिम् ॥**

सर्वत्र समवस्थित अतएव व्यापक सम ईश्वर आत्माको देखनेवाला अपनेसे अपनी ही हिंसा नहीं करता। अपने आपको वह मारेगा नहीं। यही भगवद्वचन है। परन्तु यह तो एक वचनभारमात्र हुआ। आत्मा व्यापक है यह समझमें नहीं आ रहा था। पुस्तकमें, घटमें, अन्य सबमें व्यापक आत्मा है यह समझमें नहीं आ रहा था तो समझानेके लिए भगवानका एक वचन बोलकर सिरपर एक और भार रख दिया। माना कि आत्मा व्यापक है। किन्तु समझमें भी तो आना चाहिये। वचनसे आपने मनाया, किन्तु जनाया नहीं। दिमागमें बात उतरे तो जनाना होता है। सुनो। इसे दृष्टान्तसे समझो। हम सो जाते हैं

और सपना देखने लगते हैं तो कभी देखते हैं प्रवचनहालमें हम बैठे हैं, प्रवचन चल रहा है, सैकड़ों आदमी सुन रहे हैं। प्रवचनहॉलके अन्दर हैं हम। और ये श्रोता सब हमसे भिन्न हैं। वस्तुतः विचार करो तो प्रवचनहॉलमें आप हैं कि आपमें प्रवचनहॉल है। सपनेमें प्रवचनहॉलको अपने शरीरके अन्दर ही देखते हैं। जाग्रतमें आपकी आत्मा आँखमें है। सपनेमें कंठमें है, उसी कण्ठमें देख रहे हैं।

> दक्षिणाक्षिमुखे विश्वो मनस्यन्तस्तु तैजसः।
> अकाशे च हृदि प्राज्ञः

के अनुसार मनके अन्दर ही सब है। तब जितने भी आदमी दीखे वे भी आपमें ही हैं। फिर भी अपने आपसे अलग समझते हैं कि नहीं? आपने देखा एक शत्रु आ रहा है। बडे क्रोधमें आकर उसको दो डंडा मारा। सपनेमें मारा तो किसको मारा? एक जगह एक तमाशा हुआ। एक छोकरा सोया हुआ था। सपनेमें दूसरे छोकरेके साथ उसका झगडा हो गया। उसने दूसरे छोकरेको दाँतसे काटा। और दूसरेंने इसको काटा। इतने जोरसे दोनोंने परस्परको काटा कि छोकरा चिल्लाकर जगा तो हाथपरसे खून गिर रहा था। अरे क्या हुआ, क्या हुआ, दूसरे जागकर बोलने लगे। बत्ती जलायी तो छोकरे के हाथपरसे खून गिर रहा है। खून कैसे गिर रहा है? लोगोंने पूछा तो वह बोला कुक्कुने काटा। अरे कुक्कु तो दूसरे घरमें रहता है, पडोसी है। इधर कहाँ आया वह? उसकी माताने कहा। लडका:— अभी आकर उसने काटा। माता—क्या सपना दखा? लडका—हाँ, सपना देखा, वह सचमुचमें आया। किसीको समझमें नहीं आ रहा था। सपनेमें कैसे काटा? एक बूढा था वहाँ। उसने पूछा—तुमने कुक्कुको भी काटा कि नहीं? उसने कहा—हाँ, मैंने भी उसे जोरसे काटा। अब सब समझ गये। असल बात यह थी कि इस छोकरेका हाथ मुँहके पास था। तो उसको कुक्कुका हाथ समझकर काट

लिया। काटने लगा तो समझा कुक्कु हमको काट रहा है तो इसने और जोरसे काटा। किन्तु किसको? अपने आपको। सपनेमें यदि कोई सन्त आकर आपको समझावे कि ये जितने श्रोता हैं सबमें तुम ही हो, यह हॉल तुममें है तो मानोगे? कहोगे सन्त लोग ऐसी ऊटपटांग बोला करते हैं। परन्तु सपनेमें 'ये सब मुझमें नहीं, मुझसे अलग हैं' ऐसी बुद्धि हुई क्यों? कारण यही है कि सपनेमें अन्य शरीरादिके समान अपना भी एक स्वाप्निक शरीर बनाया और उसमें अहंकार किया। यही शरीर मैं हूँ दूसरे शरीर दूसरोंके हैं। इस अहंकारके कारण स्वाप्निक जगतमें व्यापक भी आत्मा एक शरीरमात्रपरिच्छिन्न हो गया। यही स्थिति जाग्रतकी भी है। इस जाग्रत शरीरमें अहं बुद्धिके कारण व्यापक आत्मा परिच्छिन्न हो गया। इस परिच्छेदके समाप्त होते ही **"न हिनस्त्यात्मनात्मानं"** अपने आपको वह मारता नहीं, यह भगवदुक्ति योगीपर सार्थक हो जायेगी। योगपरिपाक होनेपर अहंकारजयसे योगी आत्माको व्यापकरूपसे अनुभव करता है। ज्ञानेश्वर महाराजकी कथा प्रसिद्ध है। किसीने उनसे पूछा कि यदि आप कहते हैं आत्मा व्यापक है तो क्या आपकी आत्मा इस भैंसेमें भी है? ज्ञानेश्वर महाराजने सीधा उत्तर दिया—है, क्यों नहीं? उस व्यक्तिने भैंसेपर एक मार मारी। डंडेसे मारा। और पूछा—क्या आपको लगा? ज्ञानेश्वर महाराजने कपडा उतार कर दिखाया तो उनकी पीठपर मारकी निशानी थी। वह व्यक्ति ज्ञानेश्वर महाराजके चरणोंमें गिर पडा। आत्मा व्यापक है इस बातको उन्होंने प्रत्यक्ष कर दिखाया। यद्यपि इसकी प्रक्रिया अलग है। आत्मा एक होनेपर भी शरीर भिन्न-भिन्न है तो दूसरे शरीरपर पडी मार इस शरीरपर कैसे आ गयी, इत्यादि प्रश्न हो सकते हैं और उसका सन्तोषास्पद उत्तर भी है। यहाँ उसका विस्तार करना अप्रासंगिक होगा। हमें यही बताना हैं आत्मा व्यापक होनेपर भी अहंकारपरिच्छिन्न होकर छोटा हो जाता है। योगी समाधिमें इस

अहंकारको निकाल देता है यही अहंकारभूमिजय है। इसी बातको यहाँ भगवान कह रहे हैं—"आत्मसंस्थं मनः कृत्वा।"

आत्मसंस्थंका अर्थ है—आत्मन्येव संस्था समाप्तिर्यस्य तत्। आत्मामें ही जिसकी संस्था अर्थात् समाप्ति हो। सं पूर्वक स्था धातुका समाप्ति अर्थ है। **संतिष्ठते समाप्नोति** ऐसा आख्यातकोशमें बताया है। "**ब्रह्मसंस्थाऽमृतत्वमेति**" की व्याख्यामें भाष्यकारोंने भी यही व्याख्या की है। समाप्ति कहनेसे ही सावधारणता स्वयं आ जाती है। ब्रह्मण्येव संस्था यस्य आत्मन्येव संस्था यस्य। वर्तमानमें हमारी स्थिति क्या है? आत्माका अनुभव करते समय मन आत्मामें ही समाप्त नहीं होता। अहं करते समय आत्माके साथ परिच्छेदक अहंकारतत्व भी आ जाता है। अन्यथा शरीरादिमात्रपरिच्छिन्न न होता। अतएव मन केवल आत्मसंस्थ नहीं है। आत्मसंस्थ तब होगा जब अहङ्कार मिट जायेगा। व्यापकात्ममात्रस्थित होगा। मनोविजयमें और अहङ्कारविजयमें यही भारी फरक है। मनोविजयमें तो अहं रहेगा। मैं भगवानको आसन समर्पित करता हूँ, पाद्य अर्घ्य समर्पित करता हूँ, नैवेद्य तथा आरति समर्पित करता हूं। इस मानसपूजनमें अहं रहता है। परन्तु वह अहं बुरा नहीं है। साधकके लिये आवश्यक है। दो प्रकारका अहं है। एकमें गर्व भरा रहता है, दूसरेमें नम्रता। गर्वरूपी अहंको मिटानेके लिए द्वितीय अहंकी जरूरत है। कण्टकं कण्टकेन निःसारयेत् (कांटेसे कांटेको निकालो) विषं विषेण हन्यते (विषसे विष मिट जाता है) वाली बात है। मैं धनी हूँ, मैं मानी हूँ, मैं श्रेष्ठ हूँ इत्यादि गर्वात्मक अहं कैसे निकलेगा? जब मैं भगवानका दास हूँ, मैं तुच्छ हूँ, मैं सेवक हूँ यह "मैं" जब आयेगा। अतः साधकावस्थामें मैंको निकालना नहीं है। दासोऽहं (मैं दास हूँ) करते करते एक समय आयेगा, जब 'दा'कार निकल जायेगा तो सोऽहं रह जायेगा।

प्रथम तो 'मैं करता हूँ' ऐसा सोचते हुए पूजन करते हैं फिर उसमेसे आधे मैंको निकालते हैं।

"तन मन धन जन सब कुछ है तेरा।
तेरा तुझको सौंपते क्या लागे मेरा॥"

तन मन धन आदि जहाँ अहंकार-गर्व है, सबको समर्पित किया। राजा बलिने यही मुख्य समर्पण किया। राजा बलिने प्रथम इन सबको मेरा समझकर गर्व किया। मैं त्रिलोकाधिपति हूँ। और उस मैंको रखकर वामन भगवानका पूजन किया। बोले जो चाहिये सो माँग लो। भगवानने सोचा—मेरा पूजन करके गर्व नहीं गया तो क्या हुआ? उन्होंने त्रिभुवनको हर लिया। थोड़ा गर्व बाकी था। उसके लिए दो पग ही जमीन ली, भगवानने कहा—तीसरे पगके लिए स्थान दिखाओ। राजा बलिने अपना मस्तक सामने किया इसपर अपना तृतीय पाद रख लो। मस्तकपर पाँव रखनेका अर्थ है—गर्वको सर्वथा त्यागना। प्रह्लादजीने कहा—

त्वयैव दत्तं पदमैन्द्रमूर्जितं हृतं तदेवाद्य तथैव शोभनम्।
मन्ये महानस्य कृतो ह्यनुग्रहो विभ्रंशितो यच्छ्रिय आत्ममोहनात्॥

आपने ही श्रेष्ठ इन्द्रपद दिया और समय आनेपर आप ही ने उसे वापस भी लिया। मैं मानता हूँ कि आपने इस बलिपर बहुत बड़ा अनुग्रह किया कि आत्माको मोहमें डालनेवाली संपदासे इसे गिराया। दासोऽहं कहनेवालोंका अन्ततः दाकार भी हरि हर लेते हैं। क्योंकि दासोऽहंमें भी अहंकारकी बू है। मैं रामदास हूँ, किशनदास हूँ, बोलकर भी लोग अहंकार करते हैं। इसीलिए महाभारतमें कहा—

त्यज धर्ममधर्मं च उभे सत्यानृते त्यज।
उभे सत्यानृते त्यक्त्वा येन त्यजसि तत्त्यज॥

धर्म और अधर्म दोनोंका त्याग करो। सत्य और अनृतको भी त्यागो। उनका त्याग जिससे करते हो उसको भी छोड़े। धर्मं त्यज

अधर्मं त्यज यहाँ स्वरूपतः त्याग गौण है। अहंकारतः त्याग मुख्य है। अधर्मका तो स्वरूपतः त्याग पहले ही हो जाता है। अन्यथा त्याग-संन्यास ही संभव नहीं है। मैं दानकार्ता हूँ, पूण्यकर्ता हूँ, ऐसी मतिका त्याग होनेसे कर्मत्यागसे ही अधर्मका स्वरूपतः त्याग हो जाता है। अनृतको स्वरूपतः पहले ही छोड़ दिया। उसके विना त्यागी संन्यासी होंगे कैसे ? उसके वाद मैं सत्यवक्ता हूँ इस अहंकारको निकालना है। यही धर्माधर्मादि त्यागका अभिप्राय है। परन्तु इसके पीछे एक और अहं है। वह क्या ? मैं धर्माधर्मादिको त्याग रहा हूं सत्य और अनृतको त्याग रहा हूँ इसप्रकार जिस अहंसे इस धर्म अधर्म आदिका त्याग है उस अहंको भी छोड़ो। यही अहंकार-भूमिजय है। समाधि लगनेपर फिर अहं पूर्णरूपसे समाप्त हो जाता है। वहाँ अहं करनेवाला ही नहीं रहता।

इस अहंकारभूमिके बाद एक और भूमि है। वह है महत्तत्त्व-भूमि। उसपर भी विजय प्राप्त करना है। महत्तत्त्व समष्टिका नाम है। व्यष्टिका नाम बुद्धितत्त्व है। बुद्धिसे ही कामत्याग होता है। इन्द्रियग्रामनियमन (इन्द्रिय समूहका नियमन) भी बुद्धिनियन्त्रित मनसे है। उसके बाद मनका उपरमण भी बुद्धिसे है। "बुद्ध्या धृतिगृहीतया।" बुद्धिसे ही "आत्मसंस्थं" भी करना है। अर्थात् अहंकारविजय भी करना है। अन्तमें उस बुद्धितत्त्वको भी जीतना है।

**यच्छेद्वाङ्मनसी प्राज्ञस्तद्यच्छेज्ज्ञान आत्मनि।**
**ज्ञानमात्मनि महति नियच्छेत्तद्यच्छेच्छान्त आत्मनि॥**

इस मन्त्रमें समस्त भूमिजयोंको बतलाया है। वाङ्‌ माने वागुप-लक्षित समस्त इन्द्रियाँ उनको मनमें लीन करो। मनसे लीन करो। और मनको ज्ञानात्मामें लीन करो। ज्ञानात्मासे लीन करो। ज्ञानात्माके दो अर्थ हैं। ज्ञायतेऽनेन इति, ज्ञायत इति। मानस पूजन

आदि ज्ञानोपाय (ज्ञानके उपाय) हैं। ज्ञान समाधिजन्य ऋतंभरा प्रज्ञा है। दोनों अहंसहित हैं। अतः अहंकारमें ही मनका लय पर्यवसन्न है। उस ज्ञानको महति नियच्छेत् महत्तत्त्वमें लीन करो। महाबुद्धि ही महत्तत्त्व है। उसमें अखण्डाकार वृत्ति रहती है। उसका भी अन्ततः त्याग होता है। अखण्डाकारवृत्ति समाधिकालमें रहती है। तदर्थं बुद्धिको रखते हैं तो उसीसे व्युत्थान भी होगा। सबको समाप्त करना है। परम उपशय तभी होगा।

**"न किंचिदपि चिन्तयेत्"**। बुद्धिको अन्यत्र किसी कार्य वस्तुमें विलय नहीं करना है। किन्तु शान्त आत्मामें लीन करना है। शांत-का अर्थ है—वृत्तिविकल्परहित। उसीको यहां "न किंचिर्दपि चित-येत्" से बताया। इस अवस्थाका वर्णन हठयोगप्रदीपिकामें अन्तमें तीन श्लोकोंमें किया। हठयोगका प्रयोजन राजयोग है। अतः राज-योगका अन्तमें वर्णन है।

**खमध्ये कुरु चात्मानमात्ममध्ये च खं कुरु।**
**सर्वं च खमयं कृत्वा न किंचिदपि चिन्तयेत्॥**

प्रथम अहंकार भूमिजयके लिए ऐसा चिन्तन करो कि इस शरीरमें मैं नहीं। पूरे आकाशमें मैं हूँ। उसके बाद और आगे बढ़ो। आकाशमें मैं नहीं मुझमें आकाश है। सारा जगत आकाशमय होनेसे सभी मुझमें हैं। इससे अतिरिक्त कोई चिन्ता न करो।

**अन्तः शून्यो बहिः शून्यः शून्यः कुम्भ इवाम्बरे।**
**अन्तः पूर्णो बहिः पूर्णः पूर्णः कुम्भ इवार्णवे॥**

अन्तःकरणके अन्दर ब्रह्मातिरिक्त कुछ नहीं। बाहर भी ब्रह्मातिरिक्त कुछ नहीं। ऐसे आकाशोपम मेरा सद्रूप है। अन्तःकरणके अन्दर ब्रह्म ही ब्रह्म है बाहर भी ब्रह्म ही ब्रह्म है। अन्दर बाहर पूर्ण सच्चिदा-नन्दस्वरूप मैं हूँ।

**बाह्यचिन्ता न कर्तव्या तथैवान्तरचिन्तनम् ।**
**सर्वचिन्तां परित्यज्य न किंचिदपि चिन्तयेत् ॥**

प्रथममें परिच्छिन्न अहंकारको छोड़कर उसका विस्तारण किया। द्वितीयमें अहंकारविजयके साथ महत्तत्त्वकी अखण्डाकारवृत्ति बनाई। तीसरेमें बुद्धिविलय बता रहे हैं। बाहर पूर्ण है या शून्य है, कुछ मत सोचो। अन्दर भी पूर्ण है या शून्य है मत सोचो। कुछ भी मत सोचो और सर्वचिन्तापरित्याग करो।

इस अन्तिम साधनाको आप भी कर सकते हैं इससे दिमागकी थकावट दूर होगी। यह साधना काशीमें न्यायशास्त्र पढ़ते समय हम काफी करते रहे। दर्शनशास्त्रमें नव्यन्यायशास्त्र सर्वाधिक क्लिष्ट है। उसका अनुवाद किसी भी अन्य भाषामें आजतक नहीं हुई और न हो सकती है। बंगाली भाषामें प्रथम ग्रंथका अनुवाद करने का प्रयास किया। किन्तु का, के, की विभक्ति परिवर्तनके सिवाय और कुछ नहीं हो सका। उस शास्त्रकी पङ्क्तियाँ लगाते लगाते कभी दिमाग चकरा जाता तो यही साधना करते थे। तो थोड़ी देरमें दिमाग ताजा होता था। अति प्रसन्नताके साथ कुछ भी सोचे विना बैठो तो ऐसा लगेगा कि दिमागपर अमृतवृष्टि हो रही है। परन्तु यह स्थायी लाभकर तभी होगा जब पूर्व की भूमिकाओंको तैयार करें। अतएव फिरसे एक बार अनुसन्धान करो। (१) पूरे आकाशमें मैं व्यापक हूँ, मैं शरीरपरिच्छिन्न अहमर्थ नहीं हूँ, ऐसा अभ्यास कुछ काल तक करो। उसके बाद आकाशमें मैं हूँ ऐसा नहीं (२) मुझमें ही पूरा आकाश है। स्वाप्निक वस्तु जैसे मुझमें है वैसे जाग्रत वस्तु भी मुझमें है ऐसा समझो उसका भी कुछ काल अभ्यास करो। सर्वं च खमयं कृत्वा—मुझमें आकाश है। आकाशमें अन्य सब जगत है और वह आकाशमय ही है ऐसा समझो (३) मेरे अन्दर भी कुछ नहीं बाहर भी कुछ नहीं। जगत कल्पना मात्र है ऐसा फिर कुछ काल अभ्यास करो। (४) उसके बाद अन्दर

भी पूर्ण सच्चिदानन्द ब्रह्म है। वाहर भी पूर्ण सच्चिदानन्द ब्रह्म है समझो और आनन्द पुलकित बनो। यही "यदालोक्याह्लदं ह्लद इव निमज्ज्यामृतमये" इस महिम्नस्तोत्रके वचनमें बताया है। (५) पांचवीं में अन्दर वाहर भी बोलनेकी जरूरत नहीं है। सर्वचिन्ता परित्याग कर चतुर्थभूमिकालब्ध प्रसन्नानन्दमें निमग्न रहो ॥२५॥

यतो यतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम् ।
ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ॥२६॥

[ यह चंचल एवं अस्थिर मन जिस जिस निमित्तसे निकल भागता है उस उस निमित्तसे उसे हटाते हुए नियन्त्रित कर आत्मामें ही निरुद्ध करे ॥ २६ ॥ ]

**"आत्मसंस्थं मनः कृत्वा न किंचिदपि चिन्तयेत्"** ऐसा बताया। और सुन लिया। सुननेमें कोई कठिनाई नहीं मालूम पड़ी। सुननेमें और समझनेमें मुश्किल नहीं है। करने जाते हैं तब कठिनाई मालूम पड़ती है। म्याऊंका मुंह कौन पकड़ेगा ? बिल्लीसे परेशान होकर चूहोंने मीटिंग बुलायी। इस बिल्लीसे बचनेके लिये हम क्या उपाय करें। इस बिचारगोष्ठीमें कईयोंने भाषण किया। किसीने कहा हम सब मिलकर एक साथ बिल्लीपर झपट पड़े। दूसरेने कहा यह तो एक दो टाईम(बार)हो सकता है। आगे पिछे क्या करें ? हम अकेले दुकेले हों तब बिल्ली आ जाए तो क्या होगा ? तब एक नेताने कहा कि हम बिल्लीके गलेमें एक घंटी बांध दें। आते ही दूरसे घंटी बजेगी इतनेमें हम सावधान हो जायेंगे। दौड़ने छिपनेमें हमारे अंदर तो स्फूर्ति है ही। हमेशा धोखेमें ही बिल्ली मारती है। प्रस्ताव सर्वसम्मतिसे पास हुआ। तब एक बूढ़ा चूहा उठ खड़ा हुआ। वह बोला-उपाय बहुत सुन्दर है। किन्तु घंटी बांधनेसे पूर्व म्याऊंका मुंह कौन पकड़ेगा ? कहना आसान है। करना कठिन है। यह मन तो म्याऊंसे भी खतनाक है। कितनेको पछाड़ चुका है, गिरा चुका है। इसको रोकने जाओ तो और ज्यादा भड़कता है। इसपर भगवान कह रहे हैं—
यतो यतः० ।

संतोका कहना है कि मनकी अस्थिरता आदिको देखकर निराश होनेकी आवश्यकता नहीं। भक्त लोग कहते हैं कि ध्यानमें बैठते हैं तो उसी समय मन भटकने लगता है। आगे पीछे नहीं। क्या यह कोई पाप है? पाप नहीं है। जब बाह्य वस्तुको देखने सुनने लगते हैं तो मन इन्द्रियद्वारा विषयपर पहुँच जाता है। तो साक्षात् विषयको देखने, ग्रहण करने लगता है। तो वहां बंधित होकर रम जाता है। विषिण्वन्तीति विषयाः। जैसे भ्रमर कमलमें मधुपानमत्त होकर बंध जाता है, जबतक मधु मिलता रहता है तब तक वहां रमता है, वैसे यह मन भी विषय प्राप्त हुआ तो वहां रम जाता है तो स्थिर जैसा हो जाता है। आंख कान बंदकर ध्यानमें बैठते हैं तो मन विषयपर्यन्त नहीं पहुँचता। **"परतन्त्रं बहिर्मनः"** मन बाहर जानेमें परतन्त्र है। ऐसा नैयायिक सिद्धान्त है। आंख कान आदि द्वार बंद है तो जैसे कोई आदमी घरसे बाहर जाना चाहता है और दरवाजे-पर पहुँचने पर वह बाहरसे बंद पाता है तो भीतरकी ओर वापिस आता हे, ओर कोई काम न होनेसे वहीं की चीजोंको बारीकीसे देखने लगता है वैसे मन भी वापिस आकर अपने हृदयको ही बारीकीसे देखने लगता है। उस समय हृदयमें संस्काररूपसे स्थित वस्तुएं दीखने लग जाती हैं। यही ध्यानकालमें मनोधावन है। साधक उस मनोधावनसे चिन्तित नहीं होता उससे मनोनिर्गमननिमित्त (मनके बाहर निकलनेके निमित्त) का पता लगाता है।

यहां श्लोकका सीधा अर्थ इतना ही लगता है कि जहां जहांसे मन निकल भागता है वहां वहांसे उसे पकड़कर वापिस लाओ और आत्मामें स्थिर करो। भाष्यकारने यहांपर दूसरे ढंगसे व्याख्या की है। यतो यतो निमित्तात् ( जिस जिस निमित्तसे ) ऐसी व्याख्या की है। जिस जिस निमित्तसे चित्त बाहर जाता है उस उस निमित्तसे उपरत करो। निमित्त एक नहीं है, अनेक हैं। उस निमित्तका पता लगाओ प्रथम। अर्थात् प्रथम चित्त को जाने दो। और उसके पीछे

लगकर जानेके मिमित्तका पता लगाओ। बादमें उस निमित्तको हटा दो। तो मन स्थिर होगा।

"कामक्रोधभयोद्वेग—चिन्तानैराश्यदीनताः।
कार्यानन्त्यविकल्पाद्या मनोविक्षेपहेतवः॥"

काम, क्रोध, भय, उद्वेग चिन्ता, निराशा, दीनता, कार्यका बाहुल्य, विकल्प आदि के कारण मन विक्षिप्त होता है। मनके चांचल्यमें प्रथम दोषके रूपमें कामकी परिगणना सर्वत्र की जाती है। कामका कामना राग आदि अर्थ है। अतएव यहीं पर भगवानने कहा— "**संकल्पप्रभवान् कामांस्त्यक्त्वा**"। धन दार पुत्रादि विषयक कामना होती है। भोग विषयक कामना होती है। बच्चा बड़ा प्यारा है। ध्यान लगाने बैठे तो उसकी आवाज आयी या स्मरण आया। इतनेमें उसके हाथमें खिलौना याद आया, खिलौनेकी दुकान याद आयी। वहां जो परिचित मिले वे याद आये। व्यापारवार्ता याद आयी। बस, कहांसे कहां पहुँच गये। धन दार सुत आदिके स्मरण इस प्रकार चित्तनिश्चरणके हेतु हुए। इस निमित्तको हृदयमेंसे दूर करो। निमित्तको कैसे दूर करें? **असंकल्पाज्जयेत् कामं"** (असंकल्पसे कामको जीतो) ऐसा भागवतमें बताया। आगे पीछे भले उसे (धनादिके रागको) सम्यक् समझो। किन्तु ध्यानकालमें राग नहीं, वैराग्यकी जरूरत है। उस समय असम्यक्त्व बुद्धि ही रखो। सम्यक्त्वकल्पना ही संकल्प है यह हम बता चुके हैं। सम्यक्त्व बुद्धिके निरासके लिये यथार्थतापर विचार करो।

**कति नाम सुता न लालिताः कति वा नेह वधूरभुञ्जि हि।**
**क्व नु ते क्व च ताः क्व वा वयं भवसङ्गः खलु पान्थसंगमः॥**

पूर्वके जन्मोंमें हमने कितने बच्चोंको लाड प्यार किया? कितनी ही पत्नियोंका सुख अनुभव किया। असंख्य। किन्तु आज वे सब कहां हैं और हम कहां हैं? यात्री लोग सरायमें एकत्र होते हैं और विछुड़ते

हैं। वैसे ही यह सारा संसार भी एक सराय है। हजारों जन्मोंमें प्रथम हम बच्चे बनकर दूसरोंके स्नेहके विषय हुए। फिर हम बूढ़े हुए और बच्चोंको स्नेहका विषय बनाया।

**मातापितृसहस्राणि पुत्रदारशतानि च।**
**तवानन्तानि यातानि कस्य ते कस्य वा भवान्॥**

हजारों माता पिता तुम्हारे हुए। सैकड़ों पुत्र और पत्नी हुए। असंख्य माता पिता दरसुतादि गये। वे आज किसके हैं और तुम किसके हो ? भोगोंमें सम्यक्त्वबुद्धिसे भोगकामना हुई। शास्त्रकार कहते हैं—

**आयुः कल्लोललोलं कतिपयदिवसस्थायिनी यौवनश्री—**
**रर्थाः संकल्पकल्पा घनसमयतडिद्विभ्रमा भोगपूगाः।**
**कण्ठाश्लेषोपगूढं तदपि च न चिरं यत्प्रियाभिः प्रणीतं**
**ब्रह्मण्यासक्तचित्ता भवत भवभयाम्भोधिपारं तरीतुम्॥**

समुद्रमें एक तरंग ऊठीं। चलती चलती लीन हो गयी। यही आयु है। यौवन एक आंधीके समान आया और गायब हो गया। केवल धूल रह गयी। धनसंपदा संकल्पके समान कभी उठती है, कभी दबती है, कभी करोड़पति कभी भीखमंगा। भोग तो बिजलीके समान चमककर गायब हो गया। भर्तृहरि महाराज अनुभव सुना रहे हैं। कोई भी सुख स्थिर नहीं दीखा। प्रियालिङ्गन दो क्षण तक ही सुखद प्रतीत हुआ। फिर वह भी धूलिसमान हो गया। कामना ही करनी है तो ब्रह्ममें परमेश्वरमें करो। यह विषयकामना आपके धन ध्यानको लूटकर चली जायेगी। ब्रह्ममें जिसका चित्त आसक्त होगा वही इस संमार समुद्रको तर जानेमें समर्थ बनेगा।

चित्तचाञ्चल्यके हेतुके रूपमें द्वितीय क्रोध बताया। काम तो यदा कदाचित् समाप्त होगा। आचार्य कहते हैं—"**वयसि गते कः कामविकारः**"। ( वृद्ध होनेपर काम स्वतः क्षीण होता है ) किन्तु क्रोध उससे बढ़कर है। अपने प्रतिकूल कोई कार्य करता है तो उसके प्रति

क्रोध होता है। उसने मुझे ऐसा शब्द कहा। बस इसीको लेकर महीनों तक क्रोधज्वाला जलती रहती है। घर में बड़े लोग छोटोंपर शासन करते हैं। बच्चे नहीं मानते तो क्रोध आता है। यह क्रोध कभी कभी बुढ़ापे में बढ़ जाता है। कहीं चिड़चिड़ा स्वभाव हो गया तो स्वयं भी हैरान। बच्चे थोड़े बड़े होने लगते हैं तो वे अपने आपको बूढ़ोंसे बहुत ज्यादा समझदार समझते हैं। बल्कि बूढ़ोंको ही मूर्ख समझते हैं। जहां हो गयी ऊमर साठी, वहां हो गयी बुद्धि नाठी। प्राचीन समय था जब वेदोंका आदेश "**मातृदेवो भव, पितृदेवो भव, आचार्यदेवो भव**" था। विनोबा भावेने एक और सूत्र जोड़ा— "**परस्परदेवो भव**"। लेकिन जवानोंने इन सबको किनारे रखा। वे बोलते हैं—"स्वयंदेवो भव"। वे कहते हैं कि इन बूढ़ोंका दिमाग जर्जरित हो गया। जिन वृद्धोंने अपने हाथमें सत्ता रखी है उनसे थोड़ा डरते हैं बच्चे। हां यह सोचते हैं कि यह जल्दी ही मर जाये तो अच्छा। हमारे हाथमें सत्ता आयेगी। परंतु जो वृद्ध अपनी सत्ता दे चुके, वे तो जीवित ही मृत हो गये। आज्ञा का उल्लङ्घन होनेपर क्रोध आता है। वही वही विचार ध्यानमें भी आने लगता है। श्रीमद्भागवतमें क्रोधोपशमनका उपाय प्रस्तुत किया।

> **जनस्तु हेतुः सुखदुःखयोश्चेत् किमात्मनस्तत्र हि भौमयोस्तत्।**
> **जिह्वां क्वचित्संदशति स्वदद्भिस्तद्वेदनायां कतमाय कुप्येत्।**
> **दुःखस्य हेतुर्यदि देवतास्तु किमात्मनस्तत्र विकारयोस्तत्।**
> **यदङ्गमङ्गेन निहन्यते क्वचित् क्रुध्येत कस्मै पुरुषः स्वदेहे॥**

लोग कहते हैं दुःखका कारण प्रतिकूल जन है। चाहे वह शत्रु हो, पुत्र हो। उसपर क्रोध होता है। खैर हो। परंतु वहां क्रोधका क्या काम ? एक जन दूसरे जनेके दुःखका कारण है। दोनों भौम पार्थिव हैं। उसके साथ आत्माको क्यों जोड़ते हो ? खाते समय दातोंके बीच में जीभ आ गयी। बड़ा दर्द हुआ। क्रोध आया। किसपर ? दांत

पर ? क्या दांतको तोड़ गिराओगे ? दूसरे लोग कहते हैं दुःखके हेतु देवता हैं। हों। पर देवता भी, हमारा शरीर भी विकार है। हमारा उनसे क्या मतलब ? चलते समय पांव जरा तिरछा हुआ तो दूसरे पाँवसे टकराया। गुस्सा आया। किन्तु किसपर ? क्या बाँये पाँवका देवता और दायें पाँवका देवता अलग है ? वहाँ गुस्सा अपने आप निर्विषय होकर ठंढा हो जाता है। वैसे शत्रु आदिपर भी गुस्सा करना व्यर्थ है। दुःख जो मिलना था सो मिल गया।

**सुखस्य दुःखस्य न कोपि दाता परो ददातीति कुबुद्धिरेषा।**
**अहं करोमीति वृथाभिमानः स्वकर्मसूत्रग्रथितो हि लोकः॥**

सुख और दुःखका कोई दाता नहीं है, दूसरा सुख देता है, दुःख देता है यह कुबुद्धि है (मैं अमुक कार्य करता हूं इत्यादि मिथ्या अभिमान है। सबके सब अपने कर्ममें बंधकर चल रहे हैं) दाँतने जीभको काटा वहाँपर कौन है ? कुछ दिन पहले पाँवके घुटनेपर चोट आयी। पाँव फिसलनेसे गिर गया था। थोड़ा थोड़ा सूखने लगा। एक व्यक्तिने यह पाँवमें कैसी निशानी है करके अंगुलि लगायी तो नाखून लगा तो सूखा घाव फिरसे पहले जैसा हो गया। उसपर बड़ा गुस्सा आया। चार पाँच दिन बाद फिर सूखने लगा तो बाथरूममें उठते समय दिवारसे पाँव टकराया। बहुत सारा खून गिरा। किसपर गुस्सा करते ? दिवार पर ? दिवार सपाटी थी। क्या उसे तोड़ डालते ? उस रोज समझ में आया कि उस व्यक्तिपर गुस्सा करना इसी प्रकार निरर्थक ही था। क्रोधसे चित्त चञ्चल न करो। बस दूसरे दुःख देते हैं तो अपना कर्म समझकर शान्त रहो। आगे पीछे यह संभव हो न हो किन्तु ध्यानकालमें उसी सिद्धान्तपर स्थिर रहो।

भय भी मनकी अस्थिरताका कारण है। एक बार सह्याद्रिके जंगलमें मैं तप करने गया। एक छोटी नदी थी। उसके किनारे मंदिर था। सोचा वहाँ तप करूँगा। गाँव वहाँसे एकाध माईल दूरपर

था। एक रोज वहाँ सर्प दिखाई पड़ा। ऐसा फुंकार मारा कि मैं घबराया। फिर तो ध्यानमें बैठ जाएँ और जरा भी पत्ता हिले तो यही भय होने लगा, साँप आ गया। फिर ध्यान क्या लगना था? छोड़कर वहाँसे भागना पड़ा। भावनगरमें एक संन्यासाश्रम है। वहाँ चौमासेमें महात्मा ठहरते हैं। वहाँ किसीने डराया नागनी (प्रेतात्मा) आती है। बेचारे डरके मारे एक कथाकार न सो पाते थे और न ध्यान लगा पाते थे। "**द्वितीयाद्वै भयं भवति**"। (दूसरेसे डर होता है) अद्वैत भावनासे भय निवर्तन करो। या "**भयं तत्त्वावमर्शनात्**" तत्त्वचिन्तनसे भय दूर करो।

उद्वेग भी चित्तचाञ्चल्यकारण है। "**ओविजी भयचलनयोः**"। स्वयं वह चलनस्वरूप ही है। हरिद्वारमें एक सन्त आये। उद्विग्न चित्त थे। गृहस्थसे संन्यासी बने थे। औरतने धोखा दिया था। उसे सोच सोचकर हमेशा उद्विग्नसे रहते थे। मैंने इतना विश्वास किया, इतना उपकार किया, इतना अपनाया आखिर उसनें धोखा दिया। न ममत्व कर सकते हैं, न ममत्व छोड़ सकते हैं।

**कुग्रामवासः कुलहीनसेवा कुभोजनं क्रोधमुखी च भार्या।**
**पुत्रश्च मूर्खो विधवा च कन्या विनाग्निना षट् प्रदहन्ति कायम्॥**

(कुग्राम में वास, कुलहीन की सेवा, खराब भोजन, क्रोधमुखी पत्नी, मुर्ख पुत्र और विधवा कन्या ये छह विना अग्निके शरीर जलाते हैं) यही उद्वेग है। निरुद्वेगी ही ध्यान कर सकता है वही भक्त भी हो सकता है। भगवान भी गीतामें कहते हैं—

**यस्मान्नोद्विजते लोको लोकान्नोद्विजते च यः।**
**हर्षामर्षभयोद्वेगैर्मुक्तो यः स च मे प्रियः॥**

स्वयं उद्विग्न न हो और दूसरोंको उद्वेग न पहुँचाए। हर्ष, क्रोध, भय और उद्वेगसे मुक्त हो, वही भक्त हो सकता है, ध्यायी हो सकता है, योगी हो सकता है। उद्वेगको मिटानेके लिये विधिपर आश्रित

रहना चाहिये ।

**"यत्पूर्वं विधिना ललाटलिखितं तन्मार्जितुं कः क्षमः ।"**

(विधिके द्वारा जो ललाटपर लिखा हुआ होता है उसे कौन मिटा सकता है ?) ये सभी सम्बन्धी ऋणानुबन्धी हैं । जितना लेना देना है पूरा होनेपर सब अलग होते हैं ।

चिन्ता भी चित्तचाञ्चल्यकर है । शायद ही कोई व्यक्ति ऐसा मिलेगा जो चिन्तारहित हो । कोई न कोई चिन्ता बन ही जाती है । घरकी चिन्ता, लड़केकी चिन्ता, लड़कीकी शादीकी चिन्ता । थोड़ासा काम बिगड़ गया तो चिन्ता हो जाती है । चिन्ता अलग है, चिन्तन अलग है । चिन्तन एकाग्रताकारी है । चिन्ता एकाग्रताविघटक है ।

**चिन्ता चितासमाना हि बिन्दुमात्रविलक्षण ।**
**चिता मृतं दहत्येव चिन्ता जीवितमेव च ॥**

चिता और चिन्ता दोनोंमें एक ही बिन्दीका फरक है । शब्दमें इतना ही फरक है । अर्थमें तो चिता मृतको जलाती है, चिन्ता जिन्देको जलाती है । ज्यों ज्यों ऊमर बढ़ती जाती है त्यों त्यों चिन्ता बढ़ती जाती है । इसीलिये—"**वृद्धस्तावच्चिन्तामग्नः**" ऐसा बताया है । बच्चेका क्या होगा, बेटेका क्या होगा ? ऐसी चिन्ता करते रहते हैं, जब कि थोड़े दिनके बाद स्वयं चले जायेंगे । तब कौन सम्हालेगा ? क्या वह आज नहीं सम्हालेगा ?

**का चिन्ता मम जीवने यदि हरिर्विश्वंभरो गीयते**
**नो चेदर्भकजीवनाय जननीस्तन्यं कथं निःसरेत् ।**
**इत्यालोच्य मुहुर्मुहुर्यदुपते लक्ष्मीपते केवलं**
**त्वत्पादाम्बुजसेवनेन सततं कालो मया नीयते ॥**

(मुझे अपने जीवनके बारेमें क्या चिन्ता है जब कि हरि विश्वंभर (विश्वरक्षक) कहलाते है । ऐसा न हो तो बालकके जीवनके लिये,

जननीके स्तनोंसे दूध कैसे झरता ? इस बातको वार बार सोचकर हे लक्ष्मीपति ! मैं अपना समय तुम्हारे चरणकमलों की सेवामें बिता रहा हूँ ।) यही इसका उपाय है । भगवान्‌पर पूर्ण भरोसा होनेपर चिन्तानिर्मुक्ति होती है। जैसे मातापिता पर निर्भर बालकको कोई चिन्ता नहीं है । भागवतमें बताया—

**द्वावेव चिन्तया मुक्तौ परमानन्द आप्लुतौ**
**यो विमुग्धो जडो बालो यो गुणेभ्यः परं गतः ॥**

विमुग्ध बालक चिन्तारहित होता है या गुणातीत महायोगी चिन्तारहित होते हैं । इनमें हम गुणातीत योगी तो बने नहीं हैं । तदर्थं साधना ही कर रहे हैं । तब बालकवत् रहना ही ठीक है । मातापिताके भरोसे बालक रहता है । वैसे भगवान्‌को ही **"त्वमेव माता च पिता त्वमेव"** (तुम ही माता हो तुमही पिता हो) कहकर आधार मानो ।

**येन शुक्लीकृता हंसाः शुकाश्च हरितीकृताः ।**
**मयूराश्चित्रिता येन स मे वृत्तिं विधास्यति ॥**
**येन मे निर्मिताः प्राणाः निर्मितं येन जीवनम् ।**
**उदरं निर्मितं येन स मे वृत्तिं विधास्यति ॥**

पुत्रको जंगलमें छोड़ते समय जब उसने पूछा, मेरी वृत्ति क्या होगी ? कहा—बेटा चिन्ता न कर । जिसने हंसको सफेद बनाया, तोतेको हरा बनाया, मयूरको चित्रविचित्र बनाया, सारे जगतका भार जिसपर है वही तेरी वृत्ति भी करेगा ।

निराश होना भी चित्तकी स्थिरतामें बाधक है । एकने हमसे कहा महाराज पचीस सालसे हम प्रयत्न कर रहे हैं लेकिन कुछ अन्तर नहीं दीखता । हमें लगा कि अपना परिश्रम सफल नहीं होगा । विद्यार्थी पढ़ता है तो हर साल एक एक क्लास आगे आगे बढ़ता है, ऐसा अनुभव है । किन्तु यहाँ यही अनुभव है कि जहाँसे

प्रारम्भ किया, वहीं स्थित हैं। यह गाड़ी गड़ी हुई है। चलती नहीं है। व्यर्थ ही परिश्रम है। हमने कहा—व्यर्थ नहीं है। तुम्हें प्रतीत नहीं होता। हमलोग लकड़ीका खड़ाऊं पहनते हैं। एक दिन, दो दिन, महीना, दो महीना क्या, साल दो साल तक भी कुछ प्रतीत नहीं होता। पाँच सात साल बीतनेपर जहाँ अंगुलियाँ पड़ती हैं वहाँ गड्ढे दिखाई देने लगते हैं। तो क्या दो सालतक कुछ नहीं होता था? होता था। प्रतीत नहीं हो रहा था। जितना करते हो उतना आगे बढ़ ही रहे हो। निराश नहीं होना चाहिये। जैसे हमने पहले दो योगियोंका दृष्टान्त दिया था। एक योगी पुनः तीन जन्म बितानेकी बात सुनकर निराश हो गया। दूसरा हजारों जन्मोंके बाद भगवत्प्राप्ति सुनकर भी नाचने लगा।

**उत्साहात्साहसाद्धैर्यात्तत्त्वज्ञानाच्च निश्चयात्।**
**जनसङ्गपरित्यागात् षड्भिर्योगः प्रसिध्यति॥**

उत्साह, साहस, धैर्य, तत्त्वज्ञान, निश्चय और लोगों के संगके परित्याग से योग सिद्ध होता है (इनकी व्याख्या पूर्वमें हो चुकी है) निराशके बदले उत्साह साहस आदि होना चाहिये।

दीनता भी मनः स्थैर्यविरोधिनी है। जो यह समझे कि मैं स्वयं दीन हूँ, हीन हूँ तो वह कुछ नहीं कर सकेगा। निराशा उसको कहते हैं कि कुछ करनेके उपरान्त सफलता न होनेपर हतोत्साहित होना। दीनता उसको कहते हैं जिससे कार्य ही प्रारम्भ नहीं करते। साहस ही नहीं होता। गाँवकी भाषामें जिसको दब्बू कहते हैं। नम्रता अलग है, दीनता अलग है। नम्र होनेपर भी साहस करेगा।

**प्रारभ्यते न खलु बिघ्नभयेन मूढैः**
**प्रारभ्य विघ्नविहता विरमन्ति मध्याः।**
**विघ्नैः पुनः पुनरपि प्रतिहन्यमानाः**
**प्रारब्धमुत्तमजना न परित्यजन्ति॥**

(मूढ लोग विघ्नके भयसे कार्य प्रारम्भ ही नहीं करते मध्यम लोग कार्य प्रारम्भ करते हैं किन्तु विघ्न आनेपर छोड़ देते हैं। उत्तम पुरुष बार बार विघ्न आने पर भी हाथमें लिये हुए कार्यका परित्याग नहीं करते।) प्रथम पादमें दीनका लक्षण है। द्वितीयमें निराशका लक्षण है। तृतीयमें ही साधकका लक्षण है।

चित्तस्थैर्यविरोधी आठवाँ है कार्यानन्त्य। यह करना है, वह करना है, इस प्रकार हजारों कार्य सोचते रहते हैं। वे कभी स्थिर नहीं होंगे। वैसा करें कि ऐसा, इस प्रकार विकल्पवृत्तिवाला भी स्थैर्य नहीं पा सकता। व्यवहारकालकी बात नहीं कह रहा हूँ। अत्यधिक कार्यव्यस्त मन होनेपर ध्यानकालमें भी वह प्रोग्राम बनाना शुरू करेगा। जब कि काल्पनिक प्रोग्राम दूसरे क्षणमें बदल जाता है। तीसरे क्षणमें तीसरा ही हो जाता है। बड़ी मुश्किलसे कभी एकाध टिक जाता है। नहीं तो दूसरे दिन सब केन्सल हो जाते हैं—निरस्त हो जाते हैं, कार्यानन्त्य माने अन्तहीन ऐसी कल्पना जिसमें एकके बाद दूसरी कल्पना हो। कार्यविकल्प माने एक ही कालमें विरुद्ध दो कार्योंका चिन्तन करना। यह ठीक रहेगा कि यह ? कपड़ेका धन्धा करें कि लोहेका ? नौकरी करें या चना बेचें ? ध्यानकालमें भी ये उपस्थित होते हैं तो ध्यान नहीं हो पाता। विचारधारामें ही ध्यायी बह जायेगा।

**"यतो यतो"**। भगवान राजयोग समझा रहे हैं। जो सर्वोत्तम योग है। **"राजयोगं विना नैव तत्त्वज्ञानं प्रसिध्यति"** राजयोगके विना तत्त्वज्ञान प्राप्त नहीं होता। राजयोगका सामान्य सीधा अर्थ है—**"न किंचिदपि चिन्तयेत्।"** निश्चिन्तता। चित्तकी निश्चलता और स्थिरता। शनैः शनैः इस स्थितिको प्राप्त किया जाता है। चित्त का स्वभाव है—**"मनश्चञ्चलमस्थिरम्।"** चञ्चलता और अस्थिरता। यह पुनरुक्ति है कि नहीं ? चञ्चलता और अस्थिरतामें क्या फरक

है ? अस्थिरता होना ही तो चञ्चलता है। नहीं। चञ्चलता नाना चिन्तनको कहते हैं। अस्थिरतामें स्थिरका अर्थ है स्थितियुक्त। वहाँसे च्युत होना अस्थिरता है। योगारम्भ करनेवाले प्रथम भूमिका में स्थित साधकके चित्तकी चञ्चलतामें कामक्रोध आदि मुख्य नौ कारण पूर्वमें बताये। अन्य भी कारण आदिपदसे ग्राह्य हैं। किन्तु ये नौ मुख्य हैं। योगारम्भ होनेके बाद आनेवाले विक्षेपकारक अन्य कुछ दोष हैं। साधक प्रथम कामक्रोध आदि हटाकर योगको गतिशील बनाए। बादमें इन सूक्ष्म विघ्नोंको दूर करनेका प्रयास करे।

योग करने लगते हैं तो कभी कभी ऐसा होता है कि ध्येयस्वरूप स्पष्ट नहीं होता। कभी तन्द्रा आ जाती है। निद्रा आती है। योगमें बैठनेपर कभी सुषुप्तिसी हो जाती है। शिवरात्रिके जागरणके बाद ध्यानके लिये बैठें तो एक ओर विचार बन्द कर दिया, दूसरी ओर अलब्धभूमिकत्व हुआ तो सुषुप्ति जरूर आयेगी। हमने भी इसका अनुभव किया है। खैर, शिवरात्रि जागरण प्रयुक्त होनेसे वह नैमि-त्तिक है। बहुतसे लोगोंको रात्रिके जागरणके बिना भी ऐसी स्थिति होती है। कभी कभी प्रातःकालीन शय्यास्थ ध्यानमें भी ऐसी स्थिति होती है। खैर, उसे भी नैमित्तिक मान सकते हैं। निमित्तविशेषके बिना ऐसी स्थिति आती हो तो क्या करना ? उत्तर है कि निमित्त सामान्य हो चाहे निमित्तविशेष, निमित्त तो है ही। शिवरात्रिजागरण आदि स्थलको दृष्टान्त रखकर निमित्तका पता लगाया जा सकता है। अतः उसको हमने प्रस्तुत किया। वास्तविक बात यह है कि तन्द्रा, निद्रा, और सुषुप्तिमें तमोगुण कारण है। उसमें कारण नाड़ीकी अशुद्धि है। नाड़ी मलाकुल (मलसे आकुल) होती है तो लय होता है।

**मलाकुलासु नाडीषु मारुतो नैव मध्यगः।**
**कथं स्यादुन्मनीभावः कार्यसिद्धिः कथं भवेत् ॥**

नाड़ियाँ मलाकुल होंगी तो उनमें वायु बराबर नहीं रहेगा।

विशेषरूपसे सुषुम्नामें सर्वथा वायु प्रवेश नहीं करेगा। फूटबालमें वायु न हो तो भारी भारी होगा। वायु होनेपर हल्का होगा। वायु मध्यगामी न हो तो उन्मनीभाव नहीं होगा। मनकी ऊर्ध्वस्थिति उन्मनीभाव है। उसके विना कार्यसिद्धि समाधि आदि नहीं होंगी। नाड़ीशुद्धि कैसे होगी ? यह प्रकृति हमें सिखाती है। प्रकृतिका काम है दोषनिवर्तन करना। नाकमें कोई चीज गई तो छींकपर छींक आती है। जबतक वह चीज नहीं निकलती। यह प्रकृति है। प्रकृति स्वस्थ करनेका ही प्रयत्न करती है। पानीमें अधिक भीगनेसे, या मच्छर काटनेसे ज्वर आया। लेकिन प्रकृति स्वयमेव ठीक करेगी। ज्वरमें शरीर गरम होता है अन्दरकी सील निकालनेके लिये। आप प्रकृति को सहयोग दीजिये तो शीघ्र आरोग्य प्राप्त करेंगे। अन्दर खून खराब हुआ तो पीव भरा फोड़ा हुआ। यह प्रकृतिकी दवा है। फिर फोड़ा फूटनेपर खराब खूनके साथ पीव चला जायेगा। होम्योपैथिक सिद्धान्त इसीपर आधारित है। वैसे नाड़ी मलाकुल होनेपर नींद आती है। मुख्यरूपसे दो नाड़ियोंमें मल आता है तो नींद, तन्द्रा आती है। उनको सूर्यनाड़ी और चन्द्रनाड़ी कहते हैं। उस मलको निकालनेका तरीका है जोरसे श्वास लेना और छोड़ना। इसीलिये नींदमें मनुष्य खराटा मारता है। जोरसे श्वास लेता है और छोड़ता है। वही उसकी दवा है। उसमें फिर आपको सहयोग देना चाहिये।

> प्राणं चेदिडया पिबेन्नियमितं भूयोन्यया रेचयेत्
> पीत्वा पिङ्गलया समीरणमथो बद्ध्वा त्यजेद्वामया।
> सूर्याचन्द्रमसोरनेन विधिनाभ्यासं सदा तन्वतां
> शुद्धा नाडिगणा भवन्ति यमिनां मासत्रयादूर्ध्वतः॥

आप प्रकृतिको सहयोग दीजिये परिष्कृतरूपसे। नाड़ीशुद्धिके लिये कुम्भककी जरूरत नहीं है। इडासे खींचा, समाप्त होनेपर

थोड़ा बाँधा फिर पिंगलासे छोड़ा। फिर पिंगलासे खींचा पूर्ववत् बाँधा और इडासे छोड़ा। इसप्रकार करनेपर नाड़ीशुद्धि होगी तथा तन्द्रा लय आदि दूर होंगे। जिनको लय होता हो उन्हींको यह करने की जरूरत है, सबको नहीं। यह राजयोगका प्रकरण है। हठयोग कहीं कहीं राजयोगका सहायक होता है। इतनेको लेकर स्वात्माराम योगीने **"हठयोगं विना नैव राजयोगः प्रसिध्यति"** कहा। इस नाड़ी शुद्धिके अभ्याससे ध्यानकालीन लयकी निवृत्ति होगी। यदि इसके विना भी स्वभावतः लयनिवृत्ति होती हो तो इस प्रक्रियाके विना ही संबोधन करो।

कुछ लोग लयको ही समाधि मान बैठे हैं। चित्त भारी हो गया काम नहीं करता। यही समाधि है। किन्तु यह सब नाड़ीदोष ही है। दिल्लीमें मैं कथा कर रहा था, हाल भर जाता था। एक बार देखा कि लोग कम होते जा रहे हैं। थोड़े लोग रह गये। मैंने एक माता से पूछा—क्या ये सब तत्त्वज्ञानसे मुक्त हो गये, जो कथामें नहीं आते ? माताने कहा यहाँ एक ब्रह्मकुमारी आयी है, समाधि कराती है। मैं भी एक रोज जाऊँगी। वह भी जाकर आयी। मैंने पूछा—क्या अनुभव हुआ ? माताने कहा—किसीको वह एकटक देखती है, किसीका माथा छूती है। मैं समझ गया यह त्राटक है (मेस्मेरीजम है) छूना मतलब नाड़ी दवाना। चालीस सालके अभ्याससे तोतापुरी को दो घंटा समाधि लगती थी। यह क्षणभरमें समाधि कैसी ? यह लय है। समाधिसे ऋतम्भरा प्रज्ञा होती है। लयसे तो जो प्रज्ञा है वह भी जाती रहेगी। कांदीवलीमें एक सन्त आये जो गला छूकर समाधि कराते थे। एसी समाधिमें नाड़ीदोषसे चित्त च्युत होता है। उन्मनीभाव अति दूर रह जाता है।

दूसरा दोष विक्षेप दोष है। लयमें चित्त नीचे गिरता है। शून्यावस्थाको प्राप्त होता है। अभावप्रत्ययालम्बन होता है। पुरुषार्थशून्य होता है। विक्षेपमें रजोगुणकी प्रधानता है। अनावश्यकरूपसे

चित्त फैलता रहता है। कामक्रोध आदिसे जो विक्षेप होता है उसका निराकरण प्रथम ही बताया। कामक्रोध आदि न होनेपर भी विक्षेप होता है। कभी समुद्र याद आया, गाड़ियाँ याद आयीं, एक्सिडेण्ट याद आया। विना मतलबकी बातें याद आ जाती हैं। जिनमें कामक्रोध आदि कुछ नहीं है। वैसे चित्तको निर्वृत्तिक बनाना लक्ष्य है। "न किञ्चिदपि चिन्तयेत्।" किन्तु यह चिन्तनधारा चल रही है तो क्या करना चाहिये? महर्षि पतञ्जलि कहते हैं—प्रतिषेधके लिये एकतत्त्वाभ्यास करो।

**"तत्प्रतिषेधार्थमेकतत्त्वाभ्यासः।"**

पहले सर्वथावृत्तिशून्य मत करो। एक तत्त्वका अभ्यास करो। वह एकतत्त्व भले एक बिन्दु ही हो। अपने तो बिन्दुका चिन्तन क्यों करें? भगवच्चरणनखचिन्तन करना सर्वोत्तम रहेगा। उसकी आवृत्ति ही अभ्यास है। परन्तु प्रश्न यह है कि उसीमें विक्षेप हो रहा है। तब वहीं कैसे उपचार हो। हरिस्मरणमें ही विक्षेप हो रहा है। बात यह है कि बहुतसे लोगोंको बिन्दुचिन्तन, हरिचरणनख चिन्तन आदिसे विक्षेपनिवृत्ति होती है। उससे यदि न हो तो उसी हठकी शरणमें जाओ। प्राणायामसे विक्षेपनिवृत्ति होती है। इसीलिये प्रत्येक कर्मके पहले **"आचम्य प्राणानायम्य"** (आचमन करके तथा प्राणायाम करके) कहा जाता है। आजकल पण्डितोंने इसे भी एक मन्त्रपाठ समझ लिया है। बोल जाते हैं। करे या न करे। प्राणायाम बड़ा तप है। मनुमहाराज कहते हैं—

**प्राणायामा ब्राह्मणस्य त्रयोऽपि विधिवत्कृताः।**
**व्याहृतिप्रणवैर्युक्ता विज्ञेयं परमं तपः॥**

भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यं ये सप्त व्याहृति हैं। ये सात व्याहृति इन सबके साथ एक एक प्रणव और गायत्रीके आदि में प्रणव, अन्तमें प्रणव ओर चतुर्थपादके अन्तमें प्रणव ऐसे दस

प्रणव हैं। विधिवत् कहनेसे सशिरस्क गायत्री आ जाती है। इसके साथ तीन भी प्राणायाम करें तो यह महान तप है। यहाँ **"मैत्रो ब्राह्मण उच्यते"** यह परिभाषित ब्राह्मण समझना चाहिये। क्योंकि व्याहृत्यादि तथा प्राणायाममें द्विजमात्रको अधिकार है। कुम्भक इतना करो जो रोम रोममें पहुँच जाय किन्तु उससे आगे न बढ़े। तीन चार प्राणायाम करते ही चित्तविक्षेप दूर होगा। यह हठयोग की सहायता लेना हुआ। प्राणायामके विना यदि विक्षेपनिवृत्ति होती हो तो उसकी आवश्यकता नहीं होगी। यह कामादिरूप विक्षपेकी-निवृत्तिके लिये नहीं हैं। किन्तु स्वभाविक चाञ्चल्यनिवृत्तिके लिये है। विक्षेपनिवृत्तिके विषयमें स्वात्माराम योगीने कई जगह उल्लेख किया है—

**चले वाते चलं चित्तं निश्चले निश्चलं भवेत्।**
**योगी स्थाणुत्वाप्नोति ततो वायुं निरोधयेत्॥**

प्राण चञ्चल है तो चित्त भी चञ्चल होगा। प्राणायामसे थोड़े समयके लिये भी प्राणको निश्चल करें तो चित्त भी निश्चल होगा। योगी स्थाणुत्व अर्थात् स्थिरताको प्राप्त होगा इत्यादि।

तीसरा दोष कषाय दोष है। रागादिवासना कषाय है। चित्तमें मूढ़ता नहीं विक्षेप भी नहीं। फिर भी ध्येय वस्तुको वह नहीं पकड़ता। इसको अलब्धभूमिकत्व कहते हैं ज्योति का चिन्तन करते हैं किन्तु काला धब्बा सामने आता है। या कुछ भी नहीं आता। ध्यान भूसीके समान नीरस होता है। इसका कारण है अन्तर्गत रागद्वेषादि वासना। ये घुनके समान चित्तको खाकर कमजोर बना देती हैं। जैसे लकड़ीमें दीमग लग जाता है तो लकड़ी अन्दरसे खोखली हो जाती हैं। कमजोर हो जाती हैं। बारहका ढाँचा मात्र रह जाता है। महर्षिने और भी दोष बताये हैं।

**"दुःखदोर्मनस्याङ्गमेजयत्वश्वासप्रश्वासा विक्षेपसहभुवः"**

व्याधिस्त्यान आदिसे दु:ख दौर्मनस्य आदिको पृथक् कहनेका मतलव है कि ये कषायोद्भव हैं। विक्षेप व्याधि आदिसे जन्य है। फिर भी प्रायः साथमें होते हैं। दुःखका अर्थ है 'दुर्गतानि खानि यत्र।" जहाँ इन्द्रियाँ दुर्गतिग्रस्त हो वही दुःख है। आँख खुली रहे तो भी नीरसता। बन्द रखें तो भी नीरसता। यही दुःख है। दुर्गतं मनो यस्य तद्भावो "दौर्मनस्यम्"। इन्द्रियोंकी दुर्गति दुःख है। मनकी दुर्गति दौर्मनस्य हैं। ध्यानमें कोई रस नहीं, बेकार सा लग रहा है। मन बेचैन हो रहा है। इसको दौर्मनस्य कहते हैं। वासनाओंके कारण मन दुर्बल हो गया। जैसे बिमारको कोई भी खाना दो फीका सा लगेगा। उसका कारण शरीरेन्द्रियादिकी निर्बलता है। निर्बलतामें कारण रोग है। वैसे ध्यानादिमें नीरसताका कारण मनकी निर्बलता है। उसमें कारण कषाय है। कषायका अर्थ है— कषतीति कषायः। काटनेवाला कषाय है। अङ्गमेजयत्व अंगकंपनको कहते हैं। मन कमजोर होता है तो अंगोंमें कंपन होता है। हाथ काँपने लगता है। पाँव काँपने लगता है। प्रथम मनकी कमजोरीसे शुरू होता है। फिर वह बिमारी हो जाती है। जिसका मन दृढ़ होता है, उसका अंगकम्पन नहीं होता। कमजोरीके कारण दीर्घ निःश्वास लेने लगते हैं। मनकी कमजोरी अन्तर्गत वासनाके कारण है, जिसका बाहरसे पता नहीं हो पाता। उसका पता लगाओ यही "सकषायं विजानीयात्" का अर्थ है—

यह कौनसी वासना है जो मनको कमजोर बनाती है? जो कामक्रोधादि दबा दिये गये, वे ही वासनारूपेण अन्तःस्थित हो गये। मनु महाराज कहते हैं—

> उद्यतस्य हि कामस्य प्रतिवादो न शस्यते।
> अपि निर्मुक्तसङ्गस्य कामरक्तस्य किं पुनः॥

उत्पन्न कामका प्रतिरोध करना वृथा है भले आदमी संगहीन

हो, फिर कामासक्तके लिये तो कहना ही क्या ? मनमें सोचते रहना और बाहर प्रतिरोध करना व्यर्थ है। भगवानने भी कहा—

**कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन्।**
**इन्द्रियार्थान् विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते॥**

कर्मेन्द्रियोंका संयम किया, मनसे सोचते रहे, वही बादमें कषाय वासना बनती है। तब क्या करना चाहिये ? यदि उस कामनामें खास दोष नहीं है तो विषय ग्रहण करो। मिठाई खानेकी इच्छा हुई तो खाओ। उसका प्रतिरोध करना नहीं चाहिये। एक विरक्त महात्माको देखा, रूखे सूखे खाते थे। हमने पूछा ऐसा क्यों खाते हैं ? कोई बिमारी है ? वे बोले कि बढ़िया माल खाते भगत लोग देखेंगे तो कहेंगे यह साधु है कि स्वादु है। लोकभयसे भोजनेच्छाको दबाया। तो क्या सभी इन्द्रियोंको खुली छोड़े ? नहीं। उस कषायको हटानेके लिये दो उपाय हैं एक उपाय कामका नियन्त्रण करना है। दूसरा अनुद्भावन उपाय है। श्रीमद्भागवतमें कहा है—

**लोके व्यवायामिषमद्यसेवा नित्यास्तु जन्तोर्नहि तत्र चोदना।**
**व्यवस्थितिस्तेषु विवाहयज्ञसुराग्रहैरासु निवृत्तिरिष्टा॥**

शास्त्रमें विवाह विधि आती है। किसलिये ? क्या पुत्रोत्पादनमें विधान किया जा रहा है ? नहीं। क्योंकि विधि सुने विना भी पामर पशु पक्षी आदिकी सन्तानोत्पादनमें प्रवृत्ति होती है। तब विवाह-विधिका क्या मतलब ? कामनियन्त्रण। अविवाहितस्त्रीसंगनिवृत्ति। काशीमें शंकरजीको भाँग चढ़ाकर पीते हैं। क्या उसकी विधि है ? नहीं। कमसे कम इतर समयमें तो न पिये। इसलिये नियन्त्रण करते हैं। कही माँस भक्षणविधि देखकर पहाड़के लोग और बंगाली आदि विधि मानते हैं। नहीं। वह विधि नहीं है। यदि तुम्हारी आदत पड़ी है तो अयज्ञीय (जो यज्ञमें उपयुक्त न हुआ हो। उसे) अदेवार्पित (जो देवताको अर्पित न किया हो ऐसे) मांसका भक्षण न करो। इस

निवृत्तिमें तात्पर्य है। उद्यत कामका प्रतिविधान नहीं, नियन्त्रण करो। सन्त सन्यासियोंके लिये क्या नियम है? कामादिको उद्भूत ही मत होने दो। "असंकल्पाज्जयेत् कामं" (असंकल्पसे कामको जीतो) इत्यादि उपायोंसे कामादिको उद्भूत ही मत होने दो। किसीको क्रोध आया, उसे दबाया किन्तु अन्दर घुटता रहा तो? इसी प्रकार लोभादि है। एक सन्तको देखा। ये पैसें छूते नहीं थे। भोजनमें दक्षिणा मिल जाये तो दूसरे उठाते। किन्तु बादमें पाई पाईका हिसाब पूछते) एक जैन साधुके साथमें रहनेवाले ब्राह्मणने भी यही अपनी करुण कहानी सुनाई। कभी विना मतलब साधु उसे चोर ठहराता। वह कहता पैसा आप क्यों नहीं रखते? यही दबाये गये कामक्रोध आदि वासनारूपसे कषाय बनते हैं। कषाय सामान्य वासनाको नहीं कहते। किन्तु कषणकारी वासनाको कहते हैं। इनको पहचानो। यही "सकाषायं विजानीयात्" का तात्पर्य है।

किन्तु प्रश्न यह उठता है कि कामादिको दबाया और कषाय बन गया, हृदयमें कमजोरी आ गयी। अभी जाननेसे क्या फायदा? यही है कि कामादि उद्भूत होनेसे पहले जो उपाय करना था उसे अभी भी कर लो तो काम चलेगा। कामादिके लिये उपाय श्रीमद्-भागवतमें बताया है—

> असंकल्पाज्जयेत् कामं क्रोधं कामविपर्ययात्।
> अर्थानर्थेच्छया लोभं भयं तत्त्वावमर्शनात्॥
> आन्वीक्षिक्या शोकमोहौ दम्भं महदुपासया॥

इत्यादि वहाँ बताया है। कामवासना है पता चला तो अभी भी विषयसंकल्पका त्याग करो। सफलता होगी। क्रोधवासना है तो संकल्पप्रभवकामत्यागसे उसे दूर कर सकते हो। अर्थवासना (लोभवासना) मनमें है तो अर्थानर्थेक्षण करो, भायवासना है तो तत्त्वावमर्शन बार-बार करो। इसीलिये गौड़पादाचार्यने कषायको

जाननेके लिये बताया।

इन तीनके कारण चित्तमें स्थिति नहीं आती। लय, विक्षेप और कषाय इनका समुचित उपाय करना चाहिये। इन निमित्तोंसे चित्त चञ्चल तथा स्थितिशून्य होता है। इन निमित्तोंसे चित्तको नियमित करो, दूर रखो। और आत्मवशमें-अपने वशमें करो। गौडपादाचार्यने बताया है—

**"निश्चलं निश्चरच्चित्तमेकीकुर्यात्प्रयत्नतः।"**

( रागादिरहित होनेसे निश्चल चित्त बाहर निकलने लगता है तो उसको प्रयत्नपूर्वक एकाकार करो चैतन्यैकरस करो ) इसपर भाष्यकार इस श्लोकके अनुसार ही व्याख्या करते हैं— **'ततस्ततो नियम्योक्तोपायेनात्मन्येवेकीकुर्तात् प्रयत्नतः। चित्स्वरूपसत्तामात्र-मेवापादयेत् ॥२६॥**

**प्रशान्तमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम् ।**
**उपैति शान्तरजसं ब्रह्मभूतमकल्मषम् ।। २७ ।।**

[शान्तचित्त रजोगुणरहित ब्रह्मभूत निष्पाप इस योगीको उत्तम सुख प्राप्त होता है ।। २७ ।। ]

"संकल्पप्रभवान् कामान्" इत्यादिसे राजयोग समझाया गया। उसीका संक्षिप्त विवरण इस श्लोकमें दिया जा रहा है। पाठक्रमकी अपेक्षा अर्थक्रम बलवान होनेसे इसकी व्याख्या हम अर्थक्रमानुसार करेंगे। योगिनं ब्रह्मभूतं शान्तरजसं अकल्मषं प्रशान्तमनसं उत्तमं सुखम् उपैति ऐसा यहाँ क्रम है। उसीके अनुसार हम व्याख्या देखेंगे। इसी बातको भाष्यकार वेदव्यासने बताया है—

> **"यस्त्वेकाग्रे चेतसि सद्भूतमर्थं प्रद्योतयति, क्षिणोति च क्लेशान्, कर्मबन्धनानि श्लथयति, चित्तं निरोधाभिमुखं करोति स सम्प्रज्ञात इत्याख्यायते।"**

जो एकाग्र चित्तमें सद् अर्थको प्रकाशित करती है क्लेशोंको क्षीण करती है कर्मबन्धनोंका नाश करती है और चित्तको निरोधाभिमुख करती है वह संप्रज्ञात समाधि कही जाती है। दोनोंका समञ्जसात्मक विवरण ही यहाँ ज्ञातव्य है।

**"योगिनम्।"** योगाभ्यास करनेवाला योगी यहाँ विवक्षित है। योगका प्रारम्भ यहाँ एकाग्रतासे है। क्षिप्त, विक्षिप्त तथा मूढ़ ये तीन अवस्थायें योगपक्षीय नहीं है। एकाग्र तथा निरुद्ध ये दो ही योगपक्षीय हैं। चित्तका निरोध करने लगते हैं, शास्त्रीय रीतिसे अभ्यास चालू रहता है तो उस निरोध प्रयत्नके दो परिणाम सामने

आते हैं। एक है—सर्वार्थताका क्षय। और दूसरा है एकाग्रताका उदय। यही बात सूत्रकारने बताया—

**"सर्वार्थतैकाग्रतयोः क्षयोदयौ चित्तस्य निरोधपरिणामः।"**

संसारकालमें चित्त सर्वार्थ होता है। पूरे जगत्का प्रतिबिम्ब इन्द्रियोंमें आकर मनपर पहुँच जाता है। शब्द कानमें आया, वहाँसे मनपर पहुँचा। स्पर्श त्वक्में आया, वहाँसे मनपर पहूँचा। रूप नेत्रमें आया, वहाँसे मनपर पहुँचा। रस जिह्वापर आया, वहाँसे मनपर पहुँचा। गन्ध नाकपर आयी वहाँसे मनपर पहुँची। इसप्रकार चित्त सर्व बाह्य अर्थोंकी छायासे युक्त होनेसे सर्वार्थ हो गया। भीतर आत्माका भी प्रतिबिम्ब चित्तपर पड़ता है। जिससे इनअर्थोंका प्रकाशन होता है। इसप्रकार आन्तर अर्थ भी चित्तपर आ गया। फलतः वह सर्वार्थ हो गया। इस बातका विस्तारण पहले भी हो चुका है। यहाँ विशेषता यही बतानी है कि यद्यपि इसप्रकार चित्तमें सर्वार्थता सामान्यतः आती है। किन्तु इतनेसे ही सर्वार्थता नहीं होती। सूत्रमें एक शब्द ज्यादा है—

**"द्रष्टृदृश्योपरक्तं चित्तं सर्वार्थम्।"**

उपरक्तं यह शब्द अधिक है। उपरञ्जित होनेपर चित्त सर्वार्थ होता है। विषयके रंगसे रञ्जित होनेपर सर्वार्थता होती है। रञ्जित तब होता है जब चित्तमें तन्मयता आ जाती है। तन्मयता तब होती है जब विषयोंके प्रति रागद्वेषमोह होते हैं। रागसे तन्मयता होती है। द्वेषसे भी तन्मयता होती है और मोहसे भी तन्मयता होती है। यह तन्मयता पामरोंकी विषयोंको लेकर होती है। योगियोंकी द्रष्टा परमात्माको लेकर होती है। किन्तु दृश्यको लेकर जो तन्मयता है उसीसे वस्तुतः सर्वार्थता है। परमात्माको लेकर जो तन्मयता है वह कोट्यन्तर है। अर्थात् सूत्रस्थ एकाग्रता कोटिका उदाहरण हो जाएगा। गोपिकाओंका चित्त तन्मय हो गया **"गोप्यस्तन्मयतां**

**गताः ।"** (गोपियाँ तन्मय हो गयीं ।) किससे ? रागसे । **"गोप्यः कामात् ।"** कंस शिशुपाल आदिका चित्त तन्मय हो गया तो किससे ? भय व द्वेषसे । **"भयात्कंसः द्वेषाच्चैद्यादयो नृपाः ।"** यशोदा माता आदिका चित्त तन्मय हो गया तो कैसे ? मोहसे । **"सम्बन्धाद्वृष्णयः ।"** अहं मम यह सम्बन्ध ही मोह है । ये सब पूर्वजन्मीय भक्त होनेसे इनके राग द्वेष मोह भी दिव्य ही रहे । साधारण लोगोंके रागद्वेषमोह संसारसे होते हैं । अतः उनका चित्त सांसारिक विषयमय होता है । योगाभ्यास करते करते प्रथम सर्वार्थताका क्षय होगा और एकाग्रताका उदय होगा । दृश्यमयता नहीं होगी । ईश्वरमयता होगी । "यस्त्वेकाग्रे मनसि" इस भाष्यांशका यही अर्थ है ।

**"ब्रह्मभूतम् ।"** इसीको "सद्भूतमर्थं प्रद्योतयति" इस भाष्यांशसे बताया । यद्यपि शब्दतः ऐसा लगेगा कि जो मुक्त होकर ब्रह्म हो गया वह ब्रह्मभूत शब्दार्थ है । किन्तु यहाँपर उतना अर्थ नहीं है । यहाँ सद्भूतार्थदर्शी = ब्रह्मदर्शी इतना ही अर्थ है । शांकरभाष्यमें भी यही अर्थ किया है—ब्रह्मभूतं—"जीवन्मुक्तं ब्रह्मैव सर्वमिति निश्चयवन्तं" ऐसा यहाँ भाष्य है । एकाग्रता आ जाती है तो अद्वैत ब्रह्मदर्शन होने लगता है । व्यासभाष्यमें सद्भूतमर्थं बताया । सत् माने सत्य । यहाँ ब्रह्म, राम, कृष्ण आदि शब्दका प्रयोग नहीं किया । क्योंकि योगदर्शन नामविशेषका आग्रही नहीं है । जैसे श्रीमद्भागवतमें **"सत्यं परं धीमहि"** बताया, कृष्णं परं, विष्णुं परं, रामं परं, शम्भुं परं आदि नहीं । अर्थ उसका ब्रह्मभूतं यही है । एकाग्रचित्त—भगवन्मयचित्त होनेपर अद्वैत ब्रह्मदर्शन सर्वत्र होता है ।

**"क्व गतो द्वैतसंसारो योऽद्यावधि विलोकितः ।**
**अद्वैतं परमात्मानं प्रपश्यामि समाधिना ॥"**

जो अभी तक द्वैत संसार दीख रहा था वह कहाँ गया ? मैं समाधिके द्वारा अद्वैत परमात्माको देख रहा हूँ । यह जिसको एकाग्र

समाधि लग गयी है उसका उद्‌गार है। क्या वह घटपटादि, पृथिवी जलादि द्वैत प्रपञ्चको नहीं देखता ? क्या वह रोटी पत्थरका भेद नहीं समझता ? क्या उसको पशु पक्षी आदमी आदि भेद दिखाई नहीं पड़ता ? स्त्री पुरुष गुरु शिष्य आदि भेद नहीं दीखता ? उत्तर है— द्वैत नहीं दीखता ऐसा नहीं कहा। द्वैतसंसार नहीं दीखता ऐसा बताया है। द्वैतमें और द्वैतसंसारमें क्या फरक ? यही कि अबाधित जीवसृष्टि द्वैतसंसार है। बाधित ईश्वरसृष्टि द्वैत है। ईश्वरसृष्टि संसार नहीं है। संसार बन्धनरूप होता है। **"जन्मसंसारबन्धनात्"** इत्यादिमें संसारको बन्धनरूप बताया है। द्वैतको बन्धन नहीं बताया है। ईश्वरसृष्टि बन्धक नहीं, मोचक है। वह बाधक नहीं साधक है। वह अपकारी नहीं उपकारी है। हमें सृष्टि सुधारना नहीं है। दृष्टि सुधारना है। जीवसृष्टि सुधारना है।

**एक एव पदार्थस्तु त्रिधा भवति वीक्षितः।**
**कुणपं कामिनो मांसं योगिभिः कामिभिः श्वभिः॥**

इस श्लोककी व्याख्या हो गयी है। परन्तु प्रसंग आनेपर पुनः थोड़ा दृष्टिपात करना है। वस्तु एक है किन्तु दृष्टि भेदसे अलग अलग है। एक ही पिण्ड है। पिण्डकी व्याख्या भी हो चुकी है। एक ही स्त्रीशरीर है। योगी उसे कुणप देखता है। घड़ा है। पानी रखो या निकालो, घड़ा घड़ा ही है। पाँच भौतिक शरीर है। प्राण रहे, न रहे एक ही बात है। योगी कुणप भूत ही देखता है। किन्तु कोई कामी उसे देखता है तो कामिनीके रूपमें देखता है। एक आवारा कुत्ता है। वह तो चाहे राजकुमारी हो चाहे आखरा उसको तो मांस दीखेगा, काटने दौड़ेगा। सृष्टि बदलना नहीं है, दृष्टि बदलना है। योगियोंने दृष्टि बदल दिया तो सारा जगत् ब्रह्ममय दीखने लगा।

**"सर्वं ब्रह्मयं तेने सर्वं कुणपमयं।"**

ज्ञानीको ब्रह्ममय दीख रहा है, भक्तको कृष्णमय दीख रहा है।

"वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः।"

पूरा जगत् वासुदेवमय है। क्यों ? उपादानकारण ब्रह्म ही है। चाहे परिणामवाद मानो, चाहे विवर्तवाद मानो। वल्लभाचार्य परिणामवाद मानते हैं। अद्वैतवादमें विवर्तवाद है। जो भी हो। उपादान ब्रह्म तो है ही। सोनेसे कुण्डल बना, उसे कुण्डलरूपमें कुण्डलप्रेमी देखते हैं। तत्त्ववेत्ता सुवर्णरूपमें। ब्रह्म जगत्का उपादान है। पामर पृथिवी आदि, मदीय (मेरा) त्वदीय (तेरा) आदि रूपमें देखता है। योगी ब्रह्मरूपमें देखता है। बाधित द्वैतका अर्थ है बाधित नामरूपात्मक द्वैत तथा अधिष्ठात सच्चिदानन्द। इसके विपरीत अबाधित द्वैत का अर्थ है नामरूप तथा त्वदीय मदीयकी अबाधितरूपता। यही यहाँ "ब्रह्मभूतं" का अर्थ है। भूधातुका अर्थ प्राप्ति है। अतः ब्रह्मप्राप्त—ब्रह्मावगतिमान्—ब्रह्मको जाननेवाला अर्थ है।

"शान्तरजसम्।" "क्षिणोति च क्लेशान्" इस व्यासभाष्यांशमें इसी अर्थको बताया। शांकरभाष्यमें इसकी व्याख्या इसप्रकार की है—"शान्तरजसं प्रक्षीणमोहादिक्लेशरजसमित्यर्थः।" सद्भूत अर्थ का प्रकाशन होता है तो उसका फल है क्लेशक्षय। क्लेश किसको कहते हैं ? घरोंमें झगड़ा होता है तो कहा जाता है बड़ा क्लेश चलता है। भार उठानेका क्लेश होता है। कौनसा क्लेश क्षीण होता है ? उत्तर है पंचक्लेश क्षीण होता है। अविद्या अस्मिता राग द्वेष अभिनिवेश ये पाँच क्लेश हैं। सद्भूत अर्थ प्रद्योतत होनेपर असदर्थ विषयिणी अविद्या निवृत्त हो जाती है। असदर्थ-असत्यार्थ। असत्यार्थ क्या है ? रज्जुमें सर्प। वह असत् है। इस शरीरको नित्य समझना रज्जुको सर्प समझनेके बराबर है।

अहन्यहनि भूतानि गच्छन्ति यमसादनम्।
शिषाः स्थिरत्वमिच्छन्ति किमाश्चर्यमतः परम्॥"

अपनेको सब नित्य ही मानते हैं। आत्मगत नित्यत्वको शरीरमें समझ लिया। काँदीवलीमें एक ज्योतिषी था। उनका नाम था काशोकर। महात्मा थे। वे समझ रहे थे हम शतवर्षजीवी हैं। उनके ज्योतिषने ही उनको धोखा दिया। बीचमें मर गये। ज्योतिषसे कमाये लाखों रुपये बैंकवाले खा गये। इस शरीरको शुचि पवित्र समझना असत्यार्थ है। कोलसेको धोकर सफेद वनानेके बरावर ही है। आत्मगत पवित्रताका शरीरमें अध्यास है। आत्मनिर्गमनके वाद शरीर **"पापिष्ठतरमिव भवति।"** पापिष्ठके समान हो जाता है। इस शरीरमें सुखको समझना और सुखकी कामना करना दोनों असद्भूतार्थ है। आत्मगत सुखका शरीरमें अध्यासमात्र है। तथा इस शरीरको आत्मा समझना भी जपाकुसुम सान्निध्यसे मणिको लाल समझनेके बराबर, रज्जुको सर्प समझनेके बरावर है। इसी वातको—

**"अनित्याशुचिदुःखानात्मसु नित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या"**

इस सूत्रसे महर्षिने बताया। अनित्य, अशुचि, दुःख और अनात्माको नित्य, शुचि, सुख और आत्मा समझना अविद्या है। सद्भूत अर्थ प्रद्योतन होनेपर यह अविद्या निवृत्त होती है। इसीको गीताभाष्यमें मोहशब्दसे कहा। अविद्याको क्लेश कहते हैं? क्लेश तो तकलीफका पर्याय है। क्लेशकारण होनेसे अविद्या क्लेश है। अगर इस शरीरको अनित्य समझते तो कोई पाप न करता। क्लेश न पाता। नित्य समझा और अनित्यता सामने दीखने लगी तो भय क्लेश हुआ। इसे शुचि समझनेसे अशुचिताको आगन्तुक समझा, शुचिताको शाश्वत समझा। पर घृणा करने लगे। इसे सुखरूप समझा। इसीलिये दुःखमें उद्विग्न होते हैं।

**मरणं प्रकृतिः शरीरिणां विकृतिर्जीवनमुच्यते बुधैः।**
**क्षणमप्यवतिष्ठते श्वसन्यदि जन्तुर्ननु लाभवानसौ॥**

मरणको तो प्रकृति समझो, दुःखको प्रकृति समझो। जीना तो लाभ है। सुख तो लाभ है। जीवनको प्रकृति समझा तो मरण नुकसान हुआ। सुखको प्रकृति समझा तो दुःख नुकसान हुआ। नुकसानसे क्लेश होता ही है।

अविद्याके बाद अस्मिता दूसरा क्लेश है। कुछ लोग समझते हैं कि मेरी अविद्या नहीं है। किन्तु इसप्रकार अपनेको ज्ञानी मानने मात्रसे अविद्यानिवृत्ति नहीं हो सकती। अविद्याका कार्य अस्मिता निवृत्त हुई कि नहीं यह देखो। यदि अस्मिता गयी तो ठीक है। यदि अस्मिता नहीं गयी तो समझलो कारणके बिना कार्य नहीं हो सकता। अतः कार्य है तो कारण भी अवश्य है। 'मैंने सर्वशास्त्र समझ लिया' यह 'मैं' कौन ? यही तो अस्मिता है। अहंकार यदि है तो समझ लो कि अविद्या है। अपने आपको यदि आप कुछ समझते हैं तो अस्मिता अवश्यमेव है। मैं श्रेष्ठ हूँ, मैं समझंदार हूं इत्यादि सभी अस्मिताका ही स्वरूप है। यह अस्मिता भी क्लेश है। क्योंकि क्लेशदायी है। अस्मितापर जरा भी आंच आयी कि मनुष्य महान क्लेश पाता है। सेठ देखना है कि नौकर चाकर सलाम करते हैं कि नहीं। एक महात्मा देखता है—दूसरे महात्मा आकर नमो नारायण करते हैं कि नहीं। आदर संमानकी अपेक्षा यदि है तो अस्मिता है। इस कथनका अर्थ यह न समझना कि सेठको नौकर सलाम न करे तो कुछ बोलना नहीं। शिष्टाचारपरिपालनके लिये शास्त्रकार भी जोर देते हैं। उत्तम को देखकर कनिष्ठ उसका आदर करें। नहीं करता है तो दण्ड भी दें। किन्तु उस अशिष्टतासे मनमें उद्वेग हुआ कि नहीं यह देखो। यदि हुआ तो अस्मिता क्लेशदायिनी बैठी है। वह गयी नहीं है।

कुछलोग इसमें भी संशय कर सकते हैं। मेरे अंदर अस्मिता नहीं है। बीचमें यही आड़ है, वहाना है कि शिष्टाचारका उल्लंघन करनेसे हमने कड़ाईसे व्यवहार किया। और वैसा तो करना ही पड़ेगा। सबका अपना अपना स्थान होता है। उसी सीमापर सबको रहना

चाहिये। इसपर आगे बताया जा रहा है कि रागद्वेष मनमें है या नही, होता है या नहीं यह देखो। राग यदि है तो समझ लो अस्मिता है। धनराग, जनराग, मानराग, प्रशंसाराग यदि है तो अस्मिता भी है। अस्मिताका अर्थ है अपरिच्छिन्न आत्माको परिच्छिन्न समझना। आत्माको अपरिच्छिन्न समझ लिया तो अप्राप्त वस्तु ही नहीं होगी जिसको प्राप्त करनेकी अभिलाषा हो। रागके विषयमें भी फिर पूर्व-पक्ष उत्तरपक्ष कहते हैं। जब मैं दिल्लीमें था तो एक पण्डित कहने लगा महारज मेरे मनमें कोई अभिलाषा नहीं है। जो वृत्ति प्राप्त होती है उसीमें मैं संतुष्ट हूं। **"असंतुष्टा द्विजा नष्टाः"**। संतोष नहीं, तृष्णा रही तो ब्राह्मण नष्ट होता है। मैंने कहा पंडितजी आप बड़े अच्छे हैं। लेकिन रामचन्द्र पाण्डेय कहते थे कि आपको ग्रन्थ लगता नहीं है। पण्डितजीने कहा वह बेवकूफ है। आप मुझे न्याय व्याकरण आदिमें कोई पङ्क्ति दीजिये मैं अर्थ बताता हूं कि नहीं देखिये। मैंने कहा अच्छी बात कल हम पूछेंगे। कुछ देर बाद रामचन्द्र आये तो मैंने उसको कहा वे वैयाकरण पंडित आपको मूर्ख बतला रहे थे। वह जाकर पंडितसे झगड़ा कर वैठा। दोनों आपसमें लड़ने लगे। दोनों मेरे पास आये झगड़ते हुए। मैंने प्रथम पंडितको कहा—आप कह रहे थे मुझमें कोई राग नहीं है, संतुष्ट हूं तो अब झगड़ते क्यों हैं? वह बोला महाराज यह हमको मूर्ख बताता है। इसको मैं बारह साल पढ़ा सकता हूं। वहीं दोनों लड़ने लगे। मैंने कहा—पंडितजी अपनी महत्वाकांक्षासे आप इससे द्वेष कर रहे हैं। अस्मिता आपकी काम कर रही है। द्वेष रागका ही परिणाम है। रागद्वेषका मूल अस्मिता है। इन दोनोंने दोनों पडितोंको महान क्लेशमें डाला। अतः ये भी क्लेश कह-लाये। इन सबका अन्तिम परिणाम अभिनिवेश-त्रास भय आदि है। शान्तरजस इस विशेषणसे मोहादिक्लेशनिवृत्ति विवक्षित है। यही "क्षीणोति च क्लेशान्" से योगभाष्यमें बताया।

**"अकल्मषम्"**। **"योगिनं"** से यस्त्वेकाग्रे मनसि बताया।

"सद्भूतमर्थं प्रद्योयति" यह "ब्रह्मभूतका" अर्थ है। "शान्तरजसं" का अर्थ है—"क्षिणोति च क्लेशान्"। चौथी बात है "कर्मबन्धनानि श्लथयति"। उसीको यहाँ। "अकल्मषम्" से बताया है। कल्मषसे केवल पापका ही ग्रहण नहीं किन्तु समस्त कर्मबन्धन विवक्षित हैं। "कर्मबन्धनानि श्लथयति" ऐसा व्यासभाष्यमें कर्मसामान्य ग्रहण किया है। यहां शांकरभाष्यमें भी **"अकल्मषम्-अधर्मादिवर्जितं"** बताया। न कि अधर्मवर्जितम्। अधर्मादि इस आदि पदसे धर्मका भी ग्रहण है। योगी धर्म, अधर्म तथा मिश्र तीनों कर्मोंसे रहित होता है। इसका विपरीत अर्थ न समझना कि धर्म छोड़नेको यहाँ बताया गया है। साधकके लिये तो धर्म करना अनिवार्य है। अवश्य कर्तव्य है। यहां जो बातें बतायी जा रही हैं वे "एकाग्रे मनसि" के बादकी बातें हैं। एकाग्रं मनः करोति नहीं लिखा। सिद्धवत् निर्देश है—"एकाग्रे मनसि"। मन एकाग्र होनेपर ऐसा अर्थ है। एकाग्र होनेतक सत्कर्म करना ही चाहिये।

**"यज्ञदानतपः कर्म न त्याज्यं कार्यमेव तत्।"**

यज्ञ, दान और तपको छोड़ता नहीं चाहिये। ऐसा अठारहवें अध्यायमें बतायेंगे। तन मन धन तीनकी शुद्धि होनेपर ही योग होता है। तनशुद्धिके लिये यज्ञ है।

**"महायज्ञैश्च यज्ञैश्च ब्राह्मीयं क्रियते तनुः॥"**

पञ्चमहायज्ञों तथा अन्य यज्ञोंसे यह शरीर ब्राह्मी होता है। ब्रह्मभूत जो विशेषण दिया उस विशेषणका योग्य होता है। अतः यज्ञकर्म नहीं त्यागना चाहिये। मनकी शुद्धिके लिये तप करना चाहिये। एकादशी, कृच्छ्रव्रत, मौनव्रत आदिसे मनकी शुद्धि होती है। समर्थ्य हो तो ही व्रतादि करो, अन्यथा नहीं। व्रत रखने से उपवासादिसे मनमें शुद्धि आती है। महात्मा गांधी कहते थे कि मैं आत्मशुद्धिके लिये उपवास करता हूँ। कृच्छ्र आदि व्रत उपवासरूप ही हैं। जो उपवास नहीं कर

सकते उनको हमेशा अल्पान्न ग्रहण करना चाहिये। दाने दाने पर नाम लिखा है। तो ज्यादा खाओगे तो लिखे दाने जल्दी समाप्त होंगे। जल्दी संसारसे बिदा होना पड़ेगा। इसीप्रकार धनशुद्धिके लिये दान करना चाहिये। धनमें अनेक विध दोष आते हैं। धन एकत्रित होनेपर हिंसा असत्त्य स्तेय आदि दोष प्रायः अनिवार्य हैं। उन दोनों-की निवृत्ति समुचित दानसे ही होगी। सत्पात्रमें दान करो तो उस पात्रकी तपस्याका अंश दाताको प्राप्त होगा। वही धनशोधक है। असत्पात्रको देनेसे कोई लाभ नहीं होगा।

धर्मकार्य करते रहना परम आवश्यक है। परंतु अंशतः तो सभी कर्म वन्धनरूप ही हैं। पुण्यकर्म सत्त्ववर्धक है। पापकर्म तमोवर्धक है। मिश्रकर्म रजोवर्धक है। तीनों गुण बन्धनकारी हैं। गुणातीत ही वन्धनविमुक्त होता है।

सत्त्वं सुखे सञ्जयति रजः कर्मणि भारत।
ज्ञानमावृत्य तु तमः प्रमादे सञ्जयत्युत॥

पुण्यकर्मसे सत्त्ववृद्धि होती है, उससे सुख प्राप्त होगा। और वह सत्त्वगुण मनुष्यको सुखसे बांधेग। सुखासक्ति बन्धन है। सुख प्राप्त होनेके वाद थोड़ा भी दुःख हो गया तो वह स्पष्ट प्रतीत होने लगता है। जैसे जो मिर्ची कभी नहीं खाता, मीठा मीठा हमेशा खाता है उसको एक छोटासा टुकड़ा भी यदि मिर्चीका मुंहमें आया तो भारी जलन होगी। मालाड़में प्रवचन करते समय एक चालीमें दो तीन घरोंमें भोजन करने गया। पहले दिनवाली माई बोली महाराज आप जैसोंके आशीर्वादसे हम अच्छी स्थितिमें आये। पहले हम झोपड़पट्टी-में थे। उसी चालीमें एक माई रोने लगी। मैंने पूछा क्या जल नहीं मिलता? बत्ती बराबर नहीं हैं? उसने कहा महाराज मेरा फूटा भाग्य है। मैं मरीनड्राईवमें रहती थी, लड़केकी शादी हो गयी तो वह पढ़ीलिखी अपटुडेट बहु मेरे हाथमें सफेद दाग (कोढ़) जैसा होनेसे घृणा करने लगी और हमको यहाँ फेंक दिया। वही चाली

एकको प्रसन्नताकारी और दूसरीको दुःखकारी क्यों हुई ? प्रथम उस मातानें सुख भोगा। आखिर सुख इसप्रकार बन्धनकारी हुआ कि नहीं ? पुण्य सत्त्वगुणवर्धन कर सुखसंगसे बांधता है। पाप तमोगुण उत्पन्न कर प्रमाद आदिके द्वारा मनुष्यको बाँधता है। पशु पक्षी वृक्ष लता आदिका शरीर तामस तथा पापमय माना जाता है। वैसे ही प्रमादीका भी जीवन है।

**"प्रमादालस्यनिद्राभिस्तन्निबध्नाति।"**

प्रमाद आलस्य और निद्रा आदिके द्वारा तमोगुण बाँधता है ऐसा **"तमस्त्वज्ञानजं"** इस श्लोकमें वताया है। पापसे तम हुआ, तमसे प्रमाद आदि और उससे बन्धन हुआ क्योंकि प्रमादी प्रमादको छोड़ नहीं सकता। उसको लेकर उसको दुःख भी भारी होता ही है। मिश्रकर्म रजोगुण उत्पन्नकर कर्मसंगसे, दुःखादि संगसे बन्धनमें डालता है। किसीके पाँवमें ऐसा चक्कर रहता है कि वह कहीं टिक ही नहीं सकता। मन अति चंचल होता है, उससे दुःख तो है ही रजोगुण स्वयं भी दुःखात्मक है। पापसे दुःख होता है। उसे मिश्र होनेके कारण सत्त्वांश प्रकाशित करता रहेगा। यही विशेषता है। सत्त्वगुणी ऊर्ध्वलोक जाकर गिरता है, जैसे माई मरीनड्राईवसे गिर-कर मालाड पहुँची। तमोगुणी अधोलोकमें ही पहुँच जाता है। रजोगुणी मर्त्यलोकमें तो है ही। इस प्रकार पुण्य पाप तथा मिश्र तीनों कर्म सत्त्व, तम और रजका वर्धन कर बन्धनमें डालते हैं। अतः वस्तुतः तीनों कर्मोंसे ऊपर उठना परम आवश्यक है। पापसे और मिश्रसे उठो। पुण्यसे भी उठो। काँटेसे काँटा निकालकर दोनों काँटे फेंक दिये जाते हैं। वैसें सत्त्वसे रज और तमको जीतकर रज तमके साथ सत्त्वको भी फेंकना ही है। वह कैसे होगा ? पाप तथा मिश्रको पुण्यसे शिथिल कर तीनोंको हटाना है। वह कैसे होगा ? योगपुण्यसे। पुण्य अलग है, योगपुण्य अलग है। यज्ञादि पुण्य प्राकृत है, योगपुण्य अप्राकृत है।

**"कर्माशुक्लाकृष्णं योगिनस्त्रिविधमितरेषां ।"**

यह पहले कहा जा चुका है फिर भी प्रसङ्गानुसार पुनरीक्षण करो। प्राकृत जन जो सत्त्वादि गुणोंमें पड़े हैं उनके पूर्वोक्त तीन कर्म होते हैं। पुण्य, पाप और मिश्र। वही शुक्ल, कृष्ण और शुक्लकृष्ण शब्दसे कहा जाता है। योगीका कर्म त्रिविध नहीं। उसका प्रकार चतुर्थ है। अशुक्ल अकृष्ण है। अतएव योगी न ऊर्ध्वलोकबन्धनमें पड़ेगा, न अधोलोकबन्धनमें पड़ेगा और न मध्यलोकके बन्धनमें पड़ेगा। इस अशुक्ल अकृष्ण कर्मको अपनेसे अत्यन्त दूर न समझो। जो आप चित्त एकाग्र करते हैं इसीसे यह अशुक्ल अकृष्ण योगपुण्य उत्पन्न होता है। भगवच्चिन्तनरूपी भक्ति, चित्तकी एकाग्रतारूपी योग और ब्रह्मविचाररूपी वेदान्तचिन्तन इन तीनोंसे अशुक्ल अकृष्ण कर्म संपन्न होता है।

**स्नातं तेन समस्ततीर्थसलिले दत्ता च सर्वाऽवनि—**
**र्यज्ञानां च कृतं सहस्रमखिला देवाश्च संपूजिताः ।**
**संसाराच्च समुद्धृताः स्वपितरस्त्रैलोक्यपूज्योऽप्यसौ**
**यस्य ब्रह्मविचारणे क्षणमपि स्थैर्यं मनः प्राप्नुयात् ॥**

( जिस योगी का मन ब्रह्म विचारमें एकाध क्षण भी स्थिरताको प्राप्त हो गया उसको सभी पुण्य प्राप्त हो जाते हैं। उसने समस्ततीर्थों में नहा लिया, सारी पृथिवी को दान दिया, हजारों यज्ञ किये सम्पूर्ण देवताओंका पूजन किया, अपने पितरोंको संसार सागरसे ऊपर उठाया वह तीनों लोकोंमें पूज्य हो जाता है। ) यह उक्ति प्रसिद्ध है। भक्तिमें श्रीकृष्ण चिन्तन किया तो वह श्रीकृष्ण कौन है ?

**'पराकृतनमद्बन्धं परं ब्रह्म नराकृति ।"**

स्वयं परब्रह्मरूप है। अतः भगवच्चिन्तन ब्रह्मविचारणा ही है। योग क्या है ? अभी बताया—"ब्रह्मभूतं" "सद्भूतमर्थं प्रद्योतयति" यह भी आखिर ब्रह्मविचारणा ही हुई। ज्ञानमें तो ब्रह्मविचारणा

प्रसिद्ध ही है। निदिध्यासनात्मक ब्रह्मविचार मानसकर्मविशेष ही है। उसका पुण्य इतना भारी है कि उस पुण्यमें अन्य सभी पुण्य अन्तर्भूत हो जाते हैं। **"सर्वे पदा हस्तिपदे निमग्नाः"** वाली बात है।

**"यावानर्थ उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके"**

यह पहले आ चुका है। परन्तु इतना याद रखो कि स्नान आदि पुण्य ही ब्रह्मविचारप्राप्य नहीं है। स्नान आदि पुण्य सत्त्वगुणप्रयुक्त हैं। अश्व, महिष, मनुष्य आदिके पद ही हस्ति पद नहीं, हस्तिपदमें वे निमग्न मात्र हैं। ब्रह्मविचारपुण्य अप्राकृत अनन्त है। इस अभिप्रायको मनमें रखकर 'स्नातं तेन' इत्यादि बताया है। सर्वतीर्थस्नान-पुण्य उसे प्राप्त हो गया यदि एकाग्रचित्तताके साथ योगकर योगी ब्रह्मभूत हो गया। सर्व पृथिवीदान पुण्य प्राप्त हो गया। पृथिवीदान-वासदान-स्थानदान आदि महिमा प्राचीन कालमें प्रसिद्ध थी। शतमख तो इन्द्र होगा। किन्तु इन्द्रपद ब्रह्मवेत्ताके सामने अतितुच्छ होता है। अतः यज्ञ सहस्र पुण्य कहा। सर्वदेवपूजन इसलिये कि सर्वदेव परमात्माके ही अंशमात्र हैं। **"यथा तरोर्मूलनिषेचनेन" "त्वयि प्रसन्ने"** इत्यादि शब्दोंसे इसे भी भक्तोंने व्यक्त किया है। पितरोंका उद्धार तो नितरां होता है। यह बात प्रह्लाद और नृसिंह भगवान्के वार्तालापमें स्पष्ट है। पिताके उद्धारके लिये प्रह्लादके प्रार्थना करनेपर नरसिंह भगवान् कहते हैं—

**त्रिःसप्तभिः पिता पूतः पितृभिः सह तेऽनघ।**
**यत्साधोऽस्य गृहे जातो भवान्वै कुलपावनः॥**

तुम्हारे जैसे कुलको पवित्र करने वाले पुत्र जिसके यहाँ पैदा हुए उनकी इक्कीस पीढ़ीके साथ पिता तर जाते हैं। इक्कीस पीढ़ी ऊपर और इक्कीस पीढ़ी नीचे सभी तर जाते हैं। परन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि श्राद्ध आदि छोड़ो। शिष्टाचारके लिये वह तो कर्तव्य है ही। अतएव एक ओर पितरोंका उद्धार कहनेके बाद नृसिंह भगवान्

कहते हैं—

**"कुरु त्वं प्रेतकार्याणि पितुः पूतस्य सर्वशः।**
**मदङ्गस्पर्शनेनाङ्ग लोकान् यास्यति सुप्रजाः॥**

भगवान् कहते हैं कि दोनों प्रकारोंसे तुम्हारे पिताको उत्तम-लोककी प्राप्ति होगी। एक तो तुम जैसे कुलपावन वंशधर पुत्र प्राप्त हुआ। दूसरा मदङ्गस्पर्श मेरा अङ्गस्पर्श हुआ। इस प्रकार तुम्हारे पिता सर्वशः पूत हैं। फिर भी "कुरु त्वं प्रेतकर्माणि"। यह शिष्टाचाररक्षण परम आवश्यक है। अन्यथा अपूतमें भी पूतताभ्रान्तिसे लोग कर्मलोप करेंगे तो बड़ा अनर्थ होगा। यहाँ पूरे वक्तव्यका तात्पर्य यही है कि कल्मष पदसे पुण्य, पाप, मिश्र तीनों कर्म अभिप्रेत हैं। योगी इन तीनों कर्मबन्धनोंको शिथिल करता है। इसलिये "अकल्मषं" कहा।

कल्मष शब्दसे पुण्य, पाप, मिश्र तीनोंका ग्रहण कैसे हुआ ? वैसे तो कल्मषका पाप कलुषता आदि अर्थ रूढ़ है। तथापि योगाश्रयणसे से यह अर्थ निकल आता है। कल्मानं स्यतीति कल्मषम्। कल्म को जो नाश करे वह कल्मष। कलतीति कलयतीति वा कल्। तं नाशयति। मष् हिंसायाम्। मष धातु हिंसा अर्थमें है। कल्म शब्दके ऊपर अन्तकरणार्थक (जिसका अर्थ है अन्त करना ऐसा) ष जोड़नेपर भी कल्मष बनेगा। और कल् सब्दसे मष जोड़नेपर भी कल्मष होगा। "कल शब्दसंख्यानयोः" ऐसा धातुपाठ है।

**काकली तु कले सूक्ष्मे, ध्वनौ तु मधुराऽस्फुटे**
**कलो, मन्द्रस्तु गम्भीरे तारोऽत्युच्चैस्त्रयस्त्रिषु॥**

ऐसा अमर कोष है। मधुराऽस्फुट ध्वनि कल है। और संख्यान भी कल है। संख्यानका अर्थ है सांख्यज्ञान। और कलका मधुर-अस्फुटध्वनिअर्थ है। 'कलरव' ऐसा प्रयोग है। गम्भीर ध्वनिको मन्द्र कहते हैं और अति उच्च ध्वनि को तार कहते हैं। मधुर और अस्फुट ध्वनिका वर्णन पुष्पदन्ताचार्यने किया है—

"तुरीयं ते धाम ध्वनिभिरवरुन्धानमणुभिः"

ॐकारका जो त्रिमात्रोत्तर नाद है वह अति मधुर तथा अणु है। वही यहाँ कल है।

अव इसका ही थोड़ा विस्तृत विवरण देखो। धर्म अधर्म आदि रूप शुक्ल कृष्ण कर्मका फल भोग माना गया है। उससे तत्त्वविवेक नहीं होगा। प्राचीनबर्हि नामका एक राजा हुआ था। पूर्वसमुद्रसे लेकर पश्चिम समुद्रपर्यन्त स्थान स्थानपर यज्ञ मण्डप बनाकर वे यज्ञ करते रहे। उसीसे अपने आपको कृतार्थ मानते रहे। एक बार नारदजी वहाँ पहुँचे। सन्त अहैतुक दयासिन्धु होते हैं। नारदजी बोले—हे प्राचीनबर्हि, इन कर्मोंका फल प्रथम सुख होगा। किन्तु कर्मसमाप्तिमें दुःख होगा। प्राचीनबर्हिने कहा—मैं पुण्यकर्म कर रहा हूँ। मुझे दुःख क्यों होगा? नारदजी बोले कर्म सान्त है, उसका फल भी सान्त होगा। सुखफल तो स्वर्गभोगसे गतार्थ हो जायेगा। किन्तु कर्म सदोष होनेसे उस दोषका फल भोगनेके लिये पुनः मनुष्य आदि शरीरमें आना पड़ेगा। इस प्रकार सुख दुःखके ख्यालमें डालकर यह कर्म तुम्हें विवेकच्युत करेगा। इसके बाद नारदजीने पुरंजन उपाख्यान सुनाया। विवेक प्राप्त करो गुरुसेवासे, भगवत्ध्यानसे। कर्म ज्ञानविरोधी है। इसको उतना ही करो जितनेसे कार्य सिद्ध हो।

**तावत् कर्माणि कुर्वीत न निर्विद्येत यावता।**
**मत्कथाश्रवणादौ वा श्रद्धा यावन्न जायते।**
**निवृत्तं कर्म सेवेत प्रवृत्तं मत्परस्त्यजेत्**
**जिज्ञासायवां संप्रत्तो नाद्रियेत् कर्मचोदनाम्॥**

भगवान् उद्धवजीको कहते हैं—तब तक कर्म करो जब तक वैराग्य न हो या भगवत्कथा श्रवण आदिमें श्रद्धा उत्पन्न न हो। दवा तभी तक खाओ जब तक बिमारी नहीं हटती। बिमारीके जानेके बाद भी दवा खाओगे तो प्रतिक्रिया होगी, नयी बिमारी होगी।

निवृत्तिमार्गको अपनाओ। जिज्ञासा या भक्ति उत्पन्न हो गयी तो कर्मशासनको महत्त्व मत दो। उसके बाद यज्ञादि कर्ममें लगना हानिकारक है।

त्रिविध कर्म कल् नादसे गिराता है, ॐकारकी तीन मात्रामें ही साधकको रोक रखेगा। नादपदलभ्य तुरीयधाममें पहुँचने नहीं देगा। जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति ये तीन अवस्थायें हैं, इनके अभिमानी विश्व तैजस और प्राज्ञ होकर परिच्छिन्न पड़ा रहेगा कर्मी। तुरीय ॐकारोत्तर नादाभिव्यङ्ग्य है। उस अपरिच्छिन्न तत्त्वतक त्रिविध-कर्मी नहीं पहुँच पायेगा। अत एव कर्मको नादघातक बताया। अतः अन्ततः चित्तैकाग्रता ही संपादनीय है।

**"प्रशान्तमनसम्"**। चित्तकी एकाग्रता भी एक प्रकारसे मानसकर्म है। वह अशुक्ल अकृष्ण है। उससे अप्राकृत दिव्य योगपुण्य होगा। यह सबके लिये सुलभ है। थोड़ा बैठो तो सही। चित्तको "यतो यतो निश्चरति"के अनुसार आत्मवश करो तो सही। दस मिनिट भी चित्त की एकाग्रता करना अगण्यपुण्यरूप है। उससे क्लेशक्षय तथा कर्मक्षय होगा। कर्मक्षय होनेका फल व्यासभाष्यमें बताया—चित्तं निरोधा-भिमुखं करोति"। उसीको यहाँ "प्रशान्तमनसं" से कहा जा रहा है निरोधके बारेमें हम पहले कह चुके हैं। यह तो धर्ममेघ है। अपने तो योगपुण्य पूर्ण ही करा देता है। बल्कि समीपागत को भी धर्म-वर्षासे आप्यायित करता है। उस निरोधके प्रति अभिमुख कराना एकाग्रतारूपी सम्प्रज्ञात समाधिका फल है। एकाग्रता करते करते चित्त धीरे धीरे शान्त होने लगता है। उसकी उछल-कूद समाप्त होती है। सिंह गज आदि पहले पहले बहुत उछल-कूद करते हैं। बादमें कैद रहनेकी प्रकृति बन जाती है। वैसे चित्तकी बादमें शान्त रहनेकी प्रकृति बन जाती है। निरोध इसके बादकी अवस्था है। शान्त हुए विना चित्त निरोधभूमिको प्राप्त नहीं होगा। "युञ्जन्नेवं" इस प्रकार आगे कहना है। अतः इस श्लोकमें योगसाधनावस्था ही

वर्णित है।

**"सुखमुत्तममुपैति"**। निरोध होनेसे पूर्व ही मनकी प्रशान्त अवस्थामें ही उत्तम सुखकी प्राप्ति योगीको होती है। सुखके लिये उत्तम विशेषण दिया है। अत एव द्विविध सुखकी सूचना भगवान् दे रहे हैं। एक उत्तम है। दूसरा अधम है। विषयेन्द्रिय संयोगसे जो सुख होता है वह अधम है। योग जन्य सुख उत्तम है। वैसे तो गीता में अठारहवें अध्यायमें तीन प्रकारका सुख बताया है—सात्त्विक राजस तामस। परन्तु यहाँ संक्षेपतः दो को ही समझें। सुख शब्द-की दो व्युत्पत्तियाँ हैं। शोभनानि खानि, शोभनं खं च यस्मिस्तत् सुखम्। 'ख' इन्द्रिय तथा आकाश को कहते हैं। जिसमें इन्द्रियाँ और हृदयाकाश स्वच्छ शान्त प्रसन्न हों वह सुख है। इसीको आत्म बुद्धिप्रसादजं" से बताया। आत्मासे हृदयाकाश तथा बुद्धिसे बुद्धी-न्द्रिय तथा अन्तः करण ग्राह्य है। योगसे एकाग्रतासे आत्म बुद्धि प्रसाद एवं उससे होनेवाला सुख होगा यह उत्तम सुख है। सुखशब्द का दूसरा अर्थ द्वितीयाध्यायादि व्याख्यामें हम कह चुके हैं। 'सु'का शोभन पुण्य आदि अर्थ है। उसका जो खनन करे उखाड़ फेंके वह सुख हैं। यज्ञादिकर्मजन्य स्वर्गादि सुख पुण्यको समाप्त करते हैं। अतः अधमसुख है। योगपुण्यसे, धर्ममेघ समाधिसे जो सुख होता है वह आत्माभिव्यक्तिरूप होनेसे विनाशी नहीं है। वह उत्तरोत्तर अभिव्यक्त होता जायेगा तो अनन्त सुख रूप होगा। कर्मजन्य सुख आनन्दमय वृत्तिमें प्रतिबिम्बमात्र है। पुण्यसमाप्तिसे वृत्ति समाप्त होगी तो सुख भी गायब हो जायेगा। इस उत्तम सुख का स्वरूप अगले श्लोक में अधिक स्पष्ट होगा॥ २७॥

युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी विगतकल्मषः ।
सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यन्तं सुखमश्नुते ॥२८॥

[इस प्रकार सदा आत्माको योगमें लगाकर अन्तरायरहित हुआ योगी अनायास ही अनन्त ब्रह्मानन्दको प्राप्त होता है ॥२८॥]

इसी प्रकारका एक श्लोक पहले आ गया था ।

युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी नियतमानसः ।
शान्तिं निर्वाणपरमां मत्संस्थामधिगच्छति ॥

प्रथम पाद एक ही है । शेष भी अर्थतः लगभग बराबर ही है । तब शब्द पुनरुक्ति और अर्थपुनरुक्ति है कि नहीं ? उत्तर है—नहीं । पन्द्रहवां श्लोक हठयोग प्रकरणके मध्यमें पठित है । प्रस्तुत श्लोक राजयोग प्रकरणमें पठित है । इतनी बात प्रथम स्मरणमें रखना चाहिए । जैसे स्थितप्रज्ञलक्षण, भक्तलक्षण तथा गुणातीतलक्षण समान होनेपर भी साधनभेदसे भिन्नार्थक है वैसे यहाँपर भी समझना चाहिये । पूर्वश्लोककी व्याख्या हठयोगानुसारिणी है । प्रकृत श्लोककी व्याख्या राजयोगानुसारिणी है । यही फरक है ।

"युञ्जन्नेवम्" । पहले श्लोकमें एवं का अर्थ—"शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य", "तत्रैकाग्रं मनः कृत्वा", "समं कायशिरोग्रीवं", "प्रशान्तात्मा विगतभीः" इन श्लोकोंमें बताए हुए हठयोगका प्रकार था । इस श्लोकमें कामत्यागपूर्वक वाग्भूमिजय, मनोभूमिजय, अहंकारभूमिजय और महत्तत्वभूमिजय जो "संकल्पप्रभवान् कामान्" इत्यादिसे बताये, तथा "यतो यतो निश्चरति", "प्रशान्तमनसं ह्येनं" इन दो श्लोकोंमें जो बताए गये वे प्रकार 'एवं' का अर्थ है । अन्दर अमृतस्पर्श होता है तो वाग्भूमिजय आसानीसे होता है ।

आँखोंसे रूप दीख रहा है किन्तु सुरूप कुरूप ऐसी रागद्वेषयुक्त दृष्टि नहीं होती। कान शब्द सुन रहा है किन्तु मधुरशब्द कटुशब्द यह कल्पना नहीं होती। त्वचा स्पर्श कर रही है किन्तु प्रियास्पर्श, खर-स्पर्श यह अध्यास नहीं। रसना मधुर आदि अनुभव करती है, किन्तु यह स्वादिष्ट यह बेस्वाद ऐसी कल्पना नहीं करतो। घ्राण सूँघ रहा है, सुगंध दुर्गन्धकी भावना नहीं। इस प्रकार वाग्भूमिजय किया। मनमें वृथा संकल्पविकल्प नहीं, रागद्वेषादि नहीं, इस प्रकार मनो-भूमिजय किया। शरीर आदिमें अहं बुद्धि जो थी वह अहंबुद्धि समाप्त कर दी, यह अहंभूमिजय हो गया। बुद्धितत्त्व सर्वत्र ब्रह्मदर्शनपरक हो गया। यह महत्तत्त्वभूमिजय हुआ। आत्मस्थित होकर कुछ नहीं सोच रहे हैं जहाँसे निकलनेकी कोशिश यह मन कर रहा है उसके मूलको ही समाप्त किया। इस प्रकार आत्मयोग करता हुआ योगी युञ्जान योगी है।

"विगतकल्मषः"। युञ्जान योगीके लिए ध्यान देने योग्य एक विशिष्ट बात है—विगतकल्मषः। पूर्वश्लोकमें "अकल्मषं" यह विशे-षण आ गया है। वहाँ भाष्यमें उसका अधर्मादिवर्जित अर्थ किया। यहाँ अर्थमें फरक किया है। **"विगतकल्मषो योगान्तरायवर्जितः"** ऐसा यहाँ भाष्य है। योगान्तरायके बारेमें यद्यपि पहले विवरण दो बार आ गया है। किन्तु यहाँ राजयोग प्रकरण होनेसे तदनुरूप विचार पुनः आवश्यक है।

**व्याधि-स्त्यान-संशय-प्रमादा-ऽऽलस्या-ऽविरति-भ्रान्तिदर्शना-**
**ऽलब्धभूमिकत्वा-ऽनवस्थितत्वानि**
**चित्तविक्षेपास्तेऽन्तरायाः।**

व्याधि योगाभ्यासका प्रथम अन्तराय है। धातुवैषम्य आदिसे व्याधि होती है। यह शरीर व्याधिका घर है। **"शरीरं व्याधिमन्दिरं"**। रामेश्वर शिवमंदिर है। द्वारिका कृष्णमन्दिर है। माधवबाग

नारायणमन्दिर है। यह शरीर व्याधिमन्दिर है। उन व्याधियोंको पनपनेका अवसर न दो। जहाँ रोगकी सम्भावना हो वह प्रयोग मत करो।

प्राणायामादियुक्तेन सर्वरोगक्षयो भवेत्।
अयुक्ताभ्यासयोगेन सर्वरोगसमुद्भवः॥

युक्त अभ्याससे प्राणायामादि सर्वरोगक्षयकारी होता है। किन्तु अयुक्त अभ्याससे वही प्राणायामादि सर्वरोग-उद्भवकारी होता है। इत्यादि हठयोगमें हम बता चुके। राजयोगमें मार्ग अलग है। व्याधि अन्तराय है यदि उसे व्याधि समझो तो। व्याधिको जितना महत्त्व देते जाओ उतना वह बढता है। अपने आपको हमेशा स्वस्थ समझकर प्रसन्न रहो। राजयोगमें रोगकारक प्राणायाम आदि हैं ही नहीं। प्रकृतिके अनुसार रोग आता है तो उसको महत्त्व देना नहीं। शरीरमें स्वास्थ्य परमाणु भी हैं, रोग परमाणु भी हैं। मैं रोगी हूँ, रोगी हूं करते रहेंगे तो रोगपरमाणु बढ़ जाते हैं। स्वस्थ हूं, प्रसन्न हूं ऐसा सोचेंगे। तो स्वास्थ्य परमाणु बढते हैं। एक गांवकी बात है। एक आदमी कसरत खूब करता था। औरोंको पछाड देता था। जब अपनी शक्तिपर गर्व होने लगता है तो कभी गलत काम भी होने लगता है। वैसा ही उसके साथ भी हुआ। गांवमें एक दिमागदार चालाक था। उसने अपनी मंडली तैयार की और सबको सिखा दिया। एक बार वह पहलवान आ रहा था तो यह बोला—राम रामजी। रामराम जवाब मिला। चालाक ने कहा—आपका शरीर पहलेकी अपेक्षा थोड़ा उतर गया। एक महीना पहले आपके चेहरेपर क्या तेज था? फिर इधर उधरकी बात कर वह चला गया। पहलवानके मनमें कुछ संशय सा हुआ। दूसरे दिन उस मण्डलीका दूसरा व्यक्ति मिला। वही बात उसने भी की। वैसे तीसरेंने भी। उसको संशय हुआ तो वैद्यराजके पास गया। यह जाननेके लिए कि

शरीर उतरनेका हेतु क्या है ? वैद्यराजने नाडी पकडकर देखा। फिर क्या था ! विना बताए नाडी पकडकर ही जो रोग बताते हैं उनसे कुछ सावधान रहना चाहिये। नहीं तो यह उक्ति चरितार्थ होगी कि—

> **वैद्यराज नमस्तुभ्यं यमराजसहोदर।**
> **यमस्तु हरते प्राणान् वैद्यः प्राणान् धनानि च॥**

हे वैद्यराज ! आपको प्रणाम। आप यमराजके भाई हैं। यमराज केवल प्राणोंको हरते हैं। वैद्यराज प्राण और धन दोनों को। वैद्यराजने बताया कि वातपित्त नाडी बराबर नहीं है। रक्तक्षय हो रहा है। अन्दर अर्शका चिह्न हैं। ऐसे ही एक वैद्यराज मुझे काशीमें मिले थे। बोले कि आपका सप्तधातु क्षय हो गया है। मैंने कहा—वैद्यजी नाडी रहने दो। अम्लपित्त खटासकी कोई दवा हो तो बोलो। इधर पहलवान जो चिन्तामें पड गया, थोड़े दिनमें सचमुच क्षयरोगी हो गया। बात यह है कि रोग उतना खतरनाक नहीं जितनी रोगकी चिन्ता। रोगकी दवा करो और निश्चिन्त रहो।

> **उत्तिष्ठमानस्तु परो नोपेक्ष्यः पथ्यमिच्छता।**
> **समौ हि शिष्टैराम्नातौ वत्स्यन्तावामयः स च॥**

रोगकी उपेक्षा मत करो।

हमारे एक सन्त रोगकी उपेक्षा करते रहे। डायाबिटिस हो गया। लेकिन शक्कर खाते रहे। दवा देनेपर नहीं लेते थे। उनको लोग शास्त्रीजी कहते थे। बेचारी एक महिला डाक्टरने श्रद्धाभक्तिसे उनकी जाँच कराकर दवा दी। पंद्रह दिन बादमें आयी। पूछने लगी—शक्कर छोड दिया न आपने ? उन्होंने कहा—हां। दुबारा जाँच किया तो एकाध डोग्री कम रही तो उसने कहा, देखिए, आप ठीक हो रहे हैं। शास्त्रीजीने कहा, ठीक हो रहा हूँ न ? देख, तेरी

दवा वह पडी है। शक्करके बदले मिश्री खाता हूँ। खैर, इस उपेक्षा का परिणाम अच्छा तो नहीं ही हुआ। सारांश यही निकला कि व्याधिका उपचार बराबर होना चाहिए और व्याधिकी चिन्तासे सर्वथा मुक्त रहना चाहिए। अन्यथा यह व्याधि राजयोगमें अन्तराय होगा।

स्त्यान अकर्मण्यताको कहते हैं। आगे प्रमाद तथा आलस्यको पृथक् करना है। अतः यहाँ अकर्मण्यताका अप्रगति अर्थ समझना चाहिये। योग कर रहे हैं किन्तु कोई प्रगति नहीं हो रही है। इससे जो उपेक्षाभाव या दौर्मनस्य है वह भी योगमें अन्तराय है। गाड़ी अटक गयी, धक्का देते हैं, लेकिन आगे नहीं बढ़ रही।

क्रियायुक्तस्य सिद्धिः स्यादक्रियस्य कथं भवेत्।
क्रियैव कारणं सिद्धेः सत्यमेतान्न संशयः॥

सिद्धि उसीको प्राप्त होती है जो क्रिया करता है। जो अक्रिय रहता है उसको सिद्धि कैसे प्राप्त होगी? सिद्धिका कारण क्रिया है, उसमें कोई संशय नहीं। योगाभ्यासको गति देते रहना चाहिये। तदर्थं क्रिया करनी ही पड़ेगी। क्रिया करनेपर भी कहीं गति नहीं होती है। उसका कारण उपदेश बराबर प्राप्त नहीं है। श्रीरामकृष्णजी कहने लगे मुझे ब्रह्मसमाधि नहीं लग रही है। तो भ्रूकुटिमध्यमें दबाकर तोतापुरी बोले यहाँ ध्यान करो। बस वहाँ ध्यान करते ही श्रीरामकृष्णजी समाधिस्थ हो गये। गिनतीवाले तालेके बराबर ठीक ठीक अंकानुसार चिन्तन होनेपर प्रगति होती है। बहुतसे ऐसे लोग हैं जिनकी प्रगति होनेपर भी उनको उसकी प्रतीति नहीं होती। क्योंकि यह शनैः शनैः सिद्धिकारक है। सागवानकी लकड़ीका खड़ाऊँ कितना कड़क होता है। उसपर पांव रखनेपर निशानी प्रतीत नहीं होती। परन्तु साल दो सालमें पांवके चिह्न दीखने लगते हैं। अतः ठीक गुरु

उपदेस प्राप्त हुआ तो प्रगति अनुभवमें आए या न आए फिर भी प्रगति तो होती ही है। कालक्रमेण प्रगति अनुभूत होगी। किन्तु तदर्थ घबरायेंगे तो वही एक योगान्तराय होगा।

संशय राजयोगका बड़ा भारी अन्तराय है। क्योंकि राजयोग बाह्यक्रियाकी अपेक्षा आन्तरक्रियापर अधिकतर निर्भर है। उसमें कहीं संशय, विकल्प हो गया तो **"सर्वं गोमयपायसायते"** गोवरकी खीर हो जायेगा या कहो गुड गोवर हो जायेगा। किसी संतने कहा योग ही मोक्षदायक है। योगके विना सव व्यर्थ है। हमारे कांदीवली-के आश्रममें एक योगी आया था। वह कहता था। कंसको कृष्णने मारा, व्याधने कृष्णको मारा, ऐसा सुननेसे कुछ होता है? "क्रिया-युक्तस्य सिद्धिः स्यादक्रियस्य कथं भवेत्" इसका उत्तरार्ध ऐसा भी है– न शास्त्रपाठमात्रेण योगसिद्धिः प्रजायते। शास्त्रके पाठमात्रसे योगकी सिद्धि नहीं होती। एक भगत कथाकार आया। उसने व्याख्यानमें बताया—"दो अक्षर प्रेम जान लिया सब शास्त्र उसने पढ़ लिया।" सीताराम चार अक्षरमें ही चार वेद हैं। पढ़ना लिखना बम्भनका काम, भज ले साधो सीताराम। पेमपुरी आश्रममें संत कहते हैं अवच्छेदकावच्छिन्न करनेसे कोई मोक्ष नहीं होता। ज्ञानी संत लोग कहते हैं कि माला घुमानेसे क्या होता है। गुफामें अंधेरा है। उसको हटाना है तो क्या जप करनेसे हटेगा? हवन करनेसे हटेगा? माचीस जलाओ तभी हटेगा। अज्ञानका दूर करनेका उपाय ज्ञान ही है। इन प्रवचनोंका परिणाम यह होता है कि श्रोताओंको संशय हो जाता है। वास्तविकता यह है कि सभी शास्त्र अपने अपने स्थानमें पूर्ण है। कोई भी निन्दनीय नहीं है। सभी ऋषि प्रणीत हैं। सबका यथायोग्य उपयोग है। संशय करना योगान्तराय है।

**न वेत्ति यो यस्य गुणप्रकर्षं स तं सदा निन्दति नात्र चित्रम्।**
**यथा किराती करिकुम्भलग्नां मुक्तां परित्यज्य बिभर्ति गुञ्जाम्॥**

एक किराती पूरबकी ओर जा रही थी। दूसरी पच्छिमकी ओर जा रही थी। दोनोंकी भेंट बीचमें हुई। पूरबसे आनेवालीने जंगलमें गुंजाकी लता देखी। उसपर लाल काले फल लगे थे। बहुत सुन्दर दीख रहे थे। तोड़कर झोला भर लिया। इधर पच्छिमसे आनेवालीने रास्तेमें देखा एक मदोन्मत्त हाथी मरा पड़ा है। शेरने उसे मार गिराया है। गजमुक्ता प्रसिद्ध है। गजगण्डसे चूनेवाली मदधाराके बिन्दुसे गजमुक्ता बनता है। बहुतसे मोती बिखरे पड़े थे। उसने उससे झोला भर लिया। दोनों रास्तेमें मिलीं तो बातें करने लगीं। एकने पूछा क्या है तेरे झोलेमें? पहलीने गुंजा बताया। दूसरीने गजमुक्ता। गुंजावाली बोली—पगली, इस पत्थरका बोझा कौन ढोता फिरेगा? कोई रूप नहीं रंग नहीं। हमारे गुंजे कितने अच्छे दीखते है। गजमुक्ता छातीपर पत्थर जैसा लगेगा। लेकिन गुंजा कितना मुलायम। दूसरीने कहा—अच्छा तो तू गुंजा मुझे दे दे, मुक्ता ले ले। पहली बोली गुंजा लेले पर यह मुक्ता तो मुझे नहीं जाहिये। मुक्ताको उसने फेंक दिया। गुंजा पाकर वह प्रसन्न हो गयी। इसी प्रकार प्रवक्ता लोग शास्त्र की निन्दा करते हैं। साधननिन्दा करते हैं। सभी चाहते हैं—मेहनत न करनी पड़े और फल मिल जाये। इसका परिणाम यह होता है कि निन्दक और श्रोता दोनों निश्चय न होनेसे भ्रान्तिदर्शनमें पड़कर गिरते हैं। बुद्धिशाली भी संदेहमें पड़कर गिरता है। संशय राजयोगका भारी अन्तराय है।

प्रमाद भी योगान्तराय है। कार्यान्तरव्यासङ्गसे (अन्य कार्यमें व्यस्त होनेसे) योग करना भूल गये। नियम बीच बीचमें टूटता रहता है। यह सब प्रमाद है। श्वेताश्वतरमें वताया है—

"दुष्टाश्वयुक्तमिव वाहमेनं विद्वान् मनो धारयेताऽप्रमत्तः।"

यह मनरूपी रथ कैसा है? दुष्ट अश्वयुक्त है। इसका धारण अप्रमत्त होकर करो। अन्यथा यह मन गर्त्तमें—खड्डेमें गिरा देगा। ये इन्द्रियाँ

घोड़े हैं। मनको रथ समझो या लगाम। बुद्धि सारथि है। बुद्धिसे रथको सम्हालो। घोड़ोंको संयत करो। इसमें प्रमाद हुआ तो रथ-स्वामी रथके साथ गड्ढेमें गिरेगा।

यस्त्वविज्ञानवान् भवत्ययुक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वा इव सारथेः॥

जो ज्ञानसे रहित है और मन प्रमादी, अयुक्त है उसकी इन्द्रियाँ दुष्ट घोड़ीकी तरह वशमें नहीं रहतीं। प्रमाद योगान्तराय है। उससे किया कराया भी धूलमें मिल जाता है। एक नियम बनाकर उस नियमका अप्रमादपूर्वक पालन करना चाहिये।

आलस्य, जाननेपर भी, सुविधा होनेपर भी कर्म न करनेको कहते हैं। योगके अङ्गोंका अनुष्ठान करनेमें अधिकतर लोग आलस्य करते हैं। गणेशजीका ध्यान करो। गुरुका ध्यान करो, इष्टदेवका ध्यान करो। ये सब योगके सामान्य अंग हैं। चित्तको एकाग्र करनेमें आलस्य करते हैं। जप करते समय चित्तको स्थिर करना हो तो अलग श्रम पड़ता है तो प्रथम आलस्यसे चित्तको स्थिर नहीं करते। पश्चात् वही आदत बन जाती है। फिर जो असली कार्य है वही छूट जाता है। यह आलस्य योगान्तराय है।

अविरति भी योगान्तराय है। रति रागको कहते हैं। विरति विरागको कहते हैं। अविरति वैराग्य भावको कहते हैं। विषयरति अन्तराय है। अभ्यास बराबर चल रहा है। किन्तु विषयरति होनेपर फिर वापिस उसी स्थानपर पहुँच जाते हैं। जहाँसे उठनेका परिश्रम किया था।

आमूलं भुवि नामितापि महता यत्नेन शाखावतां
शाखा क्षिप्रतरं कराद्विचलिता स्वस्थानमाक्रामति।
इत्थं मूलमवापितापि च मतिर्ब्रह्म प्रमोदार्णवं
त्यक्त्वा गच्छति वर्वणेव तरसा संसारजीर्यद्व्रणम्॥

वृक्षकी शाखाको झुकाया मूलतक। किन्तु छोड़ दिया तो फिर उसी स्थानपर वह पहुँच जाती है। यह स्थितिस्थापक संस्कार है। इसी प्रकार ऊर्ध्व ब्रह्ममूल तक पहुँचायी गयी भी मतिरूपी शाखा जहाँ जरा सा भी शैथिल्य आया, हाथसे छूटा तो उसी विषयस्थानपर पहुँच जाती है। इसमें कारण विषयसंस्कार है। यही प्रकृतिका स्थिति-स्थापक संस्कार है। अतएव विषयविरति आवश्यक है। उसका अभाव विषयरति योगान्तराय है।

भ्रान्तिदर्शन विपरीत ज्ञानको कहते हैं। साधनामें भ्रान्तिदर्शन होता है। फलमें भ्रान्तिदर्शन होता है मार्गमें भ्रान्तिदर्शन होता है। हठयोगका अधिकारी नहीं और हठयोग कर बैठा। यह भ्रान्तिदर्शन है। राजयोगाधिकारी नहीं और राजयोगको हितकारी समझकर करने लगा तो यह मार्गविषयक भ्रान्तिदर्शन है। शरीर स्वास्थ्य ठीक नहीं और हठयोग करने वैठे तो गलत है। राजयोगके लिए या तो प्रथम हठयोग चाहिये या फिर यमनियम आदि चाहिये। उसके अभावमें राजयोगका प्रयत्न विफल जाता है। "हठयोगं विना नैव राजयोगः प्रसिध्यति" हठयोगके लिये उससे पूर्व किसी योगकी अपेक्षा नहीं है। इसीप्रकार फलमें भ्रान्ति होती है। महर्षि जाजलि तपकर रहे थे। योगकर रहे थे। कई वर्षोंतक समाधिमग्न रहे। एक बार समाधिसे व्युत्थित हुए। स्नान किया। ऊपरसे किसी चिड़ियाने वीट कर दिया। महर्षिने ऊपर क्रोधसे देखा तो चिड़िया जल गयी। योगीने समझा मैं अब पूर्ण सिद्ध हो गया। यह फलमें भ्रान्ति है। पक्षीका जलना, पानी-पर चलना आदि तो क्या अणिमा आदि अष्ट ऐश्वर्यको भी योगका परम फल नहीं माना है। यह भ्रम आगे बढ़नेमें अन्तराय है। साधन में भ्रम तो प्रायः कुयोगियोंको तो होता ही है। एकने योग करनेके लिए पुतलियोंको भ्रूकुटीपर चढ़ाया। कई दिन अभ्यास किया। एक दिन सचमुच पुतलियाँ चढ़ी फिर उतरी ही नहीं। यह क्या है?

साधनमें भ्रान्तिदर्शन है। काशीमें एक कविराज थे। कुण्डिलीनी-योगमें मूलाधार आकुञ्चन अधिक किया तो उनको बवासीर भगन्दर आदि हो गये। आपरेशनकी शरणमें जाना पड़ा। गुदाकुञ्चन नहीं होता शक्त्युत्कर्षणमात्र होता है। कुण्डलिनी योगमें कविराजोंको भी भ्रान्तिदर्शन हुआ तो अन्योंकी बात ही क्या ?

अलब्धभूमिकत्व अर्थात् किसी भूमिमें न पहुँचना। अत्यन्त श्रम करनेपर भी मधुमती आदि भूमिका प्राप्त नहीं होती तो प्रतिबन्धक कोई पाप विशेष ही माना जायेगा और यथाकथंचित भूमि प्राप्त भी हुई तो उसमें स्थिरता नहीं हो पाती। यही अनवस्थिततत्व है। इसमें खास पाप विशेष ही प्रतिबन्धक है। इन दो योगान्तरायोंको खास लक्ष्य करके ही "**योगान्तरायान् मौनेन**" ऐसा सप्तम स्कन्धमें भागवतमें बताया। क्योंकि व्याधि स्त्यान आदिकी निवृत्ति मौनसे नहीं होती। संशय प्रमाद आदिकी भी वही स्थिति है। मौन वाङ्-नियमनको कहते हैं। महात्मा गांधी आदि सप्ताहमें एक दिन मौन रहते थे। कई मौनी संत बाबा प्रसिद्ध हैं। मौनसे विशेष पुण्यार्जन होता है। जिससे भूमिका प्राप्तिमें सहायता मिलती है।

"विगतकल्मषः"का अर्थ भाष्यमें बताया—योगान्तरायवर्जितः। योगान्तरायोंपर विजय प्राप्तकर 'एवं सदा आत्मानं युञ्जन्' वाग्भूमि-जय आदि प्रकारसे सर्वदा आत्माको परमात्माके साथ मिलाते हुए जो योग करता है वह सुखेन—अर्थात् अनायास ही ब्रह्मसंस्पर्शी आत्यन्तिक सुखको प्राप्त करता है।

योगान्तरायोंको निवृत्त करनेके लिये क्या उपाय करना चाहिये—यह बात भी योगसूत्रोंमें बतायी है।

**तस्य वाचकः प्रणवः, तज्जपस्तदर्थभावनम्।**
**ततः प्रत्यक्चेतनाधिगमोऽप्यन्तरायाभावश्च॥**

इन तीन सूत्रोंमें यही बात कही गयी है। इससे पूर्व सूत्रमें परमेश्वरका लक्षण किया। फिर बताया—"तस्य वाचकः प्रणवः" उसका वाचक ॐकार है। ॐकारकी बड़ी महिमा है। वेदोंमें सर्वश्रेष्ठ मन्त्र ॐकार है। "प्रणवः सर्ववेदेषु" ऐसा भगवान अग्रिम अध्यायमें बतायेंगे।

यद्भूतं भवद् भविष्यदिति तत्सर्वमोंकार एव।
यच्च त्रिकालातीतं तदप्योंकार एव॥

भूत वर्तमान आदि सभी ॐकाररूप है। अतः ॐकार जपसे भूत वर्तमान आदि सभी प्रतिबन्धक भी शान्त होते हैं। त्रिकालातीत तो परमात्मा है। उस परमात्माकी प्रसन्नता ॐकार जपसे होती है तो परमात्माका अनुग्रह प्राप्त होता है जो प्रतिबन्धनिवर्तक सुतरां सिद्ध है। अर्थात् योगी होनेके लिये ॐकार जप अवश्यमेव करना चाहिये। इसकी विधि वराहोपनिषद्में बतायी है।

इडापिङ्गलयोर्मध्ये सुषुम्ना नाड़िमण्डले।
मुद्राबन्धविशेषेण वायुमूर्ध्वं च कारयेत्॥

प्रथम वायुको स्थिर करो। इडा पिंगला सुषुम्ना ऐसी तीन नाड़ियाँ हैं। जिनमें इडा और पिंगला हमेशा काम करती है। बायीं नाकसे श्वास लेते या छोड़ते रहते हैं तो इडा काम करती है। दायीं नाकसे श्वास लेते या छोड़ते हैं तो पिंगला काम करती है। इन दोनोंके मध्यमें सुषुम्ना नाड़ी है। उस नाड़ीमें प्राणप्रवेशन मुद्राविशेषसे होगा। मूलाधारका ऊर्ध्व आकुञ्चन कर ऊर्ध्वशक्तिप्रवाहके अनुसन्धानसे सुषुम्नामें प्राणप्रवेश होता है। इसके बाद आसनस्थित होकर प्रणव-जप करो। प्रणवजपके तीन प्रकार वराहोपनिषदमें बताये हैं। ह्रस्वोच्चारण, दीर्घोच्चारण और प्लुतोच्चारण। और उसके पृथक्-पृथक् फल भी बताये हैं।

ह्रस्वो दहति पापानि दीर्घो मोक्षप्रदायकः।
आप्यायनः प्लुतो वापि त्रिविधोच्चारणेन तु॥

ह्रस्व ॐकारका जाप पापोंको भस्मकर देता है। दीर्घ ॐकारजप मोक्षप्रदायक है। प्लुत ॐकार जप आप्यायन भी है। और अपिकार का अर्थ हैं मोक्षदायक भी है। आप्यायन अर्थात् वर्धनकारी, अमृत प्लावनकारी। निर्वृतिकारो "स्फायी ओप्यायी वृद्धौ" ऐसा धातुपाठ है। इसीको मन्त्रने बताया—

**आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक् प्राणश्चक्षुः**
**श्रोत्रमथो बलमिन्द्रियाणि च सर्वाणि**

मेरे अंग आप्यायित हों, परिपुष्ट हों। वाणी आप्यायित हो परिपुष्ट हो, लड़खड़ावे नहीं। मेरे प्राण आप्यायित हों प्राणायाम आदिसे परिपुष्ट हों। चक्षु आप्यायित हो, दृष्टिशक्ति सम्पन्न हों। श्रोत्र आप्यायित हों, श्रवणशक्तियुक्त हों। बल आप्यायित हो, वृद्धिप्राप्त हो। शेष सभी इन्द्रियाँ भी आप्यायित हों। ज्ञानशक्ति एवं कर्मशक्ति-सम्पन्न हों। इस प्रकार मन्त्र बोलो और अर्थस्मरण करो तो अङ्गादि आप्यायन होता है। मीमांसाशास्त्रका सिद्धान्त है—"**मन्त्रैरेवार्थः स्मर्तव्यः।**" हे परमात्मा तुम मुझे शक्ति दो बुद्धि दो इत्यादि भाषा प्रयोगको वे महत्त्व नहीं देते। अनादि अपौरुषेय वेद हैं। ईश्वरप्रोक्त वेद हैं। उन वेद मन्त्रोंसे ही प्रार्थना करो और अर्थ-स्मरण करो। गायत्री मन्त्र जपते हो तो उसके हिन्दी अनुवादका जप नहीं होता। हे सविता, तुम मेरी बुद्धिको प्रेरणा दो कहनेसे गायत्री मन्त्रका जप नहीं माना जा सकता। मन्त्रोंको बोलकर अर्थ-स्मरण भी करना चाहिये। केवल रटनेके लिये मन्त्र नहीं है। मन्त्रका लक्षण ही है—"**अर्थस्मारकाः मन्त्राः**"। और नियम है—"**मन्त्रैरेवार्थः स्मर्तव्यः**"। अङ्गादिके आप्यायनरूपी फलके लिये "आप्यायन्तु ममाङ्गानि" इत्यादि मन्त्र है। परन्तु यह ॐकार जपसे भी होगा। "आप्यायनः प्लुतो वापि।" वह मोक्षदायक है और आप्यायन भी है। इस प्रकार ह्रस्व दीर्घ और प्लुत तीन प्रकारके ॐकारके जपका फल है। लक्षण है—

**ह्रस्वं बिन्दुगतं दैर्घ्यं ब्रह्मरन्ध्रगतं प्लुतम् ।**
**द्वादशान्तगतं मन्त्रं प्रसादं मन्त्रसिद्धये ॥**

ह्रस्व उच्चारण सामान्यतः ॐ ॐ बोलनेमें होता है, जिसमें अकार उकार और मकार तीन मात्रायें होती हैं। ऐसे तो ओकार दीर्घ ही होता है।

**एचामपि द्वादश तेषां ह्रस्वाभावात् ।**

ए ऐ ओ औ के बारह भेद हैं। क्योंकि उनका ह्रस्व नहीं होता। ऐसा वैयाकरण सिद्धान्त है। परन्तु ओ को लेकर वहाँ विचार नहीं है। ॐ पूरे अक्षरको लेकर विचार है। सामान्यतः उच्चारित ॐकार ह्रस्व होता है। उसके साथ बिन्दु जुड़ जानेसे दीर्घ होगा। और नाद जुड़ जानेपर प्लुत होगा। इस प्रकार सिद्धान्ततः ॐकारकी तीन नहीं बल्कि पाँच मात्राएँ हैं। अकार, उकार, मकार, बिन्दु और नाद। अकार सृष्टिवाचक है। उकार स्थितिवाचक है। मकार संहारवाचक है। बिन्दु तिरोधानवाचक है और नाद अनुग्रहवाचक है। शैव सिद्धान्तमें इन पाँच मात्राओंका ही विस्तार शिवपञ्चाक्षर मन्त्र है। उसी आधार पर भगवान शंकरके पाँच मुख भी हैं। इनमें अ उ म ये तीन मात्रायें हों तो ह्रस्व है। बिन्दु भी आ जाए तो दीर्घ है। नाद भी आ जाए तो प्लुत है। ओ को लम्बा करनेसे ॐकार दीर्घ नहीं होता। आर्यसमाजी ओ लिखकर ३ लिखते हैं। फिर म लिखते हैं। ३ का अर्थ है तीन मात्रावाला ओकार। परन्तु यहाँ प्लुत तो मकारोत्तर बिन्दुके बादका नाद लेकर है। नाद माने ध्वनि। वह सूक्ष्म, सूक्ष्मतर क्रमसे चलता है।

**तैलधारामिवाच्छिन्नं दीर्घघण्टानिनादवत् ।**
**अवाच्यं प्रणवस्याग्रं यस्तं वेद स वेदवित् ॥**

ॐकार बोलनेके बाद प्रायः मुँह बन्द हो जाता है। तब बिन्दुमात्रा होगी। फिर घण्टानादके समान नाद चलता है। घण्टेका टन टन

आवाज नहीं। एक बार टन बजनेके बाद उसकी झनझनाहट चलती है। तद्वत् (उसके समान) नाद है। परन्तु वह टूटता सा लगता है। वैसा न समझें इसलिये कहते हैं—तैलधारामिव। जलकी धारा टूटती, फैलती है। तेलकी धारा एकरस होकर बहती है। वे अनेक ध्वनियाँ हैं। इसीलिये महिम्नःस्तोत्रमें कहा—

**"तुरीयं ते धाम ध्वनिभिरवरुन्धानमणुभिः।"**

ध्वनिभिः यह बहुवचन है। दीर्घसमयपर्यन्त चलनेवाली ध्वनि बतलाने के लिये। अणुभिः का अर्थ है सूक्ष्म। सूक्ष्म ध्वनियाँ जो चलती हैं वही नाद है। वह ककार खकार आदिके समान वाच्य नहीं है। **"अवाच्यं प्रणवस्याग्रम्"**। इसीको अर्धमात्रा भी कहते हैं।

**"अर्धमात्रास्वरूपा च यानुच्चार्या विशेषतः।"**

ऐसा बताया है। वाग्देवी अर्धमात्रा ध्वनिरूप भी है। जो विशेष रूपसे उच्चारित नहीं होतीं।

मन्त्रोंके आदिमें जो प्रणव जोड़ा जाता है वह दीर्घ और प्लुत नहीं होता। ॐ नमः शिवाय, ॐ नमो नारायणाय आदिमें दीर्घ प्रणव और बादमें मन्त्र उच्चारण ऐसा नहीं होता। त्रिमात्रिक ओंकार ही वहाँ होता है। स्वतन्त्र ॐकारोच्चारणमें ही दीर्घ और प्लुत होता है।

वराहोपनिषदमें बताया है कि ॐकार जप सर्वविघ्नहारी है। अर्थात् योगान्तराय निवर्तक है। तथा सर्वदोषनिवारक भी है।

**"सर्वविघ्नहरश्चायं प्रणवः सर्वदोषहा।"**

ऐसा वहाँ बताया है। इसका जप करो तथा तदर्थ भावना भी करो। क्योंकि मन्त्र अर्थस्मारक है यह हम बता चुके। इसका फल है— प्रत्यक् चेतनाका अधिगम और अन्तरायाभाव। ॐकारकी अपनी स्वतन्त्र शक्तिका ही वह प्रभाव है। मन्त्रोंमें शक्ति अपार होती है, यह

हम बता चुके हैं। साधारण मन्त्रोंमें भी यदि शक्ति है तो सर्वोत्तम ॐकारकी शक्तिका वर्णन कौन करे ?

स्वामी विवेकानन्दजीने अपने भ्रमण कालमें एक बार चीन भी गये थे। चीनी लोग भारतीय महात्माओंको भारतीय लामा कहते हैं। अभी भी तिव्वतमें जाओ तो वे भारतके संतोंको लामा कहते हैं। हम कैलासयात्रामें गये तो तकलाकोटमें पहुँचे तो वहांके लोग कहने लगे— भारतके लाम आ गये, भारतके लाम आ गये। हमसे मन्त्र यन्त्रके बारेमें पूछने लगे। वहाँके लोग बौद्ध धर्मी होते हैं और बुद्धभगवान भारतमें ही तो हुए। चीनमें स्वामी विवेकानन्दजी गये तो गाँववालोंने उनको घेरा, भारतीय सिद्ध लामा आ गये कह कर। उस समय चीनमें इतनी प्रगति नहीं हुई थी। तो वहाँ वाले कहने लगे हमारा उदर रोग है। हमारी हड्डीमें दर्द है। छातीमें दर्द है। स्वामीजीने सबको ताबीज बनाकर दिया। सबमें ॐकार लिखा। उनको ॐकारपर पूरा विश्वास था। मन्त्र शक्ति वास्तवमें श्रद्धाविश्वाससे ही प्रगट होती है।

मन्त्रे तीर्थे द्विजे देवे दैवज्ञे भेषजे गुरौ।
यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी॥

मन्त्रमें श्रद्धाभक्ति हो तो ही वह लाभदायक होगा। तीर्थमें जाओ और केवल पानी समझकर नहाओ तो कुछ नहीं होगा। ब्राह्मणको दान यदि एक भिखारी समझकर देते हैं तो वह फलदायी नहीं होगा। देवताकी भावना है तो मंदिर जाना सफल है। दैवज्ञमें भी विश्वास रखना पड़ता है। डाक्टर वैद्यपर विश्वास न हो तो दवा अच्छी हो तो भी काम नहीं करेगी। अन्तमें गुरु है। गुरुमें जैसी भावना करो वैसे ही वे हैं। लेनेवालेमें भी श्रद्धा हो और देनेवालेमें भी श्रद्धा हो तो फिर क्या है। स्वामी विवेकानन्दने श्रद्धा भक्तिसे ॐकारकी तावीज

दी। सबने श्रद्धासे ग्रहण किया। प्रायः सभी ठीक हो गये। अपवाद एकाध तो होता ही है।

ॐकारकी बात बहुत ऊँची है। साधारण मन्त्रोंमें भी विलक्षण शक्ति रहती है। राम मन्त्र कृष्ण मन्त्र आदिमें भी महान शक्ति निहित है।

**विश्वस्याखिलतारकं रघुपतेर्नामैव यत्केवलं**
**तीर्णो मारुतिरर्णवं प्रतिभयं लोलोर्मिमालाकुलम्।**
**संप्रते च विभीषणेन कुमतिर्विश्वासमुत्सृज्य त-**
**न्नामन्यम्बुनिधौ ममज्ज दनुजो मध्याम्बुधिं निर्गतः॥**

हनुमानजीने छलांग मारी भारतसे, और लङ्कामें पहुँच गये। सौ योजन दूर लङ्का थी। माने आठसौ माईल। इतनी लम्बी छलांग कैसे मारी? उनके पास कौनसी शक्ति थी? रामनामकी शक्ति थी। रामनाममें विश्वास था। वैसे तो हनुमानजी अणिमादि शक्तिसम्पन्न थे ही।

**कायाकाशयोः सम्बन्धसंयमाल्लघुतूलसमापत्तेश्चाकाशगमनम्।**

शरीर व आकाशके सम्बन्धमें संयमसे और हल्की रुई आदिमें समाधि सिद्ध करनेसे योगी लघु (हलका) हो जाता है और आकाशमें गमन करता है। यह आकाशगमनसिद्ध प्रसिद्ध है। किन्तु इसमें भी हनुमानजीके लिए आधार रामनाम ही था। एक बार एक राक्षसने विभीषणसे कहा कि मुझे भारत जाना है। मेरे मित्रोंपर भारी आपदा आयी है। खरदूषण आदि मारे गये हैं। रामने उनको मारा। राजराज रावण कार्यव्यासक्त है। तो आप ही समुद्र पार करनेके साधनकी व्यवस्था कर दें। विभीषणने कहा—मैं भी अनेक कार्योंमें व्यस्त हूँ। एक काम करो। मैं एक पत्र देता हूँ। उसमें कुछ लिख देता हूँ। उसके प्रभावसे तुम समुद्रपर पैदल चल सकोगे।

पत्र देते समय बोल दिया कि इसे खोलकर देखना नहीं। दैत्यने उसे लेकर समुद्रपर पाँव रखा तो ऊपर ही पांव टिक रहा था। आधा समुद्र पार गया। उसने सोचा पत्र खोलकर देख लूँ, यन्त्र-मन्त्र मैं भी सीख लूंगा। यहाँतक विभीषणकी निगाह है नहीं। मैं सीख न लूँ इसके लिए उन्होंने खोलनेको मना किया। उसने धीरेसे पत्र खोला तो उसमें केवल राम लिखा था। छिः, यह वही राम है न? जो अपनी पत्नीकी रक्षा नहीं कर सका। और रावणसे लड़नेकी तैयारी कर रहा है। बस इतना बोलना था, श्रद्धा न होनेसे वहीं दैत्य डूब गया। और मर गया। रामनाम आदिमें भी महान शक्ति है। इन मन्त्रोंकी अक्षरयोजना अतिविलक्षण है। शब्द शक्तिके अनुसार अक्षर योजना है। रामनाम आदिमें भी इतनी शक्ति है तो फिर ॐकारका कहना ही क्या? उसके जपसे सर्वार्थसिद्धि होती है। योगाभ्यासीको प्रणवजप अवश्यमेव करना चाहिये। उससे वह विगतकल्मष होता है।

"सुखेन"। इस प्रथम सुख शब्दका अनायास, आराम आदि अर्थ हैं। केवल हठयोग आदि मार्गमें चलते हैं तो उसमें भी ब्रह्म-संस्पर्शी सुख प्राप्ति हो सकती है। किन्तु आरामसे नहीं, कठिनाई से। तपस्वी घोर तपश्चर्या करते हैं, अनेक क्लेश सहन करते हैं। भक्त भी भगवद्दर्शनलालसासे व्याकुल रहता है। किन्तु भगवतदर्शन प्राप्त नहीं होता। अतएव इसी अध्यायके अन्तमें **"तस्माद्योगी-भवार्जुन"—"योगिनामपि सर्वेषां"** आदि आदि श्लोकोंमें योगयुक्त भक्तिपर जोर दिया हैं। योग भी भक्तियुक्त हो अतएव पहले **"युक्त आसीत मत्परः"** कहा। और भक्ति भी योगयुक्त होना चाहिये। अन्यथा, **"दुर्दर्शोऽहं कुयोगिनां"** (कुयोगी मुझे देख नहीं सकते) वाली बात ही चरितार्थ होगी। राजयोगी आरामसे लक्ष्य प्राप्त करता है।

"ब्रह्मसंस्पर्शम्"। एक विषयसंस्पर्शी सुख होता है दूसरा ब्रह्म-संस्पर्शी सुख होता है। पहले यह आ चुका है—"**ये हि संस्पर्शजा भोगा दुःखयोनय एव ते**" विषयसंस्पर्शज सुख भोग कहलाता है। वह दुःखकारण है। उसमें ब्रह्मसंस्पर्श नहीं होता। किन्तु ब्रह्मप्रतिबिम्ब-संस्पर्श होता है। अनुकूलविषयाकार वृत्ति होती है तो आनन्दमय-कोशीय सुखाकार वृत्ति बनती है। उसमें आनन्दांशका प्रतिबिम्ब पड़ता है—**आनन्दप्रतिबिम्बचुम्बिततनुर्वृत्तिः** इत्यादि बताया गया है। राजयोगसे महत्तत्त्वभूमिजय होता है तो निरुद्धभूमिस्थ चित्त प्रख्याशील होनेसे आत्माके वास्तविक स्वरूपका प्रकाशन करता है। वह आनन्द ब्रह्मस्वरूपानन्द होनेसे उसे ब्रह्मसंस्पर्श सुख कहते हैं।

"अत्यन्तं सुखम्"। पूर्व श्लोकमें उत्तमं सुखं बताया—

**प्रशान्तमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम्।**

वह सोपाधिक हो तो सान्त सा होगा। अत्यन्त नहीं। अतः यह अत्यन्त विशेषण है। अत्यन्तका अर्थ है—अन्तं नाशं त्रिविधपरिच्छेद-मतिक्रम्य वर्तत इत्यत्यन्तम्। जो देशसे, कालसे या वस्तुसे परिच्छिन्न हो वह अन्तवान् हैं। जो अन्तरहित है वही अत्यन्त है। ब्रह्मसंस्पर्श कहनेसे ऐकान्तिकता सूचित होती है। संसारसुख ऐकान्तिक नहीं है। दुःखमिश्रित हैं। ब्रह्मस्पर्शी सुख ही ऐकान्तिक होता है॥ २८॥

सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ।
ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥ २९ ॥

[सर्वत्र समदर्शन करनेवाला आत्मयोगयुक्त पुरुष आत्माको सर्वभूतोंमें और सर्वभूतोंको आत्मामें अवलोकन करता है ॥ २९ ॥]

राजयोगका स्वरूपवर्णन किया गया तथा अङ्गवर्णन भी हो गया। अब उसका साक्षात् फल क्या है यह बात बताने जा रहे हैं। यद्यपि पूर्वश्लोकमें "सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यन्तं सुखमश्नुते" यह फल बताया। परन्तु वह वस्तुतः मोक्षस्वरूप है। वह किस क्रमसे होगा, योगका साक्षात् परिणाम क्या है यह बताना अवशिष्ट है। वस्तुतः पूर्वोक्त हठयोग आदिका भी यही फल है जो अभी कहा जा रहा है। किन्तु साक्षात्त्व पारम्पर्य आदि इसमें हैं वे भी विचार्य हैं।

योगका प्रथम फल पहले बताया—

शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासनमात्मनः ।
उपविश्यासने युञ्ज्याद्योगमात्मविशुद्धये ॥

आत्मविशुद्धिके लिए योग करें। वहां भाष्यानुसार आत्मविशुद्धिका अर्थ है अन्तःकरणशुद्धि। अन्तःकरणका एक दोष है मल। ज्ञानप्रतिबन्धक पापविशेष मल है। "अशुद्धमिति चेन्न शब्दात्" इस सूत्रमें अशुद्धिका पाप अर्थ किया है। इस पापके कारण मनमें मलिन विचार आते हैं। मारने काटने चुराने व्यभिचार अनाचार करने आदिके विचार उत्पन्न होते हैं। कभी विवेक होनेपर समझते हैं कि यह काम अच्छा नहीं है। फिर भी वह बुराई थोड़ी देरमें ढक जाती है। यह मल है। सद्विचारको आवृत करनेवाला बुरे विचारोंको प्रगट करनेवाला मल है। ज्ञानमें अरुचि विषयोंमें नित्यरुचि यह सब मल है। वस्तुतः

ज्ञानप्रतिबन्धक तथा जिज्ञासा प्रतिबन्धक पाप दोनों पाप मल हैं। उस अशुद्धिका क्षय योगसे होता है। महर्षि पतञ्जलिने बताया—

**योगाङ्गानुष्ठानादशुद्धिक्षये ज्ञानदीप्तिराविवेकख्यातेः।**

योगाङ्गोंका—यमनियम आदि आठोंका अनुष्ठान करनेसे अशुद्धिक्षय होगा, उससे ज्ञानदीप्ति होगी। इसके अनुसार ज्ञानप्रतिबन्धकमल-निवृत्ति योगसे होती है यह सिद्ध होता है। अतएव जिज्ञासाप्रति-बन्धकमलनिवृत्ति भी होगी ही। **"विविदिषन्ति यज्ञेन"** इस श्रुतिमें जिज्ञासा प्रयोजक मलनिवृत्ति यज्ञादिसे बतायी। यज्ञादि सत्कर्मसे जिज्ञासाप्रतिबन्धक मलकी निवृत्ति हुई। फिर भी प्रयत्नसे श्रवणादि करनेपर भी ज्ञान नहीं हुआ ऐसा हो सकता है। अतः ज्ञानप्रति-बन्धक मल अलग है। हमने कई सत्संगियोंको देखा वे ज्ञानके अति पिपासु हैं। फिर भी उनको बराबर समझमें नहीं आता। अतः यह सिद्ध होता है कि जिज्ञासाप्रतिबन्धक तथा ज्ञानप्रतिबन्धक दो मल हैं। उन दोनोंकी निवृत्ति योगाङ्गानुष्ठानसे होती है।

योगका दूसरा फल है विक्षेपनिवृत्ति। पूर्वश्लोकमें ही बताया—

**युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी विगतकल्मषः।**

वहां प्रतिबन्धकका अर्थ बताया अन्तराय। व्याधिस्त्यान आदि नौ अन्तराय हैं वे चित्तविक्षेप हैं। **"चित्तविक्षेपास्तेऽन्तरायाः"** ऐसा योगसूत्रमें बताया है। उसकी निवृत्ति कैसे होगी? पूर्वश्लोकमें उभयथा अन्वय है। "युञ्जन्नेवं विगतकल्मषः; विगतकल्मषः सन् युञ्जन्नेवं ऐसे दो अन्वय हैं। सदा वाग्भूमिजय आदि प्रकारसे योग करते रहनेसे अन्तरायवर्जित होता है। और अन्तरायवर्जित होकर वैसा ही योग करता रहे तो ब्रह्मसंस्पर्शसुख प्राप्त होगा। और यह तो प्रसिद्ध ही है कि योग चित्तवृत्तिनिरोधको कहते हैं। और चित्तव्युत्थान ही विक्षेप है। ज्ञानस्थैर्यप्रतिबन्धक तथा ज्ञानपरिपाक-प्रतिबन्धक पापविशेष विक्षेप है। धृतराष्ट्र कहते हैं—

यथा वदति कल्याणीं वाचं दानपते भवान् ।
तथानया न तृप्यामि मर्त्यः प्राप्य यथामृतम् ॥
तथापि सूनृता सोम्य हृदि न स्थीयते चले ।
पुत्रानुरागविषमे विद्युत्सौदामिनी यथा ॥

हे अक्रूर ! आपकी मधुरवाणी सुनकर मुझे तृप्ति नहीं हो रही । जैसे प्यासा पानी पीता जाता है, मृत्युग्रस्त अमृतसे तृप्त नहीं होता । किन्तु यह सूनृतवाणी-तत्त्वज्ञान मेरे चञ्चल हृदयमें स्थिर नहीं हो रहा, जैसे मेघमें बिजली । क्योंकि पुत्रानुरागसे चित्त विषम हो गया है । पुत्रानुराग यह पापोपलक्षण है । योगसे यह पाप दूर होता है तो चित्त स्थिर होता है । वैसे तो वैराग्य योगसाधन है । तथापि परस्पराश्रित होनेसे योग साध्य भी है । योगानन्द जैसा जैसा बढ़ता जाएगा वैसा वैसा पुत्राद्यनुराग शान्त होता जाएगा ।

ये दो फल युञ्जान योगीके हैं । पूर्वश्लोकमें युञ्जन योगी स्पष्ट है—"युञ्जन्नेवं सदात्मानाम्" । "युञ्ज्याद्योगमात्मविशुद्धये" यह भी युञ्जान योगीका ही फल है । क्योंकि वह पूर्वश्लोकोक्त भूमिकासे भी नीचेकी भूमिकाका वर्णन है । युक्त योगी होनेपर उस योगका सर्वोत्कृष्ट फल आवरणनिवृत्तिपूर्वक ज्ञानप्रकाश है । यही सूत्रकारने बताया—

तदा सर्वावरणमलापेतस्य ज्ञानस्यानन्त्याज्ज्ञेयमल्पम् ।

तब सभी आवरणमल दूर होते हैं और ज्ञान अनन्त हो जाता है तब ज्ञेय अल्प हो जाते हैं । आवरण अविद्या या अविद्याका शक्तिविशेष है । उसी फलका यहाँ श्लोकमें अब वर्णन करने जा रहे हैं । तीन श्लोकोंमें उस ज्ञानप्रकाशका वर्णन है । प्रथम श्लोकमें त्वंपदार्थवर्णन है । "सर्वभूतस्थमात्मानं" इत्यादि आत्माको लेकर अर्थात् त्वंपदार्थ-को लेकर कहा जा रहा है । द्वितीय श्लोकमें तत्पदार्थका वर्णन है । यो मां पश्यति" इस भगवदुक्तिमें "मां" का ईश्वर अर्थ है जो तत्पदार्थ

है। तीसरे श्लोकमें असि पदार्थका वर्णन है। असिका एकत्व अर्थ है। "सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः" यहाँ एकत्व स्पष्ट उच्चरित है। 'यः स्वेन सहैकत्वं ममास्थितः' ऐसा अन्वय है। प्रथम त्वं पदार्थ, फिर तत्पदार्थ, फिर असि पदार्थ ऐसा यहाँ क्रम रखा है। यद्यपि तत्त्वमसि महावाक्यमें प्रथम तत्पद और द्वितीय त्वं पद है तथापि योगाभ्यासमें प्रथम आत्मज्ञान ही होगा। "आत्मानं युञ्जन्" यही तो बताया। फिर तत्त्वमसि के समान दूसरा वाक्य "अहं ब्रह्मास्मि" है। उसमें अहं पद पहले आया, ब्रह्म बादमें है। उसी क्रमसे यहाँ रखा है। वेदान्त गुरु उपदेशपर अधिक निर्भर है। योग शिष्यकी साधनापर अधिक निर्भर है। योगियोंकी घोषणा है—

**क्रियायुक्तस्य शिद्धिः स्यादक्रियस्य कथं भवेत्।**
**न शास्त्रपाठमात्रेण योगसिद्धिः प्रजायते॥**

क्रिया करनेपर ही योगकी सिद्धि होगी, शास्त्रके पाठ मात्रसे कुछ नहीं होगा। वेदान्तशास्त्रमें बताया है—"**तं त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामि**"। उपनिषत् श्रवणसे ही ब्रह्मसाक्षात्कार होता है। मनन निदिध्यासन सहकारी मात्र हैं। योगियोंका कहना है—पूर्णनिदिध्यासनरूपी योगसे ज्ञान होता है, श्रवण मनन सहकारी हैं।

**ज्ञानं कुतो मनसि सम्भवतीह तावत्**
**प्राणोऽपि जीवति मनो म्रियते न यावत्।**
**प्राणो मनो द्वयमिदं विलयं नयेद्यो**
**मोक्षं स गच्छति नरो न कथंचिदन्यः॥**

मनमें ज्ञान कैसे उत्पन्न होगा यदि प्राण जिन्दा रहता है और मन मर नहीं जाता। प्राण और मन दोनोंका जो विलयकर लेता है वही मोक्ष पा सकता है, अन्य कभी नहीं। इस श्लोकपर ब्रह्मानन्द योगीने एक विस्तृत शास्त्रार्थ किया है। खैर अपने तो उससे मतलब नहीं है।

उपदेश प्रधानतामें तत्पदार्थ प्रथम उपस्थित होता है। साधनाप्राधान्यमें त्वंपदार्थ प्रथम उपस्थित होता है। यहां साधना प्राधान्यके अभिप्रायसे प्रथम त्वंपदार्थका निरूपण करते हैं।

"सर्वभूतस्थमात्मानं" आत्मा सर्वभूतमें स्थित है। और सर्वभूत आत्मामें स्थित हैं। यह तो त्वंपदार्थके शोधनके बाद होनेवाला स्वरूप है। उससे पूर्वका जो रूप है वह त्वंपदवाच्यार्थ है। शोधितरूप त्वंपदलक्ष्यार्थ है। त्वंपदवाच्यार्थको त्वंपदलक्ष्यार्थकी ओर ले जानेके लिये यौगिक प्रक्रियासे यहां समझना होगा। क्योंकि यह अध्याय योग-प्रतिपादक है। पूर्वमें योगवर्णन किया। उत्तरमें भी "योऽयं योगस्त्वया प्रोक्तः" इत्यादि प्रश्नोत्तरसे योगवर्णन ही होगा। अतः मध्यागत (मध्यमें आये हुए) तत्त्वंपदार्थशोधनको योगपद्धतिसे ही समझना चाहिए। कठोपनिषदमें आया है—

अंगुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा सदा जनानां हृदये संनिविष्टः।
तं स्वाच्छरीरात् प्रवृहेन्मुञ्जादिवेषीकां धैर्येण ॥

यह पुरुष-आत्मा अन्तरात्मा अंगुष्ठमात्र है = अंगुष्ठपरिमाण है। अंगुठेके बराबर लम्बा चौड़ा है। किसके अंगूठेके बराबर? बच्चेके अंगूठेके बराबर या जवानके अंगूठेके बराबर? फिर हमारे अंगूठेके बराबरका आत्मा मरणके बाद तित्तिली चींटी आदिके शरीरमें जाए तो वहां समायेगा कैसे? वह घटता बढ़ता हो तो जैनियोंके सिद्धान्तके समान उपचय अपचयवाला होकर विनाशी सिद्ध होगा। नहीं। उपाधिको लेकर अंगुष्ठमात्र बताया। सिद्धान्ततः वह "सर्वभूतस्थ-मात्मानं" ऐसा जो बताया है वैसा ही है। अर्थात् व्यापक है। व्यापक होनेपर भी उपाधिवशात् परिच्छिन्नवत्—अंगुष्ठपरिमाणावत् हो गया। अतएव अपने अपने अंगूठेके बराबर समझो। जिस प्राणीका अंगूठा नहीं होगा। उसका यदि अंगूठा हो तो कितना बड़ा होगा ऐसी कल्पना कर तदनुसार परिमाण समझो। पुरुषका एक अर्थ पूर्ण

है। दूसरा पुरिशयन अर्थ है। दोनोंको मिलानेपर यह अर्थ निकलेगा-- "पूर्णोऽपि पुरिशयनादङ्गुष्ठमात्रोऽभवत्"। पूर्ण होनेपर भी शरीररूपी पुरमें रहनेके कारण अंगुष्ठपरिमाण हो गया। यह शरीर नवद्वारवाला पुर है या एकादशद्वारवाला पुर है। इससे इस आत्माको पृथक् करो तो वह पुनः पूर्ण होगा। अन्यथा यह मृत्युग्रस्त होगा। शरीरसे पृथक् करनेपर—

तं विद्याच्छुक्रममृतं तं विद्याच्छुक्रममृतमिति।

इस शेषार्धोक्तरूपसे वह अमृत होगा।

हम पूर्वमें कह चुके हैं कि यह आत्मा व्यापक होनेपर भी शरीर-तादात्म्याध्याससे परिच्छिन्नवत् हो गया। कैसे हम समझें कि हमारी आत्मा सामने चौकीमें भी है, पुस्तकमें भी है, मिट्टीमें भी, पृथिवी जल तेज वायु आकाशमें भी है। क्या इस पुस्तकपर डण्डा मारनेसे हमको दर्द होता है? जड़को छोड़ो दूसरे आदमी पशु पक्षी आदि चेतनको डण्डा मारे तो भी उसको भले दर्द हो, हमको कहां दर्द होता है? अतः हम सर्वव्यापी हैं यह कैसे समझें? इसका उत्तर हमने स्वप्नदृष्टान्तसे दिया था। सपनेमें आपने देखा कि इस होलमें एक कोनेमें हम बैठे हैं। विचार कीजिये कि सपनमें हॉलमें आप हैं या आपमें हॉल है। निश्चित है आपके कमरेके अन्दर यह हॉल आकर घुसा नहीं। आपकी आंख बन्द है। आप अन्दर ही हॉल देख रहे हैं, अन्दर ही पर्वत देख रहे हैं, नदी देख रहे हैं, सड़क देख रहे हैं। आपके अन्दर ही सब हैं। आपके व्यापक प्रकाशसे सब प्रकाशित हो रहे हैं। किन्तु पर्वत सड़क आदिके समान एक अपना शरीर भी वहाँ कल्पित किया और उतनेको आप अपना स्वरूप समझने लगे। सपनेमें आपने किसी दूसरेको पीटा तो स्वयंको दर्द नहीं हुआ। किन्तु आपको किसीने पीटा तो आपको दर्द मालूम हुआ। स्वप्नमें आप व्यापक होनेपर भी शरीरविशेषमें तादात्म्याध्यास होनेसे अपनेको परिच्छिन्न समझने

लगे। वैसे जाग्रतमें भी आत्मा व्यापक होनेपर भी शरीर परिच्छेदके कारण उसके अध्याससे परिच्छिन्नके समान हुआ। दर्दकी बात है। दर्द तो शरीरको या अन्तःकरणको होता है। आत्माको नहीं। अन्तःकरण प्रतिव्यक्ति भिन्न है। आत्मा केवल प्रकाशक है। जाग्रतीय (जाग्रतकी) सभी वस्तुको आत्मा प्रकाशित करता है। अतएव सर्ववस्तुसम्बन्धी यह आत्मा है। शरीरतादात्म्याध्यासके मिटते ही आत्माका व्यापक स्वरूप प्रकाशित होगा।

शरीरतादात्म्याध्यास कैसे मिटावें? इसके लिये बताया—"तं स्वाच्छरीरात्प्रवृहेत्" इस शरीरसे इसका उद्धरण उत्कर्षण करो। वह कैसे हो? एतदर्थ (इसके लिये) इसके पूर्वमन्त्रमें योगप्रक्रिया बतायी।

> शतं चैका च हृदयस्य नाड्य-
> स्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका।
> तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति
> विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्ति॥

हृदयमेंसे एकसौ एक नाड़ी निकली हुई हैं। चारों ओर और नीचेकी ओर सौ नड़ियाँ गयी हुई हैं। एक नाड़ी ऊर्ध्वगामिनी है। वह कौनसी नाड़ी है? उसीका नाम सुषुम्ना है। "तयोर्ध्वमायन्" । उससे ऊपरकी ओर जाना चाहिये। योगशास्त्रोंमें तथा तन्त्रशास्त्रोंमें हृदयसे नहीं बल्कि मूलाधारसे ही यह नाड़ी ऊपरकी ओर चली है। खैर, शते पञ्चाशत् न्यायसे मूलाधारसे सहस्रार पर्यन्त जो गयी है वह हृदय होकर ही गयी है। अतः हृदयसे ऊपर गयी कहना गलत नहीं है। और यहां जीवात्माको ऊपर ले जानेकी बात बतानी है। और जीवात्माका वासस्थान हृदय है। अतः हृदयसे ऊपर गयी हुई नाड़ी इतना कथन पर्याप्त है। हम काशीमें रहते थे तो कहते थे—यहांसे कई गाड़ियां दिल्ली जाती हैं। गंगा एक्सप्रेस जाती है, अपर इण्डिया जाती है।

दूसरी तो कलकत्तेसे स्यालदासे चलती है। फिर भी काशी होकर जाती है तो कह देते हैं काशीसे जाती हैं। क्योंकि अपनेको काशीसे दिल्ली जानेसे मतलब था।

मूर्धाकी ओर जीवात्माको कैसे ले जाना ? फिर कहां रखना ? कुण्डलिनी शक्तिको प्रथम हृदयमें लाना फिर वहांसे कुण्डलिनीके साथ जीवात्माको सहस्रारमें ले जाकर परमशिवके साथ विलीन कर देना यही कर्तव्य है। परमशिव मूर्धामें है। जीवात्मा—तदंश हृदयमें है। उसीकी शक्ति कुण्डलिनी मूलाधारमें स्थित है। प्रथम शक्तिको साथमें लो। फिर अपने अंशीमें जाकर मिलो। कैसे शक्तिको ऊपर उठावें ? ध्यानके द्वारा। संकल्पके द्वारा। जहां संकल्प करते हैं वहीं शक्ति पहुँच जाती है। सोनेपर संकल्प न होने से पूरा शरीर शिथिल हो जाता है। जागते ही संकल्प करनेसे पूरे शरीरमें शक्तिसंचार होता है। सामने पड़ी वस्तुको उठानेकी इच्छा हुई। संकल्प करते ही हाथमें शक्ति आयी और वस्तुकी ओर हाथ बढ़ा, उसे उठाया। एक लोहेका गोला सामने पड़ा है। उसको मिट्टीका गोला समझकर उठाने लगे तो खसक गया। तब अधिक शक्ति संकल्पसे हाथमें लाये और फिर उठाया। कभी खाली खोखा सामने पड़ा है, वजनदार जानकर हाथोंमें शक्ति संचित किया और उठाया तो झपसे ऊपर आया। क्योंकि उतनी शक्तिकी आवश्यकता नहीं थी। तात्पर्य यही कि संकल्पानुसार शक्ति-संचार होता है न्यून शक्ति अधिक शक्ति होती है। इसी प्रकार मूला-धारस्थित शक्तिको संकल्पद्वारा ऊपर उठाया जा सकता है। किन्तु उसका तरीका होता है। मुद्राविशेषसे बैठना चाहिये। प्राणायामपूर्वक उसे उठाया जाता है। हृदयमें लाकर आत्माको साथमें लेकर परम-शिवमें जोड़ दिया जाता है। सहस्रार कमलमें परमशिवके साथ एकीभावका अनुसन्धान करते करते उसीका अनुभव होने लगता है। उस समय यह अनुभव होता है कि आत्मा सर्वभूतस्थ है तथा आत्मामें सर्वभूत हैं।

यह एक क्रम हो गया। अब दूसरे प्रकारसे इसको समझो। योगका चरम परिणाम धर्ममेघ समाधि है। इसका वर्णन हम पहले भी कर चुके हैं।

**प्रसंख्यानेऽप्यकुसीदस्य सर्वथा विवेकख्यातेधर्ममेघः समाधिः।**

योगाभ्यास करते करते अन्तमें परवैराग्य हो जाता है। क्योंकि संप्रज्ञातसमाधिसे ही दिव्यसुखानुभूति होने लगती है। तो विषयाकांक्षा कहांसे होगी ? पूर्वश्लोकमें इसका वर्णन आ ही गया है। "प्रशान्तमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम्" यहां उत्तम सुखसे वैषयिक सुखकी अपेक्षा श्रेष्ठ दिव्यसुख अभिप्रेत है। निर्विकल्पकमें तो अनन्त सुखकी प्राप्ति होती है। यह भी बताया—सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यन्तं सुखमश्नुते। इस अनन्त सुखका अनुभव करनेवालेके लिये वैषयिक सुख तो तुच्छ ही प्रतीत होता है—"विक्रीडतोमृताम्भोधौ किं क्षुद्रैः खातकोदकैः" यही न्याय अनुगत होता है। अतएव परवैराग्य सम्पन्न होता है। वह फिर प्रसंख्यानमें भी अकुसीद होता है। तब उसको धर्ममेघ समाधि लगती है। चौमासेमें आसमानमें मेघ आता है। पानी बरसता है। वह जलमेघ है। जल बरसाता है। यह धर्ममेघ है। धर्मको बरसाता है। योगीके पास जो भी पहुंचता है वह भी धर्ममें डूब जाता है। इसी धर्ममेघ समाधिस्थको यहां "ईक्षते योगयुक्तात्मा" से बताया है। युक्त योगी और युञ्जान योगी दो होते हैं। योगयुक्तात्मा यह युक्तयोगीका कथन है। "युञ्जन्नेवं सदात्मानं" यह युञ्जान योगीका वर्णन किया गया। धर्ममेघसमाधिसे जो युक्तयोगी हो गया उसका अग्रिम परिणाम सूत्रकारने बताया—

**ततः क्लेशकर्मविनिवृत्तिः**

इसके अनन्तर क्लेश एवं कर्मोंकी निवृत्ति होती है। अविद्या अस्मिता आदि पांच क्लेशोंका वर्णन पहले कर चुके, आगे भी आएगा। पांच क्लेशोंकी निवृत्ति हो जाती है और तीन कर्मोंकी। चार प्रकारके कर्म

हम पहले बता चुके। उनमें तीन कर्मोंकी भी निवृत्ति हो जाती है। अशुक्ल अकृष्ण कर्मको छोड़कर अन्य तीन कर्म हैं—शुक्ल, कृष्ण और शुक्लकृष्ण। इनकी भी निवृत्ति हो जाती है। क्लेशकर्मनिवृत्तिके बाद क्या होता है यही यहां समझना है—

**तदा सर्वावरणमलापेतस्य ज्ञानस्यानन्त्याज्ज्ञेयमल्पम् ।**

उस समय समस्त आवरण एवं मलके हटनेसे ज्ञान अनन्त होता है, ज्ञेय अल्प हो जायेगा। यह किस प्रकार? योगशास्त्रमें चित्तको व्यापक माना है। आत्मा व्यापक है ही। वैसे चित्त भी व्यापक है। जैसे वेदान्त में ब्रह्म भी व्यापक है और माया भी व्यापक हे। माया कैसे व्यापक है? इसको जाननेके लिए व्यापकका अर्थ समझो। व्यापकका अर्थ है सर्वभूतपदार्थानुगत। घटमें मृत्तिका व्यापक है। घटमें कोई ऐसा भाग नहीं जहाँ मृत्तिका न हो। यह पूरा जगत् मायाका कार्य है। तब माया उपादानरूपसे सर्वजगत-व्यापक होगी ही। ब्रह्म व्यापक है। तब मायामें और ब्रह्ममें व्यापकत्वांशमें क्या फरक है? दोनों जगतमें व्यापक हैं यह सही है। फिर भी फरक है। वह फरक वेदमन्त्रोंमें बताया गया है—

**एतावानस्य महिमातो ज्यायांश्च पूरुषः।**
**पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ॥**

"यद्भूतं यच्च भव्यं" इत्यादिसे जो भूत भव्य भवत्पदार्थ बताया इतना सब इस पुरुषकी ही महिमा है। किन्तु इतना ही पुरुष नहीं। "अतो ज्यायांश्च।" इससे अधिक वह वृद्धतर है। वर्धिततर है। बड़ा है। कैसे? यह समस्तभूत उस पुरुषका केवल एक पादमात्र है। अंशमात्र है। त्रिपात् तो इन भूतोंसे अस्पृष्ट शुद्ध स्वयं ज्योति है। माया उतनी ही जगह है जितनी जगह जगत है। फलतः माया भी परमात्माके पादमात्रमें है। परमात्मा तो मायासे तिगुना है। मतलब जगतकी दृष्टिसे देखो तो माया व्यापक है, परमात्मा भी व्यापक है।

किन्तु परमात्मामें वह एकदेशमात्रस्थित है। चित्त इसी प्रकार व्यापक है। योगशास्त्रमें बताया है कि पृथ्वीसे दसगुना जलतत्त्व है। उससे दसगुना तेजतत्त्व है। उससे दसगुना वायुतत्त्व है। उससे दसगुना आकाशतत्त्व है। इतनेमें जगत् आ गया। उससे दसगुना अहंकार-तत्त्व है। और उससे दसगुना महत्तत्त्व है। यही बुद्धितत्त्व है। अतएव जगतकी अपेक्षा, इस अनन्त आकाशकी भी अपेक्षा महत्तत्त्व तो सौगुना ज्यादा है। दसगुना तो अहंकारतत्त्व ही है। उससे दसगुना मतलब आकाशतत्त्वसे सौगुना बुद्धितत्त्व है। बुद्धितत्त्व यदि व्यापक है और आत्मा भी व्यापक है तो सर्वविषयक ज्ञान क्यों नहीं होता ? मलावरणके कारण। शरीरावच्छेदेन वह मलावरण शिथिल है। अतः शरीरावच्छेदेन ज्ञान होता है। शरीरसे अतिरिक्त देशा-वच्छेदेन वह आवरण घनीभूत है। अतः सकल जगतज्ञान नहीं होता। जहाँ वृत्ति होती है वहाँ आवरण भंग होता है तो ज्ञान होता है। किन्तु धर्ममेघ समाधि जब लगती है तब यह मलावरण समाप्त हो जाता है—"सर्वमलावरणपेतस्य"। तब ज्ञानस्यानन्त्यात्, महत्तत्त्व जगतकी अपेक्षा दस हजार गुना ज्यादा है ही। आवरण निवृत्त होते ही विना वृत्ति ही चित्त प्रख्याशील होनेसे जगत्प्रकाशन करेगा। तत्तद्विशेषाकारमात्रार्थं (उस उस विशेष आकार मात्रके लिए) वृत्ति की अपेक्षा कुछ लोग मानते हैं। तो भी सर्वअर्थविषयक ज्ञान होता ही है। युञ्जान योगीको ही वृत्तिकी अपेक्षा है। युक्तयोगीको नहीं ऐसा मतान्तर है। तब योगी क्या देखता है ? जगत तो मुझसे भी छोटा है। आत्मा मुझसे भी बड़ा है, व्यापक है। आत्मा सर्वभूतस्थ है। आत्मामें सर्वभूत हैं। मलावरणनिवृत्ति किस प्रकार होती है ? धर्ममेघसे धर्मवर्षा होती है तो चित्तपर अधर्मरूपमल तुरत धुल जाता है। अविद्यावरण ज्ञानसे निवृत्त होता है। क्लेश और कर्मकी निवृत्ति पूर्वमें बतायी। वेदान्तमें और सांख्यमें थोड़ा फरक है। वेदान्तमें व्यष्टि महत्तत्त्व धर्ममेघ समाधिसे शरीरपरिच्छेदको छोड़कर

शुद्ध समष्टि महत्तत्त्वमें मिल जाता है तव सर्वज्ञान होता है ऐसा माना है। और वस्तुतः चित्तको परिच्छिन्न ही स्वीकार किया है। मान्यता चाहे जो भी हो, धर्ममेघ समाधिके वाद मलावरणसे रहित व्यापक महत्तत्व रहता है, इस फलांशमें कोई विवाद नहीं है। वाकी तो प्रस्थानभेदमात्र है।

**"सर्वंभूतस्थमात्मानम्"**। यहाँपर "भूतपद" परवैराग्यके वाद होनेवाले दर्शनको सूचित करने के लिये है। भूतका अर्थ क्या है? एक तो अर्थ प्राणी है। परन्तु लोकमें मनुष्य आदिको भूत कोई नहीं कहता। ये सब भूत बैठे हैं। ऐसा कोई कहे तो गाली समझा जायेगा। किन्तु भगवान्ने सबको भूत बताया है। पृथ्वी जल आदि पंच भूतको भी भूत बताया है। भूत वर्तमान कहते समय व्यतीत कालको भूत कहते हैं। "पास्ट टेन्स" भूत है। कौनसा भूत यहाँ लेना है? सभी ले लो। उससे पूर्व भूत शब्दका व्याकरणानुसार अर्थ क्या है? यह देख लें। संस्कृतमें सत्ता (अस्तित्व) अर्थमें भू धातु है—"भू सत्तायाम्"। उससे अतीत कालिक अर्थमें "त" प्रत्यय होता है। कथितं पतितं भक्षितं ज्ञातं आदिमें 'त' का बीते अर्थ में प्रयोग है। वैसा ही भूतं है। जिसका अस्ति पूर्वमें चला गया, अतीतकी खाईमें गया वह भूत है। भूतप्रेतका भी अर्थ वस्तुतः वही है। मनुष्य भूत हो गया। पहले अस्तित्व था, अब नहीं। प्रेत माने जो प्रयाण कर गया। पृथिवी आदि भी नष्ट होते हैं सबका अस्तित्व समाप्त होता है। अतः भूत हैं। व्यतीतकालीनसत्ताक ही भूत है। तब प्रश्न है कि भूत-स्थितं इतना ही क्यों कहा? भवत्-स्थितं भविष्यत्-स्थितं भी तो कहना चाहिये। नहीं। जो वर्तमान है वह भी एक दिन भूत हो जायेगा। जो भावि है, भविष्यत् है वह भी एक दिन भूतमें आ जायेगा। भूतमें आना सबके लिये अनिवार्य है। भूत तो भूत है ही। वर्तमान भी भूत होगा। भविष्यत् भी भूत होगा। अतः भूतको ही

 

सर्वसंग्रह हो जायेगा। हाँ जो भूत हो गया वह फिर न वर्तमान होगा और न भविष्यत् होगा। आजका दिन २७-९-१९८३ सत्ताईस नौ तिरासी कल तक भूत होगा। एक दिन पीछे हो जायेगा। परसों तक दो दिन पीछे। तीन दिन चार दिन पीछे करते करते पीछे ही पीछे जायेगा। अगले साल यदि हमें इसी समय यहाँ आनेका मौका मिला तो वह एक साल पीछेकी तारीख होगी। वैसे दो साल तीन साल पीछे, सौ साल पीछे-हजार साल पीछे। वापिस कब आयेगा? हाय! एक संत गंगा किनारे बैठे थे। कालको प्रत्यक्षरूपसे देख रहे थे कि वह पीछेकी ओर दौड़ता जा रहा है। सन्तने कालको संबोधन कर कहा—

> **भो भो तिष्ठ सखे क्षणाय शृणु मे कस्मादकस्माद्द्रुतं**
> **गच्छस्येव कदा नु दर्शनमतः पश्चान्निजं दास्यसे।**
> **इत्युक्तोऽपरिवर्तितस्ववदनः कालोऽब्रवीन्मा स्म वा**
> **शास्था दर्शनतो, गतस्तु गतवान् कोऽहं सखा तावकः॥**

पीछेकी ओर काल गया तो सन्तने पुकारा—मेरे मित्र! मेरे मित्र! ठहरो ठहरो। क्षण भरके लिये ठहरो, मेरी बात सुनो। मेरा और तुम्हारा अभी अभी संग हो गया। सन्त तो संगमात्रसे मित्र बनते हैं। साप्तपदीनं सख्यं (सात पद से ही सख्य हो जाता है) की भी जरूरत नहीं, 'सङ्गकालजं सख्यम्' है। सुनो सुनो। क्यों दौड़ते दौड़ते जा रहे हो? और जा ही रहे हो, खैर, जल्दी है तो जाओ। पर यह बताओ कि फिर कब दर्शन दोगे? कालने सुना। किन्तु मुँह फेर कर देखा नहीं। चलता ही गया। चलते चलते जवाब दे गया—"इत्युक्तोऽपरिवर्तितस्ववदनः कालोऽब्रवीत्।" क्या कहा कालने? मा स्म वाऽऽशास्था दर्शनतः"। अब मेरे दर्शनकी आशा मत रखो। "गतस्तु गतवान्"। जो मैं गया सो गया ही। मैं तुम्हारा कौनसा मित्र हूँ? इतना कहता हुआ काल चला ही गया। और देखते देखते ओझल हो गया।

हम सबका जीवनकाल इसीप्रकार द्रुतगतिसे जा रहा है। हम भी एक दिन ऐसे ही बच्चे थे। जैसे आज छोटे छोटे बच्चे खेलते हैं कभी मांकी गोदमें रोते रहे। वह मधुर समय बीत गया। अब वह वापिस नहीं आता। कभी भी नहीं आएगा। धीरे धीरे हम भी उसको भूल रहे हैं। फिर जवानी आयी। वह भी भूतकी ओर ही भाग रही है। किसी की भाग रही है, किसीकी भाग गयी। अब वह भी जो गयी वापिस नहीं आती।

**बाल्यं विद्युत्समं न क्षणमिव विगतं लक्षितं यौवनस्या-**
**प्यर्धं यातं क्षणेन द्रवति च चपलं शेषभागोपि तस्य।**
**आहन्तुं चान्तकालस्त्वरयति नितरां वृद्धभावेन सार्धं**
**नो वा पश्यामि पश्यन्नपि खलु भगवन् देवमायाभिभूतः ॥**

बाल्य बिजलीके समान चमक कर गया। पता भी न चला। क्षण भरमें यौवन भी चलता बना। जिस अवस्थामें हो यह भी चमककर चली जायेगी। कुछ होश हवाश है? यह महाकाल अति विलक्षण है। सब पर प्रहार करता जा रहा है। क्या बच्चा, क्या जवान, क्या बूढ़ा। बच्चेका मुलायमपना उसने समाप्त किया। जवानीकी चमकको उसने उड़ा दिया। बुढ़ापेके खरखरे आकारमें यह मनुष्य हाथ पाँव पटक रहा है, अहंकारमें चूर है। आशामें मग्न है। हतमपि च हन्त्येव समयः। मरते मरते पर भी वार कर रहा है।

**अङ्गं गलितं पलितं मुण्डं दशनविहीनं जातं तुण्डम्।**
**वृद्धो याति गृहीत्वा दण्डं तदपि न मुञ्चति आशापिण्डम्—**
**भज गोविन्दम् ॥**

आज बच्चे जवान बूढ़ोंको देखकर बुढौ बुढौ कहते हैं। एक दिन हमभी ऐसे ही कहते थे। हमें यही पता था कि यह बुढ़ापा दूसरोंकी चीज है। हमारी नहीं है। किन्तु आज वह हमारे पास आ गया। आज हमें बच्चे कह रहे हैं बुढौ बुढौ। पर उन बच्चोंको मालूम नहीं

कि यह चीज, यह बुढ़ापा एक दिन उनका भी बन जायेगा। अंग गल गया। बाल सफेद हो गये। मुँहमें दाँत नहीं रहे। हाथमें डंडा आ गया। दुपायेसे अब तिपाया हो गया। किन्तु आशा बड़ी बलवती है। आशासे वह जी रहा है, सब पर शासन करना चाहता है। एक वृद्ध बैठा हुआ था। भूतको सोच रहा था। कहने लगा—

> **वयं येभ्यो जाताश्चिरपरिगता एव खलु ते**
> **सम यैः संवृद्धाः स्मृतिविषयतां तेपि गमिताः।**
> **इदानीमेते स्मः प्रतिदिवसमासन्नपतनाद्**
> **गतस्तुल्यावस्थां सिकतिलनदीतीरतरुभिः॥**

वह कहता है—एक दिन मैं बच्चा था। माता पिता बहुत बहुत प्यार करते थे। समय आया। वे चल बसे। धीरे धीरे आज उनकी शकल भी दिमागसे ओझल हो गयी। बड़ा लम्बा समय बीत गया। उसके बाद जिन बालमित्रोंके साथ मैं बड़ा हो गया था, वे भी बड़े होते गये, वृद्ध होते गये, एक एक कर चल बसे। आज वे भी स्मरणावशेष हो गये। स्मृतिमात्र रह गयी। अब मेरा नम्बर लगा हुआ है। नदी किनारे खड़े वृक्षके समान हूं। रेतीला किनारा है। हर साल किनारा कटता जा रहा है। अब यही स्थिति है कि इस चौमासेमें गया या अगलेमें, इतना ही संशय रह गया है। समस्त वस्तुएँ कैसी हैं ? अदृष्ट-दृष्ट-नष्ट-स्वभाव हैं। भविष्यत्में प्रथम अदृष्ट रूप थीं। वहाँसे हमारे सम्मुख दृष्टरूपमें आ गयीं। फिर भूतकी खाईमें नष्ट स्वरूप हो गयीं।

शरीर इसी प्रकार है। अवस्थायें इसी प्रकार हैं। बाल्यावस्थामें यौवन अदृष्ट था। फिर सामने आया दृष्ट हुआ। फिर भूतमें नष्ट हो गया। यौवनमें वार्धक्य अदृष्ट था। फिर वह भी सामने आया। अन्तमें वह भी भूतमें डूब गया, पूरा शरीर डूब गया। किन्तु ऐसा होने पर भी हमें अनुभव क्यों नहीं होता ? क्यों अपने आपको ताजा

समझते हैं, स्थिर समझते हैं ? आत्माके कारण। आत्मा अनादि अनन्त नित्य हैं। उसमें ये सभी आ रहे हैं और जा रहे हैं। ये सभी अवस्थायें, सभी वस्तुएँ उसीमें कल्पित हो रही हैं। जो आजका दिन गया वह फिर कभी वापिस नहीं आयेगा। पीछे कितनी दूर तक जायेगा ? कोई सीमा नहीं। अरव खरव वर्ष बीत जाए फिर भी पीछेकी ओर ढकेलता ही रहेगा। क्या यह भी कोई वास्तविक वस्तु है ? आत्मामें यह सव कल्पित है। इन सबमें आत्मसत्यता काम कर रही है। जिससे ये नूतन दीखती हैं। आसमानमें धूल उड़ी और दबी, आकाशका क्या हुआ ? समुद्रमें तरंगे उठ रही हैं, दब रही हैं। समुद्रका क्या हो रहा है ? कुछ नहीं। जलमे तरंग हैं। तरंगोंमें जल है। सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मानि। वह आत्मा एक रस है।

मनु महाराजने बताया आत्मयज्ञ करो। भगवान कहते हैं—"ब्रह्माग्नावपरे यज्ञम्"। अनन्त पदार्थ आत्मामें प्रगट होकर वहीं पर होमे जा रहे हैं।

**सर्वभूतेषु चात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि।**
**संपश्यन्नात्मयाजी वै स्वाराज्यमधिगच्छति॥**

ऐसा स्मृतिवचन है। स्वस्य राट् स्वराट्। तद्भावः स्वाराज्यम्। यही परमावस्था है। दुनियाके हम राजा होने निकले। किन्तु अपने ही दास हो गये। स्वके राजा बनो। "स स्वराड् भवति" ऐसी श्रुति है जिसकी व्याख्या हम आगे करेंगे। इस श्लोककी मूलभूत ईशावास्य श्रुति कहती है—

**यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति।**
**सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते।**

जो समस्त भूतोंको आत्मामें देखता है, अनन्त आकाशमें पीतादि रंगके समान कल्पित देखता है और सर्वभूतोंमें आत्माको देखता है,

अधिष्ठानरूपसे आत्माका दर्शन करता है उसका मन राग-द्वेष आदिसे रहित; घृणा और तुच्छ मायादिसे रहित होता है। वही मुक्त होता है। आत्मदर्शन करो। योगाभ्याससे अन्तरात्मदर्शन करो। मानव तन इसीके लिये प्राप्त हुआ। अन्यथा फतींगेके समान पैदा हुए और फतींगेके समान मर गए। क्या हुआ जीवनका प्रयोजन ?

**"सर्वत्र समदर्शनः"**। आत्मदर्शन होते ही मन प्रशान्त होता है। मनमेंसे सारी विषमतायें दूर हो जाती हैं।

**ईक्षते योगयुक्तात्मा**। यह त्वंपदार्थशोधन योगयुक्त ही सम्यक् कर सकता है। यद्यपि वेदान्त श्रवणसे भी सम्भव है। किन्तु साधनचतुष्टय संपन्न होकर कोई श्रवण करे तब। उसीको भगवानने सांख्यमार्ग बताया है। यद्यपि योगक्रियाकी झंझट उसमें नहीं है। किन्तु साधनचतुष्टय प्राप्त करना सरल नहीं है। अनेक जन्मार्जित तपश्चर्या का वह परिणाम हैं

**स्ववर्णाश्रमधर्मेण तपसा हरितोषणात्।**
**साधनं प्रभवेत् पुंसां वैराग्यादिचतुष्टयम् ॥**

धर्मानुष्ठान नियम तथा तपसे भगवत्प्रीति होने पर साधनचतुष्टयकी प्राप्ति होती है योगके लिये अधिकारीविचार नहीं है। **"अथ योगानुशासनं** यहाँ अथका प्रारम्भमात्र अर्थ है। न कि अथातो ब्रह्मजिज्ञासा में जैसे साधनोत्तर अर्थ है। योगसे यही सर्वात्मदर्शन होता है। और सांख्यसे अर्थात् वेदान्तविचारसे भी। **"यत्सांख्यैः प्राप्यते स्थानं तद्योगैरपि गम्यते"** यहाँ इसकी व्याख्या हो चुकी है। योगका प्रकरण होनेसे योगयुक्तात्मा बताया ॥२९॥

**यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति ।**
**तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ।। ३० ।।**

[जो मुझे सर्वत्र देखता है और सबको मुझमें देखता है उसके लिए मैं अदृश्य नहीं होता और मेरे लिए वह भी अदृश्य नहीं होता ।। ३० ।।]

राजयोगका या समस्त योगोंका फल परमार्थतत्त्वसाक्षात्कार है। पूर्व श्लोकमें जीवात्माका स्वरूपज्ञान कराया। इस श्लोकमें परमात्माका स्वरूपज्ञान कराया जायेगा। और अगले श्लोकमें दोनोंकी एकताका। इसप्रकार तत्त्वमसि महावाक्यार्थका ही विचार तीन श्लोकोंमें है। त्वं पदार्थ, तत्पदार्थ और असिपदार्थका विचार तीन श्लोकोंमें है। पदोंका एक वाच्यार्थ होता है और दूसरा लक्ष्यार्थ होता है। पद सुनते ही प्रथम प्रतीत अर्थ वाच्यार्थ है। वादमें तात्पर्यसे कोई अन्य अर्थ करना है तो वह लक्ष्यार्थ होगा। अयोध्यामें धर्मशालामें रोटी बनाकर रखा। लड़केको कहा दही लाता हूँ। रोटीको बन्दरसे बचाना। लड़का डण्डा लेकर खड़ा हो गया कोई बन्दर न आ जाए। किन्तु एक कुत्ता आ गया। और रोटी खाने लगा। इतनेमें दही लाकर वह वापिस आ गया। बोला—अरे रे कुत्ता आ गया क्यों नहीं भगाता उसको ? लड़का क्या कहेगा ? यह कहे कि आपने सिर्फ बन्दरसे बचानेको कहा, तो ? बात यह है कि बन्दर ज्यादा होनेसे बन्दरका नाम लिया। लक्षणासे बन्दर कुत्ता कौआ सबसे बचाना यही अर्थ है। एक गरीबको लाटरी लगी। तो कहते हैं गरीब अमीर बन गया। थोड़ी गहराईसे सोचो। गरीब अमीर एक ही व्यक्ति है या दो ? एक ही। तब विरोधाभास क्यों नहीं ? गरीब हो तो अमीर नहीं अमीर हो

तो गरीव नहीं। तब गरीब अमीर हो गयाका क्या अर्थ? अर्थ यह कि गरीबकी गरीबी गयी और वह अमीर हो गया। यही भागत्याग है। गरीब अमीर हो गया यहाँ गरीब व्यक्तिमें जो भाग गरीबी है उसको त्यागा। जीवात्मा परमात्मा एक है यहां भी लक्षणा है। जीवात्मामेंसे जीवको निकाला परमात्मामेंसे परम निकाला तो बचा हुआ आत्मा आत्मा एक है।

योगशास्त्रानुसार वाच्यार्थ दो हैं। एक अशुद्ध वाच्यार्थ है और दूसरा शुद्ध वाच्यार्थ है। अशुद्ध वाच्यार्थ क्या है। मैं मनुष्य हूँ। मैं यहाँ घरमें बैठा हूँ। मैं जानता हूं। यहाँ मनुष्यशरीरतादात्म्यापन्न जीवात्मा अशुद्ध वाच्यार्थ है। केवल घरमें ही वह बैठा है। शुद्ध वाच्यार्थ क्या है? धर्ममेघ समाधिके वाद सर्वावरणमलापेत (समस्त आवरण रूपी मलसे रहित) शुद्ध वाच्यार्थ है। हम पहले श्लोकमें बता चुके कि यह चित्त व्यापक है। किन्तु शरीरके वाहर आवरण-मलसे आवृत है। अतः केवल शरीरके अन्दर ज्ञान होता है। क्यों चित्तको व्यापक मानना चाहिये? योगी कहते हैं कि जब हम कायव्यूह करते हैं तव पचासों शरीरमें ज्ञान कैसे होगा? सौभरिने पचास शरीर लिए तो पचासों शरीरमें चित्त रहा और ज्ञान रहा। उन्हें निर्माणचित्त कहते हैं। वे नये चित्त नहीं। किन्तु व्यापक चित्तमें तत्तच्छरीरावच्छेदेन ( उस शरीरमें से) मलावरणापसरण (मलावरण-का हटना) है। अन्यथा चित्तभेदसे जीवात्माका भेद होगा। क्योंकि देवदत्त यज्ञदत्तका भेद आत्माके भेदसे नहीं, किन्तु चित्तके भेदसे है। अस्तु। मलावृतचित्तविशिष्ट आत्मा अशुद्ध त्वंपदार्थ है। सर्वावरणमलापेतचित्तविशिष्ट आत्मा शुद्ध त्वंपदार्थ है। उसका ज्ञान अनन्त होगा ज्ञेय अल्प होगा। उसी शुद्ध त्वं पदार्थको लेकर पूर्व श्लोकमें बताया—

**सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि।**
**ईक्षते योगयुक्तात्मा**

वहाँतक आप पहुँचे हैं कि नहीं, पहुँचना जरूरी है या नहीं इत्यादि अलग विचार है। किन्तु "ईक्षते योगयुक्तात्मा" का योगपद्धतिसे यही अर्थ है। कपड़ा फटा है, मैला भी है, छोड़ना है तो मैला ही फेंक देना है या धोकर फेंकना है जैसा प्रश्न है। उसपर हम आगे विचार कर लेंगे।

तत्पदवाच्यार्थ भी इसी प्रकार विविध है। एक अशुद्ध तत्पद-वाच्यार्थ है। तत्पदार्थ ईश्वर है। ईश्वर भी अशुद्ध और शुद्ध है ? आप अशुद्ध शब्द सुनकर मत घबराईये। अशुद्धता और शुद्धता आदि उपाधिको लेकर हम कह रहे हैं। परिच्छिन्न उपाधिसे भगवानको परिच्छिन्न मानते हैं तो वह अशुद्ध वाच्यार्थ होगा। कोई कहता है—भगवान वैकुण्ठमें है, कोई कहता है—कैलासमें है। कोई कहता है विष्णु बड़ा। कोई कहता है शिव बड़ा। यह सब अशुद्ध वाच्यार्थ है। इसीको गीतामें अन्य देवता बताया।

कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाः प्रपद्यन्तेऽन्यदेवताः।
तं तं नियममास्थाय

कामनाविशेषको लेकर लोग भिन्न-भिन्न देवताकी उपासना करते हैं, यहाँ अन्य देवता कौन ? वैष्णव कहेंगे शिव और शैव कहेंगे विष्णु। यह अन्य देवता है अशुद्ध तत्पदवाच्यार्थ। वह परमात्मासे अन्य नहीं, अन्यवत्—अन्यके समान है। क्योंकि आगे भगवान् स्वयमेव कहते हैं—

येऽप्यन्यदेवता भक्ता यजन्ते श्रद्धयान्विताः।
तेऽपि मामेव कौन्तेय यजन्त्यविधिपूर्वकम्॥

अन्य देवताका पूजन मेरा ही पूजन है। यह कैसा ? तात्पर्य है कि वह मेरा ही अशुद्ध स्वरूप है। अविधिपूर्वक उनका पूजन हो रहा है। वस्तुतः यदि परिच्छिन्नतया कृष्ण, राम, शिव आदिको देखेंगे तो वे अन्य देवता हैं। व्यापकरूपसे देखते हैं तो वही परमेश्वर हैं। उस

परमेश्वरके स्वरूपको यथार्थतः न जाननेके कारण ही लोग सद्गति प्राप्त नहीं करते। अन्यथा जितनी पूजा आप करते हैं इतनी ही साधना पर्याप्त थी। उसीसे ज्ञान भक्ति आदिकी पूर्णता आदि होती। भगवान् स्वयं आगे बोलते हैं—

अहं हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुरेव च।
न तु मामभिजानन्ति तत्त्वेनातश्च्यवन्ति ते॥

मैं व्यापक हूं। केवल जगत्में ही नहीं, जिनको देवता समझते हो उनमें भी हूँ। अतएव मैं सर्वयज्ञका भोक्ता और प्रभु हूँ। किन्तु अज्ञानी यह बात नहीं समझते। यही कारण है कि वे च्युत होते हैं। अन्य देवता पूजक होनेमें कारण और उसका लक्षण दोनों ही—"कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाः" इस विशेषणसे बता दिया। कामना होनेसे अन्य देवतापूजन किया। और अन्य देवताको इष्ट माननेसे कामना हुई। प्रार्थना करने लगे। अन्यथा आपको प्रार्थना करनेकी क्या जरूरत थी? प्रार्थना माने माँगना। आपको क्या चाहिये यह भगवानको मालूम है कि नहीं? क्या भगवान अल्पज्ञ हैं? परमात्मा सबके मातापिता हैं कि नहीं? यदि हैं तो बेटेको जिस वस्तुकी जरूरत हो उसे देनेमें क्या मातापिता हिचकिचायेंगे? क्यों माँगना? क्या वे निष्ठुर हैं? या देनेमें असमर्थ हैं? या क्या देना चाहिये इसका ज्ञान उनको नहीं है? भक्त तो यही कहता है कि मुझे माँगना भी नहीं है। चिन्ता भी नहीं करनी है—

का चिन्ता मम जीवने यदि हरिर्विश्वम्भरो गीयते
नो चेदर्भकजीवनाय जननीस्तन्यं कथं निःसरेत्।
इत्यालोच्य मुहुर्मुहुर्यदुपते लक्ष्मीपते केवलं
त्वत्पादाम्बुजसेवनेन सततं कालो मया नीयते॥

मुझे जीवनमें कोई चिन्ता नहीं यदि भगवान विश्वंभर है। बच्चा पैदा होते ही माताके स्तनोंमें दूध भर जाता है। वह भरनेवाला कौन

है ? आगे भी पीछे भी दूध नहीं रहता ! यह फिक्र किसको है ? हिमालयके जानवारोंके गरम बाल किसने बनाये ? देशी जानवरोंके ऐसे बाल होते तो गरमीसे वे मर जाते। एक एक सृष्टिको बारीकीसे देखो तो आश्चर्य होगा।

येन शुक्लीकृता हंसा शुकाश्च हरितीकृताः।
मयूराश्चित्रिता येन स ते वृत्तिं विधास्यति ॥

फिर भी कामना रखते हैं इसका मतलब है प्रार्थना करते हैं और उसका भी मतलब है कि आपको भगवानकी सर्वज्ञतापर विश्वास नहीं, तभी तो माँग रहे हैं। अतएव सर्वज्ञत्व आदि गुणोंसे रहित जो अन्य देवता हैं उनका ही प्रायः सभी पूजन करते हैं। योगी परमात्माके उस अशुद्धरूपको नहीं, किन्तु शुद्धरूपको देखते हैं।

परमेश्वरका शुद्ध रूप क्या है ? शुद्ध तत्पदवाच्यार्थ क्या है ? जो अन्य देवता नहीं है, जिसकी पूजा अपेक्षित है, सो बताया पातञ्जलसूत्रमें—

क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः।

पुरुष तो है ही। अर्थात् "पूर्णत्वात् पुरुषः" "पुरिशयनात् पुरुषः" ये लक्षण तो हैं ही। किन्तु विशेष पुरुष ईश्वर है। किसकी अपेक्षा विशेष ? जीवात्माकी अपेक्षा विशेष और अन्य देवताकी अपेक्षा विशेष ? नहीं। विशेषता है—"क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः"। जीवात्मामें क्लेश है। परमात्मामें क्लेश नहीं है। क्लेशकी व्याख्या कई बार आ गयी है।

अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशा पञ्च क्लेशाः।

जीवमें अविद्या होती है, ईश्वरमें नहीं। अविद्या किसको कहते हैं ? अज्ञानको ? नहीं। माया, प्रकृति आदि शब्दोंका वाच्य अज्ञान सर्वत्र है। अविद्या अज्ञानको नहीं कहते। विपरीत ज्ञानको कहते हैं।

अन्यथाज्ञानको कहते हैं। रज्जुको न समझना अज्ञान है। रज्जुको विपरीत, सर्प समझना अविद्या है, विपरीत ज्ञान है। अनित्यको नित्य समझना, अशुचिको शुचि समझना, दुःखको सुख समझना, अनात्माको आत्मा समझना यह अविद्या है। वह जीवमें है। ईश्वरमें नहीं। जीव इस शरीरको नित्य माने, शुचि माने, सुख माने और आत्मा मान लें। किन्तु ईश्वर स्पष्टतया इनको पृथक् समझता है।

जीवात्मा दृक् और दृश्यकी एकात्मता करता है। आत्मा और शरीरका तादात्म्य करता है। यह एक अस्मिता है। ईश्वर तादात्म्य नहीं करता। जीवात्मामें अहंकार है, गर्व है, अभिमान है। परमात्मामें नहीं है।

राग-द्वेष भी परमात्मामें नहीं हैं, जीवात्मामें हैं। जुड़ानेकी इच्छा राग है। हटानेकी इच्छा द्वेष है। परमेश्वर सम है। न उनको कुछ जोड़ना है और न कुछ हटाना है। अतएव राग-द्वेष रहित है। भगवानको भक्तोंके प्रति राग होता है, वे उनका उद्धार करते हैं, दुष्टोंको मारते हैं अतः उनको द्वेष भी तो है। नहीं। इनमें दुष्टोंका वध तो उनके कल्याणके लिये ही है अतः द्वेषकी बात तो नहीं ही है। दुर्गास्तुतिमें एक बड़ी अच्छी बात बतायी—

> दृष्ट्वैव किं न भवती प्रकरोति भस्म
> सर्वासुरानरिषु यत् प्रहिणोषि शस्त्रम्।
> लोकान् प्रयान्तु रिपवोऽपि हि शस्त्रपूता
> इत्थं मतिर्भवति तेष्वपि तेऽतिसाध्वी॥

देवता स्तुतिके समय स्वयं प्रश्न उठाते हैं कि आप सर्व समर्थ हैं। "तदैक्षत" ईक्षणमात्रसे जगत् सृष्टिस्थिति संहार करनेवाली है तो ईक्षणमात्रसे इन असुरोंको भस्म क्यों नहीं करती? जिसके लिये शस्त्रपात करती हैं। उत्तर स्वयं देवता ही कह रहे हैं। ईक्षणसे

सृष्टि और प्रलय सामान्य बात है। आप अपने चिन्मय शस्त्रोंके स्पर्शसे पवित्र कराकर इन असुरोंको परमगति प्राप्त कराएँ इस लक्ष्यसे शस्त्र प्रहार करती हैं। आपकी मति अतिसाध्वी है, दयामयी है। इससे स्पष्ट होता है कि भगवानमें द्वेष नहीं है। अब रही रागकी बात। भगवानमें राग नहीं है। वह प्रेम है। प्रेम भेद नहीं करता, अभेद करता है। प्रेम स्वयमेव अभिन्न अनन्त चैतन्य आनन्द विग्रह है। अतएव कहा—

समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योस्ति न प्रियः।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम्।।

मेरा रागद्वेष किसीके प्रति नहीं। फिर भी भजन जो करते हैं उनमें मैं हूँ, मुझमें वे हैं। अर्थात् प्रेमसे वहाँ अभिन्नता हो जाती है। राधाकृष्णके विग्रह दो हैं। आत्मा एक है। प्रेम एक है। प्रेमके दो मूर्तरूप मात्र राधाकृष्ण शिवपार्वती आदि हैं। राग अलग है। प्रेम अलग है। लोग रागको ही प्रेम समझनेकी भूल करते हैं। तब ऐसा प्रश्न उठता है।

मरणभय आदि अभिनिवेश है। उसकी तो संभावना ईश्वरमें है ही नहीं। अनित्य शरीर के तादात्म्याध्यासप्रयुक्त ही मरण भय आदि है। इसप्रकार जीवात्मा क्लेशपरामृष्ट है। किन्तु परमात्मा क्लेशपरामृष्ट नहीं है। तथा कर्मपरामृष्ट भी नहीं है। पुण्यपापलक्षणकर्मपरमृष्ट जीवात्मा है। ईश्वर कर्मसम्बन्धित नहीं है।

तस्य कर्तारमपि मां विद्ध्यकर्तारमव्ययम्

(कर्त्ता होनेपर भी मुझे अकर्त्ता समझो) उत्पादकत्व होनेसे कर्ता होने पर भी कर्तृत्व अध्यास आत्मामें न होनेसे अकर्ता हूँ। ऐसा भगवान स्वयं कहते हैं।

क्लेश और कर्मके न होनेसे विपाक भी परमेश्वरमें नहीं है। विपाक परिणामको कहते हैं। क्लेश और कर्मका परिणाम क्या है?

**सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगाः**

मूल-अविद्या हो, क्लेश हो तो कर्मका विपाक है—जाति, आयु और भोग। जाति माने जन्म। आयु माने जीवन। और भोग माने सुख-दुःखसाक्षात्कार। जीवात्माका जन्म होता है। जीवनकाल नियत है और नानाविध सुखदुःखसाक्षात्कार जीवनभर होता ही रहता है। किन्तु परमात्माके जन्म, आयु एवं भोग नहीं होते। क्यों नहीं होते? होते तो हैं। रामका जन्म हुआ अयोध्यामें। कृष्णका जन्म हुआ मथुरामें। रामकी आयु लगभग बारह हजार वर्ष थी। कृष्णकी आयु सवा सौ वर्ष। रामने चौदह वर्ष वनवासका दुःख पाया। सीतावियोग हुआ। उसको लेकर महान दुःख भी भोगा। जंगलोंमें राम रोते रहे। सीता अशोकवनमें रोती रही। वैसे श्रीकृष्णने भी सुखदुःख पाया। बचपनमें ग्यारह साल तक माता पिताका वियोग रहा इत्यादि बहुत कुछ गिना सकते हैं। इसका उत्तर यह है कि भगवानका जन्म नहीं होता। केवल प्राकट्य होता है। **"भये प्रगट कृपाला"**।

**आविरसोद् यथा प्राच्यां दिशोन्दुरिव पुष्कलः।**

जैसे पूर्व दिशामें चन्द्रमाका उदय होता है वैसे भगवानका आविर्भाव हुआ। क्या शब्द बदलने मात्रसे जन्माभाव सिद्ध होगा? चाहे जन्म बोलो चाहे अविर्भाव बोलो क्या फरक? **"जनीप्रादुर्भावे"** इस प्रकार जन्म और प्रादुर्भावको महर्षि पाणिनिने एक ही कहा है। उत्तर यह है—भगवान कह रहे हैं—

**जन्म कर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः**

मेरा जन्म और कर्म दिव्य है। लौकिक बालकोंके समान जन्म नहीं और साधारण लोगोंके समान कर्मभी नहीं। इसकी व्याख्या चतुर्थ अध्यायमें सविस्तार हम कर चुके हैं। भगवान राम जङ्गलमें रोते रहे आदि उनकी लीलामात्र थी। सती देवीको ही इस विषयमें संशय हुआ तो उसको भगवानने एक आदर्श तरीकेसे दूर किया था। इस प्रकार जाति आयु और भोगसे वर्जित भगवान हैं।

आशय वासनाको कहते हैं। वस्तुकी प्राप्तिकी कामनाके साथ जो संस्कार रह जाता है उसको वासना कहते हैं। जीवात्मा अनेक वासनाओंसे चित्रित है। परमात्मा आप्तकाम है। "आप्तकामस्य का स्पृहा"। आप्तकामको स्पृहा नहीं रहती। स्पृहा नहीं तो वासना भी नहीं हो सकती।

यह परमात्मा भी व्यापक है। शुद्ध त्वंपदार्थ भी व्यापक है और शुद्ध तत्पदार्थ भी व्यापक है। दोनोंमें क्या फरक है ? फरक इतना ही—

**कार्योपाधिरयं जीवः कारणोपाधिरीश्वरः**

यही श्रुतिमें बताया है। जीवात्मा कार्योपाधिक है। परमात्मा कारणोपाधिक है। कारण क्या है ? माया प्रकृति आदि जिसको कहते हैं वह कारण है। वेदान्ती माया कहते हैं। योगी प्रकृति कहते हैं। कार्य क्या है ? प्रकृतिका कार्य महत्तत्त्व है। जिसको बुद्धितत्त्व भी कहते हैं चित्त भी कहते हैं। चित्त उपाधि होनेपर जीव है। चित्त व्यापक है यह हम कह चुके। वैसे परमात्मा भी व्यापक है। अतः दोनोंका एक रूपसे वर्णन किया—"सर्वभूतस्थमात्मानं"। "यो मां पश्यति सर्वत्र।" "सर्वभूतानि चात्मनि"। "सर्वं च मयि पश्यति"। दोनों समान लक्षणवाले हैं। लक्षणसामान्यसे वस्त्वैक्यसिद्धि लक्ष्यार्थनिरूपणमें बतायेंगे।

**"यो मां पश्यति"**। "ईक्षते योगयुक्तात्मा" इस प्रकार पूर्वमें युक्त योगी—योगयुक्तात्माको प्रस्तुत किया। और त्वंपदार्थ आत्माका दर्शन बताया। फिर उसीको लेकर तत्पदार्थ वर्णन करना चाहिये था—"स मां पश्यति सर्वत्र," परन्तु ऐसा न कहकर "यो मां पश्यति सर्वत्र" ऐसा सामान्य निर्देश किया। इससे ऐसा शब्दार्थ निकलता है कि 'योगयुक्तात्मा वा अन्यो वा यः कश्चिन्मां पश्यति सर्वत्र'। योगी अयोगी जो भी मुझे सर्वत्र देखता है और सबको मुझमें देखता है

इत्यादि। ऐसा क्यों कहा? क्योंकि यहाँ योगके फलका वर्णन ही प्रासङ्गिक है। इसका समाधान यह है कि भगवान मानवजीवनका सामान्यतया लक्ष्य बताना चाहते हैं। योग उसी लक्ष्यकी पूर्तिके लिये है। अतः योग अवश्य करना चाहिये। इस प्रकार फिर योगका समर्थन करना चाहते हैं। साथ ही शुद्ध तत्पदार्थ वर्णन भी इसीसे हो जानेसे प्रवाह भी रुकता नहीं। यह एक अतिकुशल योजना है।

श्रीमद्भागवतमें दत्तात्रेय भगवान और राजा यदुका संवाद आता है। दत्तात्रेयजीने अपने चौबीस गुरुओंका वर्णन किया है। मतलब, आवश्यकता पड़नेपर चौबीस अडतालीस जितने भी गुरु करो जैसे तैसे भी मानवजीवनको सफल बनाना चाहिये। इस प्रासङ्गिक आशयसे दत्तात्रेयजी महाराजने कहा—

> सृष्ट्वा पुराणि विविधान्यजयात्मशक्त्या
> वृक्षान् सरीसृपपशून् खगदंशमत्स्यान्।
> तैस्तैरतुष्टहृदयः पुरुषं विधाय
> ब्रह्मावलोकधिषणं मुदमाप देवः॥

परमात्माने सृष्टिकालमें प्रथम अनेकविध पुर बनाये। पुर माने नगर। कौनसे नगर? यही नवद्वार, कहीं दशद्वार, कहीं पंचद्वार। नवद्वार पुर इस शरीरको कहते हैं। "पुरमेकादशद्वारं" ऐसे इसीको उपनिषदमें एकादशद्वार भी बताया। नाभि और मूर्धाको जोड़नेपर एकदश द्वार है। पशुवक्षी आदि सबमें नवद्वार नहीं है। प्रथम परमात्माने वृक्ष लता पौधा आदि अचर स्थावर पुरोंको बनाया। आकारमें कोई वड़ा कोई छोटा। देखनेमें नानारंग विरंगे। इससे प्रकृतिकी शोभा खूब वढी। हरियाली तथा पुष्प फलादिसे पृथिवी शोभायमान हुई। परन्तु परमात्माने सोचा इस खूबसूरतीको कौन देखेगा? ये सब अचर हैं। अचर तो अपने आपका अनुभव करले इतना ही बहुत है। तब ब्रह्माजीने चर प्राणियोंको बनाया। "सरीसृपपशून्।" सरकृकर

चलनेवाले सर्पादि सरीसृप हैं। सिंह, व्याघ्र, गाय, महिष, हिरण आदि पशु हैं। ये हरियाली देखकर प्रसन्न होने लगे। मीठे फल खाने लगे। वानर आदि फल खाते हैं। पशु घास खाते हैं। अचरका भोग करनेवाले ये बड़े अच्छे लगे। चरोंमें तीन प्रकारके प्राणी बनाये। थलचर, नभचर और जलचर। सरीसृप, पशु आदि थलचर हैं। खग दंशादि नभचर हैं। खे आकाशे गच्छन्तीति खगाः। पक्षी आकाशमें उड़ते हैं। पेड़ोंपर बैठकर फल खाते हैं। दंश मच्छरको कहते हैं। छोटे मोटे हर प्रकारके नभचरको बनाया। इससे भी संतोष न हुआ। समुद्र आदिके जलका उपभोक्ता कौन हो? अतः मत्स्य, ग्रह, तिमि, जलघोड़े आदि जलचरोंको बनाया। किन्तु परमात्माको अभी भी प्रसन्नता नहीं हुई। तैस्तैरतुष्टहृदयः" मेरी सृष्टि अधूरी है, यही उनके मनमें रहा। अन्ततः परमात्माने पुरुषको अर्थात् मनुष्यको बनाया। मनुष्य तैयार हो गया और देखा तो मनमें ;प्रसन्नता और संतोष हुआ। जैसे कोई चित्रकार चित्र बनाता है तो प्रसन्नता प्रथम नहीं होती है। बढ़िया चित्र बन जाता है तो प्रसन्न होता है। दिल्ली संन्यासाश्रम बनानेवाले इंजिनीयरने कहा एक अपनी पसंदकी चीज भी बनाऊँगा। गेट गोपुर। चार पांच बार उसने तुड़वाया। आखिर बार उसके मनके मुताबिक बना तो प्रसन्न हुआ। चार खंभोंपर ऐसा लगे कि उड़नेके लिए कोई पक्षी तैयार है। वैसे ब्रह्माजी भी मानव शरीर बनाकर प्रसन्न हुए। यही ब्रह्माजीकी चरमसृष्टि थी। चरम कला थी। किस बातको लेकर? सौन्दर्यको लेकर? नहीं। सौन्दर्य तो मानस कल्पना है। आप कितना प्रसाधन करलें, पाऊडर लिपस्टीक लगालें, किन्तु कुत्ता देखेगा तो काटने दौडेगा। कुत्तेको कुतिया सुन्दर दीखेगी। घोड़ा-घोड़ी परस्परको सुन्दर देखेंगे।

अश्व इतरो वडवेतरा गर्दभ इतरो गर्दभीतरा।

इत्यादि श्रुति है। क्या है मनुष्यमें विशेषता जिससे ब्रह्मा प्रसन्न हुए। मनुष्य अपना महत्त्व बढ़िया भोजन बनाकर खानेमें समझता है।

 

किन्तु भोजनका स्वाद भूख है। गायको रसगुल्लेसे अधिक अच्छी घास लगेगी। पलंग बिछौना आदिको लेकर मनुष्यका महत्त्व है क्या? ऊपर विमानसे उडते हैं तब ये सब मकान घोंसले जैसे दीखते हैं। पक्षी भी घोंसले बनाते हैं। तब क्या मनुष्यकी महत्ता पुत्रपौत्र-परम्पराको लेकर है? तो क्या पशुपक्षीकी परम्परा नहीं चल रही?

**आहारनिद्राभयमैथुनानि सामान्यमेतत्पशुभिर्नराणाम्।**

आहार, निद्रा, भय, मैथुन ये सब मनुष्य और पशुमें समान हैं। तव मानवमें क्या विशेषता? जिसको लेकर परमात्मा प्रसन्न हुए? सो कहते हैं—"ब्रह्मावलोकधिषणं" ब्रह्मदर्शन करनेकी धिषणा—बुद्धि मानवमें ही है।

**ज्ञानं नराणामधिकं प्रधानं ज्ञानेन हीनाः पशुभिः समानाः।**

ब्रह्मदर्शन पानेकी योग्यता ही मानवमें विशेषता है। अन्य सभी प्राणी प्रत्यक्ष प्रमाण मात्रवाले हैं। डंडा दीखा तो भागे, घास दीखा तो पास आये। दण्डोद्यतपाणिमवलोक्य पलायन्ते। हरिततृणपाणिमुपलभ्य समीपमागच्छन्ति। कई प्राणियोंमें अनुमानप्रमाण भी है। चींटियोंको, चिडियाओंको कब बरसात आएगी यह पता चलता है। हाथी कुत्ते आदि विलक्षण आवाज करते हैं, जब दुर्निमित्त आता है। दिनमें शियार बोलना आदि अनिष्टसूचक है यह प्रसिद्ध है। परन्तु औपनि-षद—उपनिषदमात्रगम्य ब्रह्मका बोध मानवके सिवाय अन्यको नहीं होता। उसी रहस्यसे मानवसामान्यको लेकर कह रहे हैं—**"यो मां पश्यति सर्वत्र।"** यह एकादशद्वारपुरशायी की हो विशेषता है। योगसे "मूर्ध्न्याधायात्मनः प्राणं" जो मूर्धामें प्राणको पहुँचाता है वही ब्रह्मदर्शन करता है। यह एकादशद्वार अन्य प्राणीमें नहीं है। अतः पुरुष यह साभिप्राय है।

जो सर्वत्र मुझे देखता है और सबको मुझमें देखता है उसके लिए मैं प्रनष्ट नहीं होता और मेरे लिये वह प्रनष्ट नहीं होता। और

जो मुझे सर्वत्र नहीं देखता और सबको मुझमें नहीं देखता उसके लिये क्या ? बस, उत्तरार्धके विपरीत। अर्थात् उसके लिये मैं प्रनष्ट होता हूँ, मेरे लिये वह भी प्रनष्ट होता है। एक मेरा भगत है। उसके लडकेने उसका कहना माना नहीं। मनमाना चलने लगा। शादीकी पूरी तैयारी की थी उसने उसे ठुकरा दिया। समाजमें मूडी नीची हो गयी। अब वह कहता है—लडकेके लिए मैं मर गया मेरे लिए लडका मर गया। इसी आशयकी श्रुति है—

> इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति न चेदिहावेदीन्महती विनष्टिः।
> भूतेषु भूतेषु विचित्य धीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति॥

यदि इस मानवशरीरमें रहकर जान लिया तो—"अथ सत्यमस्ति" सत्यता है। यहाँ सत्यताका अर्थ है सत्ता, विनाशविरोधी अस्तित्व। यदि इस मानवशरीरमें नहीं जाना तो महान विनाश है। गीतामें प्रणश्यामि बताया वही यहां विनष्टिसे बताया। चाहे परमात्मा मरे चाहे जीवात्मा, नुकसान जीवात्माको ही है। क्योंकि एकके लिए मरा तो क्या, दूसरेके लिए परमात्मा है। जीवात्मा तो केवल एक परमात्माकी दृष्टिमें ही मुश्किलसे जिन्दा था। अविदितसखा होकर परमात्मा ही एक पीछे था। उसने भी यदि छोडा तो जीवात्माकी क्या दशा ? विनष्टि ही नहीं महती विनष्टि। यह मानवशरीर छूटा और परमेश्वर की कृपा भी न रही तो पशु पक्षी आदि चौरासी लाख योनियोंमें भटको। बल्कि मुर्देको जैसे गाड दिया जाता है। वैसे—

> तानहं द्विषतः क्रूरान् संसारेषु नराधमान्।
> क्षिपाम्यजस्रमशुभान्॥

अजस्र माने निरन्तर उनको गड्ढेमें डाल ही रखता हूँ। इसलिये "भूतेषु भूतेषु विचित्य"। सर्वभूतोंमें अधिष्ठानविधया उस परमेश्वरको ही देखो। उसका फल है "प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति।" सर्वत्र

भूतोंमें भगवद्दर्शन करो। यही सत्यता अर्थात् स्वविनाशप्रतिकार—(अपने विनाशका प्रतिकार) है। इसीको भागवतमें भागवतोत्तम बताया है—

सर्वभूतेषु यः पश्येद् भगवद्भावमात्मनः।
भूतानि भगवत्यात्मन्येष भागवतोत्तमः॥

सर्वभूतोंमें जो अपना भगवद्भाव देखता है—अपना भगवद्भाव अर्थात् अपनेमें भगवद्भाव तो देखना ही है—उसी भगवद्भावको समस्त भूतोंमें भी देखता है—तथा आत्मस्वरूप भगवानमें समस्त भूतोंको जो देखता है वही भागवतोत्तम है।

"यो मां" इस सामान्य निर्देशसे सर्वत्र भगवद्भावदर्शनका साधनान्तर भी सूचित होता है। वह कौनसा है—

अथ मां सर्वभूतेषु भूतात्मानं कृतालयम्।
अर्हयेद्दानमानाभ्या मैत्र्या

प्रथम भावनाके द्वारा सर्वत्र भगवद्दर्शन करो। हमेशा न हो सके तो समय समय पर करो। केवल देखना ही देखना? नहीं। भगवद्दर्शन कर पूजा भी करो। "अर्हयेत्"। इसका अर्थ है पूजयेत्-पूजा करो। **अर्ह पूजायाम्।** बोले कि कहाँ चन्दन-अक्षत धूप-दीप लिये फिरूँ? क्या बाहर निकलते पूजासामग्री साथमें ले चलें? उत्तर है कि कोई नियम नहीं है कि चन्दन अक्षत से ही पूजा होती है।" अर्हयेद्दानमानाभ्याम्"। कोई गरीब आया आपके पासमें, तो कुछ दान कीजिये। अन्न, वस्त्र, रुपया, अठन्नी, दस पैसा कुछ भी दान कीजिये। स्वशक्त्यनुसार दान करना यही गरीबमें स्थित भगवानकी पूजा है। ऋषिकेशमें जब मैं रहता था तबकी बात है। एक बड़े प्रसिद्ध महात्मा थे। उनके पास एक साधु आकर बोले कि हमको बदरीनारायण यात्रा करना है, दस रुपये और कम्बल चाहिए। महाराजने कहा ये जितने यात्री जाते हैं कम्बल और रुपये लेकर जाते हैं? फिर एक तेरेको

दे दें तो सौ आकर खड़े होंगे, कम्बल दो, रुपये दो। महात्मा माना नहीं। वहीं सत्याग्रह करके बैठ गया। तीन दिन भोजन नहीं किया। महात्माओंपर उपवासका कोई प्रभाव नहीं पड़ता। क्योंकि उपवास उनके लिये सामान्य चीज है। जब कोई प्रभाव नहीं पड़ा तो साधु बोला मैं फांसी लगाकर मरूंगा। तब महाराजने कहा—अच्छा दस रुपयेके लिए मरो मत। उन्होंने दस रुपये (उस समय दस रुपये बहुत होते थे) और कम्बल दिया और झुककर प्रणाम किया। प्रणाम करते ही साधु उठ खड़ा हुआ—महाराज! यह क्या करते हैं? आप महान् हैं। महाराजने कहा—मैं प्रणाम करता हूँ। वह बोला—प्रणाम दो प्रकारसे होता है। एक तो बड़ेको प्रणाम करते हैं। दूसरा—अरे हम तुमको दूरसे हाथ जोड़ते हैं ऐसा लोग कहते हैं। प्रथमका तो मैं योग्य नहीं। मैं छोटा हूँ। दूसरा हो तो मैं खतम हो गया। महाराजने कहा—अरे नहीं। मैं तेरी शकलके लिये नहीं देता हूँ। तेरे अन्दर जो भगवान है उसीको देता हूँ। उस समय देय छोटा नहीं महान होता है। वही दान सफल है। सनातन धर्मका सिद्धान्त है भिखारी को तुच्छ भावसे दुत्कारकर कुछ नहीं देते। देकर हाथ जोड़ते हैं। उसे भी भगवत्सेवा समझते हैं।

भिखारीको भगवान समझकर दस पैसे दिये। उसी समय कोई सेठ घरमें आया तो क्या उसको दस पैसे देंगे? दरिद्रनारायणको दस पैसे। सेठनारायणको मान सम्मान दो। घरमें आया अतिथि भगवत् रूप है। किन्तु कोई मित्र आया तो न उसको पैसा देना न सिंहासन पर बिठाना है। मैत्री करो यही मित्रनारायणकी पूजा है। कोई संत महापुरुष घरमें आ जाए तो अभेददर्शनकर आत्माभिन्न समझो और भगवदभिन्न समझो। वहां चन्दन अक्षत आरती सब काम आएंगे। इस प्रकार भगवद्भावसे दर्शन प्रारम्भ होता है। यह महान साधना है। योगसमान ही है। उससे भी कालक्रमसे सर्वभूतोंमें भगवद्भावदर्शन सम्पन्न होता है।

"अर्हयेद्दानमानभ्यां" इत्यादि प्रवृत्तिमार्गपरायण धर्मकर्मव्यवस्थित गृहियोंके लिए अधिकतर उपयुक्त है। इस प्रकार भगवद्भावका भावनात्मक दर्शन करते हुए भागवतोत्तम बनें। भक्तजनोंकी कोटि इससे ऊंची है। उसमें केवल भाव नहीं, भावावेश होता है। "जित देखे तित स्याममयी है" ऐसा भगवद्दर्शन उनको होता है। वृन्दावनमें गोपिकाओंकी स्थिति बड़ी विलक्षण थी। भगवद्विरहकालमें उनको सर्वत्र श्रीकृष्ण दीखने लगे थे। संयोगकालमें बल्कि कम। अतएव चैतन्यमहाप्रभु कहने लगे—

संगमविरहविकल्पे वरमिह विरहो न संगमस्तस्य।
सङ्गे भवति स एकस्त्रिभुवनमपि तन्मयं विरहे॥

वे कहते हैं कि भगवानका सङ्ग चाहिए कि विरह ? ऐसा यदि विकल्प आ जाए तो हम विरह ही मागेंगे। सङ्गमें एक श्रीकृष्ण रहेगा। विरहमें त्रिभुवन कृष्णमय होगा। एक गोपिका वृन्दावनके एक टीले—चट्टानपर बैठी थी (या छतपर) ऊपरसे एक सांवला बादल आया। भगवद्विरहातुरतामें उसने उसीको श्रीकृष्ण समझा। बोलने लगी—

हा हा नाथ कथं विहाय कृपणां दीनां दिवा धावसे
नानूचीमवलोकसे कथमहो स्थित्वा क्षणायापि माम्।
इत्येवं विलपन्त्युदञ्चितमुखा प्रत्यम्बुदं श्यामलं
धावन्ती निपपात काचन दिभो सोपानमार्गेऽबला॥

हे नाथ ! हाय ! आप मुझे छोड़कर आसमानसे क्यों दौड़ते जा रहे हैं ? मैं दीन हूं, अनाथ हो गई हूं। दयनीय हूं। हाय ! मैं नीचे आपके पीछे दौड़ रही हूँ। पर आप मुझे एक क्षण भरके लिए भी खड़े होकर आश्वासन नहीं दे रहे। ऐसी कहती हुई वह मेघकी गतिके अनुसार पीछे दौड़ने लगी। इधर चट्टान छतपर चढ़नेके सीढ़ीके मार्ग

पर पहुँचते ही पांव लड़खड़ाया और नीचे गिर पड़ी। नीचे गिरनेपर भी उसे होश नहीं—

अहह निक्षिप मा स्म कृतागसं तव पदानुचरीं कृपणां प्रभो।
अनुमनुष्व रजःकणवत् पदोरिति मुहू रुदती च मुमूर्च्छ सा॥

वह समझी कि मैं बड़ी अपराधिनी हूं मुझे प्रीतमने ठोकर देकर गिराया। कहती है—हे प्रभो? मैं जरूर गुनाहगार हूं। फिर भी आप प्रभु हैं, दयालु हैं, मालिक हैं। मुझे ठोकर मार कर मत गिराओ। आपके चरणोंमें धूल रह सकती है, वैसे मैं भी रहूं, इतनी अनुमति मुझे दो। बोलती बोलती ही वह मूर्च्छित हो गई। गोपिकाओंकी विरहावस्थाका यह लम्बा प्रकरण है। इसको भावावेश कहते हैं। भावावेश में और आगे बढ़नेपर सर्वत्र भगवद्दर्शन होने लगता है। कोई तार्किक पूछेगा कि यह सर्वत्र भावावेशप्रयुक्त श्रीकृष्णदर्शन सत्यदर्शन है या मिथ्यादर्शन है ? मिथ्यादर्शन माने भ्रान्ति। किन्तु तार्किकोंको उत्तर भी तर्कसे ही दिया जायेगा। भ्रान्तिका लक्षण तर्कशास्त्रमें लिखा है—

"तदभाववति तत्प्रकारकं ज्ञानं॥"

रस्सीमें सर्प नहीं है अथ च सर्प दीखा तो वह भ्रान्ति है। किन्तु इस प्रकार भगवानका कहीं अभाव है क्या ? भगवान सर्वत्र हैं, भगवानका अभाव कहीं नहीं है। तो बादलमें, समुद्रमें, हरियाली आदिमें भगवत् दर्शन किया तो वह मिथ्या क्यों होगा ? भाव भगवत्स्वरूपाभिव्यञ्जक है। वह ज्ञान मिथ्या नहीं हो सकता। गोपिकाओंके समान सिद्ध भक्त इसी प्रकार सर्वत्र भगवत् दर्शन कर मानवजीवन सार्थक करते हैं। साधक भक्त इस स्थितिमें पहुंचनेकी ही आशा रखते हैं।

कदा वृन्दारण्ये विमलयमुनातीरपुलिने
चरन्तं गोविन्दं हलधरसुदामादिसहितम्।

**अये कृष्ण स्वामिन् मधुरमुरलीवादनपर**
**प्रसीदेत्याक्रोशन्निमिषमिव नेष्यामि दिवसान् ॥**

अहा ऐसा कोई समय आयेगा ? जब मैं वृन्दावनमें निर्मल यमुना-किनारे होऊंगा। भगवान श्रीकृष्ण गाय चरा रहे हों। वलदाऊजी सुदामा आदि साथमें होंगे। मैं पुकारूँ मेरे प्रभो ! मेरे स्वामी ! मुझ पर प्रसन्न हों। हे कृष्ण, हे दयित ! इत्यादि कहकर दिवसोंको निमिषके समान बिताऊं। चरन्तं गोविन्दं यह वर्तमान प्रयोग है। वर्तमान-में भगवान गाय चराते हुए कैसे मिलेंगे ? अतः यह पूरा वृतान्त भाव-नामय है। जहाँ आप हैं, आंख मूंदकर बैठे हैं, वहीं वृन्दावन दीख रहा है। वहीं निर्मल यमुना बह रही है। बच्चे गोपबाल खेल रहे हैं। बाँसुरी बजाते हुए भगवान श्रीकृष्ण गायोंके साथ विचर रहे हैं। और दूसरा, उनका दर्शन करता हुआ मैं स्थित हूं। हे प्रभो ! हे मेरे नाथ ! हे मेरे प्रियतम ! कहता हुआ अश्रुपात कर रहा हुं। प्रभु कभी कृपासे मेरी ओर देख रहे हों और मैं कृतार्थ हो रहा हूं ऐसा भी कोई समय मेरा आयेगा ?

**"यो मां पश्यति सर्वत्र"**। भगवानको सर्वत्र देखो और सबको भगवानमें देखो यह शुद्धतत्पदवाच्यार्थका दर्शन है। एक देशमें भग-वानको देखना देवता दर्शनमात्र है। वह अशुद्ध भगवत्दर्शन या दर्शन का साधन सोपानमात्र है, जिस प्रकार शरीराद्यवच्छिन्न आत्मदर्शन अशुद्ध त्वंपदार्थ दर्शन है। योगाभ्याससे व्यापक स्वात्मदर्शन शुद्ध-तत्पदवाच्यार्थदर्शन है।

इसपर एक प्रश्न यह उठता है कि जीवात्माका दर्शन तो अहं सुखी इत्यादि मानसप्रत्यक्षरूप हो सकता है। परमात्माका दर्शय किस से होगा ? चक्षु आदि इन्द्रियोंसे होगा ? या मनसे होगा या स्वप्रका-शतया होगा ? इन्द्रियोंसे दर्शन नहीं हो सकता। क्योंकि व्यापक परमात्मा मायोपाधिक है। उसमें शब्दस्पर्श आदि गुण नहीं है जिससे

श्रोत्र आदिका वह विषय हो। श्रोत्रका विषय शब्द है। त्वक्‌का विषय स्पर्श है। नेत्रका विषय रूप है। रसनाका विषय रस है। घ्राणका विषय गन्ध है। परमात्मामें इनमेंसे कोई भी गुण नहीं है।

"अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं तथारसं नित्यमगन्धवच्च यत्।"

ऐसी श्रुति भी कह रही है। मनसे भी दर्शन नहींहो सकता। परकीय आत्मा गगन आदिका मानस प्रत्यक्ष जैसे नहीं होता वैसे परमात्माका भी मानस प्रत्यक्ष नहीं होगा। श्रुति कह रही है—

न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाग्गच्छति नो मनो
न विद्मो न विजानीमो यथैतदनुशिष्याद् ॥

परमात्मा तक न चक्षु पहुंचती है और न वाणी या मन। हम परोक्ष-तया और अपरोक्षतया भी नहीं जानते जिससे उसका उपदेश कर सकें। वेदान्तमतमें एक आभासभास्य होता है। दूसरा साक्षिभास्य होता है। बाह्यपदार्थ आभासभास्य हैं। घटादि आकारकी वृत्ति होती है उसमें चैतन्याभास पड़ता है। उस आभाससे घटादि भासित होते हैं।

बुद्धितत्स्थचिदाभासौ द्वावेतौ व्याप्नुतो घटम्।
तत्राज्ञानं धिया नश्येदाभासेन घटः स्फुरेत् ॥

बुद्धि जब घट आदिके आकारकी हो जाती है और उसमें चैतन्यका प्रतिबिम्ब पड़ता है तब बुद्धि के द्वारा अज्ञान आवरण नष्ट होता है और चिदाभासके द्वारा घटका प्रकाश होता है। ऐसी वेदान्तकी प्रक्रिया है। परमात्मा आभासभास्य नहीं है। जड़ वस्तु आभास-भास्य होती है। जिसकी ऐन्द्रियक वृत्ति नहीं होती ऐसे सुखादि साक्षी भास्य हैं। वह सुखादि भी जड़ ही होता है तब "यो मां पश्यति सर्वत्र" यह दर्शन कैसे होगा?

इस प्रश्नका उत्तर अनेक प्रकारसे है। "यो मां" यह सामान्य-निर्देश होनेसे भक्तिमार्ग; योगमार्ग तथा ज्ञानमार्ग तीनोंसे समझना चाहिये। प्रथम योगमार्गसे ही समझ लो। धर्ममेघ समाधिसे चित्त निर्मल होता है, सर्वावरणमलापेत होता है तो ज्ञेय अल्प तथा ज्ञान अनन्त होगा। चित्तमें सकल विषयोंके आकारकी वृत्ति होती है और ईश्वराकार वृत्ति भी होती है। यह वृत्ति इन्द्रियनिरपेक्ष होती है। योगीको भूत भावी सबका ज्ञान होता है तो सबके साथ इन्द्रियसंयोग संभव नहीं है। इसीलिए नैयायिकोंने षड्विध संनिकर्षसे अतिरिक्त योगज संनिकर्ष माना। राजा दिलीपको पुत्र नही हो रहा था। सूर्यवंशमें राजा दिलीप हुए। तो उन्होंने अपने गुरु वसिष्ठसे जाकर पूछा। वसिष्ठजीने समाधि लगाकर भूतवृत्तान्त प्रत्यक्ष देखा। क्या देख रहे हैं? दिलीप स्वर्गमार्गसे उतरके आ रहे हैं। रास्ते में कामधेनु खड़ी है। वैसे साधारण भी कोई गाय हो तो स्पर्श कर मस्तकसे लगाना चाहिए। यह तो दिव्य गाय थी। प्रणाम आदि किए विना ही राजा आगे निकल रहे हैं। वसिष्ठजी समाधिमें देख रहे हैं, गायके अपमान-का पाप दिलीपके पीछे आ रहा है। और अन्दर घुस रहा है, रसा-दिक्रमसे सप्तम धातुपर पहुंच रहा है। कैसे पहुंच रहा है?

> रसाद्रक्तं ततो मांसं मांसान्मेदः प्रजायते।
> मेदसोऽस्थि ततो मज्जा मज्जायाः शुक्रसंभवः॥

अन्नसे रस बनता है, उससे रक्त, रक्तसे मांस, मांससे मेद, मेदसे अस्थि, अस्थिसे मज्जा और मज्जासे शुक्र पैदा होता है। उस रोजके भोजनमें पाप प्रविष्ट हुआ। पाप कर्म करके भोजन करते हैं तो प्रथम भोजनमें वह पाप प्रविष्ट होता है। अतएव स्नान आदि करके भोजन करनेका विधान है। हिंसा आदि पाप सीधे ही प्रविष्ट हो जाते हैं। निरादर साक्षात् पाप न होनेसे क्रमशः प्रविष्ट होता है। अन्यथा हिंसादि क्रिया द्वारा ही मूल कर्मेन्द्रियमें, फिर प्राणमें प्रविष्ट होते हैं।

जैसे सद्यःप्रसूता सर्पिणीपर डंडा मारो तो उसी डण्डेसे वह ऊपर चढ़कर काट लेती है, वैसे पाप हिंसादि क्रियासे सीधे ही अन्दर घुसते हैं। इधर राजा दिलीप भोजन कर रहे हैं, भोजनमें पाप प्रविष्ट हुआ। और अन्दर गया। अतएव पापीके हाथका भोजन नहीं करना चाहिए। वह पाप फिर रसमें प्रविष्ट हुआ। वह पाप फिर रक्तमें प्रविष्ट हुआ। वह पाप फिर मांसमें प्रविष्ट हुआ। वह पाप फिर मज्जामें प्रविष्ट हुआ। वह पाप फिर शुक्रमें प्रविष्ट हुआ। और शुक्राणुओंको स्तम्भित किया। इसका परिणाम यह हुआ कि दिलीपको पुत्र नहीं हो रहा है। यह सब वसिष्ठजी कैसे देख रहे हैं? योगजसंनिकर्षसे। यह भूतकी बात हुई। भविष्य विकल्पित होता है। वह पुरुषार्थाधीन है। भविष्यको उन्होंने देखा। क्या देखा? कामधेनु तो भूतलमें नहीं है। कामधेनुकी पुत्री नन्दिनी है। पुत्री, प्रसन्न होनेपर माता भी प्रसन्न होती हैं। नन्दिनी प्रसन्न होगी उसकी सेवासे। प्रसादजन्य पुण्य भोजनके साथ अन्दर जाएगा। रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि मज्जा क्रमसे शुक्रमें पहुंचेगा। वहाँ यह पुण्यादृष्ट पापादृष्ट पर झपटेगा और उसको नष्ट करेगा। किन्तु अपमानका पाप भी भारी है। उसकी निवृत्तिके लिए नन्दिनीकी एक बार सेवा करनेसे जो पुण्य होगा वह पर्याप्त नहीं। यहां तो पुण्यकी सेना चाहिए। तभी वह पाप मारा जा सकता है। कई दिनों तक गो सेवा करनी पड़ेगी। यहींसे महाकवि कालिदासने अपना रघुवंश महाकाव्य की असली शुरूआत की है।

**अथ प्रजानामधिपः प्रभाते जायाप्रतिग्राहितगन्धमाल्याम्।**
**वनाय पीतप्रतिबद्धवत्सां यशोधनो धेनुमृषेर्मुमोच॥**
**स्थितः स्थितामुच्चलितः प्रयातां निषेदुषीमासनबन्धधीरः**
**जलाभिलाषी जलमाददानां छायेव तां भूपतिरन्वगच्छत्॥**

प्रजापालक राजा दिलीपने वनमें नन्दिनीकी इतनी श्रेष्ठ सेवाकी कि उसके चलनेपर वे चलते। बैठनेपर बैठते। उसके जल पीनेपर जल

पीते। इत्यादि श्लोकोंमें राजा दिलीपकी गोसेवा और राजपत्नी सुदक्षिणाकी "तस्याः खुरन्यासपवित्रपांसु" इत्यादि गोसेवाका खूब वर्णन किया है। यहाँ कहनेका तात्पर्य इतना ही है कि योगजसंनिकर्ष से भूत भविष्यत् संनिकृष्ट विप्रकृष्ट स्थूल सूक्ष्म सबका दर्शन होता है। इसीको योगसूत्रमें "सूक्ष्मव्यवहितविप्रकृष्टज्ञानं" बताया है। परमात्मतत्त्व अति सूक्ष्म होने पर भी योगी उसका योगबलसे साक्षात्कार करता है। यही यहां "यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति" से बताया।

अब भक्तिपक्षमें देखो। अर्जुनने भगवानको कहा कि हे भगवन! विभूति योगमें आपका व्यापक स्वरूप आपने बताया—

"विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितः"

इस समस्त जगतको एक अंशसे धारण करके मैं स्थित हूँ। वह आपने ठीक कहा। किन्तु मैं उसे देखना चाहता हूँ।

एवमेतद्यथात्थ त्वमात्मानं परमेश्वर।
द्रष्टुमिच्छामि ते रूपमैश्वरं पुरुषोत्तम॥

आपने विभूति बताई व्यापक रूप भी बताया। अब मैं आपका वह रूप देखना चाहता हूँ। भगवानने कहा, देखना चाहते हो, किन्तु उसका साधन अलग है।

न तु मां शक्यसे द्रष्टुमनेनैव स्वचक्षुषा।
दिव्यं ददामि ते चक्षुः पश्य मे योगमैश्वरम्॥

इस चर्म चक्षुसे तुम मुझे नहीं देख सकते, मैं तुझे दिव्य चक्षु देता हूँ, उसीसे मेरा ऐश्वर रूप तुम देख सकोगे। भक्तिमार्गसे दिव्यचक्षुसे ही भगवानका विश्वरूप और व्यापकरूप देखा जाता है। आप उस विश्वरूपको देख सकते हैं या नहीं? आपके पास वह दिव्यचक्षु है या नहीं? या मिलने की आशा है या नहीं? यह सब अलग प्रश्न है। किंतु

"यो मां पश्यति सर्वत्र" इस व्यापकात्मदर्शनके लिए दिव्यचक्षु चाहिए। जिस दर्शनको हमने मानवजीवनका परमलक्ष्य बताया। इस समय वह दिव्यचक्षु नहीं है तो उसकी प्राप्तिके लिए यत्न करो। अर्जुनके समान भक्त बनो।

"होवे अर्जुन भीष्म समान करदो जीवनका कल्यान।"

यह इसी आशयकी प्रार्थना है।

यह दिव्यचक्षु कैसे प्राप्त होगी? भगवानकी कृपासे। भगवानकी कृपाके बिना कुछ नहीं होगा। इसलिए भक्त भगवानकी कृपाकी मांग करते हैं। कृपा कैसे होगी? भक्तिसे ही। यही आगे बताया—

नाहं वेदैर्न तपसा न दानेन न चेज्यया।
शक्य एवंविधो द्रष्टुं दृष्टवानसि मां यथा॥
भक्त्या त्वनन्यया लभ्य अहमेवंविधोऽर्जुन।
ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परंतप॥

वेद, तपस्या, दान और यज्ञके द्वारा मेरे इस विश्वरूपको कोई देख नहीं सकता जैसे तुमने मुझे देखा। परन्तु अनन्य भक्तिके द्वारा मैं प्राप्य हूं। उसीसे मुझे जान सकते हैं, देख सकते हैं? और मुझमें प्रवेश भी कर सकते हैं। क्या यह विश्वरूप व्यापकरूपदर्शन आवश्यक है? क्यों नहीं? किसी भी प्रकार व्यापक परमात्माका दर्शन होना ही चाहिए। किन्तु अर्जुनके समान आपको तदर्थ मांगनेकी जरूरत नहीं होगी। आप केवल भगवत्कृपाकी प्रतीक्षा करें। कृपा हो जाएगी तो अपने आप दर्शन होगा। क्योंकि दया होनेपर जो करना है सो भगवानको मालूम है, स्वयमेव भगवान करेंगे। गोपिकाओंने व्यापक श्यामदर्शन किया, किन्तु तदर्थ प्रार्थना नहीं की। स्वयं भगवानने तदर्थ रास्ता बनाया।

भक्तोंकी वह दिव्यचक्षु अनेक प्रकारकी होती है। एक भगवत्-कृपामय चक्षु है। अर्जुनको कृपामय चक्षु प्राप्त हुई। अतः थोड़ी देर रही। गोपिकाओंको भावमय चक्षु प्राप्त हुई। अतः स्थायी हो गयी। हमेशा ही वे भगवतदर्शन करती रहीं।

"गेहंजुषमपि मनस्युदियात् सदा नः"

हम गृहस्थी हैं फिर भी हमारे मनमें सदा प्रकट हो। यह सिद्धकी ही प्रार्थना है। क्योंकि भक्तमें अभिमान नहीं होता। अहं नहीं होता। भावमय चक्षुओंको उन्होंने स्वयं प्राप्त किया प्रेमसे। किन्तु वे उसे भगवत्कृपा ही समझती हैं। भगवान् स्वयं बोले—

ता मन्मनस्का मत्प्राणा मदर्थे त्यक्तदैहिकाः।
मामेव दयितं प्रेष्ठमात्मानं मनसा गताः॥

वे मुझमें ही मन रखती हैं। मुझमें प्राणोंको न्योछावर किये हुए हैं। मेरे लिए सम्पूर्ण देह क्रिया समर्पित करती हैं और मुझ प्रियतमको मन से प्राप्त हुई हैं। यहाँ उद्धवजीके प्रति भगवानने स्पष्ट ही भाव बताया। और "मनसा गताः" से "मनस्युदियात्" को अनुवादात्मक कर दिया।

आहुश्च ते नलिननाभ पदारविन्दं
योगेश्वरैर्हृदि विचिन्त्यमगाधबोधैः
संसारकूपपतितोत्तरणावलम्बं
गेहंजुषामपि मनस्युदियात् सदा नः॥"

गोपियां बोलीं हे भगवन! ज्ञानसागर योगीश्वर भी जिसका ध्यान अपने हृदयमें करते हैं, संसाररूपी कूपसे उठनेका अवलम्ब आपका वह चरणारविन्द गृहवासी भी हमारे हृदयमें प्रकाशमान हो। योगीश्वरैर्विचिन्त्यं इस विशेषणसे योगीके ज्ञानका विषय और भक्ति भावका विषय दोनों एक ही है यह सूचित होता है। "पादोऽस्य

विश्वा भूतानि" इस श्रुतिके अनुसार "सर्वभूतस्थमात्मानं यो मां पश्यति सर्वत्र" से बताया हुआ व्यापकरूप ही योगियोंका ध्येय तथा भक्तिसे गम्य है। यह भी सूचित होता है। "उदियात्" का अर्थ है। जैसे अभीतक उदित होता गया वैसे आगे भी उदित हो।

इसके बाद अब ज्ञानपक्षमें "यो मां पश्यति सर्वत्र" यह कैसा है देखें। परमात्मा ज्ञानैकस्वरूप है। "विज्ञानमानन्दं ब्रह्म" इसप्रकार श्रुतिकी घोषणा है। वह परमात्मा ही मायावच्छिन्न होकर जगतकी उत्पत्तिका कारण हुआ। वही अभिन्ननिमित्तोपादान है। (सुवर्णमें कुंण्डल बना) कुण्डलमें सोना है। और सोनेमें ही कुण्डल बना। कुण्डल वस्तुतः सोनेसे अतिरिक्त नहीं है। सुवर्ण ही कुण्डल है। सुवर्णमें कुण्डलका एक रूप कल्पित हुआ। 'कुण्डल' यह नाम कल्पित हुआ। उस नाम और रूपका कोई मूल्य नहीं। मूल्य सोनेका है। आपने सोनारको पाँच तोला सोना दिया कुण्डल बनाकर देनेके लिए। सोनारने बनानेकी महेनतके हजार रुपये लिये। कुण्डलका दाम आपने दिया। फिर कहिये यह तो तुमने कुण्डल दिया। पाँच तोला सोना जो है सो भी वापिस करो। क्या वह अलग वापिस करेगा ? सोनेसे अतिरिक्त कुण्डल नहीं। वह नामरूप कल्पित है। वैसे पूरा जगत ब्रह्मरूप है। नामरूपात्मक संसार उसमें कल्पित है। जैसे सपनेमें ज्ञानज्योतिमें अनन्त पदार्थ कल्पित होते हैं वैसे ब्रह्म-ज्योतिमें यह जगत् कल्पित है। स्वप्नजगत ज्ञानमें है। स्वप्नजगतमें ज्ञान ही भरा हुआ है। ज्ञानमय ही वह है। वैसे जाग्रतमें ब्रह्मज्योति है। ब्रह्मज्योतिमें जगत है। जगत ब्रह्ममय है। परिच्छिन्न ज्ञानमें कल्पित होनेसे स्वप्न जगत् प्रातिभासिक है। और अपरिच्छिन्न ब्रह्मज्योतिमें कल्पित होनेसे जाग्रत जगत व्यावहारिक हो गया।

इदानीमस्माकं पटुतरविवेकाञ्जनजुषां।
समीभूता दृष्टिस्त्रिभुवनमपि ब्रह्म तनुते ॥

(विवेकरूपी अञ्जनसे हमारी दृष्टि सम हो गयी है उससे सारा संसार ब्रह्मरूप दीखने लगा है) दर्शन किस प्रकार होता है ? चक्षुसे या मनसे ? न चक्षुसे, न मनसे, किन्तु स्वप्रकाशतया । जगतका बाध होनेसे स्वयं प्रकाशतया ब्रह्म भासेगा। 'फूल है' यहाँ "फूलको" चक्षुसे देखा। किन्तु "है" को किससे देखा ? वह स्वप्रकाश है। फूलका बाध होनेपर ब्रह्म प्रकाशित होता ही है।

"सर्वं च मयि पश्यति ।" योगी योगज संन्निकर्षसे भगवानको देखता है। परमात्मा व्यापक है ही। अतएव पूरा जगत परमात्मामें देखने लगता है, जैसे आकाशमें पृथिवी आदि। प्रकृति भी व्यापक है और पुरुष भी व्यापक है। तब कौन किसका आधार हो ? उत्तर है—परमात्मा प्रकृतिकी अपेक्षा भी व्यापकतर है।

"पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ।"

ऐसा श्रुतिमें आया है। ब्रह्मके एक पादमें ही सब कुछ आ जाता है। भक्त भक्तिसे एवं भगवत्कृपासे दिव्य चक्षु पाकर भगवानमें सब देखता है।

"दिव्यं ददामि ते चक्षुः पश्य मे योगमैश्वरम् "

ऐसा भगवानने ही बताया। फिर दिव्यदर्शन कराया तो अर्जुन ने कहा—

"पश्यामि देवांस्तव देव देहे सर्वांस्तथा भूतविशेषसंघान् ।"

हे भगवन् ! आपके शरीरमें समस्त देवोंको देखता हूँ तथा सकल भूतोंके संघोंको भी देखता हूँ। ज्ञानी भगवानमें कैसे जगतको देखते हैं ? आत्माभिन्न होनेसे परमात्मा स्वप्रकाशतया भास रहा है। उसमें जगतको मरुमरीचिकामें कल्पित जलतरंग आदिके समान देखते हैं।

**"तस्याहं न प्रणश्यामि"** । यहाँ णश धातुका अदर्शन अर्थ है । **"णश अदर्शने"** ऐसा पाणिनीय धातुपाठ है । यथोक्त ज्ञानी, योगी एवं भक्तसे मैं ओझल नहीं होता । अज्ञानियोंके सामने भगवान अदृश्य होते है। किन्तु ज्ञानियोंके सामने भगवान छिपे नहीं रह सकते । तथा भक्त एवं योगीके सामने भी भगवान नहीं छिपते । गोपिकाओंके सामनेसे एक बार भगवान गायव हुए थे । **"तत्रैवान्तरधीयत"** परन्तु उसमें कारण उनका सौभग मद एवं मान था । दोनोंको उन्होंने छोड़ा, गोपीगीतसे रुदन किया तो फिर भगवान छिपे नहीं रह सके । **"तासामाविरभूत् शौरिः"** उनके सामने भगवानको प्रगट होना ही पडा ।

**"स च मे न नप्रणश्यति"** । अज्ञानी अनृतापिधान (अज्ञानावरण) होनेसे नष्ट होता है ।

**अनृतेनात्मानमन्तर्धाय परशुं तप्तं प्रतिगृह्णाति स दह्यतेऽथ हन्यते ।**

ऐसा छान्दोग्यमें कहा है । अज्ञानावृत होनेसे अप्रकाशित सा रहना ही भगवानके सामने उनका विनाश है ॥३०॥

**सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः ।**
**सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते ।। ३१ ।।**

एकत्वमें (अद्वैतमें) पूर्ण आस्था रखकर समस्त भूतोंमें स्थित मेरा जो भजन करता है वह किसी भी प्रकार (बाल, पण्डित, उन्मत्त आदि किसी भी रूपसे) रहे फिर भी मुझमें ही वह रह रहा है ।। ३१ ।।

"सर्वभूतस्थमात्सानं" यहाँ आत्म शब्दका प्रयोग है अतः वह त्वंपदार्थशोधन है । "यो मां पश्यति सर्वत्र" यहाँ भगवान स्वयंको "मां"से कह रहे हैं । अतः तत्पदार्थशोधन हुआ । इसके बाद "असि" पदार्थ एकत्वका प्रतिपादन करना है इसीके लिये यह श्लोक है । इस श्लोकमें "एकत्वमास्थितः" इसप्रकार स्पष्ट एकत्वका प्रतिपादन है । किसका एकत्व ? त्वंपदार्थ और तत्पदार्थका एकत्व । त्वंपदार्थबोधनके लिये "सर्वभूतस्थमात्मानं" ऐसा पहले प्रयोग आया । और तत्पदार्थ-बोधनके लिये "यो माँ" ऐसा "माँ" पदका प्रयोग हुआ । दोनोंको यहाँ एक साथ पढ़ लिया "सर्वभूतस्थितं माँ" । अतः दोनोंकी एकता ही एकत्वका अर्थ है । "भजति" शब्दसे भक्ति अर्थ निकलता है । "योगी" शब्दसे योग अर्थ भी सूचित होता है । "यो माँ" यह पूर्व श्लोकमें आया हुआ ही यहाँ पढ़ा गया है । अतः "पश्यति" (पूर्वश्लोक में आया हुआ) पद उपस्थित होनेसे ज्ञान अर्थ भी सूचित होता है । इसप्रकार भक्तिसिद्धान्त, योगसिद्धान्त तथा ज्ञानसिद्धान्त इन तीनोंके अनुसार यहाँ एकत्वका ग्रहण है । अतः तीनोंको लेकर व्याख्या करनी होगी । प्रथम भजति आया, बादमें योगी आया । पूर्व श्लोकानुवृत्त होकर ज्ञान आया । इसी क्रमसे हम जीवात्मा और परमात्माकी एकतापर विचार करें ।

शरणागतिरूपी भक्तिके तीन प्रकार बताये गये हैं, जो भावके भेदसे और अभ्यासके परिपाकसे होते हैं।

**तस्यैवाहं ममैवासौ स एवाहमिति त्रिधा।**
**भगवच्छरणत्वं स्यात् साधनाभ्यासपाकतः॥**

तस्यैवाहं = उसीका मैं हूँ। ममैवासौ = मेरा ही वह है। स एवाहं = वही मैं हूँ। इस प्रकार त्रिधा—तीन प्रकारसे भगवतशरणागति होती है। साधनोंसे अभ्यास जैसा जैसा परिपक्व होता है तदनुसार ये भाव तथा भक्ति होते हैं। व्रजगोपिकाओंमें "तस्यैवाहं" यह भाव स्पष्ट देखनेमें आता है। गोपिकाएँ समझतीं थीं कि हम श्रीकृष्णकी ही हैं, अन्य किसीकी नहीं। श्रीकृष्ण हमारे ही हैं ऐसा वे नहीं देखती थीं। भ्रमरगीतमें—

**"वहतु मधुपतिस्तन्मानिनीनां प्रसादं"**

यहाँ वे सूचित करती हैं कि श्रीकृष्ण उन नगरवासिनी मानिनियोंको ही प्रसन्न कर लें, क्योंकि वे उनके हैं। हमारे कहाँ हैं? गोपीभावमें चैतन्यमहाप्रभु कहते हैं—

**आश्लिष्य मां पादरतां पिनष्टु वा पादाहतेर्मर्महतां करोतु वा।**
**यथा तथा वा विदधातु लम्पटो मत्प्राणनाथस्तु स एव नापरः॥**

चरणोंमें आयी हुई मुझे आश्लेषणकर पीस डाले भले, पाँवकी ठोकरसे मर्माहत कर डाले भले, वह जैसा तैसा भी करे, पर मेरे प्राणनाथ तो वही है। उसीकी मैं हूँ। किसी अन्यकी नहीं हो सकती, मेरे वही प्राणनाथ है यहाँ विपरीत शब्दशक्तिसे उसीकी मैं हूँ ऐसा अर्थ होता है।

"ममैवासौ"। यह भाव यशोदा माता, नन्दराय आदिमें था। वह मेरा ही है, अन्यका नहीं। अर्थात् हमेशाके लिये मेरा है। आदमी अपनी पत्नीको जबतक अपनी माने तब तक उसकी पत्नी है। परन्तु

जिस रोज उसको त्याग देता है, उस रोजसे वह उसकी नहीं होती। किन्तु इसप्रकार मातापिताके प्रति सम्भव नहीं। पत्नीको त्याग दिया तो पत्नी अपत्नी हुई। किन्तु माताको त्यागनेसे माता अमाता नहीं हो सकती। पिता अपिता नहीं हो मकता। अतः चाहो या न चाहो तो भी जीवनभर मातापिताका ही होकर रहना पड़ेगा। मानो या न मानो। अतएव यशोदा माता आदिका विश्वास था—कन्हैया मेरा ही है। वह किसी अन्यका लाडला नहीं बन सकता। यद्यपि उनका यह भाव एक बार टूटा था। कब ? जब नारदजीने आकर बताया कि कन्हैया तुम्हारा पुत्र नहीं, वसुदेव और देवकीका पुत्र है।

**श्रुतं मया तात न मे सुतस्त्वं जगौ मुनिस्त्वां वसुदेवसूनुम्।**
**विभावयेयं कथमात्मजं त्वां हा हा त्यजेयं ममतां कथं वा॥**

उस समय स्थिति बड़ी नाजुक हो गयी थी। यशोदामाता कहने लगी बेटा! मैंने सुना है कि तू मेरा बेटा नहीं है। देवर्षि नारद तुझे वसुदेवका बेटा बता रहे थे। हाय! अब मैं तुझे बेटा करके कैसे देखूँ ? अहा! मैं अपनी उस ममताको छोड़ूँ भी कैसे ? मेरा बेटा, मेरा बेटा नहीं, इस द्वन्द्वमें यशोदा माताका शेष जीवन गुजरता है।

"स एवाहम्"। यह भाव भावातीत अवस्थाका है। रास मध्य में भगवदन्तर्धानकालमें गोपिकाओंमें ऐसा भाव आ गया था।

**अन्तर्हिते भगवति सहसैव व्रजाङ्गनाः।**
**अतप्यंस्तमचक्षाणाः करिण्य इव यूथपम्॥**

भगवानके अन्तर्धान होनेपर व्रजगोपियाँ सहसा भगवानको न देखकर उसीप्रकार संतप्त हुई जैसे यूथपति हाथीके न दीखनेपर हथिनियाँ संतप्त, व्याकुलित होती हैं। उसी प्रसंगमें आगे जाकर कहा—

**"असावहं त्वित्यबलास्तदात्मिकाः"**

यही कृष्ण मैं हूँ, इसप्रकार बोलने लगीं।

"कृष्णोऽहं पश्यत गतिं ललितामिति तन्मनाः।"

मैं कृष्ण हूँ मेरी ललित गति देखो। क्या यह उनकी उन्मादके कारण भ्रान्ति थी। ऐसा कोई भी नहीं कह सकता। गोपिकायें भ्रान्त थीं यह किसी भी भक्तको स्वीकार्य नहीं हो सकता। कोटि जन्मके पुण्यसे गोपीभाव प्राप्त हुए ऋषि मुनि आदिके विषयमें भ्रान्ति की कल्पना अनुचित है। वह अद्वैताचार्योंकी भक्ति "स एवाहं"वाली ही थी। आचार्य कहते हैं—

सत्यपि भेदापगमे नाथ तवाहं न मामकीनस्त्वम्।
सामुद्रो हि तरङ्गः क्वचन समुद्रो न तारङ्गः॥

मेरे मनमेंसे भेदभाव निवृत्त हो गया है। फिर भी व्यवहारकाल में औपाधिक भेद रहता है। समुद्र और तरंग एक होनेपर भी समुद्रसे तरंग उत्पन्न हुई ऐसा व्यवहार होता है। तरङ्गसे समुद्र पैदा हुआ ऐसा नहीं। वैसे ही मैं भगवानसे आया, न कि मुझसे भगवान हुए। यहाँ पर भाव सोऽहं का है। व्यसहार 'तावकः' (तुम्हारा मैं) ऐसा है।

परमभक्ति तो अद्वैत भावमें ही होती है। अन्यथा भगवानके प्रति गौण भक्ति होगी। किसलिये भगवानको भजते हैं? धनके लिये सुखके लिये या अपने कल्याणके लिये यदि भज रहे हैं तो मुख्य प्रेम धन, सुख, कल्याणपर है। भगवानपर गौण प्रेम हुआ। जैसे फलके लिये वृक्ष लगाते हैं तो फलपर मुख्य प्रेम और वृक्षपर गौण प्रेम हुआ। धन सुख एवं कल्याण भी दूसरोंको हो रहे हो तो उसपर प्रेम नहीं होगा। अपनेको मिल रहे हैं तो प्रेम होगा। अर्थात् प्रेम तो यथार्थतः अपने आप पर ही है। अपनी और परमात्माकी एकता होनेपर वही आत्मगत प्रेम परमात्मसंक्रमित होगा। अतः अद्वैतभाव में ही परमात्मापर परम प्रेम हो सकता है। इसी आशयसे यहाँ

**एकत्वमास्थितः भजति"** कहा।

उक्त तीन प्रकारकी भक्तिमें प्रथम स्पष्ट भेदोपहित है। द्वितीय भेदाभेदोपहित है। तृतीय अभेदोपहित है। प्रथममें भगवान हमको छोड़कर जा सकते हैं। हमें अलग कर सकते हैं ऐसी भावना होनेसे भेदोपहित है। द्वितीयमें भगवान हमारे ही हैं हमसे पृथक् नहीं हो सकते। किन्तु थोड़ा भेद भी है। अतः भेदाभेदोपहित है। तृतीयमें स्पष्ट अभेद है। भक्तिमें यहीं द्वैत, द्वैताद्वैत और अद्वैत है। इससे अतिरिक्त झगड़ेका मूल द्वैत आदि यहां नहीं है। इनमें तृतीय परा भक्ति है।

अब हम योगपक्षमें "एकत्वमास्थितः" कैसा ? यह देखेंगे। यह अध्याय योगप्रधान है। अतः योगको लेकर इसका विशेष विवेचन परम आवश्यक है। महर्षि पतञ्जलिने चित्तवृत्तिनिरोध आदिके लिये एक सूत्र लिखा है—

**"तत्प्रतिषेधार्थमेकतत्त्वाभ्यासः"**

यहां पूर्वमें व्याधिस्त्यान इत्यादि अन्तराय एवं दुःखदौर्मनस्य आदि विक्षेपके सहकारीका वर्णन किया है। अतः तत्प्रतिषेधार्थका विक्षेप एवं विक्षेपके साथियोंके निराकणके लिये ऐसा अर्थ निकलता है। किन्तु भाष्यकारने **"अभ्यासस्य विषयमुपसंहरन्"** इतना अधिक जोड़ दिया है। अभ्यास चित्तवृत्तिनिरोधके लिये माना ही गया है। फलतः चित्तवृत्तिके निरोधके लिये तथा विक्षेपादि निवारणके लिये एकतत्त्वाभ्यास करना चाहिये यह सूत्रार्थ हुआ। वह एकतत्त्व क्या है ? इसके उत्तरमें कुछ व्याख्याकर ईश्वरको और दूसरे व्याख्याकार आत्माको माना है। किन्तु ईश्वराभ्यासः आत्माभ्यासः इत्यादि न कहकर एकतत्त्वाभ्यासः क्यों कहा यह प्रश्न होगा। अतः "एकत्वं" या "अखण्डत्वं" ऐसी व्याख्या अधिक उपयुक्त होगी। उसीको यहाँ 'एकत्वमास्थितः" से बताया गया है। हम पहले कई बार कह आये

हैं कि योगमें क्रियाकी प्रधानता है—"क्रियायुक्तस्य सिद्धिः स्यात्"। जीव और शिवकी एकता भी योगमतमें क्रियासाध्य है।

कुण्डलिनी योगके बारेमें हम पहले कह चुके हैं। वह मूलाधारमें साढ़े तीन लपेटमें मेरुदण्डके अग्रभागमें स्थित है। उसे परावाक् पराशक्ति आदि भी कहते हैं। साधारण प्राणियोंकी तो वह सुप्त रहती है। वह शिवसे अलग पड़ी हुई है। परमशिव तो सहस्रारमें है। जीव शिव हृदयमें हैं। दोनोंसे वह अलग थलग पड़ी हुई है। स्वयं भी सुप्त होनेसे बेकार सी हो गयी है। और शिव शक्तिके बिना निस्पन्द बैठा है। आचार्योंने कहा है—

**शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्तः प्रभवितुं।**
**न चेदेवं देवो न खलु कुशलः स्पन्दितुमपि॥**

शिव शक्तिसे यदि युक्त हो तभी प्रभु हो सकता है। ऐसा न होनेपर वह देव प्रभु होना तो दूर, स्वयं स्पंदन भी नहीं कर सकता। शक्तिसंयोगके विना परमशिव भी निःस्पन्द हो तो जीवशिवके बारेमें कहना ही क्या है ? कुण्डलिनीयोगसे प्रथम उस सुप्त शक्तिको जागृत करना है। हठयोगी तो प्राणायामके द्वारा उसको जगाते हैं और राजयोगी भावनासे। आप मनमें भावना करते हैं कि मुझे हाथ उठाना है, पाँव हिलाना है तो हाथ पाँव अदिमें शक्ति जागृत होती है। वैसे मूलाधारमें भावना करें कि इसे ऊपर ले जाना है तो वह मूलाधार शक्ति भी थोड़ी जागृत होती है। अभ्याससे फिर वह उठ जाती है। वहाँसे उठाकर स्वाधिष्ठान आदि चक्रभेदन कर सर्वप्रथम उसे हृदयमें जीवशिवके पास लाना है। परमशिवका ही अंश जीवशिव है। वह हृदयस्थानमें स्थित है। अनेक योगी हृदयमें ही परमशिवकी भावना कर शक्तिको उस परमशिवके साथ संयोजित करते हैं। अनेक योगी कुण्डलिनी शक्तिके साथ जीवशिवको भी ऊपर सहस्रारमें ले जाते है। गौड़पादाचार्यने सुभगोदयमें बताया है—

कुमारीयं मन्द्रं ध्वनति च ततो योषिदबला
कुलं त्यक्त्वा रौति स्फुटति च महानीलभुजगी ।
ततः पातिव्रत्यं भजति दहराकाशकमले
सुखासीना योषा भवसि भवसीत्काररसिका ॥

मूलाधारमें शिवसंयोग न होनेसे यह कुमारी है। कुमारीरूपमें कुण्डलिनी है। वह मन्द्रध्वनि करती है। परावाणी रूपमें स्थित है। उसके बाद कुलको अर्थात् मूलाधारको छोड़नेपर कुछ बड़ी-योषित्-स्त्री हो जाती है। नाभिकमलमें पश्यन्ती वाणीके रूपमें आवाज करती है और पहलेकी अपेक्षा शक्ति स्पष्ट होती है। उसके बाद हृदयकमलरूपी दहराकाशमें पहुँचकर शिवसंयोग प्राप्त करती है तो पतिव्रता होती है। वहाँ पर मध्यमा वाणीमें रस लेती है। इस प्रकार कुण्डलिनीको हृदयपर्यन्त पहुँचानेके बाद कुण्डलिनीके साथ जीवशिवको विशुद्धि और आज्ञाचक्रका भेदन कर सहस्रार कमलमें स्थित परमशिवमें योजित करते हैं। तब एकत्व होता है। इसका अभ्यास करना एकतत्त्वाभ्यास हैं। अभ्यासका अर्थ है बार बार करना। योगी प्रातः स्नान आदिके बाद प्राणायाम अनेक बार करता है। कोई तीन बार प्रणायाम करता है। कोई छः बार प्राणायाम करता है—**"प्राणायामान् षडाचरेत्"**। अस्सी तक प्राणायाम करनेका विधान आता है। वैसे ही राजयोगी और कुण्डलिनीयोगी भी तीन बार, छः बार, तीस बार ऐसा जीवशिवसंयोगरूपी योग करते हैं। इसमें कितने समयमें इसे संपन्न करना चाहिये यह नियम नहीं है। अतएव संख्याका भी नियम नहीं है।

भजतिकी यहाँ अनेक श्रेणियाँ हैं। प्रथम कुण्डलिनीका उत्थापन तथा प्रत्यावर्तन केवल चिन्तनात्मक होगा। कुण्डलिनीको "हूं" मन्त्र बोलकर मैं उठा रहा हूँ। वह जागृत हो रही है। फिर ऊपर चल रहीं है। हृदयमें पहुँचकर फिर जीवात्माके साथ वह ऊपरकी ओर

जा रही है। सहस्रारमें पहुँच रही है। वहाँ परमशिव विराजमान है। परम ज्योतिःस्वरूप है। समष्टि प्रकृतिरूपसे वहाँ शक्ति विद्यमान है। उस शक्तिमें कुण्डलिनी शक्ति मिल रही है। जीवात्माकी उपाधि वहीं मिल रही है। जीवात्मा परमशिवमें मिल रहा है। सभी चौबीस तत्त्व उस ज्योतिमें आकर प्रथम सूख रहे हैं। फिर जलकर भस्म हो रहे हैं। फिर अमृतस्रावसे संजीवित हो रहे हैं। बादमें सब अपने अपने स्थानकी ओर जा रहे हैं इत्यादि चिन्तन ही भजति का अर्थ है। अभ्यास बढ़नेपर भजतिका सेवते अर्थ होगा। ये सब क्रियाएं होने लगती है। शक्तिका संचार प्रारंभ हो जाता है। अभ्यास परिपक्व होनेपर वस्तुतः कुण्डलिनीका उत्थान होता है तो योगीको दिव्य प्रकाश प्राप्त होता है। तब उसके आवरण मल कटने लगते हैं तो एकत्वको वस्तुतः प्राप्त होता है। तब भजतिका प्राप्नोति अर्थ होगा।

इसके बाद हम ज्ञान पथमें एकत्वमास्थितः यह कैसा है देखें। योगी जीवशिवको परमशिवमें जोड़नेपर एकत्व मानता है। जैसे बिन्दु समुद्रमें मिल जाती है तब समुद्रके साथ एकता उसकी होती है। परन्तु ज्ञानी पहलेसे भी एकता ही मानता है। किन्तु पहले एकत्व ज्ञान नहीं होता। श्रवण मनन आदिसे उसका ज्ञान होता है। इन दोनों सिद्धान्तोंका उल्लेख ब्रह्मसूत्रमें है—

**"उत्क्रमिष्यत एवं भावादित्यौडुलोमिः"।**

जीव उत्क्रमण करेगा अर्थात् हृदयसे सहस्रारकी ओर उठकर जायेगा तब ब्रह्मभावको प्राप्त होगा। ब्रह्ममें मिलकर ब्रह्मरूप होगा। मरण-कालमें योगियोंका उत्क्रमण प्रसिद्ध है। दूसरा सिद्धान्त है—

**"अवस्थितेरिति काशकृत्स्नः"**

औडुलोमि नामके ऋषिका सिद्धान्त बताकर बादमें काशकृत्स्न ऋषि का सिद्धान्त दिखाया। जीवात्मा ब्रह्मरूपसे अवस्थित है। केवल उसकी अज्ञानकी निवृत्ति होनेपर पूर्वावस्थित एकता प्रकाशमान होगी।

इन दो मतोंका कोई परस्पर विरोध नहीं है। उपाधिविशेषसे व्यापक परमात्मा ही जीवात्मा बना। कौनसी उपाधि ? कार्योपाधि।

**"कार्योपाधिरयं जीवः कारणोपाधिरीश्वरः"**

महत्तत्त्व कार्य है। माया प्रकृति कारण है। माया उपाधि होनेपर ईश्वर है। महत्तत्त्व याने बुद्धितत्त्व उपाधि होनेपर जीव है। महत्तत्त्व प्रकृतिमें पहुँचकर लीन होता है तो महत्तत्त्वोपाधिक जीव भी प्रकृत्युपाधिक परमात्मामें आकर लीन हो जाता है। कुण्डलिनीयोग में हृत्पुण्डरीकमें जीवचैतन्य रहता है। बुद्धितत्त्वकी गतिसे वह भी गतिमान हो जाता है। वस्तुतः गतिशून्य है। यही बात उपनिषत् में **"तदेजति तन्नैजति"** से बताया।

वेदान्तमें बुद्धितत्त्वको सहस्रारमें या मूलप्रकृतिमें नहीं ले जाते। सीधा ही उसका निषेध कर देते हैं। आचार्य कहते हैं—

**मनोबुद्ध्यहंकारचित्तानि नाहं न च श्रोत्रजिह्वे न च घ्राणनेत्रे।**
**न च व्योमभूमिर्न तेजो न वायुश्चिदानन्दरूपः शिवोऽहं शिवोऽहम्॥**

यह शरीर मैं नहीं हूँ। यह शरीर क्या है ? केवल पाँच भूतोंका पुतला। यह पाँच भूतसे अलग कुछ नहीं है। मिट्टीसे घड़ा बना तो वह मिट्टीसे अतिरिक्त क्या हो ? पंचभूतसे बना शरीर पंचभूतसे भिन्न नही है। पंचभूत मैं नहीं हूं। "न च व्योम भूमिः"। मन बुद्धि चित्त अहंकार मैं नहीं। मनको दौड़ते हुए मैं देख रहा हूं। बुद्धि निश्चय कर रही है उसे मैं देखता हूँ। मेरा कान बहरा है, अच्छा है, आँख बराबर नहीं हैं इत्यादि अनुभव करता हूँ। मैं इन सबका साक्षी हूँ। ये सब मेरे स्वरूप नहीं हैं। इस प्रकार सबका निषेधकर ज्ञानी चिदानन्दरूप शिवरूपमें स्थित होता है।

"एकत्वमास्थितः" के बारेमें उपनिषद्का क्या कथन है यह भी देखना आवश्यक है। जीव और परमात्माका एकत्व तो हैही। उससे आगे पूरे विश्वके साथ एकता उपनिषदोंमें बतायी है। अतएव सर्वं-

कत्वमास्थितः ऐसा अर्थ करना भी यहाँ संभव है।

**"सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्"।**

ऐसी छान्दोग्य श्रुति है। यहाँ बड़ी दृढ़ताके साथ एकत्व बताया है। "एकं" शब्द पढ़ा ही गया है। उसीको मजबूत करनेके लिये "एव" और "अद्वितीय" ऐसे दो पद और पढ़े गये हैं। इसके समर्थनके रूप में फिर आगे श्रुतिने सृष्टि बतायी—

**"तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेय तत्तजोऽसृजत॥"**

इत्यादि सत् रूपी परमात्माने ईक्षण किया कि मैं बहुत हो जाऊँ, फिर आकाश आदि भूत एवं भौतिककी सृष्टि की। जो ईक्षणसे पैदा हुआ वह उससे अतिरिक्त कैसे हो? मृत्तिकासे उत्पन्न घट मृत्तिकासे अतिरिक्त नहीं होता। मृत्तिकारूप ही होता है। वहाँ दो की गिनती नहीं होती। एक मृत्तिका है, दूसरा घट है, ऐसे दो की गिनती नहीं होती, क्योंकि घट मृत्तिकारूप ही है। वैसे परमात्मासे उत्पन्न जगतको लेकर दो चारकी गिनती नहीं हो सकती। एक सत् परमात्मा है, दूसरा आकाश है, तीसरा वायु है ऐसी गिनती नहीं हो सकती। यद्यपि कार्योंको लेकर अनेकता हो सकती है। एक कंकण है, दूसरा कुण्डल है। किन्तु सोना एक है। वैसे वायु तेज आदि अलग हो, किन्तु सत् एक ही है। इसके बाद श्रुतिने जीवात्माके बारेमें कहा है—

**"अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि।"**

मैं जीवात्माके रूपमें शरीरोंमें प्रवेश करूँ और नामरूप निर्माण करूँ। **"तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्"** जगत बनाकर परमात्मा उसीमें प्रविष्ट हो गया और जीवात्मा हुआ। प्रवेशकर्ता परमात्मा है। जो प्रविष्ट हुआ वह जीवात्मा है। परन्तु इतनेसे दो नहीं हो सकते। गंगाजल कमण्डलमें उठाया इतने मात्रसे कमण्डलका जल यमुनाजल

नहीं हो जायेगा। उपाधि छोटी जरूर है। गंगाजलका प्रखर प्रवाह उसमें नहीं है। फिर भी कमण्डलमें गंगाजल ही है। वैसे परमात्मा-का प्रताप जीवात्मामें नहीं है। क्योंकि हृदयरूपी उपाधि छोटी है। फिर भी परमात्मासे अतिरिक्त नहीं है। इस प्रकार जगत तथा जीवात्मा दोनों ही परमात्मा ही हैं। इसीको लेकर अन्तमें उपसंहार किया—

**''ऐतदात्म्यमिदं सर्वं तत्सत्यं**
**स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो।**

यह सारा जगत् सत् परमात्मारूप ही है। वही परमात्मा सत्य है, आत्मा है, श्वेतकेतो! वही तू है।

छान्दोग्य उपनिषदमें ही दूसरी जगह यहाँके तीन श्लोकोंके समान तत्, त्वं और असि पदार्थोंका वर्णन किया है, जो यहाँके श्लोकोंके मूलरूप लगते हैं। प्रथम तत्पदार्थका निरूपण इस प्रकार किया—

**स एवाधस्तात् स उपरिष्टात् स पश्चात् स पुरस्तात्।**
**स दक्षिणतः स उत्तरतः स एवेदं सर्वमिति॥**

वह भूमारूरी तत्पदार्थ नीचे, ऊपर, पीछे, आगे, दाहिने और बायें सर्वत्र व्यापक है। वही यह सारा विश्व है। यह तत्पदार्थ-निरूपण है।

**अहमेवाधस्तादहमुपरिष्टादहंपश्चादहं पुरस्तात्।**
**अहं दक्षिणतोऽहमुत्तरतोऽहमेवेदं सर्वमिति॥**

मैं ही नीचे ऊपर, पीछे, आगे, दायें, बायें व्याप्त हूँ। मैं ही यह सारा विश्व हूँ। यहाँपर त्वंपदार्थका निरूपण किया गया है।

**आत्मैवाधस्तादात्मोपरिष्टादात्मा पश्चादात्मा पुरस्तात्।**
**आत्मा दक्षिणत आत्मोत्तरत आत्मैवेदं सर्वमिति॥**

आत्मा ही नीचे, ऊपर, पीछे, आगे, दायें, बायें व्याप्त है। आत्मा ही सारा विश्व है। यहाँ तत्पदार्थ और त्वंपदार्थ दोनोंकी एकताके लिये एक आत्मा पद का प्रयोग किया गया है। इसीलिये भाष्यमें:—

**"आत्मनैव केवलेन सत्स्वरूपेण शुद्धेन आदिश्यते।"**

ऐसा बताया। शुद्ध स्वरूप आत्मा वाक्यार्थ है। इसी प्रकार यहाँ गीतामें तीन श्लोक आ गये। विशुद्ध अखण्ड परमतत्त्व ही यहाँ भगवान्ने बताया। भक्ति तत्पदार्थ प्रधान हैं "एष एव साधु कर्म कारयति यानेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषते" परमेश्वर कर्त्ता कारयिता है। वही स्वर्गादि भेजता है। एष उह्येवासाधु कर्म कारयति यानधो निनीषते। यही पाप भी कराता है जिनको नीचे ढकेलना है। "उपद्रष्टानुमन्ता च भर्त्ता भोक्ता महेश्वरः"। अपने अस्तित्वको धीरे धीरे भक्त समाप्त कर तत्पदार्थ को आगे रखता है। इस प्रकार अन्ततः एकत्व होता है। योगी त्वंपदार्थ प्रधान है। ईश्वरप्रणिधान को वह स्वीकार करता है। किन्तु करना सब कुछ अपने को है। दूसरे पर छोड़ना यह तुष्टिनामक दोष है। स्वयं योग करते हुए गुणकार्य संसारका प्रतिप्रसव करो। वेदान्ती असिपदार्थ प्रधान है। श्रवणमननिदिध्यासनका परिश्रम करना है। ईश्वरोपासना भी करना है। किन्तु अन्तमें संकलसंसारको बाधकर एकत्वमें हि आस्था रखना है।

**"सर्वथा वर्तमानोऽपि"** तत्त्वज्ञान होनेतक समस्त प्रकारोंके नियमोंका पालन जरूरी है।

**"स्ववर्णाश्रमधर्मेण तपसा हरितोषणात् साधनं प्रभवेत्।"**

अपने अपने वर्णाश्रमनियमसे धर्मानुष्ठान आदि करनेपर ही साधना सम्पत्ति हो सकती है। **"आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः"** आचारहीनको वेद भी पवित्र नहीं कर सकते, इत्यादि अनेक शास्त्र वचन हैं, जहाँपर स्पष्ट है कि अनेक प्रकारके नियम मनुष्यके लिये पालनीय

हैं। परन्तु आत्मदर्शन होनेके बाद ये भारी पाबंदियाँ समाप्त हो जाती हैं।

**"निस्त्रैगुण्ये पथि विचरतां को विधिः को निषेधः।"**

त्रिगुणातीत मार्गमें जो पहुँच गया उसके लिये फिर क्या विधि, क्या निषेध है। वह विधि एवं निषेधसे ऊपर उठ जाता है। कोई उन्मत्तके समान रहता है तो कोई जड़के समान और कोई बालकके समान। दत्तात्रेय महाराजके बारेमें बताया जाता है कि वे उन्मत्तके समान रहते थे। भगवतमें आया है—

**अवधूतं द्विजं कंचिच्चरन्तमकुतोभयम्।**
**कविं निरीक्ष्य तरुणं यदुः पप्रच्छ धर्मवित्॥**

केश बिखरे पड़े हैं, वस्त्र है नहीं। ऐसे अवधूत वेषमें दत्तात्रेय महाराजको देखा। यदु राजा थे। उस समय राजाको देखकर सभी भयभीत होते थे। क्योंकि छोटेसे अपराधके लिये भी वे मौतकी सजा दे सकते थे। परन्तु यदुने देखा कि ये महाराज निर्भय होकर घूम रहे हैं। राजाके भी सामने उछल-उछलकर चल रहे हैं। राजाने ध्यानसे देखा कि यह सचमुच पागल ही है क्या? किन्तु देखा पागल नहीं है। बात तो वृक्षलता आदिसे करे, किन्तु अतिगहन। राजा यदुने अनेक ज्ञानियोंसे भेंट की थी। परन्तु देखा कि इस अवधूतकी बातोंमें जो गहराई है वह अन्यत्र दुर्लभ है। वृक्षोंसे लताओंसे जानवरोंसे बात कर रहे थे। लोग उनको पागल समझ रहे थे। परन्तु यदुने पूछा—**'कुतो बुद्धिरियं ब्रह्मन्"**। आपको यह मति कहाँसे प्राप्त हुई? जिस दत्तात्रेयजीकी मूर्ति फोटो आदि हम देखते हैं जिसमें तीन मस्तक हैं, कमण्डल हाथमें है, इत्यादि वह उनके अवतार समयका स्वरूप है। जैसे रामकृष्ण आदिके अवतार समयमें चतुर्मुख शंख आदि सहित रूप था और बादमें संवरण किया, वैसे दत्तात्रेय महाराजका अवतारसमयमें त्रिमस्तक आदि रूप था। बादमें उसका

संवरण कर अवधूत रूपमें घूमते फिरते रहे। उन्मत्त समान रहे।

**क्वचिच्छिष्टः क्वचिद्भ्रष्टः क्वचिद् भूतपिशाचवत्।**
**नानारूपधरः कौलो विचचार महीतले॥**

कहीं शिष्ट सन्तके रूपमें दण्डकमण्डल काषायवस्त्रधारी जैसे विचरते थे। कहीं भ्रष्टरूपमें स्त्रियोंके बीचमें दिखाई पड़ते थे। कहीं भूतपिशाचके समान दीखते थे। वे नानारूपमें रहते थे। श्रीविद्याका दत्तात्रेय सम्प्रदाय प्रसिद्ध है। अतएव उनको कौल बताया। चाहे किसी भी रूपमें वे वर्तमान रहे किन्तु नित्य ब्रह्मनिष्ठ थे। जड-भरतजी जडवत् रहते थे। बचपनसे ही पूर्वजन्मकी स्मृति उनको रही कि एक भूलसे उनको हरिण बनना पड़ा था। हरिण बालकपर मोह हो जानेसे हरिणका ही चिन्तन करते करते शरीर छूटा और हरिण बनना पड़ा। कभी किसी पर दया करना भी महँगा पड़ जाता है। इसलिये तृतीय जन्ममें उन्होंने सोचा कि जड़ बनकर रहो। न किसीसे बात करनी होगी और न रागद्वेष करनेकी जरूरत होगी। विद्वान् मालूम पड़नेपर जिज्ञासु श्रद्धा करेंगे, शिष्य बनने आयेंगे। शिष्य होनेपर सेवा करेंगे। सेवासे मन आकृष्ट होगा। शिष्यपर राग होगा। क्यों इस झंझटमें पड़ना? तथा विद्वान होनेपर समान व्यक्तिमें तेजोद्वेष होगा। यह मुझसे अधिक क्यों हो गया, मेरे समान क्यों हो गया? एक ओरसे द्वेष शुरू हुआ तो दूसरी ओर भी उसकी छाया शुरू होगी। रागद्वेषमें पड़नेपर वही पहलेवाली बात फिर होगी। अतः जड़ बनकर रहना ठीक है। जडभरतजीको उनके पिताने गायत्री सिखानेकी बहुत कोशिश की। किन्तु ॐ भूर्भुवः स्वः यह व्याहृति उनको नहीं आयी। ॐ पूर पू कहकर रह जाते। अन्तमें सबने उनका नाम ही रखा जडभरत। घरके भाई भाभियोंने जड समझकर उन्हें झाड़ू लगाने, बरतन माँझने, आदिमें लगाया। किन्तु कभी बाहरका कचड़ा भीतर डालते। बर्तन एक ही ओर

घिसते रहते। एक ही बार उन्होंने अपना अनुभव प्रगट किया था। राजा रहूगणके सामने। रहूगणको यदि वे तत्त्वज्ञानका उपदेश न करते तो बहुधा सम्भव था कि उनका नाम ही इतिहाससे मिट जाता। जड होकर वे रहे किन्तु भगवानमें ही नित्य रहे।

शुकदेवजी बालकवत् रहते थे। श्रीमद्भागवतमें उनका स्वरूप-वर्णन आया है। राजा परीक्षित मरणासन्न होकर गंगातटपर बैठे थे उस समय शुकदेवजीका वहाँ आगमन हुआ। उन्होंने राजाको श्रीमद्भागवत सुनाया। उनका स्वरूप—

"तं द्व्यष्टवर्षं सुकुमारपाद-करोरुबाह्वंसकपोलगात्रम्।"

इन शब्दोंमें वर्णन किया है। द्व्यष्टका अर्थ है दो आठ अर्थात् सोलह वर्षके बालकके रूपमें थे। परन्तु देवी भागवतमें कथा आती है कि शुकदेवजीका एक बार अदर्शन हो गया था। राजा जनकका सन्देह मिटाकर वे तप करने कहीं चले गये। श्रीभद्भागवतमें तो जनमते ही वे चले जाते हैं। व्यास जी पुत्रविरहसे कातर होते हैं। उस समय एक दूसरी घटना हुई। माता सत्यवतीने पुत्रका स्मरण किया। व्यासजीकी माता सत्यवती थी। व्यासको जन्म देनेके बाद भी पराशर ऋषिके वरदानसे कुमारी ही रही। राजा शन्तनुके साथ सत्यवतीका विवाह हुआ। शंतनुके प्रथम पुत्र देवव्रत (भीष्मपितामह) थे। विवाहसे पूर्व ही शर्त यह रखी गयी थी कि सत्यवतीसे होने-वाला बालक ही राज्य सिंहासनपर बैठेगा। एतदर्थ भीष्मपितामहने दो प्रतिज्ञायें ली थी। एक मैं राजगद्दीपर नहीं बैठूंगा और दूसरी मैं विवाह नहीं करूँगा। सत्यवतीके युत्र हुए चित्रांगद और विचित्र-वीर्य। किन्तु दोनोंकी मृत्यु हो जानेसे राजगद्दी खाली हो गयी। भीष्मपितामह अपनी प्रतिज्ञापर दृढ़ थे। अतः उपायान्तर न देखकर सत्यवतीने पूर्वपुत्र व्यासका स्मरण किया। और नियोगविधिसे विचित्रवीर्यके क्षेत्रमें दो पुत्रोंको जन्म दिया। धृतराष्ट्र हुआ। दूसरा

पाण्डु हुआ। पाण्डुके पुत्र अर्जुन आदि हुए। अर्जुनका पुत्र अभिमन्यु हुआ। अभिमन्युका पुत्र राजा परीक्षित। अर्थात परीक्षितके पिता अभिमन्यु, दादा अर्जुन, परदादा पाण्डु, उनके जन्मसे पहले शुकदेवजी व्यासजीको छोड़कर चले गये थे और आज परीक्षितके पास "द्व्यष्ट वर्ष" सोलह वर्षके होकर कैसे आ रहे है? बात यह थी कि शुकदेवजी हमेशा वालकके समान रहते थे। अतएव सब उनको बालक कहते थे। "द्व्यष्ट वर्षं" का अर्थ है—'द्व्यष्टवर्षमिव" सोलह वर्षके जैसे। किन्तु प्रश्न यहाँ समाप्त नहीं होता। आगेका पिशेषण कैसे लगेगा? "सुकुमारपादं" इत्यादि तो वृद्धोंके लिये सम्भव नहीं है। उत्तर यह है कि वे योगी थे। अपनी भावनाके अनुसार उनका शरीर रहता था। सनकादि ऋषि सृष्टिके आदिमें हुए। किन्तु आज-तक वे चार वर्षके बालकके सगान ही रहते और दीखते हैं। कैसे? योगबलसे। वर्तमानकालमें भी चाँगदेव जैसे योगी चौदह सौ वर्ष तक रहे। कैसे? वह भी योगबलसे। वैसे शुकदेवजी भी योगबलसे सोलह वर्षके वने रहे।

तत्त्वज्ञानी चाहे जैसा भी रहे; उन्मत्तवत रहे, या जडवत रहे, या बालकवत रहे, वह परमेश्वरमें ही रहता है। बाह्य रहन-सहन बाधक या साधक नहीं है। इससे भी बढ़कर आगे बताया है—

**कृष्णो भोगी शुकस्त्यागी नृपौ जनकराघवौ।**
**कर्मनिष्ठा वसिष्ठाद्याः सर्वे ते ज्ञानिनः समाः॥**

श्रीकृष्णकी सोलह हजार आठ पत्नियाँ प्रसिद्ध हैं। अतः लौकिक दृष्टिसे कृष्ण भोगी हैं। परमार्थतः कृष्ण भोगी नहीं थे। दुर्वासाके प्रसंगमें बताया है कि श्रीकृष्ण नित्य ब्रह्मचारी थे। वे मयूरके समान थे। मयूर भोगी नहीं होता। अतएव कृष्णने अपने मुकुटपर मोर पंख लगा रखा है। और स्वयं भगवान होनेसे भोगी होनेकी कोई बात ही नही है। केवल लीलामात्र दिखाते रहे। श्रीनारदजीने भगवानकी

घिसते रहते। एक ही बार उन्होंने अपना अनुभव प्रगट किया था। राजा रहूगणके सामने। रहूगणको यदि वे तत्त्वज्ञानका उपदेश न करते तो बहुधा सम्भव था कि उनका नाम ही इतिहाससे मिट जाता। जड होकर वे रहे किन्तु भगवानमें ही नित्य रहे।

शुकदेवजी बालकवत् रहते थे। श्रीमद्भागवतमें उनका स्वरूप-वर्णन आया है। राजा परीक्षित मरणासन्न होकर गंगातटपर बैठे थे उस समय शुकदेवजीका वहाँ आगमन हुआ। उन्होंने राजाको श्रीमद्भागवत सुनाया। उनका स्वरूप—

"तं द्व्यष्टवर्षं सुकुमारपाद-करोरुबाह्वंसकपोलगात्रम्।"

इन शब्दोंमें वर्णन किया है। द्व्यष्टका अर्थ है दो आठ अर्थात् सोलह वर्षके बालकके रूपमें थे। परन्तु देवी भागवतमें कथा आती है कि शुकदेवजीका एक बार अदर्शन हो गया था। राजा जनकका सन्देह मिटाकर वे तप करने कहीं चले गये। श्रीमद्भागवतमें तो जनमते ही वे चले जाते हैं। व्यास जी पुत्रविरहसे कातर होते हैं। उस समय एक दूसरी घटना हुई। माता सत्यवतीने पुत्रका स्मरण किया। व्यासजीकी माता सत्यवती थी। व्यासको जन्म देनेके बाद भी पराशर ऋषिके वरदानसे कुमारी ही रही। राजा शन्तनुके साथ सत्यवतीका विवाह हुआ। शंतनुके प्रथम पुत्र देवव्रत (भीष्मपितामह) थे। विवाहसे पूर्व ही शर्त यह रखी गयी थी कि सत्यवतीसे होने-वाला बालक ही राज्य सिंहासनपर बैठेगा। एतदर्थ भीष्मपितामहने दो प्रतिज्ञायें ली थी। एक मैं राजगद्दीपर नहीं बैठूंगा और दूसरी मैं विवाह नहीं करूँगा। सत्यवतीके युत्र हुए चित्रांगद और विचित्र-वीर्य। किन्तु दोनोंकी मृत्यु हो जानेसे राजगद्दी खाली हो गयी। भीष्मपितामह अपनी प्रतिज्ञापर दृढ़ थे। अतः उपायान्तर न देखकर सत्यवतीने पूर्वपुत्र व्यासका स्मरण किया। और नियोगविधिसे विचित्रवीर्यके क्षेत्रमें दो पुत्रोंको जन्म दिया। धृतराष्ट्र हुआ। दूसरा

पाण्डु हुआ। पाण्डुके पुत्र अर्जुन आदि हुए। अर्जुनका पुत्र अभिमन्यु हुआ। अभिमन्युका पुत्र राजा परीक्षित। अर्थात परीक्षितके पिता अभिमन्यु, दादा अर्जुन, परदादा पाण्डु, उनके जन्मसे पहले शुकदेवजी व्यासजीको छोड़कर चले गये थे और आज परीक्षितके पास "द्व्यष्ट वर्ष" सोलह वर्षके होकर कैसे आ रहे है? बात यह थी कि शुकदेवजी हमेशा बालकके समान रहते थे। अतएव सब उनको बालक कहते थे। "द्व्यष्ट वर्ष" का अर्थ है—'द्व्यष्टवर्षमिव" सोलह वर्षके जैसे। किन्तु प्रश्न यहाँ समाप्त नहीं होता। आगेका विशेषण कैसे लगेगा? "सुकुमारपादं" इत्यादि तो वृद्धोंके लिये सम्भव नहीं है। उत्तर यह है कि वे योगी थे। अपनी भावनाके अनुसार उनका शरीर रहता था। सनकादि ऋषि सृष्टिके आदिमें हुए। किन्तु आज-तक वे चार वर्षके बालकके समान ही रहते और दीखते हैं। कैसे? योगबलसे। वर्तमानकालमें भी चाँगदेव जैसे योगी चौदह सौ वर्ष तक रहे। कैसे? वह भी योगबलसे। वैसे शुकदेवजी भी योगबलसे सोलह वर्षके बने रहे।

तत्त्वज्ञानी चाहे जैसा भी रहे; उन्मत्तवत रहे, या जडवत रहे, या बालकवत रहे, वह परमेश्वरमें ही रहता है। बाह्य रहन-सहन बाधक या साधक नहीं है। इससे भी बढ़कर आगे बताया है—

**कृष्णो भोगी शुकस्त्यागी नृपौ जनकराघवौ।**
**कर्मनिष्ठा वसिष्ठाद्याः सर्वे ते ज्ञानिनः समाः॥**

श्रीकृष्णकी सोलह हजार आठ पत्नियाँ प्रसिद्ध हैं। अतः लौकिक दृष्टिसे कृष्ण भोगी हैं। परमार्थतः कृष्ण भोगी नहीं थे। दुर्वासाके प्रसंगमें बताया है कि श्रीकृष्ण नित्य ब्रह्मचारी थे। वे मयूरके समान थे। मयूर भोगी नहीं होता। अतएव कृष्णने अपने मुकुटपर मोर पंख लगा रखा है। और स्वयं भगवान होनेसे भोगी होनेकी कोई बात ही नही है। केवल लीलामात्र दिखाते रहे। श्रीनारदजीने भगवानकी

लीलायें द्वारिकामें देखी भी। फिर भी लौकिक दृष्टिसे श्रीकृष्ण भोगी कहे जाते थे, किन्तु वे ज्ञानी थे। तभी तो श्रीकृष्णने अर्जुनको गीताका उपदेश किया जो वेदान्तके तीन प्रस्थानोंमें अन्यतम है। सान्दीपनि ऋषिसे उन्होंने ज्ञान पाया था। दुर्वासा ऋषिसे भी उन्होंने दीक्षाग्रहण किया था। उससे शंकर भगवान्‌को प्रसन्न कर ज्ञान आदि प्राप्त किया था।

शुकदेव जी त्यागी होकर रहते थे। संन्यासियोंकी परम्परामें शुकदेवजीका नाम आता है। "व्यासं शुकं गौड़पदं महान्तं" पराशर व्यास आदि भी अन्तमें संन्यासी हुए। किन्तु शुकदेवजी ब्रह्मचारीसे ही संन्यासी बने। एक जगह शुकदेवजीके विवाह और कन्याकी उत्पत्ति आदिका वर्णन है। एक बार पराशर गोत्रवालोंसे शास्त्रार्थ हुआ था। पराशर गोत्र किस प्रकार? पराशरका पुत्र व्यास और व्यासका पुत्र शुक हुआ। आगे वंश तो चला नहीं। उसके लिये पराशरगोत्र-वालोंने शुकदेवका भी गार्हस्थ्य सिद्ध किया। परन्तु शुक दो थे। एक प्रसिद्ध शुकदेव। और दूसरे छाया शुक। शुकदेवजीने योगबलसे छाया शुकको पैदा किया था। व्यासजी उनको पाकर समझने लगे कि मुझे पुत्र वापिस प्राप्त हुआ। शुकदेवजीका अवधूतरूपवर्णन तथा कन्यावर्णन दोनों श्रीमद्भागवतमें हैं। अतः छाया शुककी ही परम्परा निश्चित होती है। शुकदेवजी विरक्त रहे और ज्ञानी रहे। श्रीमद्भाग-वत उनके लिये पूर्णसाक्षी है।

**"यस्मिन्पारमहंस्यमेकममलं ज्ञानं परं गीयते।"**

जिस भागवतमें परमहंससमादृत (परमहंसोंके अपनाये हुए) निर्मल ज्ञानका वर्णन है। शुकदेवजीने भगवान वेदाव्याससे ज्ञान प्राप्त किया था। राजा जनकसे संशयनिवृत्ति की थी।

श्रीराम तथा जनक ये दोनों राजा भी हुए ज्ञानी भी हुए। श्रीरामने लक्ष्मणको रामगीताका उपदेश किया था। रामके तत्त्व-

ज्ञानके लिये योगवसिष्ठ ही महान् प्रमाण है। रामजी दुनियाकी विविधताको देखकर विरक्त हो गये थे। उस समय वसिष्ठजीने उनको तत्त्वज्ञानका जो महान उपदेश किया वही योगवासिष्ठ है। विश्व-विख्यात वेदान्तग्रन्थ है। वहाँ अजातवादका प्रतिपादन है। उससे श्रीराम कृतकृत्य हो गये थे। और उनका रोना हसना सभी लोक मर्यादाके लिये ही रहा। वे राजा भी हो गये। वैसे जनक भी तत्त्व-ज्ञानी थे, राजा भी थे।

**"कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः।"**

इस गीताके श्लोकमें राजा जनकका नाम लिया गया है। और अन्यत्र भी प्रसिद्ध है।

वसिष्ठजी आदि कर्मनिष्ठ थे। वे रघुवंशियोंके पुरोहित रहे। स्वयं यज्ञ करते रहे और कराते भी रहे। दशरथजीसे उन्होंने पुत्र कामेष्टि यज्ञ कराया था। हरिश्चन्द्रसे यज्ञ कराया। एक बार महर्षि विश्वामित्रसे कुछ अनवनी भी हो गयी थी। राजा निमिसे भी यज्ञके बारेमें विवाद हो गया था। वे कर्मनिष्ठ थे, फिर भी ज्ञानी थे। पूर्वोक्त योगवासिष्ठ इसमें प्रमाण है। संन्यासिसम्प्रदायमें भी वे आचार्य रहे—

**"नारायणं पद्मभवं वसिष्ठं।"**

ऐसा गुरुपरम्परामें नाम आया है। क्योंकि अन्तमें वे संन्यासी हो गये थे। संन्यासोपनिषदमें इसका वर्णन है।

क्या इन सबके ज्ञानमें कोई अन्तर था? नहीं। "**सर्वे ते ज्ञानिनः समाः।**" परन्तु वैराग्य एवं संन्यासके विना ज्ञान कैसे हो? "**संन्यस्य श्रवणं कुर्यात्।**" ऐसा बताया है। संन्यासी होकर श्रवण मनन आदि करें। वात यह है कि एक ही जन्ममें ज्ञानवान् नहीं होता। "**बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्**" ऐसा अग्रिम अध्यायमें भगवान स्वयं ही कहेंगे। इस बातको सभी वेदान्ती मानते हैं। इसलिये ब्रह्मचर्यसे ही

संन्यास एवं ज्ञान तथा जन्मसे ही ज्ञान इत्यादि संगत होता है। शास्त्रोंका कहना है **"यज्ञेन विविदिषन्ति।"** यज्ञ दान तप आदिसे अन्तःकरणकी निर्मलता एवं जिज्ञासा होती है। किन्तु ब्रह्मचारीने यज्ञ आदि नहीं किया तो उसको जिज्ञासा क्यों हुई ? कहना होगा कि इस जन्ममें न सही, पूर्व जन्ममें तो उसने तज्ञ आदि किया ही होगा। तथा पूर्वजन्ममें ही श्रवण आदि करनेसे सनक आदिको जन्मसे ही ज्ञान हो गया। वामदेवको गर्भमें ही ज्ञान हो गया। जनक वसिष्ठ आदिने अनेक जन्मोंमें ससंन्यास—सन्याससहित श्रवण आदि किया है। अतः इस जन्ममें उसीके प्रभावसे बिना संन्यास ही ज्ञान हो गया। क्या इन सबके ज्ञानमें कोई न्यूनाधिक भाव है ? नहीं। ज्ञान एकरूप ही है और ज्ञानी होनेपर वे जैसे भी रहे उसमें कोई फरक नहीं पड़ता। भगवान कहते हैं—सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते। योगी किसी भी प्रकार रहे, मुझमें ही रहता है।

**स योगी मयि वर्त्तते।** वाह्यवर्त्तन प्रारब्धाधीन होता है। इतनी बात अवश्य है कि चरमजन्ममें वही कार्य प्रारब्धरूपेण फलाभिमुख होता है। जो ज्ञानका विरोधी न हो। क्यों कि कर्म और उपासना से ज्ञान प्रतिबन्धक कर्मोंका नाश होता है। चाहे वह पूर्वजन्ममें किया हो चाहे इस जन्ममें। अत्यन्त पापात्मककर्म प्रारब्धसे भी नहीं होगा। "एष उ ह्येवासाधु कर्म कारयति यानधो निनीषते" ऐसा श्रुति में कहा है। अधोनिनीषा समाप्त होने पर असाधु कर्म करवाना भी नहीं होगा। इस शरीर की स्थिति और उसके साथ कुछ सुख दुःखभोग इतने के लिये प्रारब्ध उद्‌बुद्ध रहता है। इसमें वह जैसा तैसा भी रहे किन्तु भगवान् में ही स्थिर रहता है। बाह्यवर्त्तन में— "सर्वथा वर्त्तमानोऽपि" लागू होगा। आन्तरवर्त्तन में "स योगी मयि वर्त्तते" यह लागू होगा॥ ३१॥

आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन ।
सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ।।३२।।

[ जो अपने बराबर सबमें सुख और दुःखको सम देखता है, हे अर्जुन ! वही योगी श्रेष्ठ है ऐसा मेरा मत है ।।३२।। ]

जीवन्मुक्तिविवेकमें तीन विशेष बातें बतायी गयी हैं। एक तत्व-ज्ञान है, दूसरा मनोनाश है और तीसरा वासनाक्षय है। ये तीनों परस्पराश्रित होनेसे दुःसाध्य हो गये हैं। योगवासिष्ठमें बताया है—

"तत्त्वज्ञानं मनोनाशो वासनाक्षय एव च।
मिथः कारणतां गत्वा दुःसाध्यानि स्थितानि हि ॥"

तत्त्वज्ञान, मनोनाश और वासनाक्षय ये तीन परस्परकारण होनेसे दुःसाध्य बन गये हैं। इनमें तत्त्वज्ञानके प्रतिपादनके लिये तीन श्लोक यहाँ कहे गये। "सर्वभूतस्थमात्मानं" यह त्वंपदार्थशोधक है। त्वंपदार्थ जीवात्मा परिच्छिन्न दीखता है। इस शरीरमें ही उसका अस्तित्व प्रतीत होता है। तत्पदसंनिधानसे परिच्छिन्नता मिटाकर सर्वभूतस्थरूपसे अर्थात् व्यापकरूपसे समझना त्वंपदार्थशोधन है। "यो मां पश्यति सर्वत्र" यह तत्पदार्थशोधक है। परमात्माको हम परोक्ष समझते हैं। अप्रत्यक्ष समझते हैं। कोई अदृश्य शक्ति परमेश्वर है। ऐसा समझते हैं। त्वंपदसन्निधानसे उसकी परोक्षता मिटाकर अपरोक्षरूपसे उसे समझना तत्पदार्थ शोधन है। अतएव "यो मां पश्यति" कहा। "पश्यति" का अर्थ है अपरोक्षानुभव करना। इस प्रकार जीवात्माको व्यापक तथा परमात्माको अपरोक्ष समझनेके बाद दोनोंकी एकताका बोध करानेके लिये "असि" पद है। उसीका स्पष्टीकरण "सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः" इस श्लोकमें किया। इसप्रकार तीन श्लोकोंमें तत्वज्ञानका विवरण किया गया।

मनोनाश दूसरा साध्य है। मनोनाश संपादन करनेके लिये तो लगभग पूरा अध्याय ही है। योगाभ्यास मनोनाशके लिये ही किया जाता है। मन क्या है ? संकल्प विकल्प आदिरूप चित्तवृत्ति ही तो मन है और योग कहते हैं उन वृत्तियोंके निरोधको। चित्तवृत्तिनिरोध हो गया तो मनोनाश भी स्वतः हो जाता है। हठयोग और राजयोग दोनों ही मनोनाशमें उपयोगी हैं। हठयोगमें प्राणामाम प्रधान हैं।

**"यत्र मारुतस्तत्र वै मनो यत्र वै मनस्तत्र मारुतः"।**

जहाँ मारुत (वायु) है वहाँ मन है और जहाँ मन है वहाँ मारुत (प्राणवायु) है। ऐसा हठयोगियोंका सिद्धान्त है। सुषुप्ति मूर्च्छा आदिमें मन नहीं रहता है तो पूरा शरीर शिथिल हो जाता है। प्राणशक्ति काम नहीं करती। वैसे प्राणशक्तिको अवरुद्ध करनेसे मन भी अवरुद्ध होता है। राजयोगमें धारणा आदिके द्वारा समाधि लगाना मुख्य है। समग्र इन्द्रियाँ और मन हृदयकी गहराईमें डूब रहे हैं इस प्रकार हृदय आदि देशमें इन्द्रिय एवं मनको डूबाना धारणा है। फिर उसी हृदय आदि देशमें ध्येयचिन्तन करना ध्यान है। उनमें ध्याता और ध्यानके निकल जाने पर समाधि है। उस समय मनोवृत्तियाँ निरुद्ध होती हैं तो मनोनाश होता है। एतदर्थ ही हठयोग और राजयोगका उपदेश किया।

तीसरा साध्य वासनाक्षय है। वासना तीन प्रकारकी मानी गयी है। लोकवासना, शास्त्रवासना और देहवासना। इसका विवरण प्रस्तुत किया जायेगा। उससे पूर्वमें हम यह देखें कि इनकी अन्योन्याश्रयता कैसी है। चित्तवृत्तिका जैसा तैसा निरोध किया, परन्तु बादमें फिर वही की वही चंचलता आ जाती है। योग भ्रष्टका आगे विचार होगा। योगके बाद ही तो योगभ्रष्ट होगा। अर्थात् चित्तवृत्तिनिरोधके बाद भी चित्त चञ्चल हुआ। सो क्यों ? वृत्तिका निरोध हुआ किन्तु मूलवासना नहीं गयी। पेड़ काट दिया, किन्तु जड़ रह गयी, तो

उससे फिर टहनियाँ निकलेंगी। अतः प्रथम वासनाको समाप्त करो। वासनाक्षय कैसे होगा? सांसारिक विषयोंसे अधिक उत्तम वस्तुके प्राप्त होनेसे उसमें मन रम जाय तब संसारवासनाका क्षय होगा। उत्तम वस्तु अखण्ड ब्रह्म है और उसकी प्राप्ति—साक्षात्कारसे संसारवाना-निवृत्ति होगी। **"यावानर्थ उदपाने"** इत्यादि रीति इस बातको द्वितीय अध्यायमें समझा दिया गया है। किन्तु तत्त्वसाक्षात्कार कैसे हो?

**"शृण्वन्तोऽपि बहवो यं न विद्युः"**

सुनते हैं, समझते हैं पर आत्मसाक्षात्कार नहीं होता। क्यों? चित्त-चाञ्चल्यसे अखण्डाकार वृत्ति नहीं हो पाती। अतः प्रथम योग करो यह चक्रक हो गया। किन्तु साक्षात्कारके विना अखण्डाकारवृत्तिकी आवृत्तिरूपी योग कैसे होगा? संसार वासना नष्ट न हो तो अखंडा-कार वृत्ति कैसे होगी? यह अन्योन्याश्रय है। तब हम कहाँसे प्रारम्भ करें? उत्तर है तीनोंको एक साथमें शुरू करो। श्रवणादि भी करो, योगाभ्यास भी करो और वासनानाशका उपाय भी शुरू करो। थोड़ा थोड़ा करके तीनोंको आगे बढ़ाते जाओ। इनमें वासना-क्षयका उपाय इस श्लोकमें भगवान बता रहे हैं। वैसे तो प्रथमोक्त साम्ययोग भी वासनाक्षयके लिये ही है। यहाँ उसका अन्यप्रकारसे पुनरुत्थापन किया गया है। इसे समझने के लिये हम वासनाओंको विशेषरूपसे देखें।

लोकवासना। ध्यान रखे कि लोकैषणा अलग है लोकवासना अलग है। पितृलोक आदि तीन लोकोंकी एषणा लोकैषणा है। लोक-वासना ख्याति यश आदिकी इच्छाको कहते हैं। लोग सामनेसे प्रशंसा करें तो बहुत अच्छा लगता है। पीठ पीछे चाहे कुछ भी बोलते रहें। आपके सामने प्रशंसा करनेवाला पीठ पीछे क्या बोलता होगा आपको क्या मालूम? ऐसी प्रशंसा फिर किस कामकी? मैं एक सेठके यहाँ रहता था। एक आदमी आकर रोज उसकी इतनी प्रशंसा चापलूसी

करे। फिर सेठ जाय तो नकल उतारे। मैंने पूछा तू सेठके सामने इतनी झूठी प्रशंसा क्यों करता है ? वह कहने लगा सेठ धूर्त है, प्रशंसा किये विना पैसा नहीं निकालता। एक हमारे अतिपरिचित बड़े महात्मा हैं। उनके पास दो चार ऐसे ही चापलूस लगे रहते थे। आपतो साक्षात् भोलेवाबा शंकर ही हैं। खूब चरण दवावें। किसीने उनमेंसे एकसे पूछा तुम दूसरेके चेले हो, इनको क्यों शंकर शम्भू कहते हो, पाँव दवाते हो ? उसने कहा—अरे ! अपना काम निकालनेके लिये गधेको भी प्रणाम करना पड़ता है। तात्पर्य यह है कि जहाँ प्रशंसा होती है वहाँ निन्दा भी होती ही है। यह प्रशंसाकी कामना निरर्थक है। यह बात सही है कि लोकनिन्दाका पात्र न बनना चाहिये। लोग भला ही कहें, परन्तु मेरी प्रशंसा करे यह कामना तो दु:खदायी ही सिद्ध होगी। इसी प्रकार यशकी कामना भी लोकवासना है। लोगोंमें होड़ लगी हुई है कि हमारा नाम अमर रहे। उसके लिये भी सच्चा-झूठा सभी मार्ग अपनाते हैं। लोग चाहते हैं—आचन्द्रतारक हमारा यश बना रहे। किन्तु प्राय: यश मरनेके साथ ही समाप्त होता है। मरनेके बाद दूसरा जन्म लेनेपर क्या मालूम कि यहीं वह महापुरुष था। पंडित नेहरूने वड़ा यश कमाया। मरणोत्तर वे यदि जन्म ले चुके होंगे तो अभी वे पन्द्रह बीस वर्षके होंगे। किन्तु ऐसा कोई बालक है जो यह दावा कर सकता है—मैं पूर्वजन्ममें नेहरू था। दूसरे लोग बोलते है नेहरू जिन्दाबाद तो वह भी बोलेगा 'नेहरू जिन्दाबाद'। खुदको मालूम नहीं है कि मैं ही नेहरू था। नेहरूजीकी बात छोड़ो। हम सबने पूर्वजन्ममें कुछ न कुछ यश पाया ही होगा। किन्तु किसीको भी याद है कि मैं फलाना था ? अव यहाँ आकर नये सिरेसे यश कमानेका प्रयास करो। पूर्वका सभी चौपट हो चुका है। उसका अपने साथ कोई सम्वन्ध अभी रह नहीं गया है। और अपने साथ जिसका सम्वन्ध नही उससे हमारा क्या मतलव ?

सर्वप्रथम स्वयंने अपने यशको जन्मान्तरमें भुलाकर समाप्त कर

दिया। धीरे धीरे दुनिया भी भूलती जायेगी। कितने दिन तक लोग यश गायेंगे ? समयपरिवर्तनके साथ यशकी परिभाषा भी परिवर्तित हो जाती है। दो चार हजार वर्ष से पहलेका तो इतिहास ही समाप्त प्राय है। उससे पहलेवालोंको आजकल पत्थरयुगके आदमी कहना शुरू हो गया है। अर्जुन भीष्म आदिको लेकर आजकल लोग और इतिहासकार कहने लगे कि जैसे आजकल जंगली आदिवासी तीर चलाते हैं, तीर कमान लेकर फिरते हैं वैसे ये भी थे। अभी तो रामायण महाभारत आदि प्रबलतर इतिहास होनेसे हानि नहीं पहुँची है। परन्तु धीरे धीरे लोग रामायण महारभारत भूलते जायेंगे और नया नया इतिहास देखने लगेंगे। तब पूर्वजोंका महत्त्व भूलते जायेंगे। चीनके यशस्वी माओके बारेमें वहाँवाले ही कहने लगे कि वह युग समाप्त हो गया है अब इस इक्कीसवीं शताब्दीके अरुणोदयकालमें माओवादको लोगोंके गले लटकाये रखना ठीक नहीं। सौ वर्ष भी नहीं हुआ उससे पहले ही माओका यश समाप्त हो रहा है। हमारे यहाँ आस्तिकोंकी संख्या अधिक होनेसे पूर्वजोंका यश चल रहा है। आखिर वह भी कब तक चलेगा ? क्या कल्पपर्यन्त रहेगा ? अगर रह भी गया तो क्या दूसरे कल्पमें भी चलेगा ? कल्प भी तो अनन्त है। दूसरा, तीसरा, चौथा ऐसे कल्प भी बदलते ही रहेंगे। इसलिये सन्तोंका कहना यही है कि—

> **हं हो बंहिष्ठतृष्णा यशसि विशसि यन्मानसं वः स नूनं**
> **मोहो माध्याह्नतप्यत्तपनखरकरे वारिपूरं पिपासोः।**
> **एकं वा कल्पतां वः कथमपि च यशः कल्पमत्यल्पमेतत्**
> **तत्पश्चात्कश्चनात्र प्रथितनिजयशः कीर्त्तयेत् किं विपश्चित्॥**

भले मनुष्यो ! इतनी क्या तुम्हारी तृष्णा जिससे यशके निमित्त चलित हो रहे हो। यह तो मरुमरीचिकामें जलका मोह है। एक कल्पतक भी तुम्हारा यश रह जाय, फिर क्या होगा ? ऐसे अनन्त-कल्प अभी बीतने हैं।

शास्त्रवासना। इसीको ज्ञानवासना भी कहते हैं। यह तीन प्रकार की है। पठन व्यसन, बहुज्ञताव्यसन और अनुष्ठानव्यसन। बहुतसे लोग ऐसे हैं जो ग्रन्थोंको बाँचते रहते हैं। पल्ले कुछ पड़े या न पड़े। कईयोंको देखा है कि नॉवल पढ़ते रहते हैं। एक हाथमें पुस्तक है, दूसरे हाथसे भोजन कर रहे हैं। पठनव्यसन अच्छा है। परन्तु उससे कुछ मिलता नहीं है। फिर नॉवलोंको पढ़नेकी अपेक्षा शास्त्र-ग्रन्थ पढ़ना लाखगुना अच्छा है। इसमें तत्त्वका कुछ स्मरण भी होगा। फिर भी अन्ततः—

ग्रन्थमभ्यस्य मेधावी ज्ञानविज्ञानतत्परः।
पलालमिव धान्यार्थी त्यजेद् ग्रन्थमशेषतः॥

शास्त्रग्रन्थोंका अध्ययन कर उसमेंसे ज्ञानविज्ञानरूपी रत्न प्राप्त करो। धानमेंसे चावल निकाला। फिर भूसी क्या करना है ? फिर कूटनेसे क्या लाभ होना है ? बहुतसे पंडित तत्त्वको छोड़कर चावल फेंककर पुस्तक बाचते फिर भूसी कूटते रहते हैं तो अन्तमें उनके लिये शास्त्र भी नीरस हो जाते हैं।

बहुज्ञताव्यसन शास्त्रवासनाके अन्तर्गत है। कुछ लोग ऐसे हैं जो हर बातकी जानकारी रखनेमें अपनी महत्ता समझते हैं। पहले जमा-नेमें यह न्याय मीमांसा व्याकरण आदिमें सीमित थी। वर्तमानमें इग्लैन्डमें क्या हो रहा है, अमेरिकामें क्या हो रहा है इसका पता लगाते रहते हैं। अखबार उनके लिये बीड़ी सिगरेटके समान व्यसन हो जाता है। बहुज्ञता बुरी है या अच्छी है ? इसपर विचार नहीं है किन्तु उसका व्यसन तो अध्यात्ममार्गमें उपयोगी नहीं हो सकता। फिर विस्मरण होनेपर उसके लिये अफसोस होता रहेगा। पाण्डित्य-को लेकर तेजोद्वेष होगा।

अनुष्ठान व्यसन भी शास्त्रवासनाके अन्तर्गत है। शास्त्र पढ़कर अनेक विध प्रयोग करनेकी इच्छा होती रहती है। अमुक कर्म करो

तो अमुक फल होगा। प्रयोग करके देखो। वैद्य डाक्टर आदि प्रयोग-में ही प्रायः जिंदगी पूरी करते हैं। मरीज मरता है या जीवित होता है इस पर ख्याल कम होगा।

"रोगिषु म्रियमाणेषु व्युत्पद्यन्ते चिकित्सकाः"।

रोगी मर गया तो उसका फेफड़ा मस्तिष्क आदि निकालकर अपनी व्युत्पत्ति बढ़ानेके चक्करमें वे लगे रहते हैं। यह भी बुरा है या भला है इसपर हमारा विवेचन नहीं है! किन्तु इन सबका व्यसन वासना-रूप हो जाता है।

देहवासना। यह वासना तो सबको घेरे हुए है। और सर्वाधिक प्रवल है। देहवासनामें तीन भ्रान्तियाँ बतायी गयी हैं। देहमें आत्मत्व भ्रन्ति, गुणाधानभ्रान्ति और दोषनिरासभ्रान्ति। देहको आत्मा समझनेका भ्रम अनादि कालसे चल रहा है। देह अनादि नहीं है। जनमा है और मरेगा। किन्तु मरनेपर भी वासना छोड़कर नहीं जायेगा उस वासनाको लेकर दूसरे जन्ममें फिर आत्मत्वका भ्रम होगा। अधिक क्या, स्वप्नमें जाग्रत शरीरको भूल जाते हैं। कल्पित एक शरीर बनाते हैं। उसमें भी आत्मत्वका भ्रम होता है। उसको आत्मा माननेके लिये किसने बताया? वासना मनमें बैठी है। उसीकी करा-मात है। मनने ही सपनेमें हाथी, घोड़ा, घट, गृह आदि सबको कल्प-नासे बनाया और देहको भी वैसे ही कल्पनासे बनाया। किन्तु हाथी, घोड़ा आदिमें आत्मत्व बुद्धि नहीं की। शरीरमें ही आत्मत्वबुद्धि की। अर्थात् एक ऐसी जवर्दस्त वासना अन्दर बैठी है जिससे कल्पित अकल्पित कैसे भी शरीर हो उसमें आत्मभ्रम होता है।

देहमें गुणाधान भ्रम भी देहवासना है। चाहे वह गुणाधान शास्त्रीय हो चाहे अशास्त्रीय। पहले जमानेमें चोटी जनेऊ आदिसे गुणाधान माना जाना था। काशीमें अध्ययनकालमें ब्रह्मचारियोंमें चोटीकी होड़ चलती थी। किसकी चोटी ज्यादा लम्बी। और उसीमें

अपना महत्त्व गौरव आदि समझते थे। जबकि आजकल चोटीको चूहेकी पुंछके समान हास्यास्पद मानने लगे हैं। वैष्णव वैरागी संतोंमें तिलककी होड़ चलती हैं। किसीका तिलक भ्रूमध्यसे शुरू है। किसीका तो नाँकके बीचमेंसे शुरू है। तीसरे तो पूरी नाकपर ही तिलक लगाना धर्म मानते हैं। "**कस्तूरीतिलकं ललाटपटले**" क्या '**नासिकापटले**" भी बताया है। तिरुपतिका तो लगभग मुंह ही तिलकसे ढक गया है। उसीको सौंन्दर्य मानते हैं। यह सब गुणाधानभ्रान्ति है। इसे शास्त्रीय गुणाधान कहते हैं। लौकिक गुणाधान भ्रान्ति है पाऊडर लगाना केशविन्यास करना नानाविध वस्त्र धारण करना। इससे शरीरसौन्दर्यवृद्धि मानते हैं। परन्तु यह केवल भ्रान्ति है। जिसको जैसी देखनेकी आदत पड़ी है वैसा सौन्दर्य मानते हैं। एक जगह देखा लंगोटी पहनकर पूंछ लटकाते हैं। उनसे पूछा ऐसा क्यों करते हो ? वे बोले हम सुग्रीववंशीय हैं। फिर उस पूछमें अनेक प्रकारकी कलाएँ जोड़ते हैं, उसमें सौन्दर्याध्यास करते हैं।

देहमें दोषनिरासभ्रम भी देहवासना है। वह भी कुछ शास्त्रीय और कुछ लौकिक है। स्मृतियोंमें बताया है—

**"नारं स्पृष्ट्वाऽस्थिकङ्कालं सचैलं स्नानमाचरेत्।"**

नरास्थि छूनेपर वस्त्रके साथ नदी आदिमें अवगाहन स्नान करें। उससे दोष निरास होता है। पहले जमानेमें शूद्रके स्पर्शसे भी स्नान करनेका रिवाज था। दक्षिणमें कुछ काल पूर्वतक भी ऐसी प्रथा थी कि असत शूद्रकी छाया पड़नेपर स्नान करना चाहिये। अशुचि भक्षण किया तो चान्द्रायणव्रत पञ्चगव्यप्राशन आदिका विधान आया है। पहाड़ोंमें शूद्रस्पर्शसे अशुद्धि होती थी। गाय, भैंसा, बिल्ली, कुत्ता आदिके स्पर्शसे अशुद्धि नहीं होती थी। इतना ही नहीं बकरे आदिका मांस खा जानेपर भी अशुद्धि नहीं होती थी। बकरेका मांस पक रहा है, कहीं शूद्रस्पर्श हुआ तो पुण्याह वाचनसे पवित्र कर रहे

हैं, यह सभी दोषनिरासभ्रान्ति है। इनमें कुछ तो भ्रान्ति होनेपर भी आवश्यक है यह अलग बात है। औषधसेवन आदिसे भी दोष-निरास भ्रान्ति ही है।

**यत्त्वगस्थिगतं पापं देहे तिष्ठति मामके।**
**सेवनं पञ्चगव्यस्य दहत्यग्निरिवेन्धनम् ॥**

ऐसा पञ्चगव्यसेवन मन्त्र है। (मेरे शरीरमें जो त्वचा और अस्थिमें पाप है वह पञ्चगव्यसेवनसे ही जल जाता है जैसे अग्निसे लकड़ी जल जाती है।) उससे अस्थि त्वक् आदिकी बिमारीका यह औषध भी सूचित होता है। इन वासनाओंके क्षयके लिये ही प्रथम साम्ययोग बताया। उनका प्रकारान्तरसे यहाँ निरूपण है।

योगवासिष्ठमें वासनाओंके दो विभाग किये हैं। एक मानसी वासना है और दूसरी बाह्यवासना है। काम, क्रोध, दम्भ, दर्पादि आसुरी सम्पदा स्वयं वासनारूप है। मानसी वासना है। और शब्द-स्पर्श आदि विषयवासना तथा पूर्वोक्त त्रिविध वासना बाह्यवासना है। इन समस्त वासनाओंका क्षय हुए विना जीवन्मुक्ति नहीं हो सकती परन्तु वासनाक्षयके लिये ब्रह्मसाक्षात्कार चाहिये।

**"भिद्यते हृदयग्रन्थिः……तस्तिन् दृष्टे परावरे ॥"**

इस मन्त्रमें "हृदयग्रन्थि" पदका अर्थ वासना है। वह परमात्म-दर्शनसे ही टूट सकती है। परमात्माका दर्शन ही तो तत्त्वज्ञान है। वह योगाभ्याससे ही होगा। श्रुतिमें बताया है—

**"आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः।"**

आत्मदर्शन श्रवण, मनन और निदिध्यासनसे होता है। निदि-ध्यासनमें ही योग आता है। वेदान्तसारमें पूरे अष्टाङ्गयोगको निदिध्यासनमें ही अन्तर्भूत किया है। योग ही मनोनाश है। वृत्ति-निरोध ही मनोनाश है। किन्तु वृत्तिनिरोध वासनाक्षयसे होगा।

वैराग्य आदिको साधन आगे बताना है। संस्काररूपी वासनासे वृत्तियाँ उभरती हैं।

"तच्छिद्रेषु प्रत्ययान्तराणि संस्कारेभ्यः।"

संस्कारोंके कारण छिद्रोंमें नानावृत्तियाँ होती हैं। इस प्रकार ये तीनों जटिल बने हुए हैं। कैसे इन तीनोंको सम्पादन किया जाय ? इनमें सामान्यतया योगरूपी मनोनाश और तत्त्वज्ञानका कारण बता चुके। इनका अभ्यास करना विशेष साधना है। वासनाक्षयका कारण इस श्लोकमें बताया गया है।

इन वासनाओंको दूर करनेके लिये दैवीसम्पदरूपी निर्मल-वासनाको बढ़ाना चाहिये। सद्वासनायें धीरे धीरे दुर्वासनाओंको काट देती हैं। इसी आशयको लेकर योगवासिष्ठमें बताया—

मानसीर्वासनाः पूर्वं त्यक्त्वा विषयवासनाः।
मैत्र्यादिवासना राम गृहाणामलवासनाः॥"

यहाँ व्याख्याताओंने मानस एवं बाह्य दो वासनायें स्वीकार की हैं। काम, क्रोध, दम्भ, दर्प आदि आसुरी सम्पत् मानसी वासना है। एवं पूर्वोक्त तीन वासनायें विषयवासना हैं। अर्थात् बाह्यवासना हैं ऐसी उनकी मान्यता है। परन्तु ऐसा विभाग केवल व्युत्पत्तिवृद्धिके लिये उपयोगी है। वस्तुतः इस श्लोकमें उत्तरार्धमें जैसे दो बार वासना शब्द पढ़ा गया है वैसे पूर्वार्धमें भी है। मानसीः यह स्वरूप कथनमात्र है। मनमें स्थित इन वासनाओंको जो विषयवासना कहलाती हैं त्यागकर उन निर्मल वासनाओंको ग्रहण करो जो मैत्री आदिरूप वासनायें हैं। ऐसा श्लोकार्थ है। मैत्री आदि वासनायें कौन कौनसी हैं ? जो योगसूत्रमें बतायी गयी हैं।

मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षाणां सुखदुःखपुण्यापुण्य-
विषयाणां भावनातश्चित्तप्रसादनम्॥

सुखीके साथ मैत्री करो। दुःखीके प्रति करुणा करो। पुण्य-

वानको देखकर मुदितावृत्ति करो अर्थात् प्रसन्न हो जाओ। और पापियोंको देखकर उपेक्षा करो।

**"आत्मौपम्येन सर्वत्र।"** सुखी आदिके साथ मैत्री आदि कैसे करें? किस रूपसे करें? इसके उत्तरमें आत्मौपम्येन इत्यादि भगवान कह रहे हैं। यदि कोई सुखी दीख रहा हो तो उसका सुख अपना ही सुख समझो। प्रथम आत्मौपम्यसे देखो। मुझे सुख मिलता है तो मैं प्रसन्न होता हूँ वैसे इसको सुख मिल रहा है तो यह प्रसन्न है। इसकी प्रसन्नता मेरी ही प्रसन्नता है। इस प्रकार आत्मौपम्य तथा पूर्वश्लोकानुवृत्त आत्मैकत्व दोनोंका चिन्तन करना चाहिये। और उसके साथ मैत्री रखो, स्नेहवृत्ति रखो। इसका फल ईर्ष्या असूया आदिका परिहार एवं राग आदिकी निवृत्ति है। इस वातको समझनेके लिये हम रागद्वेष आदिके स्वरूपपर भी थोड़ा विचार करें।

रागका लक्षण महर्षि पतञ्जलिने इस प्रकार दिखाया है— **"सुखानुशयी रागः।"** प्रथम थोड़ा सा सुख प्राप्त होता है तो उसके पीछे सकल सुखप्राप्तिकी जो लगन होती है वह राग है। कैसे? सुख प्राप्त हुआ तो मनुष्यको उतनेमें संतोष नहीं होता। एक बड़े अच्छे सन्त काशीमें थे। सीधे सादे थे। वे अपने बचपनकी बात बतलाने लगे। मैं एक गरीब ब्राह्मण घरका लड़का था। मन्दिरमें जाता तो कभी भोगमेंसे खीर मिलता था। लेकिन मेरा पेट नहीं भरता था तो मैं समझता था कि दस मण दूधका खीर भी मिले तो भी मेरा पेट नहीं भरेगा। सपनेमें कभी खीर देखता था। और मनोंमन पी जानेपर भी पेट नहीं भरता था। यही सुखानुशयी राग है। कामी पुरुष सोचता है कि दुनिया भरकी सारी सुन्दरियाँ मिल जायें तो भी तृप्ति नहीं होगी। लोभी पुरुष सोचता है दुनियाभरका पूरा धन मुझे मिले। राजा ययातिने इसका उल्लेख किया है—

**यत्पृथिव्यां व्रीहियवं हिरण्यं पशवः स्त्रियः ।**
**नैकस्यापि च पर्याप्तं तस्मात्तृष्णां परित्यजेत् ॥**

पृथिवीमें जितना अनाज आदि धन है, सोना चाँदी है, सुन्दरी स्त्रियाँ हैं ये सब एकके लिये भी पर्याप्त नहीं हैं । यही राग है । जिसका पेट कभी नहीं भरता । इसके बाद द्वेषका लक्षण किया है—

**दुःखानुशयी द्वेषः ।"** थोड़ा दुःख प्राप्त होता है तो पूरे दुःख एवं दुःखसाधनोंके लिये सोचता है कि ये सब मिट जायँ । दुःखसे सुखविघात भी अभिप्रेत है । हमारे सुखमें जो भी बाधक है सब मिट जाय ऐसी जो वृत्ति है वह द्वेष है ।

मुझे सुख इतना पसन्द है, सुखसाधन पसन्द है तो सामनेवालेको भी वह पसन्द है और मेरी आत्मा हीं तो इसमें भी है, तब मैं यह कामना करूँ कि पूरा सुख मुझे ही मिले, यह ठीक नहीं । मुझे सर्वसुख जैसे पसन्द है वैसे इसको भी पसन्द है तो इसीको सर्वसुख मिले ऐसी कामना क्यों न करूँ ? यही मैत्री भावना है । स्निग्ध-भावना है । इससे अनन्तविषयक स्वार्थरागकी निवृत्ति होगी । दूसरेको क्यों मिला, मुझे क्यों नहीं, इस बातको लेकर द्वेष नहीं होगा ।

इसी प्रकार दुःखके बारेमें भी आत्मौपम्यसे सोचना है । मुझे दुःख पसन्द नहीं है तो इसको भी पसन्द नहीं है । मैं इससे द्वेष करता हूँ तो यह मुझसे भी तो द्वेष करेगा । भले यह मुझे दुःख दे । किन्तु इसको मैं दुःख नहीं दूँगा । क्योंकि इसका दुःख मेरा ही दुःख है । यह दुःखी है तो इसका दुःख मिट जाय ।

**न कामयेयं गतिमीश्वरात् परामर्ष्टर्द्धियुक्तामपुनर्भवं वा ।**
**आर्त्ति प्रपद्येऽखिलदेहभाजा-मन्तःस्थितो येन भवन्त्यदुःखाः ॥**

रन्तिदेव कहते हैं कि भगवानसे भोग या मोक्ष नहीं माँगूँगा । मैं तो यही चाहूँगा कि सबके हृदयमें बैठकर सबका दुःख भोगूँ जिससे

ये सभी प्राणी सुखी हों। इसप्रकार परदुःखमें कारुण्यभाव होनेपर द्वेषका उच्छेद हो जाता है। दम्भ-दर्प आदि सभी उच्छिन्न हो जाते हैं।

पुण्यात्माओंको देखनेपर मुदितावृत्ति करो। पुत्र विद्या पढ़कर योग्य बन रहा है तो माता पितामें मुदितावृत्ति होती है। उसको धन कमाते हुए देखकर मुदितावृत्ति होती है। उसकी शादी करके मुदित होते हैं। उनके सुखको देखकर मुदित होते हैं। वैसे समस्त प्राणियोंके प्रति करो। पुत्रमें आत्मभावना है। **"आत्मा वै पुत्रनामासि"** यह श्रौत होनेपर भी लौकिक भी है। वैसे पूरे जगतको देखो पुण्यात्माओंको देखकर मुदित हो। यह भी ईर्ष्या, द्वेष, असूया, काम, क्रोध आदिको समाप्त करनेवाला है। पापियोंको पाप करते देखो और परिहारका उपाय न हो तो उपेक्षा करो। वहाँ आत्मभावना नहीं करनी है। पुण्यात्माओंको 'सुखं वा' के अन्तर्गत कर लेना चाहिये अतः वहाँ आत्मौपम्य तथा आत्मैकत्व दोनों सम्भव हैं। पापात्माओंमें दोनों सम्भव नहीं होनेसे श्लोकमें भगवानने छोड़ दिया। पापात्माओंके लिये परिताप ही शेष है। पापात्मासे पुण्य न करनेवाला भी विवक्षित हैं। अतएव सूत्रमें अपुण्य शब्दका प्रयोग है। पुण्य न करनेवाला और पुण्यविरोधी पाप करनेवाला दोनों ही विवक्षित है। उनके लिये अन्तमें परिताप श्रुतिमें सूचित किया है—

**"किमहं साधु नाकरवं, किमहं पापमकरवं।"**

मरणक्षणमें जन्मभरके किये हुए सभी पुण्यपाप आदि कर्म एक साथ संमुख उपस्थित होते हैं। क्योंकि विस्मृतिका कारण देहाध्यास नहीं रहता। देहाध्यास होनेपर देहगत सुख, दुःख, व्याधि, स्त्यान आदि दोषसे मन स्तब्ध हो जाता है। देहाध्यासकी निवृत्ति होनेपर सभी बातें स्पष्ट सामने आ जातः हैं। तब अपुण्यात्मा पुरुष संतप्त हो जाता है, पछताता है। और कहने लगता है—हाय! मैंने पुण्य नहीं

किया। क्यों नहीं किया। हाय ! मैंने पाप किया। क्यों किया ? थोड़ा बहुत पुण्य हो भी गया हो किन्तु वह पापके जंगलमें छिप जाता है। वे ही पाप यमदूतोंके रूपमें सामने आते हैं। पाप यमदूतोंको बुलाते हैं बोलो या यमदूतोंके रूपमें सामने आते हैं कहो। कई जगह यह अनुभव हुआ है। मरते-मरते जो बच गये हैं वे अपना अनुभव सुनाते हैं कि ऐसे भयंकर राक्षस सामने दीखने लगे थे। दाँत पीस रहे थे। खाने दौड़ रहे थे इत्यादि। उस समय पुण्यरक्षा करनेके लिये आगे आते हैं किन्तु पापमात्रा अत्यधिक होनेसे वे दबाये जाते हैं। तब पछतावा होता है—मैंने पुण्य ज्यादा किया होता तो ये न दबते। बल्कि पापोंको दबाते। जैसे आजमिलके प्रबल पुण्यने पापोंको दबाया। पछतावा होता है, सन्ताप होता है, किन्तु वृथा। मौका हाथसे निकल चुका है। अब पछतानेसे क्या लाभ ?

**यावत्स्वस्थमिदं शरीरमरुजं यावज्जरा दूरतः।**
**यावच्चेन्द्रियशक्तिरप्रतिहता यावत्क्षयो नायुषः।**
**आत्मश्रेयसि तावदेव विदुषा कार्यः प्रयत्नो महान्॥**

जबतक शरीर आपके वशमें है, स्वस्थ है, निरोग है, वुढ़ापा दूर है, इन्द्रियशक्ति पर्याप्त है, आयु क्षय नहीं हुआ तभी तक कर लो जो करना है। मरण माने हाथमेंसे शरीरका निकल जाना। आज हम स्वतन्त्र हैं। सब कुछ कर सकते हैं। प्रमाद न करो। मरणक्षणमें भारी पश्चात्ताप होगा। "किमहं साधु नाकरवम्"। अतः पुण्यात्माओंको देखकर मुदितावृत्ति करो उससे भी पुण्य होगा। धर्ममेघ समाधिवाले सतोंके पास बैठो तो भी धर्मवर्षासे पुण्य होगा। पापात्माओंका संग भी पापकारी होता है। पातकियोंकी परिगणना करते समय महापातकियोंका जो संग करे उसको भी लिया गया है। पुण्यात्माओंके संगसे पुण्यमें स्वाभाविक प्रवृत्ति होती है। पापात्माओंके संगसे पापमें भी स्वाभाविक प्रवृत्ति होती है। प्रत्युत पतनकी शीघ्रप्रवृत्ति होगी।

पुण्यस्य फलमिच्छन्ति पुण्यं नेच्छन्ति मानवाः।
न पापफलमिच्छन्ति पापं कुर्वन्ति यत्नतः॥

पुण्यका फल सब चाहते हैं किन्तु पुण्य करना नहीं चाहते। सुख किसका फल है? निश्चय ही पुण्यका फल है। सुख चाहते हैं। पुण्य करना नहीं चाहते। कोई करोड़पति बना। तो यह किसका फल है? पूर्वकृत पुण्यका। क्या पुण्य? उसने पूर्वमें दानपुण्य किया था। जिसने पूर्वमें दस लाख आज दान दिया वह करोड़पति बना। परन्तु अबकी बात सोचो। करोपड़पति सभी बनना चाहते हैं किन्तु लाख देना कोई नहीं चाहता। करोड़पति भी सोचता है यदि दस पैसेसे काम चलता है तो मन्दिरमें और ब्राह्मणकी कथामें पचीस पैसे क्यों चढ़ावे? पुण्यफल सबको चाहिये। किन्तु पुण्य कोई नहीं करना चाहता। दुःख किसका फल है? निश्चित है पापका ही फल है। पापका फल किसीको नहीं चाहिये। किन्तु पाप करनेमें कोई पीछे नहीं है। अभी तक जो हुआ सो हुआ। अब दोषके निवारणके लिये पुण्यात्माओंके प्रति मुदितावृत्ति और पापात्माओंके प्रति उपेक्षावृत्ति करते हुए स्वयं पुण्यपरायण तथा पापनिवृत्त बनना है।

ये चार मैत्री करुणा मुदिता और उपेक्षा मुख्य होनेसे महर्षि पतञ्जलिने सूत्रमें बताये। वस्तुतः दैवी सम्मत् सम्पूर्ण ही ग्राह्य है।

"अभयं सत्त्वसंशुद्धिर्ज्ञानयोगव्यवस्थितिः" इत्यादि भगवान्ने परिगणित की है। इससे आगे "अमानित्वमदम्भित्वमहिंसा क्षान्ति-रार्जवम्" इत्यादि ज्ञानलक्षण जो बताये हैं उनका भी अभ्यास आवश्यक हैं। इनको दैवी सम्पत्, अमानित्वादि एवं अद्वेष्टृत्वादि कहते हैं। इन्हीं शब्दोंमें अन्यत्र कथन किया है।

अब हम फिरसे एक बार सिंहावलोकन करें। तत्त्वज्ञान, मनो-नाश एवं वासनाक्षय ये तीन पूर्ण होनेपर मनुष्य जीवन्मुक्त होता है। ये पूर्णता प्राप्त करनेमें परस्पर सापेक्ष हैं। किन्तु उत्पन्नमात्र होनेसे

अपने अपने स्वतन्त्र साधनोंकी ही अपेक्षा रखते हैं। उसमें परस्पर आश्रयता नहीं है। अपने प्रातिस्विक (वैयक्तिक) कारणोंसे ये उत्पन्न होते हैं। परन्तु पूर्ण नहीं हो पाते। पूर्ण होनेमें इतर दोनोंकी अपेक्षा रहती है।

तत्त्वज्ञान ब्रह्माभ्याससे होता है। इसीको तत्त्वाभ्यास भी कहते हैं। वेदान्तमें इसे ब्रह्माभ्यास बताया है। सांख्यमें तत्त्वाभ्यास।

**तच्चिन्तनं तत्कथनमन्योन्यं प्रत्प्रबोधनम्।**
**एतदेकपरत्वं च ब्रह्माभ्यासं विदुर्बुधाः॥**

इस प्रकार ब्रह्माभ्यासका स्वरूप बताया है। तत्त्वमसि वाक्यार्थ-चिन्तन तीन श्लोकोंमें हो गया है। उसीके अनुरूप आत्मादि चिन्तन "तच्चिन्तनं" से बताया है। प्रतिदिन शान्त होकर प्रातःकाल या किसी भी शान्तसमय तत्त्वचिन्तन करना चाहिये। मैं देवदत्त हूँ, मैं गोरा हूँ, यह शरीर ही मैं हूँ, इन भावनाओंको प्रथम दूर करो। हम बोलते हैं—मेरा शरीर मजबूत है, पर कमजोर है। मेरा शरीर जवान है, वृद्ध है। जहाँ मेरा होता है वहाँ मैं किस प्रकार? मेरा वस्त्र कहते हैं तो मैं वस्त्र तो नहीं हुआ। मैं शरीरसे पृथक् हूँ। ऐसा सोचकर थोड़ी देर शरीर भावसे पृथक् होकर बैठो। शरीरको वस्त्रके समान देखो। फिर भगवान्के इस वचनपर ध्यान दो—

**वासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि**
**गृह्णाति नरोऽपराणि तथा शरीराणि॥**

भगवान् स्वयं भी वस्त्रके समान शरीरको आत्माकी ओढ़नी कह रहे हैं। इसके बाद चक्षु आदि इन्द्रियोंपर पहुँचो। मैं चक्षु नहीं। क्यों? मैं स्वयं बोलता हूँ 'मेरी आँख है।' मेरी आँख ठीक नहीं है पहले मेरी आँखें ठीक थीं। जहाँ मेरा जुड़ता है वह मैं क्यों? जैसे मेरा चश्मा वैसे मेरी आँख। इसी प्रकार मेरा श्रोत्र, मेरी नाक, मेरी त्वचा, मेरी जीभ इत्यादि भी है। इसके बाद मनपर पहुँचो।

मैं मन नहीं हूँ। मैं सोचता हूँ इत्यादि कहते हैं। पर मेरा मन यह भी तो कहते हैं। मेरा मन चंचल है, मेरा मन खराव हो गया, मेरा मन प्रसन्न है इत्यादि। अतः मैं मन भी नहीं हूं। मैं बुद्धि भी नहीं हूँ मेरी बुद्धि तेज है, मेरी बुद्धि मन्द है इत्यादि कहते हैं। इस प्रकार मैं शरीर, इन्द्रिय, मन, बुद्धि एवं प्राणादिसे पृथक् हूँ। 'मेरा' इस षष्ठी प्रयोग एवं प्रतीति बलसे इस प्रकार विवेक करो। फिर उस 'मेरापन' का भी निरास करो। षष्ठीका भी निरास करो। मेरा घड़ा बोलते हैं। यह केवल अभिमान है। घड़ा कोई चुरा ले गया तो वह कहता है मेरा घड़ा है। तब असलमें किसका ? मेरा घड़ा दूसरेका क्यों होगा ? दूसरेका हो तो मेरा क्यों होगा ? चाँदीका घड़ा था। चोरीके वाद मेरा सिद्ध न कर सका तो मेरा होनेपर भी मेरा नहीं रहा। तब यह मेरापन मिथ्या हुआ। यह शरीर भी मेरा नहीं है। मरणोत्तर इसी शरीरको चील, कुत्ते मेरा मेरा कहकर लड़ते हैं। कैलास यात्रामें एक आदमीका पाँव फिसल गया बहुत दूर जा गिरा। उनके साथी उन्हें उठा नहीं सके। पूरी तरहसे पहले ही पहाड़ी कौए आकर नोचने और लड़ने लगे। गिरनेसे भयंकर चोट आयी थी। मांस बाहर निकल गया तो कौए क्यों छोड़ने लगे। उस समय प्रत्यक्ष दीखा हाथ, पाँव, नाक, कान, आँख सब दूसरेके हो गये। आखिर शरीर आदि किसके हैं ? मिट्टी का बना हुआ घड़ा हमारा नहीं मिट्टीका है। निश्चित मिट्टीका घड़ा मिट्टीका ही रहेगा। सोनेका नहीं, चाँदिका नहीं। यह शरीर पंचभूतका है। इसमें कभी भी अन्यथा भाव नहीं होगा। पंचमहाभूतके तामस अंशका शरीर है। राजस अंशका प्राण है। सात्त्विक अंशके इन्द्रिय, मन एवं बुद्धि हैं। अत एव यह मेरा नहीं है। 'मेरा' यह आध्यासिक है, कदाचित् होता है। इस प्रकार बार बार मनन करो। इन सबको देखनेवाला मैं साक्षी हूँ यूँ समझो। जैसे मकानमें बैठकर मकानके गुणदोष देखते हैं वैसे ही शरीरमें बैठकर शरीरके गुणदोषोंको देख रहा हूँ। ऐसा

प्रतिदिन थोड़ा समय निकालकर ब्रह्माभ्यास करना चाहिये। फिर इसीका कथन भी करो। परस्परको याद दिलाओ। उसीमें निष्ठा भी रखो। यही एतदेकपरता है। आत्माके बारेमें सोचकर इसी प्रकार परमात्माके बारेमें सोचो। दोनोंकी एकताके बारेमें भी सोचो। आचार्य ईश्वरकृष्ण कहते हैं—

**एवं तत्त्वाभ्यासान्नास्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम्।**
**अविपर्ययाद्विशुद्धं केवलमुत्पद्यते ज्ञानम्॥**

इस तत्त्वभ्याससे मैं शरीर नहीं, मेरा शरीर नहीं इत्यादि रीति भ्रान्तिरहित विशुद्ध केवल तत्त्वज्ञान उत्पन्न होता है।

मनोनाश योगाभ्याससे होता है। परन्तु इनकी पूर्णता इतर दोके सहकारसे होगी। योगाभ्यासका तरीका इस अध्यायमें पर्याप्त-रूपसे बता दिया गया है। **"शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य"** इत्यादिसे हठ-योग वताया। बादमें राजयोग बताया। परन्तु अभ्यास बार बार करे तभी मनोनाश हो सकता है। **"तत्र स्थितौ यत्नोऽभ्यासः"** इतना योगाभ्यास नहीं है। यह तो योग ही है। या योगसाधन है। योगाभ्यास इस योगके वार वार अनुष्ठानको कहते हैं। सविकल्प या निर्विकल्प समाधिका अभ्यास जीवन भर करते ही रहना चाहिये। जवतक जीवन्मुक्ति न हो। जीवन्मुक्ति होनेपर भी उसके दार्ढ्यार्थं करते रहना चाहिये। अर्थात् पूर्वोक्त योगपद्धतिका बार बार अनुष्ठान करो तो मनोनाश होने लगेगा। संकल्प विकल्प आदि समाप्त होने लगेंगे।

वासना क्षयके लिये मैत्री आदिका अभ्यास करो। पूर्वमें इनका वर्णन आ गया। मैत्री आदि चारका अभ्यास करो। दैवी सम्पदाका अभ्यास करो। अमानित्व अदम्भित्व आदिका अभ्यास करो। तथा अद्वेष्टृत्व आदिका अभ्यास करो। इन चारोंमें प्रथमका वर्णम पूर्वमें कर लिया। अन्य तीनों गीतामें ही आये हुए हैं अतः

अपने अपने स्थानपर उनका वर्णन हम करेंगे। अब हम इन तीनों बातोंको प्रकृत श्लोकमें सविवरण देखेंगे।

**"आत्मौपम्येन सर्वत्र"**। यह विशेषण मैत्री आदि, दैवी सम्पत्, अमानित्व आदि तथा अद्वेष्टृत्व आदिका संग्राहक है। समस्त प्राणियोंमें आत्मौपम्येन अवलोकन करो। यही परम धर्म है। भगवान् वेदव्यासजीने महाभारत आदिकी रचना कर अन्तमें कहा कि धर्म अनन्त हैं। कहाँतक एक एक करके याद करेंगे। एक सूत्र हम बोल देते हैं—

**श्रूयतां धर्मसर्वस्वं श्रुत्वा चैवावधार्यताम्।**
**आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत्॥**

धर्मका सर्वस्व सुनो, सारांश सुनो, रहस्य सुनो। केवल सुनना ही नहीं किन्तु धारण भी करो। अवधारण करो। सुननेमात्रसे धर्म नहीं होता। धारणसे धर्म होता है। **"धारणाद्धर्मं इत्याहुः"**। स्वयं धारण करो और वह आपको धारण करे तब धर्म कहलाने योग्य होगा।

**"धारणाद्धर्मं इत्याहुः धर्मो धारयते प्रजाः"**

आप उसको (धर्मको) धारण करें और धर्म आपको धारण करे तब धर्मकी धर्मता है। आप धारण नहीं करेंगे तो धर्म निराधार होकर हत होगा और आपको हताहत कर देगा। आप उसको धारण करेंगे तो धर्म रक्षित होगा। तब वह धर्म रक्षित होकर आपकी रक्षा कर धारण करेगा। यही मनुने कहा—

**धर्मं एव हतो हन्ति धर्मो रक्षति रक्षितः।**
**तस्माद्धर्मो न हन्तव्यो मा नो धर्मो हतो वधीत्॥**

अर्थात् हत धर्म आपको हताहत करके मिटेगा। रक्षित धर्म आपकी रक्षा करेगा। अतः धर्मका हनन नहीं करना चाहिये। क्योंकि हत धर्म हमारा वध न करे। इस आशयसे व्यासजी कहते हैं—

"श्रुत्वा चैवावधार्यताम् ।" अब आधे श्लोकमें धर्मस्वरूप सुनो—"आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत् ।" जो अपने लिये प्रतिकूल हो वह दूसरोंके प्रति न करो। कोई हमपर हमला करे तो हमें प्रतिकूल लगता है। तो दूसरोंपर हम भी हमला न करें। कोई हमें कष्ट देता है तो हमारे लिये प्रतिकूल लगता है तो हम भी किसीको कष्ट न दें। यह अहिंसाधर्मसर्मस्व हुआ। बच्चा हमारे सामने झूठ बोलता है, कोई दूसरा मिथ्या बात बोलकर फँसाता है तो हमें अच्छा नहीं लगता है तो हम स्वयं भी दूसरोंसे असत्य न कहें, मिथ्या बातोंमें दूसरोंको न फँसावे। यही "साच बराबर तप नहीं" वाला धर्म है। कोई हमारी वस्तु चुरा ले जाता है या छीन ले जाता है तो हमको अच्छा नहीं लगता है तो हम दूसरोंकी वस्तु भी हड़पनेकी कोशिश न करें। यही अस्तेय धर्म है। इसीप्रकार अन्यान्य धर्मोंको भी हम आसानीसे समझ सकते हैं। हमसे कोई मैत्री करे, स्नेह रखे, तो अच्छा लगता है तो हम दूसरेसे मैत्री करें। तकलीफमें हमपर कोई दया करता है अर्थात् सहानुभूति दिखाता है तो अच्छा लगता है तो दूसरे जो तकलीफमें हैं उनपर हम भी सहानुभूति रखें। हम स्वयं सफलतायें प्राप्त करनेप र प्रसन्न हैं तो दूसरोंकी भी सफलतामें प्रसन्न हों। कोई हमसे द्वेष रखता है तो हमें बुरा लगता है तो दूसरोंके प्रति स्वयं भी अद्वेष्टा रहें। इसी रीति मैत्री आदि एवं अद्वेष्टृत्व आदि सबको आत्मोपमासे समझें तो दैवी सम्पदायें आती हैं। उससे हम वासनाक्षय कर सकते हैं। कौनसी वासना हम दूर कर सकते हैं? क्या मैत्री आदि भावना से देहवासना, शास्त्रवासना आदि निकल जायेगी? मैत्री आदिका लोकवासना, शास्त्रवासना आदिसे कोई विरोध तो है नहीं। विरोध नहीं है यह बात सही है, फिर भी परम्परया निवर्तक तो होगा ही मानसी वासनाके ये सब निवर्तक हैं। मानसी वासना दम्भ, दर्प, काम, क्रोध आदि है। मैत्री आदि भावना एवं दैवी सम्पद आदिसे काम क्रोध आदि निवृत्त होंगे। आन्तरिक वासनाओंके निवृत्त होनेपर

वाह्य वासनायें भी क्रमशः निवृत्त होंगी। **"आत्मौपम्येन सुखं वा दुःखं वा पश्यति"** ऐसा प्रथम अन्वय है। "पश्यति" से आत्मौपम्याभ्यास विवक्षित है यह स्पष्ट किया जायेगा।

"सर्वत्र समं पश्यति" ऐसा पश्यति पदकी आवृत्तिकर व्याख्या करनी चाहिये। **"समं पश्यति"** यह तत्त्वज्ञानाभ्यासका कथन है। आत्मौपम्येन सुखं दुःखं समं पश्यति ऐसा अन्वय करनेपर समं पदका कोई अधिक मतलव नहीं निकलता। अतः समं पश्यति इसे तत्त्वज्ञानाभ्यासके लिये मानना उचित है। पश्यति यह वर्तमानापदेश है। जभी इसे पढ़ो तो आपके लिये यह वर्तमानकालके लिये उपदेश होगा। दुकानोंमें कहीं कहीं लिखा रहता है—'आज रोकड़ा कल उधार।' ग्राहक प्रथम-प्रथम तो यही समझेगा कि मैं अपरिचित होनेसे आज रोकड़ा देना पड़ेगा। कलसे उधार मिलेगा। लेकिन दूसरे दिन तीसरे दिन देखो तो तव भी वही लिखा मिलेगा। ग्राहक समझता है कि परिचय होनेमें काफी समय लगता ही है। किन्तु दस साल बाद देखो तो वाक्य वही है। रोकड़ा वर्तमान है। चालू ही रहेगा। कलका दिन तो भविष्य है। उसका ठिकाना नहीं। "पश्यति" आज पढ़ो कल भी वही पढ़ो। परसों भी वही गीताशब्द है। दस साल वाद भी। अत एव द्रक्ष्यति नहीं कहा। क्योंकि यह चालू ही रहना चाहिये। निरन्तर समदर्शन करते रहेंगे तो तत्त्वज्ञान प्राप्त होगा। 'सम' पदसे ब्रह्म विवक्षित है। **"निर्दोषं हि समं ब्रह्म"** **"पण्डिताः समदर्शिनः"** इत्यादि पहले आ चुका है। ब्रह्मदर्शनाभ्यास ही ब्रह्माभ्यास है। वह तत्त्वज्ञानका कारण है। उससे सामान्यतः तत्त्वज्ञान प्राप्त होगा।

**"स योगी"**। यहाँ पर योगोऽस्यास्तीति योगी इस व्युत्पत्तिसे नित्ययोग करनेवाला अर्थ निकलता है। एक दिन प्राणायाम खूब कर लिया, इतने मात्रसे वह योगी नहीं कहलाता। योगी वह है जो नित्य योग करता है। व्याकरणानुसार भी ऐसा अर्थ निकलता है—

भूमनिन्दाप्रशंसासु नित्ययोगेऽतिशायने ।
सम्बन्धेऽस्तिविवक्षायां भवन्ति मतुबादयः ॥

ऐसी व्याकरणकारिका है। योगका नित्यसम्बन्ध या अतिशय जिसमें हो वही योगी है। इस विशेषणसे भगवानने योगाभ्यास सूचित किया।

इसप्रकार प्रथम आत्मौपम्यदर्शनाभ्याससे अर्थात् मैत्री आदि अभ्याससे वासनाक्षय, तत्त्वाभ्याससे तत्त्वज्ञान, तथा योगाभ्याससे मनोनाश सामान्यरूपसे होता है तो फिर ये तीनों परस्पर सहयोगी होकर पूर्ण बनते हैं। विषयवासना न होनेसे ब्रह्माकारवृत्तिप्रवाह चलता है। विषयवासना होनेपर बीच बीचमें विषयाकारवृत्ति होनेसे ब्रह्माकारवृत्तिप्रवाह नहीं चलता। उस निदिध्यासनसे तत्त्वज्ञान पूर्ण होता है। तत्त्वज्ञान होनेसे **"भिद्यते हृदयग्रन्थिः"** के अनुसार हृदयस्थवासनाग्रन्थियाँ टूटने लगती हैं। वासनानिरोध होनेसे वैराग्य एवं उससे चित्तवृत्तिनिरोध बढ़ता है। और—

**"तज्जः संस्कारोऽन्यसंस्कारप्रतिबन्धी"**

के अनुसार योगज संस्कार विषयवासनाको मिटाते हैं। योग होनेसे निदिध्यासन सम्यक् होता है। और आत्मज्ञान होनेसे आत्माकारवृत्तिप्रवाहमात्रयुक्त धर्ममेघ समाधि भी सुलभ हो जाती है ॥३२॥

अर्जुन उवाच—

**योऽयं योगस्त्वया प्रोक्तः साम्येन मधुसूदन ।**
**एतस्याहं न पश्यामि चञ्चलत्वात् स्थितिं स्थिराम् ॥३३॥**

[अर्जुनने कहा—हे मधुसूदन! समताके साथ जो आपने योग बताया यह चञ्चल होनेसे उसकी स्थिरतापूर्वक स्थिति मैं नहीं देखता हूँ ॥३३॥]

पूर्व श्लोकमें तीन बातें बतायीं। तत्त्वज्ञान, मनोनाश और वासनानाश। इनमें तत्त्वज्ञानकी कोई बात नहीं। वह फलरूप है। साधन होनेपर फल होगा ही। मनोनाश एवं वासनाक्षय विचारणीय हैं। मनोनाशके लिये योगी बनना चाहिये। नित्ययोगाभ्याससे मनोनाश होगा। वासनाक्षयके लिये आत्मौपम्यदर्शन और साम्यदर्शन होना चाहिये। वह हम यदा कदाचित् कर लें, परन्तु स्थिररूपसे नहीं हो पाता। अतएव योग भी सम्यक् नहीं होता। अतः योग सम्पादनके लिये कहांसे प्रारम्भ करना चाहिये यह जाननेके लिये अर्जुनका यह प्रश्न हैं।

**"योऽयं योगः...............साम्येन।"** प्रथम योगभूमिकाके नौ श्लोकोंमें **"सुहृन्मित्रार्युदासीन"** आदिमें समबुद्धि होना चाहिए ऐसा साम्य बताया। उसके बाद "योगं युञ्जीत" इत्यादिसे योग बताया। "साम्येन योगः" का अर्थ है समत्वपूर्वक योग। जिसको पूर्वश्लोकमें भी सूचित किया। "आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योगी।" "एतस्याहं..........स्थिराम्"। यह कह तो सकते हैं किन्तु इसकी स्थैर्ययुक्त स्थिति सम्भव नहीं दीखती। क्योंकि मन चञ्चल है। इस श्लोकमें साम्यासम्भव कहते हैं, अगलेमें योगासम्भव कहेंगे।

साम्य तभी सम्भव है यदि मनमें विषमता न हो। विषमताका अभाव तब होगा यदि मनमें चञ्चलता न हो। परन्तु मनमें अनन्त वासनायें स्थित हैं, अतएव उसका चञ्चल होना भी सुनिश्चित है। दैवी सम्पदा आदिसे वासना दूर करनेकी बात कही गयी है। परन्तु अनादिकालसे जिसकी जड़ जमी है उन नाना दुर्वासनाओंसे दैवी सम्पद आदि भी नहीं हो पाती हैं। काश्मीरमें हमने एक वावड़ी देखी। उसे लोग चामत्कारिक बावड़ी मानते हैं। क्योंकि उसमें पानीका रंग बदलता रहता है। कभी हरा रंग नीचेसे ऊपर आता है। कभी लाल कभी पीला, कभी नीला। सात क्या उससे भी ज्यादा रंग दीखते हैं। हमने भी समझा यह चामत्कारिक बावडी है। परन्तु उससे कौनसी सिद्धि मिलती है इसका पता न लगा। पीनेपर दुर्गन्ध अवश्य आती थी। इसके बाद कांदीवलीमें आश्रमके लिये जगह ली तो वहां एक कुंआ था। अभी भी है। उसमें भी रंग वदलते हुए मैंने देखा। कभी हरा कभी लाल। हां, रंग ज्यादा नहीं था। उस कुंएको साफ किया तो उसका चमत्कार समाप्त हो गया। वात यह है, लोग चावल, रंग आदि पूजानिमित्त कुँएमें डालते हैं। वह नीचे जाकर सट जाता है। नीचेसे स्रोतका पानी, ऊपरकी ओर चलता है तो पानीका परिवर्तन होता रहता है। तो कभी हरे रंगका पानी ऊपर आता है, कभी पीले रंगका। स्रोत होनेसे क्षणपरिणामी तो है ही।

यह चित्त भी एक गहरा कुँआ है। इसमें मुख्यतया सात प्रकारकी वासनायें होती हैं। और भी संक्षेपमें कहो तो तीन वासनायें रहती हैं। सात्त्विक, राजस, तामस ऐसी तीन वासनायें हैं। फिर इसके परस्पर संयोग उपसर्जन आदिसे सात प्रकारकी होती हैं। रज उपसृष्ट सत्त्व, तम उपसृष्ट सत्त्व ये दो। सत्त्वोपसृष्ट रज, तमउपसृष्ट रज ये दो और सत्त्वोपसृष्ट तम और रजोपसृष्ट तम ये दो। और मिलितत्रयात्मक चित्रवर्ण एक। सत्त्वादिको भी उपनिषदोंमें रंगके रूपमें बताया है—

**"अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णाम् ।"**

प्रकृतिके तीन वर्ण हैं। लाल, सफेद और काला। अन्य सब मिलित हैं। सत्त्वगुणसे सात्त्विक वासना होती है। जिसमें परमेश्वरकी भावना रहती है। परमार्थ भावना रहती है। वह रजउपसृष्ट होती है तो धनार्थं भगवत्प्रीति होती है। भोगार्थ भगवत्प्रीति होती है। भगवानमें भक्ति है, परन्तु धन आदिकी कामना साथमें होती है। कामना अनेक विध होती हैं। किन्तु रागसामान्यरूपसे सबका संग्रह किया जा सकता है। कामनापूर्वक अर्थात् रागपूर्वक जो भगवद् भक्ति आदि है वह रज उपसृष्ट सात्त्विक वासना है। मेरे शत्रुका नाश हो, अपकारीको कष्ट हो इत्यादिरूपसे द्वेषसहित जो भगवद् भक्ति आदि है वह तम उपसृष्ट सत्त्वगुणवासना है। रजोगुणका स्वरूप स्वार्थ धनादि है। सत्त्वगुणमें भगवान नारायण प्रधान हैं तो रजोगुणमें स्वार्थ प्रधान है यही फरक है। किन्तु धनादि अर्थको भी परोपकारादिनिमित्त लगाते हैं तो वह सत्त्वोपसृष्ट राजसवासना है। अपना स्वार्थ रहेगा। यश आदिके लिये खर्च भी करता है अतएव उसे सत्त्वोपसृष्ट कहते हैं। परमार्थफलक स्वार्थ राजसवासना है। धनका उपयोग दूसरे प्रकारसे भी होता है। उसके बलसे मनुष्य परहिंसा आदिमें भी प्रवृत्त होता है। मद्यपान आदि पातकमें भी उसकी प्रवृत्ति होती है। उस (प्रवृत्तिके) लिये जो धनादि विपयक राजसवासना है वह तमउपसृष्ट रजोगुणका परिणाम है। न परमार्थ है और न स्वार्थ है। द्वेषप्रयुक्त हिंसा आदि प्रवृत्ति होती है तो वह तामस वासना है। किन्तु कभी परमार्थकी गन्ध भी उसमें आ जाती है। युद्धमें हजारों जवानोंका संहार करते हैं, धर्मरक्षण आदि परमार्थके निमित्त होनेपर वह सत्त्वोपसृष्ट है। स्वीय राज्य, स्वीय अधिकार आदिकी प्राप्तिके लिये हो तो वह रजउपसृष्ट है। हिंसा एवं द्वेष आदि स्वरूपतः तमोगुण हैं ही। उसे धर्मयुद्ध आदि मानकर निर्देष साबित करें यह अलग बात है। मुचकुन्दके प्रति भगवानका वचन है—

क्षात्रधर्मस्थितो जन्तून् न्यवधीर्मृगयादिभिः ।
समाहितस्तत्तपसा जह्यघं मदुपाश्रयः ॥

हे मुचकुन्द ! इस जन्ममें तुम्हें मोक्ष नहीं मिलेगा । क्योंकि क्षात्र धर्मस्थित होकर अपने शिकार आदिमें प्राणियोंका वध किया है । उस पापको दूर करनेके लिये तुम तप करो, समाधि संपादन करो । मेरे आश्रयको स्वीकार करो । यद्यपि इस श्लोकमें शिकार आदिम जन्तु वधको ही पाप बताया है ऐसा प्रतीत होता है, किन्तु "क्षात्रधर्मस्थितः" इस विशेषणसे स्वधर्मायित्त वध प्रतीत होनेसे सभी वध संग्राह्य हैं । अतएव "मृगयादिभिः" यह आदि पद है । "जन्तु" प्राणिमात्रके लिये आया है । इसके बाद जिसमें सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण तीनों या यथा सम्भव समप्रधानतया मिलित होते हैं वह एक अतिरिक्त है । भीष्मपितामहकी भगवानपर शरवर्षा त्रितयात्मक है ।

"मम निशितशरैर्विभिद्यमानत्वचि विलसत्कवचेस्तु कृष्ण आत्मा"

इस प्रकार भीष्मस्तुतिमें आया है । यह सात प्रकारको वासना एक दिग्दर्शन मात्रके लिये बतायी गयी है । इनमें एक एक गुणोंके न्यूनाधिक उपसर्जनभावसे तो अनन्तभेद हो सकते हैं । शास्त्रोंमें अन्यान्य प्रकारसे वर्णन भी आया है । अस्तु ।

राग द्वेष आदि सभो वासनायें ही हैं । जैसे दैवी सम्पद् वासना ही बतायी गयी—

"मैत्र्यादिवासना राम गृहाणामलवासनाः"

ऐसा पहले ही हम वसिष्ठवचन दिखा चुके हैं । वैसे राग द्वेष आदिको भी वासना माना जा सकता है । इनकी चार अवस्थायें महर्षि पतञ्जलिने दिखाई हैं ।

अविद्या क्षेत्रमुत्तरेषां प्रसुप्ततनुविच्छिन्नोदाराणाम् ।

बालकोंमें बहुत सारी वासनायें प्रसुप्त होती हैं। योगाभ्याससे बहुत सारी वासनायें तनु होती हैं। कुछ वासनायें टूटती जुटती रहती हैं। और सामान्य लोगोंमें उदार वृत्तिसे अर्थात् फली फूली अवस्थामें रहती हैं। अन्दर सोयी हुई वासनायें बाहरकी ओर उठकर आती रहती हैं। गुणोंके बारेमें बताया है कि वे नित्यपरिणामी हैं। परस्पर अभिभव जनन आदि करते ही रहते हैं।

**अन्योन्याभिभवाश्रयजननमिथुनवृत्तयश्च गुणाः।**

ऐसा ईश्वरकृष्णाचार्यने बताया है। इसकी व्याख्या पहले आ चुकी है। इसप्रकार वासनायें दबी पड़ी हैं, कुछ उठ रही हैं, कुछ फैल रही हैं। ऐसी हालतमें इन वासनाओंसे विपरीत कुछ वासनाओंको सामने लाना ही अति कठिन है। हम चाहते हैं हमारे अन्दर मैत्री आदि भावना हो। हमारे अन्दर दैवी संपदा हो। अमानित्व आदि हो। तो क्या ये सब आते हैं? यह कहें कि उत्कट इच्छा नहीं है। सो ठीक नहीं। उत्कट इच्छा होनेपर भी बादमें बदल जाती है। यही तो चञ्चलता है। ऐसी स्थितिमें दैवी संपदा आदि ही नहीं हो पाते तो उनसे वासनाक्षय कैसे हो? कभी कभी लगेगा कि हम किनारे पहुंच गये। क्षण बादमें देखते हैं बीच नदीमें वापिस आ गये और डूबने लगे हैं। भक्तोंकी उत्कट अभिलाषा आदि देखिये। कोई भक्त अपना भाव व्यक्त कर रहा है—आपका स्वर भी उसके स्वरसे मिल रहा होगा, तभी तो पढ़कर प्रसन्न होते हैं—

**कदा वृन्दारण्ये विमलयमुनातीरपुलिने**
**चरन्तं गोविन्दं हलधरसुदामादिसहितम्।**
**अये कृष्ण स्वामिन् मधुरमुरलीगायनपर**
**प्रसीदेत्याक्रोशन् निमिषमिव नेष्यामि दिवसान्॥**

भक्त वृन्दावनका चिन्तन कर रहा है। वृन्दा तुलसीको भी कहते हैं। वृन्दा ही तो तुलसी बनी थी। उसका वन। पहले विशेषरूपसे

वहाँ महकती तुलसीका जंगल था। इतना ही नहीं, वहाँ बड़े बड़े ऊँचे ऊँचे पेड़ोंका भी वन था। कवि कर्णपूरने वृन्दावनका अतिविशिष्ट वर्णन किया है। वहाँ जगह जगह रत्न पड़े हुए थे। रत्नोंकी शिला थी। उसपरसे बहते हुए झरने रंगबिरंगे दीखते। श्रीमद्भागवतमें "नवकाननं" विशेषण दिया है। ताजा वृक्ष लगे हुए थे। उसपर चमकते हुए फल पेड़ोंको भी रत्नमय बना रहे थे। हरी हरी घासोंकी शोभा तो अलग ही थी। नीलमणिसदृश यमुना वहां बहती है। उसके किनारे कदंबवृक्ष लगे रहते थे। कदंबकी छाया बड़ी अच्छी होती है। पत्ते विशाल होते हैं। उन कदंब वृक्षोंकी छायामें भगवान श्रीकृष्ण, कभी बालकोंके साथ खेलते, कभी बाँसुरी बजाते, कभी गायोंके पीछे दौड़ते थे। भक्त उस दृश्यको वर्तमानमें देखनेकी अभिलाषामें है। मान्यता यह है कि भगवान श्रीकृष्ण आज भी वृन्दावनमें क्रीड़ा उसी प्रकार कर रहे हैं जैसे द्वापरके अन्तमें करते थे। किन्तु वह सर्वदृश्य नहीं। सब नहीं देख सकते। अधिकारी भक्त ही देख सकता है। भक्त उसी आशयसे कह रहा है—कदा वृन्दारण्ये। क्या मेरा ऐसा समय भी आयेगा जब भगवानको साक्षात् देखूँ। निर्मल यमुनाके तीरमें वे विचर रहे हैं। बलदेवजी एवं सुदामा आदि गोप साथमें हैं। मैं प्रार्थना करूं—हे श्रीकृष्ण! हे मेरे स्वामी! आप मधुर मधुर मुरलीवादन कर रहे हैं अतः स्वयं प्रसन्न हैं। मुझपर भी प्रसन्न हो, ऐसा पुकारता हुआ मैं वृन्दावनमें पड़ा रहूँ। दिनोंको निमेषके समान बिताऊं। भक्तकी यह अभिलाषा बड़ी ऊंची है। इसी भावसे बड़े बड़े भक्त वृन्दावन गये। वहाँ रहने भी लगे। किन्तु प्राथमिक वह उभंग धीरे धीरे घट जाती है। अन्दरकी पुरानी वासनाएं बाहर आने लगती हैं। फिर वही सात्त्विक, राजस, तामस वासनाएं बाहर आने लगती हैं। जो झगड़ा खटपट यहाँ है वही वहाँपर भी शुरू होते हैं। वही काम, वही क्रोध। एक भक्त मुझसे कहने लगा, महाराज! हम श्रद्धा

भक्तिसे मथुरा वृन्दावन आदि जाते हैं। फिर वहाँ पंड़ोंकी स्थिति देखते हैं तो सारी श्रद्धा खलास हो जाती है। मैंने कहा—तुम वहाँ जाकर कुछ दिन रहो तब तुम्हारी क्या स्थिति होती है देखना। वहाँ जाकर व्यापार धंधा शुरू करो तो यहाँसे भी ज्यादा धोखेबाज निकलोगे। लोगोंसे कहने लगोगे—इस धर्मस्थलमें मोलतौल नहीं करना चाहिये। जो दाम बोलते हैं वह नहीं देते हो तो पापके भागी बनोगे।

वाराणसीकी बात सुनिये। वाराणसी अतिपवित्र भूमि है। भगवान शंकरके त्रिशूलपर बसी हुई है। उसका प्रलयमें भी नाश नहीं होता। वाराणसीका एक भक्त—शंकरसेवक कहता है—

कदा वाराणस्याममरतटिनीरोधसि वसन्
वसानः कौपीनं शिरसि निदधानोऽञ्जलिपुटम्।
अये गौरीनाथ त्रिपुरहर शम्भो त्रिनयन
प्रसीदेत्याक्रोशन्निमिषमिव नेष्यामि दिवसान्॥

वाराणसीमें जाकर गंगा उत्तरवाहिनी हो जाती है। तीरके आकारमें उत्तरवाहिनी होकर दक्षिणकी ओर घूम जाती है। अधिकतर वह फिर पूर्ववाहिनी होकर चलती है। उसके किनारे वाराणसी नगरी बसी है। वरणा नदी और असि नदीके मध्यका वह स्थान है। हम भी प्रथम-प्रथम काशीमें अपार श्रद्धा लेकर पहुंचे थे। प्रथम-प्रथम तो गङ्गाजल प्रत्यक्ष ब्रह्मद्रव ही प्रतीत होता था। उसमें स्नान किया तो अपनेको कृतकृत्य माना। एक भक्त कहता है—क्या मेरे लिए भी ऐसा कोई समय आयेगा जब मैं वाराणसीमें गङ्गाकिनारे झोंपड़ी बनाकर रहूँ। या घाटपर ही रहा करूं बदनपर कोई वस्त्र नहीं। केवल कौपीन धारण किये हुए हूँ। सिरपर अञ्जलि बाँधकर जोर जोरसे प्रार्थना करू—हे गौरीनाथ! हे त्रिपुरारी! हे शम्भु! हे त्रिनेत्रधारी मुझपर प्रसन्न हो। मुझे

अपनाईये। इस प्रकार रोता हुआ पड़ा रहूँ और दिवसोंको क्षणोंके समान बितावूँ। भावना अति ऊंची है। परन्तु वहाँ रहने लगते हैं तो थोड़े दिनमें स्थितिका स्तर वही होगा जो सर्वत्र होता है। वहाँ रहनेवालोंमें और अन्य नगरोंमें रहनेवालेमें कोई अन्तर देखनेमें नहीं आता। जैसे अन्यत्र काम, क्रोध, लोभ, आदि प्रत्यक्ष हैं वैसे काशीमें भी है। वहाँ रहनेवाले विद्यार्थी भी ऐसे हैं जैसे अन्यत्र। प्रथम प्रथम बड़ा भाव होता है। परन्तु मन प्रतिक्षणपरिणामी है। अन्दरके स्रोतसे फिर वासनायें ऊपरकी ओर उठने लगती है।

अर्जुन अपनी ही बात बोल रहा है। पाण्डव भी एक वार संन्यासियोंके भेषमें रहे थे। पाण्डवोंके रहनेके लिए दुर्योधनने एक बड़ा सुन्दर महल तैयार किया था। बाहरसे देखनेमें अच्छा रंग (कलर) किया हुआ था। दिवारके भीतर लाक्षा (लाख) भर दी गयी थी। दुर्योधन बड़ा दुर्मति था। उसने सोचा कि इस घरमें कभी भी आग लगायी जा सकती है और पाण्डव उसमें जल मरेंगे। अपनी दुर्मतिताके अनुसार दुर्योधनने षड्यन्त्रकारियोंके द्वारा रातमें आग लगवाया। परन्तु दुर्योधनको क्या पता कि मारनेवालेकी अपेक्षा यहाँ रक्षक प्रबल है। भगवान श्रीकृष्ण जहाँ रक्षक है, जो सहस्र-शीर्षा सहस्राक्ष सहस्रपात् है वहाँ कोई बाल भी बाँका नहीं कर सकता। षडयन्त्रका आभास मिल गया था तो उस लाक्षा महलसे ऐसा एक सुरंग बना दिया था कि पाण्डव उससे निकलकर भागे। वे जंगलमें पहुँचे। पाँच पाण्डव और कुन्तीमाता छहोंने अपना भेष बदल दिया। संन्यासियोंका सा भेष बना लिया। उन्होंने सोचा परिव्रजन करें और भगवद्भजन करें। शमदम आदि सम्पन्न होकर जंगलोंमें वे घूमते रहे, भजन करते रहे। भिक्षा माँगते रहे। उसी समयकी याद

**श्रेयो भोक्तुं भैक्ष्यमपीह लोके।**

ऐसा गीतामें भी किया। संन्यासीके रूपमें जीवन पवित्रताके साथ बितानेका कभी कभी विचार आता था, परन्तु यह टिक न सका। अन्दरकी अनेकविध वासनायें बाहर आती रहीं। कभी राज्यलोभ, कभी दुर्योधन आदिके कपटपर क्षोभ होता रहा। इसी बीच द्रौपदीकी स्वयंवर विवाह होनेकी खबर मिली तो काम भी काम करने लगा। मत्स्यवेध अर्जुनने किया। द्रौपदीको प्राप्त किया।

मनुष्य जो चाहता है वह होता नहीं है। वासना समाप्त हो, सर्वसङ्गविनिर्मुक्त होकर परमशान्तिका अनुभव करें यह कौन नहीं चाहता? परन्तु होता कहाँ है? अर्जुनका ही तृतीय अध्यायमें आया हुआ यह प्रश्न विचार योग्य है—

**अथ केन प्रयुक्तोऽयं पापं चरित पूरुषः।**
**अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः॥**

इच्छा न होनेपर भी किसीने बलात् प्रवर्तित किया हो ऐसा मनुष्य पाप कर बैठता है तो किससे प्रेरित होकर? भगवानका उत्तर भी स्पष्ट है—"**काम एष क्रोध एष**"। कामादि वासना तो है ही। उनको ही मारनेके लिए भगवानने कहा—

**जहि शत्रुं महाबाहो कामरूपं।**

उसको नष्ट करनेका तरीका भगवानने स्पष्ट नहीं कहा, इतना मात्र कहा—

**एवं बुद्धेः परं बुद्ध्वा संस्तभ्यात्मानमात्मना।**
**जहि शत्रुं............................................॥**

क्या बुद्धिसे परे आत्मा है समझनेसे काम नष्ट होगा? इतना तो हम जानते हैं। साक्षात्कारकी बात करते हैं तो वासनाक्षयके विना साक्षात्कार कैसे हो? यह पहलेवाली बात फिर आ जाती है। 'आत्म-संस्तम्भन" को भी भगवानने कारण बताया। आत्मसंस्तम्भन मनोनिरोध ही है। वही तो नहीं हो पा रहा है॥ ३३॥

चञ्चलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद् दृढम् ।
तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ।३४।

[हे श्रीकृष्ण ! यह मन अति चंचल है, शरीरादिका मन्थन करनेवाला है। बलवान है और दृढ भी। इसका निग्रह करना मैं वैसा ही अति दुष्कर मानता हूँ जैसे वायुको रोकना है ॥३४॥]

प्रथम साम्ययोग बताया था, बादमें समाधियोग। नौ श्लोकोंमें साम्ययोग वर्णन किया। समाधियोगमें हठयोग और राजयोग ऐसे दो विभाग किये। इसमें साम्ययोगसे वासनाक्षय होता है। समाधियोगसे मनोनाश होता है। अर्जुनके ये दो श्लोक इन दो पर आक्षेपात्मक हैं। पूर्वश्लोकमें बताया कि साम्ययोग संभव नहीं है। साम्ययोगसे वासनाक्षय करना है। किन्तु वासनायें साम्ययोगको ही होने नहीं देंगी। वासनायें अन्दर छिपी हुई हैं। एक ओर दबाओ तो दूसरी ओर उभरेंगी। दूसरी ओर दबाओ तो पहली ओर उभरेंगी। जैसे गुब्बारेमें हवा एक किनारे दबाओ तो दूसरे किनारे आती है और दूसरे किनारे दबाओ तो पहले किनारे। गृहवासना छोड़ी तो मठवासना आयी। पुत्रवासना छोड़ी तो शिष्यवासना आयी। साम्य नहीं आता। संतुलन नहीं होता। यह पूर्वश्लोकमें बताया। अब समाधियोगकी भी असम्भवता उसी चित्तचांचल्यके कारण एवं अन्यान्य हेतुसे इस श्लोकमें बता रहे हैं।

**"चञ्चलं हि मनः"** मन तो चञ्चल ही है। स्वभावतः चञ्चल है ऐसा मुझे प्रतीत होता है। कुछ लोगोंकी मान्यता है कि काम, क्रोध, लोभ, मोह आदि दोषोंके कारण मनकी चञ्चलता नैमित्तिक है। स्वाभाविक नहीं है। परन्तु यह बात सही नहीं है। मनमें काम नहीं

क्रोध नहीं फिर भी सुबह ध्यानमें वैठते हैं तो उटपटांग चिन्तन आते हैं। न लेना एक, न देना दो। विना मतलबकी बातें आ जाती हैं। जबतक बाह्य वस्तुओंको देखते सुनते हैं तबतक उसीमें मन लगा रहता है। जहाँ आँख मूँद लिया वहीं संस्कार काम करने लगते हैं। संस्कारके उद्बोधक सक्रिय हो जाते हैं और जो हजारों संस्कार मन-पर पड़े हैं उनके अनुरूप नानाविधस्मरण होने लगता है। और संकल्पविकल्पोंसे यह चंचल होता रहता है।

"कृष्ण" यह सम्बोधन विशिष्ट अर्थ रखता है। मनकी स्वाभाविक चंचलताका समर्थक है। नैमित्तिक होता तो भगवान समाप्त करते। वहुतसे लोगोंका विचार है—मनमें विक्षेप तथा चंचलता पापोंका फल है। और भगवत्कृपाके अभावका परिणाम है। यदि पाप न हो तो मनमें चंचलता न होती। बाह्यविषयसे उत्कृष्ट विषय की अप्राप्तिसे, बाह्यविषयचिन्तनसे चञ्चलता है। ये पाप यदि नष्ट हों या उत्तमविषयान्तरसंचारी हो तो मन चंचल न हो। इन दोनों बातोंका खण्डन अर्जुनने "कृष्ण" इस सम्बोधनसे किया! यहाँ भाष्यकारने अर्थ किया :—

**कृषतेर्विलेखनार्थस्य रूपं भक्तजनपापादिदोषाकर्षणात् कृष्णः।**

कृष धातुका कर्षण विकर्षण आदि अर्थ है। भक्तजनोंके पापोंका जो विकर्षण करे, उखाड फेंके वह कृष्ण है। आकर्षण करनेवाला भी कृष्ण है। पूतनाने भगवान कृष्णका दर्शन स्पर्शन आदि प्राप्त किया, वह मुक्त हो गयी।

**अहो बकीयं स्तनकालकूटं जिघांसयापाययदप्यसाध्वी।**
**लेभे गतिं धात्र्युचितां ततोऽन्यं कं वा दयालुं शरणं व्रजेम॥**

इस पूतनाने मारनेकी इच्छासे स्तनविष पिलाया। पर उसको भी भगवानने सद्गति प्रदान की। कंसकी ज्योति मरणोत्तर

भगवानमें लीन होती है। शिशुपाल आदि की भी वैसी ही बात होती है। अतः हरि पापापहारी तो हैं ही। आकर्षणात् कृष्णः यह भी प्रसिद्ध है। समस्त व्रजाङ्गनाओंको भगवानने कार्कषित किया था। शरतपूर्णिमाकी रातको भगवानने बांसुरी बजायी तो गोपाङ्गनायें आकृष्ट हो गयी थीं।

**निशम्य गीतं तदनङ्गवर्धनं व्रजस्त्रियः कृष्णगृहीतमानसाः।**
**अन्योन्यमाजग्मुरलक्षितोद्यमाः स यत्र कान्तो जवलोलकुण्डलाः॥**

भगवानका वह मुरलीरव व्रजमें गूँजने लगा। वह अनङ्गवर्धन अर्थात् प्रेमवर्धन था। उससे भगवानने व्रजस्त्रियोंके मनको गृहीत अर्थात् आकृष्ट किया। एक भेड़ियाधसान न्याय होता है। एककी देखादेखी दूसरी करती है। बहन! तुम चलती हो तो मैं भी चलती हूँ। वह वास्तविक आकर्षण नहीं है। तदर्थ विशेषण है—अन्योन्यम् अलक्षितोद्यमाः" एक दूसरीकी बात जानती ही नहीं थी कि वह जा रही है या नहीं। स्वतन्त्र ही सबकी सब आकृष्ट होकर दौड़ पड़ी। उस प्रकरणमें बताया है उन्होंने समस्त विषयोंका अन्दरसे और बाहरसे परित्याग किया था।

**संत्यज्य सर्वविषयांस्तव पादमूलं**

यह शब्द स्पष्ट बतला रहा है कि उन्होंने सर्वविषयत्यागकर दिया था। बाहरके विषयोंको छोड़कर तो आयी ही थी, भीतर विषयचिन्तन भी नहीं रह गया था। यह बात भी गोपिकाओंके ही शब्दोंसे व्यक्त है—

**चित्तं सुखेन भवतापहृतं गृहेषु**
**यन्निर्विशत्युत................**

आपने हमारे चित्तको अनायास ही हर लिया जो गृहमें विषयादि में प्रविष्ट होता है। इन उदाहरणोंसे स्पष्ट है कि भगवान भक्तजनपापापहारी हैं। "अहो बकीयं" इत्यादि कैमुतिकन्यायसे कथन है।

"जिघांसयापि" मारनेकी इच्छासे आनेपर भी परम गति दी तो भक्तिसे आये तो क्या कहना ! पूतनाके सर्व पाप नष्ट हुए तो भक्तों के पाप नष्ट नहीं होंगे ? अवश्य होंगे। और बांसुरीकी आवाजसे आकर्षण किया, स्वयं आकर्षित किया इसमें कौनसी बड़ी बात।

अर्जुनका कहना है कि आप कृष्ण हैं। और आप स्वय मेरे लिए कह चुके हैं—

**भक्तोऽसि मे सखा चेति**

भक्त होनेके नाते पापादिको तो हर चुके ही होंगे। तब मुझमें पाप-प्रयुक्त चंचलता क्यों होने लगी ? सखा होनेसे आपका मुझपर विशेष आकर्षण होना ही चाहिए। तब संसारमें अलभ्य अतिलोकोत्तर आपको प्राप्त होनेसे आपमें मनकी स्थिरता होनी चाहिये थी। किन्तु नहीं हुई। अतः यह निश्चित होता है कि पापके कारण भी चंचलता नहीं होनी चाहिये थी और हो रही है चञ्चलता। तब यही मानना पड़ेगा कि चित्तकी चञ्चलता स्वाभाविक है। नैमित्तिक नहीं है।

"प्रमाथि"। प्रमादो अलग है। प्रमाथी अलग है। जो मन्थन करे उसे प्रमाथी कहते हैं। शरीर एवं इन्द्रिय आदिमें जो क्षोभ पैदा करे वही प्रमाथी है। आदमी प्रवासमें गया हुआ है। महीना पंद्रह दिन बीत जाय, साल छः महीने वीत जाय तो पत्नी पुत्र आदिकी याद सताने लगती है। आँखे उन्हें देखनेके लिए तरसने लगती हैं। उनकी मधुर वाणी सुननेके लिये कान लालायित होते हैं। पुत्रादिको छातीसे लगानेके लिए त्वगिन्द्रिय बेचैन सी हो रही है। पूरा शरीर और इन्द्रियाँ आकुल व्याकुल होने लगती हैं। मन स्वयं बेचैन होता है और समस्त इन्द्रियोंको भी बेचैन करता है। यही प्रमथन है। क्रोध आता है तो आँखें लाल होती हैं, ओठ फडफडाने लगते हैं, अंग काँपने लगते हैं। सामनेवालेपर आदमी टूट पड़ता है। मार पीट

करने लगता है। यह सब मनसे किया हुआ प्रक्षोभण है। कामी पुरुष बलात्कार करता है। क्रोधी पुरुष मारपीट करता है। लोभी पुरुष न्याय अन्याय सब कुछ करने तुल जाता है। ईर्ष्या आदिसे शरीर इन्द्रियादि मन्थन होता है तो नींद उड़ जाती है। शरीर सूखने लगता है। ईर्ष्यालु परसंपदा देखकर जलता है तो धीरे धीरे अन्दरसे खोखला होने लगता है। ये सब मनकी ही विडम्बना है। एक सेठको देखा कि उसको पचास लाखका नुकसान हो गया। उसको हार्ट अटेक (हृदयक दौरा) आ गया। हृदयपर यह आघात करनेवाला कौन? ऐसे ही एक दूसरे सेठको देखा। हार्ट अटेक उसको नहीं हुआ किन्तु कई महीनोंतक उसको गोली खाकर सोना पड़ता था। शरीर भारी हो गया, संधियोंमें दर्द होने लगा। कई महीने तक खटियेपर पड़ा रहा। यह सब किसने किया? जबतक खबर नहीं मिली तब तक कुछ नहीं हुआ। खबर पाते ही मन उत्पात मचाने लगा।

"बलवत्"। मनका एक बाह्यरूप होता है दूसरा आन्तर। मन जब बाहर भूतको देखता है तो वह भूत कौन है? अन्धकारमें या छायामें भूत दीखा तो वह कौनसा भूत है? मनोमय भूत। मन ही भूत बना। बाहर भूत बना तो भीतर भय हो गया। वह पूरे शरीर इन्द्रिय आदिको शिथिल कर देता है। मनोभूत इतना बलवान है कि बड़े बड़े वीरोंकी पसली टूट आती है। भीतर कभी भूतावेश होता है। मलबारहिल्सपर रहते समय वहाँ एक ब्रह्मचारीको भूतावेश हो गया। उसको रोकनेके लिए पांच छः महात्माओंने यत्न किया। सबको उसने पटक दिया। पता नहीं इतनी ताकत उसमें कहाँसे आयी। मन ही भूतमय हुआ तो उसमें इतना बल आया। शंकर दिग्विजयमें कथा आती है कि एक कापालिकने आकर भगवान शंकराचार्यसे अपना मस्तक मांगा। उसको भैरवकी सिद्धि करनी थी। उसके लिए सार्वभौम राजाका मस्तक या सर्वज्ञ यतिका मस्तक चढ़ाना था।

सार्वभौम राजाका मस्तक दुर्लभ था। अतः सर्वज्ञ संतको उसने खोज निकाला। कौन ? आचार्य शंकर। भगवत्पादाचार्यने प्रातः समाधि-समयमें आकर काट ले जानेको कहा। कापालिक समयपर आया। मस्तक काटनेको तैयार ही था। इतनेमें पद्मपादाचार्यमें नृसिंह भगवान का आवेश हुआ। बस गरजते हुए आ गये और भयंकर कापालिकको पकड़ा ओर मसल डाला। मनमें नृसिंह भाव आ गया, कितनी अपार शक्ति आ गयी। यह मन भली और बुरी दोनों तरफ आक्रमण करता है।

मनका यह तो नैमित्तिक वल हुआ। वस्तुतः समस्त द्वैत प्रपंचको इस मनने ही वनाया। यह द्वितीय ब्रह्मा है। स्वप्नकालमें तो यह सर्वानुभवसिद्ध है। वहाँ हाथी घोड़ा आदि कुछ नहीं है। किन्तु सबकी सृष्टि हो जाती है।

> न तत्र रथा न रथयोग। न पन्थानो भवन्ति।
> अथ रथान् रथयोगान् पथः सृजते॥

ऐसा श्रुतिमें भी बताया है। वहाँ रथ घोड़े मार्ग आदि नहीं हैं फिर भी इन सबकी सृष्टि करता है। कौन सृष्टि करता है ? मन। वैसे ही जागृत अवस्थामें भी द्वैतप्रपञ्चकी मन सृष्टि करना है। गौडपादाचार्य कहते हैं—

> मनोमात्रमिदं द्वैतं यत्किंचित्सचराचरम्।
> मनसो ह्यमनीभावे द्वैतं नैवोपलभ्यते॥

यह जो भी कुछ चराचरात्मक द्वैत दीख रहा है, केवल मन ही है। मनका जहाँ अमनीभाव हुआ वहाँ द्वैत गायब। अमनीभावका ही दूसरा नाम उन्मनीभाव है। दोनोंमें फरक इतना ही है कि वेदांतमार्ग में अमनीभाव होता है। योगमार्गमें उन्मनीभाव होता है। मन वासना रहित होकर संकल्पविकल्परहित होता है तो वह मनका अमनीभाव है क्योंकि मनका असली स्वरूप संकल्पविकल्प नही रहा तो मनका

मनपना ही क्या है। अग्निमें उष्णता न रही तो उसको अग्नि कौन कहेगा ? जैसे प्रभा है। वह भी अग्नितत्त्व है। किन्तु चाँदनीको कोई अग्नि नहीं कहता। कहें तो विरोधाभास होगा।

**विसृजति हिमशीतैरग्निमिन्दुर्मयूखैस्त्वमपि कुसुमबाणान्।**

जैसा प्रयोग होगा। वैसे संकल्प-विकल्प निकल गये तो मनको मन कौन कहेगा। वेदान्तमें यह अमनीभाव होता है। योगमार्गमें—

**इडापिङ्गलयोर्मध्ये सुषुम्ना नाम नाडिका**

इडा और पिंगलाके मध्यमें सुषुम्ना नाडी है। उसके अन्दर प्राणप्रवेश होनेपर मन भी उसके द्वारा ऊर्ध्वगमन करता है। **"भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य"** इत्यादि अष्टम अध्यायमें बतायेंगे। वहाँ मन पहुंच गया तो उन्मनीभाव हो जाता है। उत् माने ऊर्ध्व ब्रह्म सहस्रारकमलस्थ परमशिव, उसमें मन पहुंच गया तो उन्मनी भाव हुआ। वहाँ भी विषयसङ्कल्पविकल्प आदिका सर्वथा अभाव होता है। मनका जहाँ अमनीभाव या उन्मनीभाव होता है वहाँ द्वैत समाप्त होता है। द्वैतको बनानेवाला भी यही मन है। द्वैतको मिटाने वाला भी यही मन है। इससे कल्पना कर लो-मनमें कितना बल है, कितनी शक्ति है। इसीके आधारपर भगवानने कहा—

**चेतः खल्वस्य बन्धाय मुक्तये चात्मनो मतम्।**
**गुणेषु सक्तं बन्धाय रतं वा पुंसि मुक्तये ॥**

यह मन आत्माके बन्धनके प्रति भी कारण है और मोक्षके प्रति भी कारण है। गुणासक्त होकर नाना संकल्पविकल्पद्वारा द्वैतप्रपञ्चसृष्टि करता है तो वह बन्धनका कारण होता है। परमेश्वररत होकर संकल्पविकल्पत्यागपूर्वक उन्मनीभावको प्राप्त होता है तो यही मोक्षका कारण होता है। बलवत् शब्दमें बलका ताकत शक्ति आदि अर्थ है। जब यह संकल्पविकल्प करने लगता है तो वहाँसे वापिस खींचना उसी

प्रकार है जैसे बछड़ेके गलेमें रस्सी बाँधकर आगेसे खींचना। बछड़ा पीछेकी ओर खींचेगा। आप आगेकी ओर खींचते रहिये। वह टससे मस नहीं होगा। मन अपनी सांकल्पिक सृष्टिमें लगा ही रहता है।

"दृढम्"। बलवान होनेसे मनको दूसरी ओर खींचा नहीं जा सकता और दृढ होनेसे तोड़ा भी नहीं जा सकता। "**तन्तुनागवदच्छेद्यम्**" ऐसा यहां भाष्य है। तन्तुनाग क्या है। कुछ लोग नागपाशको ही तन्तुनाग मानते हैं। कुछ लोग "ताँतनी" नामका एक प्रकारका जो नाग है उसीको तन्तुनाग मानते हैं। गोस्वामी छतपरसे लटके हुए तन्तुनागको पकड़कर ऊपर चढ़े थे। वह टूटा नहीं। नागपाश तो प्रसिद्ध ही है। नागपाशसे मेघनादने हनूमानजीको बाँधा था। बाणासुरने अनिरुद्धको भी निरुद्ध किया था। वामन भगवानने राजा बलिको बाँधा था। अनेक तन्तुसे गुम्फित वह पाश है। यहाँ मनमें भी अनन्त वासनातन्तु विद्यमान हैं। कितनेको तोड़ें। अनादिकालसे वासनायें प्रवृत्त हैं। अतएव वासनाओंको पूरा पूरा तोड़ना असंभव है। फिर टूटी हुई सी लगेगी दूसरी सामने आयेगी। वह भी टूटती हुई लगेगी। किन्तु फिरसे जुड़कर सामने आयेगी। बाल्यावस्थामें क्रीडा वासना होती है। जवानीमें वह गायब हो गई। कामवासना आई जायैषणा होने लगी। वृद्धावस्थामें वह भी गयी "**वयसि गते कः कामविकारः**" किन्तु पुत्रैषणा शुरू हुई। पुत्रमोह होने लगेगा। किन्तु ये टूटी हुई जैसी लगती हैं। दूसरे जन्ममें फिर बालक बन गया तो वही क्रीडावासना वापिस आई। जायैषणा पुत्रैषणा गायब। किन्तु जवानी आनेपर पूर्वका ही चक्र। तब वासना कहाँ नष्ट हुई। केवल प्रसुप्त हो गई। केवल मानुषवासना ही नहीं, पशुपक्षी आदिकी भी वासनायें चित्तपर प्रसुप्त होकर पडी हैं। समय आनेपर वे भी जागृत हो जाती हैं। नींदमें उठकर चलनेकी किसी किसी की आदत होती है। मनोविज्ञानवालोंने इसपर बडा अनुसन्धान किया है। एक आदमी तैरना बिलकुल नहीं जानता था। वह एक बार नींदमें चला और

तालाबमें कूदा और मछली, जलसर्पके समान तैरकर पार हो गया। एक आदमी पागल हो गया। वह पागलपनमें बन्दरके समान पेडपर चढ़कर एक डालीसे दूसरी डालीपर जाता था। ये सब हृदयमें प्रसुप्त पूर्वंतर जन्मीय वासनायें हैं जो जागृत हो गयीं। इतनी सारी तन्तुओं से बनी हुई यह चित्तरज्जु भला आसानीसे क्यों टूटने लगीं।

चित्तमें तीन प्रकारकी चञ्चलता होती है। एक स्वाभाविक चञ्चलता है। दूसरी पूर्वंजन्मीयवासनाप्रयुक्त चञ्चलता है। तीसरी वर्तमाननिमित्तप्रयुक्त चञ्चलता है। इनमें स्वाभाविक चञ्चलता जलकी तरलताके समान अप्रतीकार है। पूर्वंजन्मीयवासनाप्रयुक्त चञ्चलताको मिटाना असम्भव है। किन्तु उसमें अन्योन्याश्रयता है। अर्थात् योगसंस्कारसे ही वह निवर्त्य है।

**"तज्जः संस्कारोऽन्यसंस्कारप्रतिबन्धी"**

योगज संस्कार ही उन संस्कारोंको मिटाते हैं। किन्तु योग तभी संभव है जब वासनाप्रयुक्त चञ्चलताका निरास हो। तीसरी वर्तमान वातावरणसे प्रयुक्त चञ्चलता है। उसका निवारण दुष्कर है। कोई न कोई चित्तविक्षेपकारी उपस्थित होगा ही। घरमें रहेंगे तो वहां कोई अनुकूल होगा तो कोई प्रतिकूल होगा ही। आसपासवाले सब अच्छे ही हों ऐसी बात नहीं है। उपभोगसामग्रियोंकी अपर्याप्तता आदि भी चित्तविक्षेपकारण है। आपको जरूरत न हो, किन्तु बच्चोंको जरूरत हो, औरोंको जरूरत हो तब क्या होगा ?

**"शोकस्थानसहस्राणि भयस्थानशतानि च"।**

शोकके लिए हजारों द्वार खुले हैं। भयके लिए सैकड़ों रास्ते सामने हैं। इस श्लोकका उत्तरार्धं वडा अच्छा है।

**"दिवसे दिवसे मूढमाविशन्ति न पण्डितम्"।**

प्रतिदिन ये मूढोंमें प्रविष्ट होते हैं। पण्डितोंमें नहीं। यही अगर पंडित

और मूढका लक्षण है तो दूनिया सभी मूढ ही निकलेगी। शुकदेव आदिके जैसे अपवाद मात्र होंगे।

इन झंझटोंसे छुटकारा पानेके लिए अगर सन्त बनते हैं तो भी छुटकारा नहीं है। वहां कुछ झंझट कम हो सकती है, किन्तु वहां भी ये ही सब झंझटें प्राय: आती हैं। एक संतको दूसरे संतका व्यवहार पसन्द नहीं आया। एक संत कीर्तन करना चाहता है, दूसरा ध्यान। तब ध्यानके लिए कीर्तन विघ्नकर होगा। गुफामें जो बैठते हैं तो भोजनकी भारी समस्या है। वहां भी मृगपक्षियोंका कोलाहल, मच्छर बिच्छु सर्प आदिका भय विद्यमान है। सारांश यही है कि नैमित्तिक चञ्चलताको मिटाना भी शक्य नहीं है। अतएव मनोनाशकथा केवल सुनी सुनाई बात है।

"तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम्"। मनका निग्रह करना ठीक उसी प्रकार है जैसे पर्वतशिखरपर खड़े होकर उपस्थान-मुद्रासे वायुको रोक लें। बोले कि कमरेके अन्दर बैठेंगे। खिड़कीसे हवा आ रही हो तो खिड़की बन्द करेंगे, इसप्रकार वायुसंचारका निरोध क्यों नहीं हो सकता? उत्तर यह है कि इससे बाहर के वायुकी गति बन्द तो नहीं होगी। थोड़ी जगहके वायुको अवरुद्ध किया। वायु तो गतिशील है ही। वैसे चित्तको किसी स्थानविशेषमें थोड़ी देरके लिए टिका दीजिए किन्तु सर्वथा उसका निग्रह करना बड़ा दुष्कर है॥३४॥

श्रीभगवानुवाच—

**असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम् ।**
**अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते ।।३५।।**

[भगवान बोले—हे अर्जुन ! यह बात असंदिग्ध है कि यह मन चंचल है और इसका निग्रह करना अति कठिन है । किन्तु अभ्याससे तथा वैराग्यसे इसका निरोध किया जा सकता है ।।३५।।]

अर्जुनने दो श्लोकोंमें वासनाक्षयके प्रयोजक साम्ययोग तथा मनोनाशके प्रयोजक समाधियोगका प्रतिक्षेप किया । "समबुद्धिर्विशिष्यते" "समं पश्यति योऽर्जुन" इन दोनों स्थानोंमें वासनाक्षयार्थ साम्ययोग बताया । किन्तु वासना ही रागद्वेष आदि पैदा कर समभावको समाप्त कर देगी । मनोनाशार्थ वृत्तिनिरोधरूपी समाधियोग बताया । परन्तु चित्त स्वयं चञ्चल है, वासना आदि प्रयुक्त चञ्चलता भी उसमें है तब वृत्तिनिरोध कैसे होगा ? और मनोनाश कैसे होगा ? इन दोनों प्रश्नों का उत्तर देनेके लिए भगवान अब योगकी प्रारम्भिक अवस्थाका वर्णन करते हैं । दूसरी बात यह भी है कि पहले हम कह आये हैं कि तत्त्वज्ञान, मनोनाश तथा वासनाक्षय ये परस्पर आश्रित हैं । अतएव दुःसाध्य भी है । उसपर यह कहा गया था कि इनकी पूर्णताके लिए परस्पर आश्रयता है । प्रारंभ के लिये परस्पर आश्रयता नहीं है । अर्जुनका प्रश्न है कि प्रारम्भ ही कैसे हो यही समझ में नहीं आ रहा है । प्रारम्भिक निरपेक्ष स्थिति दीख ही नहीं रही है । अतः भगवान प्रारम्भ कैसे किया जाय इस बातका वर्णन यहांसे करते हैं ।

**"असंशयं महाबाहो"** । अर्जुनके प्रश्नका समर्थन है—"असंशयम् । किन्तु सर्वथा दुर्निग्रह है यह नहीं मानते, इस बातको सूचित

करते हुए निराकरणात्मक उत्तर है—"महाबाहो"। आगे "**प्रयत्नाद् यतमानस्तु**" इत्यादि बतायेंगे। प्रयत्न शब्द और यतमान शब्द दोनों वहां साथ-साथ पढ़े गये हैं। जो अति प्रयत्न नहीं करते उनपर हे अर्जुन! तुम्हारा आक्षेप शत-प्रतिशत उतरेगा। "**सुदुष्करं**" जो बताया सो असंशय है। किन्तु तुम ऐसे व्यक्ति नहीं हो। तुम तो पुरुषार्थी हो। महाबाहु हो। बाधत इति बाहुः। जो प्रतिपक्षीको बाधित करे वही वास्तवमें बाहु है। महान्तौ बाहू यस्य स महाबाहुः। प्रतिपक्ष बाधनेमें जो निश्चितरूपसे सफलता प्राप्त करते हैं वे महान्तौ-महान हैं। महान है बाहु जिसकी वह महाबाहु है। दीर्घकालतक धैर्य रखते हुए साहसके साथ आगे जो बढेगा वही योग पा सकेगा; यह बात अनुपद ही स्पष्ट होगी। असंदिग्धार्थ क्या है? "**मनो दुर्निग्रहं चलम्**" दुर्निग्रहसे मनोनाशकी दुष्करताका समर्थन है। "चलंसे" साम्याभाव विवक्षित है। फलतः वासनाक्षयकी दुष्करताका समर्थन है। साम्ययोग तथा समाधियोग दोनों दुष्कर हैं। "**अभ्यासेन तु**" में "तु" यह पूर्वपक्ष व्यावृत्त्यर्थ है।। किन्तु सर्वथा दुष्कर है यह बात नहीं है।

"**अभ्यासेन तु**" योगकी प्रारम्भिक स्थितिका वर्णन यहाँपर है। अतः पहले चित्तकी भूमिकाओंको समझें। क्षिप्त, मूढ, विक्षिप्त, एकाग्र और निरुद्ध ऐसी पाँच भूमियाँ चित्तकी मानी गयी हैं। मूढ तमोगुण अवस्थाको कहते हैं। क्षिप्त रजोगुणव्याप्त अवस्थाको कहते हैं। विक्षिप्तका यहां लोक प्रसिद्ध अर्थ नहीं है। किन्तु "क्षिप्ताद् विशिष्टं विक्षिप्तं" ऐसा अर्थ सभी व्याख्याकारोंने माना है। अर्थात् चित्तनिरोधके लिए यत्न जारी है किन्तु वह उछल उछल कर जा रहा है।

**"यतो यतो निश्चरति ततस्ततो नियम्य"**

जो पहले बताया उस अवस्थाको विक्षिप्त बताया है। इसमें कुछ सत्त्वगुणकी ओर बढ चुके होते हैं। किन्तु पूरे सत्त्व गुणी नहीं होते। एकाग्र तो पूर्ण सत्त्वगुण युक्त ही है। इस प्रकार मूढ, क्षिप्त, विक्षिप्त,

एकाग्र ऐसा क्रम होना चाहिए था। किन्तु भाष्यकारने पहले क्षिप्तको रखा, बादमें मूढको रखा फिर विक्षिप्तको। ऐसा क्रम क्यों बदला ? इससे यहां कुछ विशिष्ट अर्थ प्रतीत होता है। भाष्यकारने इससे पहले एक वाक्य लिखा है—

**"योगः समाधिः। स च सार्वभौमश्चित्तस्य धर्मः"**

योगका अर्थ समाधि है। वह इन पाँचों भूमियोंमें विदित चित्तका धर्म है। समाधि पांचों भूमियोंमें है। किन्तु योग बोलने लायक तो दो ही भूमि है। एकाग्र और निरुद्ध। इस वचनसे क्षिप्त आदि भी समाधि-रूप ही ग्राह्य हैं। पशु, पामर आदिकी जो स्थिति है वह यहां योग-रूपसे ग्राह्य नहीं है। तब अर्थ यह निकलेगा कि समाधि तो पांचों भूमियोंमें है। इनमें तीन योगकी पूर्वावस्था है। क्षिप्त मूढ विक्षिप्त ये तीन योगकी पूर्वस्थिति है। एकाग्र यह योगकी मध्यस्थिति है। निरुद्ध वह योगकी पूर्णस्थिति है। माण्डूक्यकारिकामें इन सबका स्फुटतर वर्णन है। क्षिप्तावस्थाका वर्णन है—

**उत्सेक उदधेर्यद्वत् कुशाग्रेणैकबिन्दुना।**
**मनसो निग्रहस्तद्वद् भवेदपरिखेदतः॥**

चित्तवृत्तिनिरोधका प्रारम्भ हो चुका है। लेकिन किस वेगसे ? जैसे समुद्रको सुखानेके लिए कुशापवित्रको हाथमें लेकर उससे जल लेकर बाहरकी ओर फेंक रहे हैं। कमण्डलमें मन्त्रपूत जल भर कर कुशापवित्रसे जल छिडकने का रिवाज पहले था। वैसे छिडकते जाते हैं, पूरा घर पवित्र करनेके लिए। किन्तु आखिर कमण्डल जल समाप्त हो जाता है। इसी प्रकार समुद्रमें कुशापवित्र डुबाकर बाहर छिडकते जा रहे हैं और इस प्रकार समुद्रको सुखाना है। क्या इससे समुद्रजल सूखेगा ? नहीं सूख सकता। लेकिन धैर्य टूटना नहीं चाहिए। तो कार्य सिद्ध होगा। शास्त्रोंमें कहा है—

**उद्यमः साहसं धैर्यं बुद्धिः शक्तिः पराक्रमः।**
**षडेते यत्र विद्यन्ते देवस्तत्र सहायकृत॥"**

उद्यम करते जाओ। साहसके साथ खतरेकी विना परवाह किए बढ़ते जाओ। फलविलम्बसे अधीर मत होओ, धैर्य रखो। बुद्धिसे काम लो। शक्तिसंपादन करो। पराक्रम अर्थात् वीरता चाहिए। इन सबके होने पर भगवान भी सहायक होंगे। पञ्चतन्त्रमें टिट्टिभ दम्पतिकी कथा आती है। समुद्रने उनके अण्डे हर लिए थे। तो उन्होंने समुद्रपर कुपित हो उसे सुखानेकी ठान ली। अपनो चोंचमें पानी लेकर बाहर फेंक आवें और वाहरसे चोंचमें मिट्टी लेकर समुद्रमें डाले। भला इससे कहीं समुद्र सूख सकता था। और अण्डे मिल सकते थे ? अपने बिरादरीवाले पक्षीजातीयकी हारकी सम्भावना देखकर स्वयं गरुड-जी पहुँचे। गरुडके पङ्खोंकी घोर हवामें समुद्र नीचे उतरा। टिट्टिभ दम्पतिको अपने अण्डे दिखाई पड़े। उन्हें वे उठा लाये। इस कथाका तात्पर्य इतना ही हैं कि उद्यमीके सामने कोई न कोई रास्ता आ ही जाता है। उद्यम कालमें अन्तर कुछ भी प्रतीत नहीं होगा। समुद्रमेंसे पानी कुशाग्रसे फेंकते समय कुछ अन्तर मालूम नहीं पड़ेगा। वैसे क्षिप्तावस्थामें उद्यम चल रहा है। अन्तर कुछ भी दिखाई नहीं देता। फिर भी हार माननेकी बात नहीं है। धैर्य रखना है और अभ्यास करना है। अभ्यासका स्वरूप हम भूमिकाकी व्याख्या करनेके बाद बतायेंगे। इस प्रकार क्षिप्त भूमिका भी समाधिका प्रारम्भ है।

दूसरी मूढ भूमिका है। यह क्षिप्तसे कुछ आगे है। क्षिप्त भूमिमें योगारम्भ करते हैं तो मूढता प्रथम आती है। इसीको गोडपादाचार्य-ने लय शब्दसे कहा है। साथमें विक्षेपका भी वर्णन किया है।

> उपायेन निगृह्णीयाद् विक्षिप्तं कामभोगयोः।
> सुप्रसन्नं लये चैव यथा कामस्तथा लयः।।

क्षिप्तमें अपरिखिन्न होकर उद्यम करनेको बताया। वैसी उद्यमावस्था ही क्षिप्त है। उतनेसे चरितार्थता नहीं हैं। कामभोगोंमें बार बार चित्त जायेगा। वहाँसे उसको निगृहीत करना चाहिए। ऐसी निगृह्य-

माण अवस्था ही विक्षिप्त अवस्था है। लय कहते हैं मनकी सुप्ति अर्थात् अकर्मण्यता। स्तब्ध हो जाना, सुषुप्त हो जाना। उस समय प्रसन्न सा रहेगा। फिर भी उसको भी निगृहीत करना चाहिये। निगृह्यमाण लयावस्था ही मूढ़ावस्था है। प्रसन्न है तो क्यों निगृहीत करना ? यथा कामस्तथा लयः। जैसा कामभोग है वैसे ही लयभोग भी है। बल्कि कामभोगात्मक विक्षिप्त अवस्थामें अकर्मण्यता नहीं रहती। अतः वही मूढसे उत्कृष्ट है। अतः एव साधनोपायकथनमें लय पहले कहा, विक्षेप बादमें कहा—

"लये सम्बोधयेच्चित्तं विक्षिप्तं शमयेत् पुनः।"

लयमें चित्तका संप्रबोधन करो, विक्षेपको प्रशामित करो। उस मूढ़ भूमिमें भी अभ्यास चालू रखा जाता है। यह मूढ भूमि कई प्रकारसे आती है। अभ्यास करते समय एकाएक तमोगुणकी वृद्धि होनेपर आती है। कई साधक भांग आदि मादक द्रव्यका सेवन करते हैं। उससे भी आती है। परन्तु इन सबको योगपक्ष होनेकी सम्भावना भी भगवान वेदव्यासजीने नहीं की। केवल विक्षिप्तकी योग पक्ष संभावना की, और निषेध भी किया।

विक्षिप्त भूमि तीसरी है। अभ्यास इसमें कुछ ज्यादा जोर पकड़ता है। कामभोगयोर्विक्षिप्तं इस विशेषणसे मालूम पड़ता है—अन्यत्र न विक्षिप्तम्। चित्त एक तो विना मतलव ही विक्षिप्त रहता है। चञ्चल रहता है। वानरके समान यह चञ्चलस्वभाव वाला है। जिसका ही "चञ्चलं हि मनः कृष्ण" यहाँ स्वाभाविक चञ्चलताके रूपसे अर्जुनने निर्देश किया। दूसरा काम और भोग जैसे विशेष निमित्तको लेकर विक्षिप्त होता है। अभ्यासकी तीव्रतासे बिना मतलब विक्षिप्त होना बन्द हो गया। किन्तु कामभोगकी उपस्थितिमें विक्षिप्त हो जाता है। प्रश्न होगा कि अभ्यासकालमें कहां काम और भोगकी प्रसक्ति है ? ध्यानमें बैठे हैं तो वहाँ काम कहाँ और भोग कहाँ ? उत्तर यही

है कि वाह्य काम और बाह्य भोग उपस्थित न हो किन्तु संस्कारसे मानसिक उपस्थिति होगी ही। सुन्दर शब्द स्पर्श आदि रूप काम उपस्थित हो गये। फिर उसीमें रमने लगे तो चित्त विक्षिप्त होगा ही। इसके बाद अभ्यास परिपाकसे एकाग्रभूमि और निरुद्धभूमि आती है जिनका वर्णन हम पहले भी कर चुके हैं।

प्राथमिक तीन भूमियोंके अन्तर्गत होकर अर्जुनका प्रश्न है। अर्थात् वहाँ तककी स्थितिको लेकर "योऽयं योग" इत्यादि प्रश्न है। योगभूमि तक बिलकुल ही जो नहीं पहुँचे, केवल योगकी इच्छा मात्र है और परमार्थ गुरुके विना ही चित्तको रोकनेका जो प्रयास करते हैं उनको लेकर तो खास प्रश्न है। कारण क्षिप्त आदि भूमिका गुरु-मुखसे योग सुनने और करनेके लिये प्रारम्भ करनेके बादकी है। यहाँ भगवान जो उत्तर देने जा रहे हैं वह अत्यन्त प्रारंभिक है। हाँ जो प्रारम्भ किये हुए हैं उनके लिये मार्गसंशयनिवृत्ति एवं दृढ़ताके लिये भी है। अर्थात् योगेच्छुक तथा आरब्धयोग दोनोंके लिये उपदेश है। योगवासिष्ठमें बताया है—

न शक्यते मनो जेतुं विना युक्तिमरिन्दम।
अङ्कुशेन विना मत्तो यथा दुष्टमतङ्गजः॥
अध्यात्मविद्याधिगमः साधुसंगम एव च।
वासनासंपरित्यागः प्राणस्पन्दनिरोधनम्॥
एतास्ता युक्तयः सम्यक् सन्ति चित्तजये किल।

विना युक्ति मनको जीत नहीं सकते। जैसे अंकुशके बिना मत्त तथा दुष्ट हाथी वशमें नहीं आता। क्या क्या है युक्ति? एक अध्यात्म विद्याका अधिगम—अधिकारपूर्वक प्राप्ति। एतदर्थं वसिष्ठजीने ही बताया—

अव्युत्पन्नमना यावद् भवानज्ञाततत्पदः।
गुरुशास्त्रप्रमाणैस्त्वं निर्णीतं तावदाचर॥

गुरु, शास्त्र एवं प्रमाणोंसे निर्णीत कर्तव्य तब तक करते जाओ जब तक मन व्युत्पन्न न हो, तत्त्वको जान ले। इसके बाद वासनात्याग एवं प्राणनिरोध करो।

इस मनको कहीं घोड़ेकी उपमा दी है कहीं हाथी की। वायुकी उपमा तो आ ही गयी। भर्तृहरिजी महाराज विषयोंको करिणी एवं मनको हाथी मानते थे।

**आ संसारं त्रिभुवनमिदं चिन्वतां तात तादृङ्**
**नैवास्माकं नयनपदवीं श्रोत्रवर्त्मागतो वा।**
**योऽयं धत्ते विषयकरिणीगाढरूढाभिमान-**
**क्षीबस्यान्तःकरणकरिणः संयमालानलीलाम्॥**

पूरे संसारको मैंने छाना। लेकिन न तो ऐसा कोई देखनेमें आया वा सुननेमें आया जो इस शब्दस्पर्शविषयाभिलाषारूपी करिणीके पीछे लगा है और मत्त हुआ है ऐसे अन्तःकरणरूपी हाथीका संयमन कर लिया हो। हाथी स्पर्शविषयसे परतन्त्र होता है यह अन्यत्र बताया है। यह अन्तःकरणकरी तो शब्द स्पर्शादि पांच विषयोंसे आबद्ध है। विषयत्यागके बिना यह मनोमतङ्गज वशमें नहीं आ सकता।

"**अभ्यासेन तु**" अभ्यासके द्वारा इस मनको वशमें कर सकते हैं। मनोनाश किया जा सकता है। और वैराग्यसे वासनानाश किया जा सकता है। अभ्यास क्या है? इस विषयमें महर्षि पतञ्जलिका वक्तव्य है—

**"तत्र स्थितौ यत्नोऽभ्यासः"**

स्थितिके लिये जो यत्न है वही अभ्यास है। इसपर व्यासभाष्य है—

**चित्तस्यावृत्तिकस्य प्रशान्तवाहिता स्थितिस्तदर्थः प्रयत्नो वीर्यमुत्साहस्तत्संपिपादयिषया तत्साधनानुष्ठानमभ्यासः।**

यहाँ पर दो प्रकारसे अभ्यास दिखाया है। प्रथम स्थिति किसको कहते हैं यह समझाया है। "चित्तस्यावृत्तिकस्य प्रशान्तवाहिता

स्थितिः"। थोड़ी देर ऐसे बैठो जब चित्तमें कोई भी वृत्ति उदय न हो। मस्तिष्कको पूरा ढीला कर दो। उस समय चित्त प्रशान्त-रूपसे बहता रहेगा। वही स्थिति है। उसके लिये एक साधन है—"तदर्थः प्रयत्नो वीर्यमुत्साहः।" उसके लिये प्रयत्न करो, वीर्य उत्पन्न करो। दूसरा साधन है—"तत्संपिपादविषया तत्साधनानुष्ठानम्"। द्वितीयकी व्याख्या हम बादमें करेंगे। प्रथमको देखो। ध्यान पूजा जप आदि करनेसे पहले आसनपर बैठकर कुछ देर तक चित्तको निर्वृत्तिक बनाओ। कुछ भी मत सोचो, सुनो। ऐसा समय निकालो जब कोई कोलाहल न हो, हल्ला न हो। प्रायः ब्राह्ममुहूर्तमें तीन चार बजे सभी सोये रहते हैं। केवल साधक ही जगा रहता है। उस समय चित्तको निर्वृत्तिक बनाओ। और तब देखो चित्तका प्रवाह कैसा चल रहा है। मस्तिष्कको ढीला कर दो। तनाव समाप्त करो। चित्त उस समय प्रशान्त रूपसे प्रवाहित होगा। गङ्गा आदि नदी हिमालयमें प्रवाहित होती है। किन्तु वहाँ प्रशान्तवाहिता नहीं है। कल कल करती हुई उद्विग्न सी होगी। किन्तु काशी आदि स्थानोंमें देखो। वह स्थिर सी प्रतीत होगी। फूल आदि अतिमन्द गतिसे नीचे की ओर जाते हैं, उसे देखकर अनुमान करना पड़ेगा इस ओर नदी वह रही है। यही प्रशान्तवाहिता है। क्योंकि वह समतलपर आ गयी है। वैसे यह चित्तनदी भी विषयवृत्तियां होनेपर उद्विग्न सी चलेगी। किन्तु समता आनेपर निर्वृत्तिक होने पर प्रशान्तरूपसे प्रवाहित होगी। चित्तका परिणाम अवश्य होगा। अतएव प्रवाह भी होगा।

**"प्रतिक्षणपरिणामिनो हि सर्व एव भावाः"**

ऐसा सिद्धान्त है। परन्तु वह परिणाम समपरिणाम और विषम-परिणामरूपसे द्विधा होता है। समपरिणाममें प्रशान्तवाहिता होती है। विषमपरिणाममें उद्विग्नता होती है। इस प्रशान्तवाहिताका अभ्यास करो।

कब तक अभ्यास करना, कितने दिन करना, कितना करना इत्यादि प्रश्न उपस्थित हुए। उत्तर सीधा है—फलपर्यन्त करो। फल कब मिलेगा ? कितने दिन लगेंगे तो तदनुसार प्रोग्राम (कार्यक्रम) बनाया जाय ? जैसे ट्रिप (पर्यटन) होती है, पांच दिन, तीन दिन, दस दिन साधना शिविर रखते हैं तो आपका यह साधनाशिबिर कितने दिनका है ? महर्षि पतञ्जलि कहते हैं—

"स तु दर्घकालनैरन्तर्यसत्कारासेवितो दृढभूमिः।"

यह तो दीर्घकाल तक करना पड़ेगा। चलो, हर साल संयम सप्ताह जैसा रख लेंगे। साधनाशिबिरका आयोजन कर लेंगे। ऐसा कितने सालतक करना पड़ेगा ? महर्षिका कहना है दीर्घकाल। सात दिन, सातमासकी बात नहीं है। सात सालकी भी वात नहीं है। यहाँ तो जन्मोंका हिसाब है। भगवानको आगे जाकर स्वयं कहना है—

"अनेकजन्मसंसिद्धः" "बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्।"

और इन संयमसप्ताह आदिसे कुछ होनेवाला नहीं है। नैरन्तर्य होना चाहिये। संयमसप्ताह आदि भी अच्छा है। "अभावे शालिचूर्णं" वाली वात है। कुछ प्रेरणा वहाँसे मिल सकती है। किन्तु अभ्यास नैरन्तर्यसे ही करना है। नैरन्तर्यका अर्थ दिनरात नहीं, किन्तु प्रतिदिन। पांच मिनिट भी अगर करना मानते हो तो स्वीकार्य है। किन्तु प्रतिदिन करो। जितनेसे शुरू करते हो उसे फिर घटाना नहीं, बढ़ाते जाओ। साथमें एक और विशेषण है—"सत्कार"। उसे मिथ्या मत समझो। सत् करो। सत्का अर्थ है सफल। असत्का अर्थ है पुरुषार्थशून्य। सत् का अर्थ है पुरुषार्थफलक। वैसी भावना रखकर करो। यह इसलिये कहना पड़ रहा है कि फलमें विलम्ब "अनेकजन्मसंसिद्धः" आदिसे स्पष्ट है। विलम्ब होनेपर मनमें शंका होगी, शायद मैं व्यर्थ ही यह सब कर रहा हूँ। ऐसा नहीं, सत्कारपूर्वक करो।

यह अभ्यास जहाँसे प्रारम्भ होता है वहाँसे योगभूमियाँ हैं। परन्तु यह तो अल्प समयके लिये होगा। बाकी ध्यान आदि होगा। उसमें प्रथम क्षिप्त भूमि होगी। बिल्कुल ही चित्त स्थिर नहीं होगा। फिर भी प्रयत्न जारी है। मूढमें लय होने लगेगा। विक्षिप्त भूमिमें सर्वथा अस्थिरता नहीं होती। कामभोगकी उपस्थितिमें विक्षिप्त होगा, अन्यथा नहीं। हाँ, काम भोगकी उपस्थिति आसानीसे होती है। क्षिप्तकी अपेक्षा थोड़ी विशेषता रह जाती है। उसके बाद एकाग्रभूमि और निरुद्ध भूमि आती है।

पूर्वकी ओर फिरसे नजर डालिये। अभ्यासकी व्याख्यामें महर्षि वेदव्यासजीका वचन आपने देखा—"चित्तस्यावृत्तिकस्य प्रशान्त-वाहिता स्थितिः"। यह "तत्र स्थितौ" में "स्थिति" पदका अर्थ है। "तदर्थः प्रयत्नो वीर्यमुत्साहः" यह एक अभ्यास है। उस प्रशान्त-वाहिताके लिये जो प्रयत्न, वीर्य, उत्साह आदि अभी जैसे बताया—प्रातः बैठकर चित्तको वृत्तियोंसे खाली करो। इत्यादि। यह एक अभ्यास हुआ। दूसरा है—"तत्संपिपादयिषया तत्साधनानुष्ठानम्।" "संपिपादयिषा" का अर्थ है—संपन्न करनेकी इच्छा। एक सामान्य अनुष्ठान है, दूसरा संपत्तिके लिये अनुष्ठान। सम्पत्तिका अर्थ है सम्यक् प्राप्ति। उसमें पूर्णता। उसके लिये अतिरिक्त भी कुछ साधन करने होंगे। वे क्या ? महर्षि पतञ्जलि कहते हैं—

"श्रद्धावीर्यस्मृतिसमाधिप्रज्ञापूर्वकः विरामप्रत्ययाभ्यासः।"

यह सूत्र नहीं है। दो सूत्रोंसे प्राप्य सारांश यह है। सूत्र तो

"विरामप्रत्ययाभ्यासपूर्वकः संस्कारशेषोऽन्यः"

इत्यादि है। हम यहाँके लिये उपयोगी अंशमात्रकी व्याख्या करेंगे। तदनुसार क्रम भी देखेंगे।

"श्रद्धा" यह सर्वप्रथम तत्साधन है। अर्थात् अवृत्तिक चित्तकी प्रशान्तवाहिताको पूर्ण रूपसे प्राप्त करनेका प्रथम साधन है। वेद-

व्यासजी इसकी बड़ी सहृदय व्याख्या करते हैं—

"सा हि जननीव कल्याणी योगिनं पाति।"

श्रद्धा तो माताके समान कल्याणकारिणी है। योगीकी रक्षा करती है। यह प्रत्यक्ष सिद्ध है कि जिसपर अपार श्रद्धा है वह सामने आजाय तो पूरे शरीरमें एक विलक्षण परिस्पन्द होता है। मानो किसी एक आश्रयपर आ गया। संरक्षकके लिये आजकल अभिभावक शब्दका प्रयोग करते हैं। श्रद्धेयका तेज श्रद्धालुको चारों ओरसे घेरकर अभिभूतसा करता है। यह अन्यत्र कवचवत् रक्षक हो या न हो, किन्तु योगीके लिये कवचोपम (कवचके समान) ही है। योगरक्षाके लिये परम आवश्यक है। इसी कारण वेदमन्त्रोंमें श्रद्धाको पुकारा है—

**श्रद्धां प्रातर्हवामहे श्रद्धां मध्यन्दिनं परि।**
**श्रद्धां सूर्यस्य निम्रुचि श्रद्धे श्रद्धापयेह नः॥**

प्रातः संध्यामें श्रद्धाका हम आवाहन करते हैं। मध्याह्न संध्यामें हम श्रद्धाका आवाहन करते हैं। हम सायं संध्यामें श्रद्धाका आह्वान करते हैं। हे श्रद्धे! मुझमें आकर मुझे सत्यधारी बनाओ। काशीमें जब विरक्त संत स्वामी शास्त्रानन्दजी आये तो उनके साथमें श्रद्धामूर्ति एक सेवक संत भी थे। उनसे पूछा कि आपको कैसा लगता है गुरुके सांनिध्यमें? वे संत बोले मुझे तो ऐसा लगता है कि गुरु महाराजके चरणोंमें मैं कृतकृत्य हूँ। दिनरातके बीतनेका भी मुझे पता नहीं लगता। आनन्दमग्न रहता हूँ। हमेशा लगता है—गुरुमहाराजका आशीर्वाद हमारे चारों ओर है।

वीर्य श्रद्धासे संपादनीय सामर्थ्यविशेषको कहते हैं। वीरता और वीर्य पर्यायवाची हैं। सामर्थ्य भी उसे कह सकते हैं। श्रद्धालुका कहना है कि गुरुमहाराजकी कृपा है तो हम सब कुछ कर सकते हैं। यही आत्मविश्वास यहांपर वीर्यपदार्थ है। आत्मविश्वास जबतक नहीं हुआ

तबतक हनूमानजी चुप बैठे रहे। पूर्वस्मरण और रामस्मरण कराते ही हनूमानजीमें आत्मविश्वास पैदा हो गया। और—

विश्वस्याखिलतारकं रघुपतेर्नामैव यत्केवलं।
तीर्णो मारुतिरर्णवं प्रतिभयं लोलोर्मिमालाकुलम्॥

रामनामपर विश्वास होनेसे आत्मविश्वास आ गया। और मारुति छलांग मारकर समुद्र पार कर गये। बीसवीं शताब्दीके मध्यमें बम्बईमें दो बडे संत आये। एकने तो धड़ल्लेसे विशाल आश्रम निर्माणकर धर्मप्रचारको गति दी। उनमें आत्मविश्वास था। दूसरे संत घबराते रहे, कहीं काम शुरू किया और अधूरा रह गया तो। उनका काम तो ढीला ही रहा। तात्पर्य यह कि आत्मविश्वास भी एक बड़ी चीज है। श्रद्धा होनेपर आत्मविश्वास होगा और बढ़ता जायेगा। "आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुः" यह पहले ही कहा जा चुका है। आत्मविश्वासको बढ़ाना चाहिये।

स्मृति श्रद्धा और वीर्यका परिणाम है। स्मृतिशक्ति स्थिर होती है यह इसका सीधा अर्थ है। जिसपर श्रद्धा होती है उसका स्मरण कायम होता ही रहता है। दूसरी बात यह है—अश्रद्धा हो आत्म-विश्वास न हो तो संशय उद्वेग आदि दोष आ जाते हैं। कब सिद्धि होगी, सिद्धि होगी कि नहीं, इत्यादि चिन्तायें होनेपर स्मृतिशक्ति कमजोर हो जाती है। जो अत्यन्त अस्त-व्यस्त होता है वह भारी भुलक्कड़ होता है। ध्येयस्मृति बराबर नहीं होती तो योग कैसे होगा? इस कारणसे स्मृतिका अर्थ व्याख्याकारोंने "ध्यान" किया। यह प्रत्यक्षसिद्ध है कि चित्तमें बेचैनी होगी तो ध्यान बिलकुल नहीं लगेगा। शान्त होगा चित्त तो कुछ-कुछ ध्यान लग ही जाता है। श्रद्धा और आत्मविश्वास होनेपर बेचैनी होगी नहीं, ध्यान लगेगा। फिर भी इसे अलग ही कारण समझना चाहिये। श्रद्धा आयी तो अपने आप वीर्य आया, तब स्मृति अपने आप आयी। यदि ऐसी बात हो तो अलग

अलग बतानेकी जरूरत नहीं थी। श्रद्धाके बादमें आत्मविश्वास करो तो बहुत जल्दी यह सिद्ध होगा। इन दोनोंके बाद ध्यानके लिये यत्न करो। बहुत जल्दी ध्यान लगेगा। ऐसा यहाँ अभिप्रेत है।

समाधि ध्यानका फल है। साधनरूप यह समाधि संप्रज्ञात समाधि है। ध्यान लगने लगा तो वितर्क विचार आदि आलम्बनोंको लेकर समाधि लगानेका प्रयास करो। यह ध्यान रहे कि प्रथमोक्त जो निर्वृत्तिक चित्तकी प्रशान्तवाहिताका अभ्यास दस पांच मिनिटके लिए बताया वह चालू रहना चाहिए। उसके बाद चित्त शान्त स्थिर होनेपर यह सालम्बन समाधि करना चाहिये। उसी प्रशान्तवाहिताको क्रमशः परिपूर्ण और परिपुष्ट बनानेके लिये। समाधिप्रयत्न भी पूर्ववत् पृथक् ही है। वितर्क विचार आदिकी व्याख्या पहले आ चुकी है। अतः पुनः हम यहां विस्तार बढाना नहीं चाहेंगे।

प्रज्ञा। अब आगे प्रश्न यह है कि श्रद्धा और वीर्य (आत्मविश्वास) से मनकी बेचैनी दूर हो गयी, स्मृतिशक्ति स्थिर हो गयी अतएव चित्त अनाकुल भी हो गया—कभी स्मरण कभी विस्मरण इसप्रकार प्रथम चित्त आकुल अर्थात् अस्त-व्यस्त सा रहा—वह बात अब नहीं रही। फिर उस प्रशान्तवाहिताको ही क्यों न बढ़ाया जाय? निर्वृत्तिकचित्ततासे सीधे असंप्रज्ञातमें क्यों न जाये? इस बीचवाली संप्रज्ञातसमाधिकी क्या जरूरत? इसके उत्तरमें इस प्रज्ञाको बीचमें पढ़ा गया है। प्रज्ञा प्राप्त हुए विना असंप्रज्ञात समाधि लगेगी नहीं। आगे प्रज्ञाके लिए अवसर न होनेसे विवेकख्याति सम्पन्न नहीं होगी। उसे पहले ही तैयार करनेपर असंप्रज्ञात समाधि होगी। सविकल्पक समाधिके बाद "**ऋतंभरा तत्र प्रज्ञा**" इस प्रकार प्रज्ञाका वर्णन किया ही है। दूसरी बात प्रज्ञाके विना वैराग्य पूर्ण नहीं होगा। यह वैराग्यकी व्याख्यामें हम बतायेंगे। उसके विना निर्विकल्प समाधि भला कैसे होगी? काम आकर विकल्प पैदा क्यों नहीं करेगा?

समाधिरसंप्रज्ञातस्तस्य परं वैराग्यमुपायः।

ऐसा भाष्यवचन है। प्रज्ञाके बारेमें भाष्यकार भगवान् वेदव्यासजीने कहा है—

प्रज्ञाप्रासादमारुह्य अशोच्यः शोचतो जनान्।
भूमिष्ठानिव शैलस्थः सर्वान् प्राज्ञोनुपश्यति॥

उनकी नजरमें जगत तुच्छ सा हो जाता है पूर्ण वैराग्य भी हो जाता है।

विरामप्रत्ययाभ्यास इसके बादमें सम्पन्न होगा। विरामप्रत्याभ्यास वही है जो हमने प्रथम निवृ`त्तिक चित्तकी प्रशान्तवाहिता बतायी। वाचस्पतिमिश्रने यहाँ व्याख्या की है—

विरामो वृत्तीनामभावस्तस्य प्रत्ययः कारणं
तस्याभ्यासस्तदनुष्ठानं पौनःपुन्येन।

प्रथम जो हमनें बताया था वह सामान्य साधनके रूपमें दस पाँच मिनिटके लिए रोज करनेको कहा था। यहाँ वही लक्ष्य हो जाता है। अतः उसका ही बराबर अनुष्ठान होता है। इसप्रकार अभ्यासको क्रमशः चरम सीमातक पहुँचानेपर मनोनाश होता है।

"वैराग्येण च गृह्यते"। "साम्येन मधुसूदन" यहाँ जिज्ञासित साम्ययोगरूपी वासनाक्षयका सम्पादन कैसे हो, तदर्थ उपाय कहा जा रहा है, वैराग्यसे मनको वश करो और वासनाक्षय करो। रञ्जनाद् रागः। राग वह है जो चित्तको विषयसे रञ्जित करे। घड़ा पकाया तो उसपर लाल रंग चढ़ गया। किन्तु ज्यादा आगमें रहा तो विकृत होगा। और काला हो जायेगा। वह भी रंग ही है। वैसे राग लाल रंग है। विषयाग्निसंयोगसे चित्त उस विषयांशमें लाल हो जाता है। सर्वांशमें नहीं। क्योंकि चित्तमें हजारों लाखों विषय हैं। सर्वत्र लाल नहीं होता। वही राग विकृतरूप धारण करे

तो लालसे काला हो जायेगा। अर्थात् द्वेष हो जायेगा। विघ्न, वाधा आदि डालनेवालों पर द्वेष होगा। **"रजो रागात्मकं विद्धि"**। राग तो रजोरूप है। किन्तु द्वेष तमोरूप हो जाता है। यह विवेचना हम इसलिए कर रहे हैं कि यद्यपि द्वेष भी रंगनेवाला है, किन्तु वह विकृत रंग होता है। असली रंग नहीं है। अतः रागकोराग कहा, द्वेषको राग नहीं कहा। हां यह कह सकते हैं कि द्वेषरंगका भी मूल कारण राग ही है। अर्थात् राग स्वरूपतः लाल रंग करनेवाला है और विकृत होनेपर काला रंग करनेवाला है। अतः उभयथा रञ्जनाद् राग है। अर्थात् स्वयं लाल करता है और विकारके द्वारा काला भी करता है। द्वेष स्वयं रंग नहीं करता किन्तु रंग करनेमें सहायक मात्र है। अतः उसको रागशब्दसे नहीं कहा जाता। रागविरोधी विराग या वैराग्य है। जो रञ्जित करने न दे वह वैराग्य है। विषय अपने रंगसे चित्तको कब रञ्जित करता है? जब हम उसको महत्त्व देते हैं। आदर करते हैं। लाखों आदमियोंको देखते हैं, सबको भूल भी जाते हैं, किन्तु जिस व्यक्तिको मन विशेष महत्त्व देता है उसका रंग चित्तपर आ जाता है। आदर रंगमें फिटकरीका काम करे और वैराग्य तेल आदिका काम करे। तेल लगाकर नदीमें कूदों तो पानीका असर शरीरपर नहीं पड़ेगा। वैसे विषय अनादर होनेपर चित्त विषयसे रञ्जित नहीं होता। जैसे श्वानका आदर करो, चुटकी बजाओ तो पूँछ हिलाकर पीछे लग जायेगा। अनादर करो, डण्डा दिखाओ तो भाग जायेगा। वैसे ही ये विषय हैं। महत्त्व न देना अनादर है। डण्डा दिखाना तिरस्कार है। कुछ सन्त केवल अनादर मानते हैं। कुछ सन्त तिरस्कारकी भी आवश्यकता मानते हैं। गौड़पादाचार्य कहते हैं—

दुःखं सर्वमनुस्मृत्य कामभोगान्निवर्तयेत्।
अजं सर्वमनुस्मृत्य जातं नैव च पश्यति॥

पूरे जगतको दुःखरूप समझकर मनको काम एवं भोगसे निर्वतित करो। अजं सर्वं इ्यादि वासनानिवृत्तिके लिये है। संसारकी उपेक्षा अनदार है। दुःखरूप समझना तिरस्कार है। एक आदमी घरमें आया। इसको पूछा ही नहीं तुम कहाँसे कैसे आये, यह अनादर है। घरसे बाहर निकलो कहना, धक्का देकर निकालना तिरस्कार है। अनादर सामान्य उपाय है। तिरस्कार कड़क कदम है। कहीं नरमीसे काम चल जाता है। कहीं कड़क कदम लेनेकी जरूरत होती है। योगी कड़क कदम उठानेके पक्षपाती हैं। इसलिए महर्षिने कहा—

**परिणामतापसंस्कारदुःखैर्गुणवृत्त्य-**
**विरोधाच्च दुःखमेव सर्वं विवेकिनः।**

सुखरूपसे दीख रही वस्तु भी परिणामतः दुःखदायी है। एक आदमीने एक सुन्दर ट्रांजिस्टर खरीदा। उसका उसपर बड़ा मोह था। बड़ा सुख मिल रहा था उससे। एक दिन वह अलमारी परसे नीचे गिरा और टूट गया। उसे टूटा देखकर वह आदमी रो रहा था। उसका वह पूर्वसुख दुःखका कारण वना। चित्रकेतुको बड़ी मिन्नतके बाद एक पुत्र हुआ। वड़ी खुशी हुई उसे। किन्तु उसकी मौत हो गयी तो तीन दिनतक शवशरीरसे लिपटा रहा, रोता रहा। वर्तमानमें सुखरूप भी विषय परिणाममें दुःखरूप हो जाता है। नेता लोग बड़े प्रसन्न दीखते हैं। कुर्सीपर उनको बड़ा सुख मिलता है। किन्तु कब कुर्सी छिन जायेगी यह सोचकर वे तापदुःखसे सन्तप्त भी रहते हैं। स्वर्ग सुख भी पतनतापदुःखसे घिरा हुआ है। सुखभोगसे संस्कार और पुनः सुखभोगेच्छा। पुनः भोगप्राप्ति कुछ समयतक सम्भव है, परन्तु वृद्धावस्थामें खोयी हुई जवानीको लेकर संस्कारदुःख होता है। मैं कैसे दौड़ता था, कैसा भोजन हजम होता था, कैसी मेरी आँखें थीं, कैसा मेरा सौन्दर्य था। यौवनके विषयभोगोंमें असमर्थ होनेसे संस्कारदुःख होना अन्तमें अनिवार्य है। पुनः जवानी लानेकी सारी कोशिश

काल भगवान विफल कर देते हैं। और त्रिगुणजन्य होनेसे रजोगुण-प्रयुक्त दुःखका होना सर्वत्र अनिवार्य है। इसप्रकार जो विवेकी— "दुःखं सर्वमनुस्मृत्य" सबको दुःखमय देखता है वह कामभोगोंसे उपरत होता है। योगी तिरस्कार करता है। विवेकी कमसे कम आदर देना बन्द करता है। श्रीमद्भागवतमें कहा है कि विषयोंका सर्वथा परिवर्जन असम्भव है। खाये पिये विना, सुने देखे विना कोई नहीं रह सकता। हर बार उसे दुःखरूप समझते रहना भी सबके लिए शक्य नहीं है। अतः साधारणतया समझो—

**कामस्य नेन्द्रियप्रीतिर्लाभो जीवेत यावता।**

जीवन है इसलिए उपयोगी विषयोंको स्वीकार करो। इन्द्रियप्रीतिके लिए विषय नहीं है। अतएव द्वितीयाध्यायमें कहा जा चुका है—

**रागद्वेषवियुक्तैस्तु विषयानिन्द्रियैश्चरन्।**
**आत्मवश्यैर्विधेयात्मा प्रसादमधिगच्छति॥**

विना राग आदि आवश्यक विषयोंको जीवनके लिए ग्रहण करता हुआ मनुष्य प्रसादको प्राप्त होता है। इस प्रकार वैराग्य के तीन स्वरूप हो जाते हैं। एक योगीके लिए है, दूसरा सामान्य साधकके लिये, तीसरा सर्वसाधरणके लिये। योगी पूरे जगतको दुःख रूप समझता है। फलतः विषयोंमें उसकी तिरस्कार बुद्धि होती है। जैसे घरमें कोई अनजान आया तो डाँटकर निकाल दिया। दूसरा सामान्य साधक है। दुःखरूप तो नहीं समझता जगतको, लेकिन महत्त्व भी नहीं देता। जैसे घरमें अनजान आया, उसे डाँटा भी नहीं, स्वागत भी नहीं किया। तीसरा सर्वसाधारण है। वह तिरस्कार नहीं करता, बाहरसे उपेक्षा भी नहीं करता। स्वीकार करता है, किन्तु रागद्वेषरहित होता है। जैसे घरमें आये हुए आदमीको फटकारा नहीं, उपेक्षित भी नहीं किया। आओ बैठो जैसा शिष्टाचार किया। किन्तु अन्दरसे कोई राग या द्वेष नहीं। काम

जो भी था सुना। सम्भव उपकार किया फिर बिदा किया। हाथ जोड़ दिया। विषयोंके प्रति इनमेंसे कोई भी भाव होना चाहिये।

वैराग्यकी चार श्रेणियां शास्त्रोंमें वर्णित हुई हैं। यतमान संज्ञा, व्यतिरेक संज्ञा, एकेन्द्रिय संज्ञा और वशीकार संज्ञा। यतमान संज्ञा यत्नावस्थाको कहते हैं। विषयोंकी प्राप्ति और निवृत्तिको प्रारब्धाधीन समझो।

**प्राप्तव्यमर्थं लभते मनुष्यो देवोऽपि तं लङ्घयितुं न शक्तः।**
**तस्मान्न शोचामि न विस्मयो मे यदस्मदीयं न हि तत्परेषाम्॥**

यह औपलक्षणिक वाक्य है। जो सुख या दुःख और उसके साधन आना है वह आकर ही रहेगा। सुखसामग्री भी कर्मानुसार आकर ही रहेगी। दुःखसामग्री भी आयेगी ही। इसका निरोध किसी देवताके लिए भी शक्य नहीं। देवता भी न अपने अवश्य आनेवाले सुखदुःख को रोक सकते हैं और न भक्तोंके सुखदुःखको। इसलिए सुखसामग्रीके जाने और दुःखसामग्रीके आनेका कोई शोक नहीं और उसके विपरीत अचानक सुखके आने और दुःखके मिटनेका आश्चर्य भी मुझे नहीं है। इन्हें भगवानने आगमापायी बताया है—

**मात्रास्पर्शास्तु कौन्तेय शीतोष्णसुखदुःखदाः।**
**आगमापायिनोऽनित्यास्तांस्तितिक्षस्व भारत॥**

इसकी व्याख्या द्वितीयाध्यायमें हम कर चुके हैं। इन विषयस्पर्शोंको भंगुर समझते रहो। वैसा हमेशा याद रखकर रागद्वेषको मिटानेका प्रयत्न करना यतमान संज्ञा है।

**प्राप्ताः श्रियः सकलकामदुघास्ततः किम्**
**दत्तं पदं शिरसि विद्विषतां ततः किम्।**
**संमानिताः प्रणयिनो विभवैस्ततः किम्**
**कल्पं स्थितं तनुभृतां तनुभिस्ततः किम्॥**

सकल काम पूरणी सम्पदा मिली तो क्या ? शत्रुओंको दबा दिया तो भी क्या ? वैभवसे स्नेहियोंको सम्मानित किया तो क्या ? कल्प-पर्यन्त जिया तो भी क्या ? । इत्यादि विवेकपूर्वक चिन्तन करते हुए सर्वत्र समता लानेका प्रयास ही यहाँपर उपाय है। इस यतमान संज्ञामें हजारोंमें कोई एक उत्तीर्ण होता है। यहाँ प्रथम संतोष द्वितीय तितिक्षा और तृतीय उपेक्षा है।

व्यतिरेकसंज्ञाका मतलब है कि यतमान संज्ञामें रहकर यत्न करते हुए कुछ कषायोंपर विजय प्राप्त कर लेते हैं। इसको वेदान्तकी परिभाषामें पक्व कषाय कहते हैं। जैसे पकानेके लिए आम पुवालमें रखते हैं तो एक साथ सब नहीं पकते। जो जो पकते जाए उनको अलग करते जाओ और जो कच्चे हैं उनको फिर पुआलमें रखकर पकाओ। यह व्यतिरेककरण है। पकेको फिर पकानेका यत्न करना परिश्रममात्र होगा। एक अच्छे सन्त काशीमें थे। पैसे नहीं छूते थे किसीने उनके हाथमें पैसा-रुपयेका नोट थमा दिया तो वे स्नानकर उपवास करते थे। वृद्ध हो गये थे। हमने कहा महाराज, अब आप वृद्ध भी, पूर्ण विरक्त भी हो गये तो अब पकेको क्या पका रहे हैं। अब आपकी आयु कितनी शेष है ? बार-बार नहायेंगे तो बिमार होंगे। और वृथा तकलीफ पायेंगे। आपको जरूरत नहीं तो दूसरोंको दे दीजिये। सन्तजी बड़े विवेकी थे। बुराग्रही नहीं थे। बोले— अच्छा अब ऐसा ही करेंगे। पक्को छोड़ो। अपक्को पकानेका प्रयास करो। कई सन्तोंमें ऐसी प्रथा है कि स्त्रियोंको नहीं देखते। पड़दा लगवाते हैं। खैर उनके संप्रदायकी ऐसी रीति है। फिर भी परिपक्व होनेपर इस प्रथाको रखनेका अधिक उपयोग नहीं है। यदि वासना है तो पड़दा बेकार हो जायेगा। वासनाको जीत लिया तब भी पड़दा बेकार होगा। उस संप्रदायके अच्छे कई सन्त देखे (योगीजी, वल्लभदासजी आदि) संप्रदायरीतिको वे तोड़ते नहीं थे। किन्तु कोई स्त्री सामने आयी तो इतनेके लिए स्नान, उपवास आदि नहीं करते

थे। जो अपक्व कषाय हैं उनको पकाना चाहिये। इसके लिए जो पृथक्करण है यही व्यतिरेकसंज्ञा है।

एकेन्द्रिय संज्ञामें बाह्यविषयक राग पक चुकते हैं। केवल मनमें कभी कोई इच्छा रहती है। मानसिक कुछ वासनाएँ तो रही जाती हैं। जैसे मानसम्मान पूजा आदिकी इच्छा होती है। शब्द स्पर्श आदि विषयोंमें राग सर्वथा नहीं है। फिर भी मान सम्मानकी अभिलाषा रहती है। यह एकेन्द्रियमात्रस्थित है। उसको समाप्त करनेके लिए उसकी असारताका चिन्तन ही हेतु है। लोकवासनाकी व्याख्यामें हम इसका स्पष्टीकरण कर चुके हैं। इसके लिए उपाय तो मानापमानमें मिथ्यात्वदर्शन ही है।

वशीकारसंज्ञा चतुर्थ है।

"दृष्टानुश्रविकविषयवितृष्णस्य वशीकारसंज्ञा वैराग्यम्"।

इस प्रकार महर्षि पतञ्जलिने इसे सूत्रित किया है। यतमान और व्यतिरेक दृष्टविषय रहते हैं। एकेन्द्रियमें आनुश्रविक रहता है। आनुश्रविक श्रौत स्वर्ग आदिको कहते हैं। वह उपलक्षण है। काल्पनिक मान सम्मानको उसीसे ग्रहण कर लेना चाहिये। उन सबमें जब तृष्णाका अभाव होता है तब वशीकारसंज्ञा नामका वैराग्य वासनाक्षय करनेमें समर्थ है। वशीकार संज्ञाके भी दो भेद हैं—पर और अपर। प्रथम अपर होगा। बादमें पर। पर कैसे होगा यह भी बताया है—

तत्परं पुरुषख्यातेर्गुणवैतृष्ण्यम्।

विषयवैतृष्ण्य अपर वैराग्य है। विषयवितृष्णस्य इस विशेषणसे उक्त अर्थका लाभ है। यह गुणवैतृष्ण्य है। सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुण जो सर्वविषय मूल हैं उनसे भी वैतृष्ण्य होना गुणवैतृष्ण्य है। इसको सर्वसंसारवैतृष्ण्य भी कह सकते हैं। जीवनवैतृष्ण्य भी

कह सकते हैं। वशीकारमें तत्त्वसाक्षात्कार प्राप्त करना बाकी है। अतः जीवनवैतृष्ण्य नहीं होता। गुणवैतृष्ण्य तो पुरुषख्यातिके बादमें होता है। अर्थात् पूर्णकृतार्थता होनेपर गुणवैतृष्ण्य होगा। उसके बाद फिर कैवल्य ही होगा। अतः उसे अभ्यासवैराग्याभ्यां इस साधन-कोटिमें रखना सम्भव नहीं है।

**"अभ्यासेन च कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते"**। का प्रकारान्तरसे भी व्याख्यान सम्भव है। दो प्रकारकी वृत्तियां बतायी गयी हैं। एक क्लिष्टवृत्ति है। दूसरी अक्लिष्टवृत्ति है। पातञ्जलसूत्र है—

**वृत्तयः पञ्चतय्यः क्लिष्टाक्लिष्टाः।**

इसकी व्याख्या पूर्वमें आ चुकी है। क्लेशयुक्तवृत्ति क्लिष्ट है। क्लेश-रहित वृत्ति अक्लिष्ट है। **"योऽयं योगस्त्वया प्रोक्तः"** यह श्लोक क्लिष्टवृत्तिके निरोधको असम्भव मानकर कहा। "साम्येन" इस विशेषणसे यह अर्थ निकलता है। और **"चञ्चलं हि मनः"** यह स्वाभाविक चांचल्यको अर्थात् अक्लिष्ट वृत्तिको लेकर प्रश्न किया गया है। क्लिष्ट वृत्तिका निरोध असम्भव ही है। अक्लिष्टवृत्तिका भी निरोध करना अशक्य ही है। यह प्रश्नक्रमका तात्पर्य है। "अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च"। यह व्युत्क्रमेण दोनों वृत्तियोंके निरोधके उपायका कथन है। प्रथम सरलपर चलो। उसके सहकारसे कठिनको भी जीतो। अभ्यास करते जाओ तो स्वाभाविक वृत्तियां शान्त होंगी। फिर भी अन्दर वासना रहनेसे क्लिष्ट वृत्तियां पैदा हो सकती हैं। तदर्थ वैराग्य सम्पादन करो। उसससे क्लिष्ट वृत्तियां भी शान्त होंगी ॥ ३५ ॥

असंयतात्मना योगो दुष्प्राप इति मे मतिः ।
वश्यात्मना तु यतता शक्योऽवाप्तुमुपायतः ॥३६॥

[जिसने स्वयंको वशमें नहीं किया उसके लिये योग दुष्प्राप्य है, ऐसी मेरी मान्यता है। जिसने स्वयंको वश किया वह यदि यत्न करेगा तो उपायसे योग प्राप्त किया जा सकता है ॥३६॥]

यदि अभ्यास और वैराग्यसे मनका निग्रह सम्भव है तो "असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं" यह किस अभिप्रायसे आपने कहा ? यह शंका तो कोई कर ही नहीं सकता कि अभ्यास आदिके विना अपने आप ही योग प्राप्त हो जाय। इस प्रश्नपर भगवान अपना अभिप्राय यहाँ प्रकट करते हैं। अर्थात् किसके लिए दुर्निग्रह है और किसके लिये सुनिग्रह है यह स्पष्ट करते हैं।

"असंयतात्मना"। आत्मसंयमके विना चित्तको रोकनेका दिन भर बैठकर घोर परिश्रम भी कर लें तो भी वायुके समान मनका निरोध दुष्कर है। इस अभिप्रायसे "असंशयं" इत्यादि पूर्वार्ध है। यहाँ "आत्मा" पदका अर्थ क्या है ? चैतन्यस्वरूप आत्माका संयमन या असंयमन कुछ भी नहीं होता। अतः अहं रूपसे जिन जिनको लोग समझते हैं वे सभी यहां आत्मपदार्थ हैं। शरीरको लोग अहं कहते हैं। अहं देवदत्तः श्यामः, गौरः। प्राणको भी अहं शब्दसे कहते हैं। मैं भूखा हूँ, मैं प्यासा हूँ इत्यादि। भूख-प्यास आदि प्राणधर्म हैं। इन्द्रियोंको भी अहं शब्दसे कहते हैं। मैं देखता हूं, मैं सुनता हूँ। बोलता हूं, चलता हूं इत्यादि। मनको भी अहं शब्दसे लोग कहते हैं—मैं संकल्पवान् हूं, विकल्पमें पड़ गया हूं इत्यादि। बुद्धिको भी अहं शब्दसे कहते हैं—मैं निश्चित हूं इत्यादि। चित्तको भी अहं

शब्दसे कहते हैं—मैं सोचता हूं, चिन्तन कर रहा हूं इत्यादि। अतएव इन सबको आत्मशब्दसे जगह जगह कहा गया है। "उद्धरेदात्मनात्मानम्", "आत्मन्येवात्मना तुष्टः" इत्यादि प्रयोग पहले आ चुके हैं। यहांपर सभी अर्थ ग्राह्य हैं। शरीर, प्राण, इन्द्रिय, मन, बुद्धि एवं चित्त ये सभी आत्मा शब्दसे यहां ग्राह्य हैं। इनमें प्रथम संयत किस प्रकार होता है यह देखें। पश्चात् असंयतको समझें।

शरीर। शरीरको संयममें रखना चाहिये। वह संयतात्मा नहीं होगा जो शरीरको संयममें न रखे। शरीरका संयम है शीतोष्णादि द्वन्द्वसहिष्णुता। जरा सी ठण्ढी लगी तो घबरा गये। थोड़ीसी गरमी लगी तो घबरा गये तो वह क्या योग करेगा? एक भक्त माता कहने लगी हरद्वार जाती हूं तो वहां गंगाजल ऐसा लगता है कि मानो काट रहा है। कोई बिच्छू डंक मार रहा है। वह कहने लगीं कि मैं हरद्वार जाती हूं तो गंगामें स्नान नहीं करती हूं। गरम पानी करके नहाती हूं। ठीक है यदि आप बिमार हैं तो बिमारीको बढाना नहीं चाहिए। यदि बिमारीके बिना या बिमारीकी सम्भावनाके बिना गंगाजी काट रही हैं करके स्नान न करती हो तो यह असंयतात्माका लक्षण है। पता नहीं :मरणसमयमें कितने बिच्छुओंके काटनेका दर्द होगा। क्या वहाँ योग होगा? शरीरको संयत करनेके लिए आसनसिद्धि करनीं चाहिये। "स्थिरसुखमासनम्"। "प्रयत्नशैथिल्यानन्तसमापत्तिभ्यां", "ततो द्वन्द्वानभिघातः" इन सूत्रोंकी व्याख्या पहले आ चुकी है। यहाँ इतना ही कहना है कि आसनसिद्धिसे शरीरमें शक्तिवृद्धि होती है जिससे शीतोष्णादिको सहन करनेका सामर्थ्य होता है। यह सब अधिकतर निरोग व्यक्तिके लिए है, यह ध्यानमें रखना चाहिए।

"प्राण"। प्राणके संयमनके विना भी संयतात्मा नहीं होता। प्राणका संयमन प्राणायामसे होता है। प्राणायाम न करनेवालोंकी

प्राणशक्ति नष्ट हो जाती है। तब मन अधिक चंचल होता है। प्राणशक्ति यह जन्मजात शिशुके अन्दर भरी रहती है। श्वासोच्छ्वास आदिसे वह खर्च होती रहती है। प्रतिदिन इक्कीस हजार छःसौ श्वासोच्छ्वास होता है। उस हिसाबसे सौ वर्षतक श्वासोच्छ्वास उत्पन्न करनेकी प्राणशक्ति सद्योजात शिशुमें रहती है। तीनसौ साठ दिन और सौ सालसे गुना करें तो सतहत्तर करोड़ छहत्तर लाख श्वासोच्छ्वासकी शक्ति बालकमें रहती है। सामान्य श्वासोच्छ्वास की यह बात है। दौडनेसे एवं मैथुन आदिसे एक ही श्वासमें दस-दस श्वासकी शक्ति क्षीण होती है। प्राणायामसे एक प्राणायाममें दस-दस श्वासशक्ति बच जाती है। उसकी उतनी उमर बढती है। प्राणायाम अच्छी तरह करे तो आगे पीछे भी श्वासोच्छ्वासमें शक्ति कम खर्च होगी। किसी-किसी प्राणायामसे प्राणशक्तिकी पुष्टि भी होती है। अतएव प्राणायामसे मनःसंयमके लिए भी सहायता मिलती है। महर्षिने बताया—

ततः क्षीयते प्रकाशावरणम्।
धारणासु च योग्यता मनसः।।

प्राणायामसे आत्मज्योतिके आवरणका क्षय होता है। और मनमें धारणा करने की योग्यता आती है। प्राणायामके बारेमें हम पहले काफी कह चुके हैं। यहां कुछ पुनरावृत्तिके साथ थोड़ी विशेषतामात्र हम प्रस्तुत करते हैं। प्राणायाममें एकाएक प्राणनिरोध नहीं करना चाहिये। उत्तम प्राणायाममें साढे बारह सेकंडसे प्राणको चढ़ाते हैं। पचास सैकंडसे रोकते हैं और पचीस सैकंडसे उतारते हैं। फिर थोड़ा बाह्य कुम्भक करते हैं। मध्यम प्राणायाम इसका दो तिहाई होता है। कनिष्ठ प्राणायाम एक तिहाई। अर्थात् लगभग चार सेकंडसे चढाओ, लगभग सोलह सेकंड रोको और लगभग आठ सेकंडसे उतारो। इस कनिष्ठ प्राणायामसे प्रारम्भ करो, धीरे-धीरे बढाओ और मध्यम पर पहुँचकर रोको। फिर वहाँसे उत्तमपर पहुँचो।

इससे आगे बढनेकी कोशिश मत करो। अधिक करोगे तो कहीं प्राण मूर्धरन्ध्रमें चढ जायेगा और उतारना नहीं आया तो वहींसे परलोक सिधारोगे। वज्रेश्वरीमें एक साधक लडकीका प्राण चढ गया। विलेपारलेमें आकर पूछा। तीन दिनतक मुखपर कोई विकार आदि नहीं हुआ। मुझे बादमें खबर मिली। प्राणको उतारनेका मैंने उन तक पहुँचानेका प्रयास किया। तब तक वह परलोकवासी हो गयी। उससे काफी दिन पहले एक अन्य बालिकाको भी ऐसा हो गया था। वह उतार लिया गया था। कहनेका तात्पर्य यही है कि पचास सेकंडसे अधिक रोकनेका प्रयास मत करो। उसमें या तो प्राण रोमसे फूटकर बाहर आयेगा या मूर्धामें चढ जायेगा। अधिकतर रोमसे फूटकर बाहर आता है तो आदमी बेहोश हो जाता है। किन्तु इतना सुनकर डरनेकी भी बात नहीं है। पचास सेकंड तक कोई खतरा नहीं है। हां, अभ्याससे ५० सेकंड तक पहूँचना चाहिये। अभ्यास सिद्धका लक्षण यही है कि ऐसे प्राणायाम कितने भी करो हांफोगे नहीं, थकावट नहीं होगी। **"उत्तमे स्थानमाप्नोति"**। इस अभ्याससे मन शान्त होता है। पांच सात दस जितने हो सके उतने रोज करो। हम तो पहले अस्सी-अस्सी तक प्राणायाम करते थे। तब शान्ति भी काफी रहती थी।

**दह्यन्ते ध्मायमानानां धातूनां हि यथा मलाः।**
**तथेन्द्रियाणां दह्यन्ते दोषाः प्राणस्य निग्रहात्॥**

जैसे तपानेपर धातुओंके मल दूर होते हैं वैसे इन्द्रियोंके दोष प्राणायामसे दग्ध होते हैं। प्राणायाम शान्ति देनेवाला होनेपर भी उससे एक प्रकारकी गरमी भी होती है जो इन्द्रियोंके दोषोंको जलाती है। प्राणायाम अधिक मात्रामें हो या अल्पमात्रामें, करना तो आवश्यक है। उससे प्राणसंयम होता है और न करनेपर प्राणका संयम नहीं होगा। असंयत प्राणके लिए योग दुष्प्राप्य है ही।

"इन्द्रिय" । इन्द्रियोंके संयमनके विना भी संयतात्मा नहीं होते । इन्द्रियोंका संयम प्रत्याहारसे होता है । प्रत्याहार इन्द्रियोंको विषयों से प्रत्यावृत्त कर चित्तस्वरूपानुकारी बनानेका नाम है । इन्द्रियोंका संयमन न हुआ तो स्वच्छन्दतासे वे विचरती रहेंगी और कभी न कभी किसी न किसी विषयपर इन्द्रियानुगामी मन संलग्न हो ही जायेगा । मन संलग्न हो गया तो प्रज्ञाका प्रस्रवण शुरू हो जायेगा । द्वितीय अध्यायमें आ चुका है—

> इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनोऽनुविधीयते ।
> तदस्य हरति प्रज्ञां ॥

विचरण करती हुई इन्द्रियोंमें जहां मन लग जायेगा वहींसे प्रज्ञा निकल जायेगी । इस कारणसे "तस्मात्त्वमिन्द्रियाण्यादौ नियम्य" ऐसा प्रथम इन्द्रियनियमन करनेके लिए कहा । प्रत्याहारका ही फल—

> ततः परमा वश्यतेन्द्रियाणाम् ।

इस सूत्रमें इन्द्रियोंकी परमवश्यता बताया ।

> वशे हि यस्येन्द्रियाणि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ।

जिसकी इन्द्रियाँ वशमें होती हैं उसीकी प्रज्ञा स्थिर होती है यह पहले ही सुन चुके हैं ।मनु महाराज कहते हैं—

> प्राणायामैर्दहेद् दोषान् धारणाभिश्च किल्बिषम् ।
> प्रत्याहारैश्च संसर्गान् ध्यानेनानीश्वरान् गुणान् ॥

प्राणायामोंसे दोषोंको जलाओ । धारणाओंसे पापोंको जलाओ । प्रत्याहारसे संसर्गोंको समाप्त करो । और ध्यानसे अनीश्वर गुणोंको समाप्त करो । यहाँ संसर्गका अर्थ है—विषयसंस्पर्शसे होनेवाली विषयाकारता । मनका साक्षात् विषयस्पर्श नहीं होता । इन्द्रियोंके

द्वारा ही होता है। वह द्वार ही बन्द करना है। इसप्रकार इन्द्रिय-संयम करनेपर ही संयतात्मा हो सकते हैं।

"मन"। मनके संयमके विना भी संयतात्मा नहीं हो सकते। मनका संयम धारणसे होता है। धारणाका लक्षण बनाया है—

**देशबन्धश्चित्तस्य धारणा।**

देशसे नाभिचक्र हृदयचक्र आदि कोई भी देश लिया जा सकता है। अधिकतर लोग हृदयचक्रको लेते हैं। इन्द्रियोंको वापिस वुलाया। इसके वाद मनको भी साथमें लेकर हृदयमें पहुँचो। वहाँ एक आकाश है। इसको हृदयाकाश दहराकाश आदि कहते हैं। हृदयाकाश कितना बड़ा है? घटाकाश जितना या गृहाकाश जितना या सुषिराकाश जितना। हृदय तो सुषिरमात्र है। अतः आकाश सुषिरमात्र होनेसे सुषिराकाश होगा। नहीं। घटाकाश गृहाकाशसे भी बड़ा, महाकाश जितना है। 'यह कैसे, जवकि उपाधि छोटी है? सपनेमें हम आकाश देखते हैं। कहाँ देखते हैं? कण्ठमें। तो क्या कण्ठाकाश मुरली आकाश जैसा है? नहीं। वह महाकाश जैसा ही है। वैसे हृदयकाश भी महाकाश समान है श्रुतिमें स्पष्ट लिखा है—

**यावान् वा अयमाकाशस्तावानेषोऽन्तर्हृदय आकाशः**
**उभे अस्मिन् द्यावापृथिवी अन्तरेव समाहिते**
**उभावग्निश्च वायुश्च सूर्याचन्द्रमसावुभौ विद्युन्नक्षत्राणि**
**यच्चास्येहास्ति यच्च नास्ति सर्वं तदस्मिन् समाहितम्॥**

हृदयके अन्दर ज्तोतिर्मय आकाश उतना ही वड़ा है जितना यह वाह्याकाश है। उसीमें स्वर्ग और भूमि दोनों अन्तर्गत हैं। अग्नि और वायु उसीमें समाये हैं। सूर्य और चन्द्रमा उसीमें समाये हैं। विद्युत और नक्षत्र उसीमें हैं। जो है वह भी उसीमें है, जो नहीं है (अव्यक्त है) वह भी उसमें हैं, सभी उसीमें समाहित हैं। उस आकाशकी गहराईमें मनको ले चलो। और गहराईमें, एकदम गहराईमें। और

वहीं बिठा दो। यही "देशबन्धश्चित्तस्य धारणा" है। इस धारणासे मनःसंयम होगा। मन उस आकाशकी गहराई खोजने चला है तो वापिस कहाँ आएगा? यह मन विषयकरिणीमें फंसा। स्वयं मतङ्गज है। वहाँसे इसे छुडावो। नकली काष्ठकरिणी दिखाकर। फिर हृदयकी खाईमें ढकेल दो। वहाँ पड़ा रहेगा।

**योऽयं धत्ते विषयकरिणीगाढरूढाभिमान-**
**क्षीबस्यान्तःकरणकरिणः संयमालानलीलाम् ॥**

विषयोंको देखने या सोचने लगा तो यह मन हाथी उन्हींमें चिपक जायेगा। आसक्त होगा। वहाँसे छुडाकर लाना है। उसके लिये विषयसौन्दर्यवियुक्त वस्तुसौन्दर्य पहले दिखाना चाहिये। इसप्रकार मन- संयम किया जाता है।

बुद्धि। बुद्धिके संयमके विना भी संयतात्मा नहीं हो सकते। बुद्धिका संयम ध्यानसे होता है।

**तत्र प्रत्ययैकतानता ध्यानम्।**

मनको हृदयगह्वरमें पहुँचा दिया। उस देशमें बन्धित किया। जो वहां आकाश है वही दहराकाश है। वह वस्तुतः ब्रह्म ही है। किन्तु धारणाकालमें देशरूपसे उपस्थित होगा। उसीमें फिर एक आलम्बन देखो। निराकार आकाशरूप ब्रह्ममें ही एक आकर देखना है। निराकार ही साकार होता है। जैसे निराकार जल ही बरफके रूपमें साकार होता है। इसी रहस्यको अमरनाथमें सयझाया गया है। वह जल ही विशाल शिवलिङ्ग बनता है। फिर तदाकार वृत्ति प्रवाह करो। यही प्रत्ययैकतानता ध्यान है। ध्यानका फल बताया—ध्याने-नानीश्वरान् गुणान्। ध्यानसे क्या होता है? प्रथम साधारण जो हृदय-गुफा थी उससे अनीश्वर गुण निकल जायेंगे। ऐश्वर गुण प्रवेश करेंगे। आलम्बनमें भी ऐश्वर गुण आयेगा और ध्यातामें भी ऐश्वर गुण

आयेगा। क्योंकि ध्येय और ध्याताका भेद क्रमशः मिटता जाता है। साधारण जन ध्यान लगाते हैं, थोड़ी देर ध्यान लगता सा भी लगेगा किन्तु उस ध्येयमें ऐश्वर गुण नहीं रहते। ईश्वरीय गुण नहीं होता। इश्वरमें सर्वशक्ति रहती है। उस ध्यात परमात्मासे प्रार्थना तो बहुत कुछ करते हैं, किन्तु होता कुछ नहीं। भगवान आद्यशंकराचार्य **मूकाम्बिकाक्षेत्र** कोल्लूरकी ओर जा रहे थे। एक स्त्री आकर चरणमें पड़ी रोने लगी। आचार्यने 'सौभाग्यवती भव' आशीर्वाद दिया। पर, वह ज्यादा रोने लगी। कारण पूछा तो बोली अभी अभी उसके पतिकी मृत्यु हो गयी है। विधवा हो चुकी है। श्मशानयात्राकी तैंयारी है। इधर आचार्यने सौभाग्यवती भव आशीर्वाद दिया। वचन मिथ्या होने जा रहा है। आचार्यने भगवानकी स्तुति की। आकाशवाणी हुई— असमर्थका आशीर्वाद मिथ्या होता ही है। आचार्यने कहा— किन्तु आप असमर्थ नहीं हैं। आप ही इसको जिला दें। आकाशवाणीसे ही हंसनेकी आवाज आयी। दो चार बूँद पानी ऊपरसे मृतकपर गिरा। मृतकव्यक्ति उठ वैठा। चारों ओर हर्षोल्लास हुआ। प्रसंग बड़ा रहस्यपूर्ण है। असमर्थका आशीर्वाद विफल होता है का मतलब हुआ कि ध्यानसे अभी भी अनीश्वर गुण तुममेंसे नहीं गया। 'आप असमर्थ तो नहीं है' इस आचार्योक्तिका रहस्य है कि ध्यान करनेसे आपमें जो अनीश्वर गुण हैं वे पहले निकल ही जाते हैं। उपासना दृढ होनेपर मूर्ति मूर्ति नहीं रह जाती। वह चेतन हो जाती है। दिव्य हो जाती है। मूर्ति ही रहती तो अनीश्वर गुण उसमें माने जाते। दिव्य हो जानेसे ईश्वरीय गुण उसमें आ जाते हैं। चाहे वह मूर्ति दार्षदी (पत्थरकी) सैकती (रेतकी बनी हुई) आदि हो, चाहे मानसी हो। अतएव आज भी ऐसे मन्दिर हैं जहाँ देवता सचमुच ईश्वरगुणसम्पन्न है। सो भी सर्वसाधारणके लिए। हाँ, थोड़ी प्रार्थना मनौती आदि अपने प्रति ईश्वरीयगुणाभिव्यक्तिके लिए आवश्यक है। यह पूर्व ऋषियोंके द्वारा किये गये ध्यानका परिणाम है। उसके बाद

ध्यानपरिपाक होनेपर स्वगत अनीश्वरगुणोंकी भी निवृत्ति हो जाती है।

"चित्त"। चित्तसंयम भी संयतात्मपदसे लिया जाय कि नहीं? संकल्पविकल्पवृत्ति मन है। निश्चयवृत्ति बुद्धि है। वृत्तिसामान्य या चिन्तनवृत्ति चित्त है। इनमें लौकिक संकल्प आदिका निग्रह होना ही चाहिये। बाह्यार्थनिश्चय निग्रह भी होना ही चाहिये। वृत्तिसामान्य-निग्रह भी वैसे तो चाहिए। परन्तु वह साधनरूप न होकर साध्ययोग-रूप हो जायेगा। यहाँपर साधनरूप संयम न होनेपर साध्यरूप योग प्राप्त नहीं होता ऐसा कहा जा रहा है। उन साधनात्मक संयममें चित्तवृत्तिनिरोधात्मक संयम भी आता है या नहीं? और वह साध्य-योगात्मक है या नहीं? इसपर दो मत हैं। एकका कहना है कि चित्तवृत्तिनिरोध दो हैं। एक संप्रज्ञात समाधि है, दूसरी असंप्रज्ञात समाधि है। महर्षि पतञ्जलिने यम आदि आठ अंग अर्थात् साधन बताये।

**यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि।**

समाधि जब अङ्ग है तब अंगी योग कौन? उत्तर है—संप्रज्ञात समाधि अंग है साधन है। असंप्रज्ञातसमाधि अङ्गी योग है। दूसरेका कहना है—"**योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः**" इस सूत्रके भाष्यमें भगवान व्यासजीने कहा है—

**सर्वशब्दाग्रहणात् संप्रज्ञातोऽपि योग इत्याख्यायते।**

सर्ववृत्तिनिरोधः ऐसा नहीं कहा। अतः प्राप्तव्य लक्ष्य योगके रूपमें संप्रज्ञातको भी समझना चाहिये। तब "योगो दुष्प्राप इति मे मतिः" यहाँ केवल असंप्रज्ञात लिया जाय या संप्रज्ञात असंप्रज्ञात दोनों। प्रथम पक्षमें असंयतात्मना यहाँ संप्रज्ञात समाधिरहित भी असंयतात्मा है। द्वितीयपक्षमें बुद्धिसंयमात्मक ध्यानके अभाव तक असंयतात्मा है। यह द्वितीय पक्ष ही अधिक उपयुक्त है। कारण उत्तरार्धमें उपाय

पदसे संप्रज्ञातको भी लिया जाना चाहिये यह उसीकी व्याख्यामें स्पष्ट होगा। तथापि संप्रज्ञात तथा असंप्रज्ञात दोनों प्राप्तव्य हैं ही। चाहे उपायरूपसे प्राप्तव्य हो, चाहे उपेयरूपसे। अतः चित्तसंयमपर विचार चाहे पूर्वार्ध व्याख्याके उपयुक्त होनेसे हो चाहे उत्तरार्ध व्याख्याके उपयुक्त होनेसे हो सर्वथा करना ही है। चित्त चिन्तनवृत्तिको कहते हैं। वह दो प्रकारका है। एक विषमविषयवृत्तिधारारूप है। दूसरा समविषयवृत्तिधारा है। विषमविषयवृत्तिधाराका मतलब है— बन्दरके समान कभी इस डालीपर, कभी उस डालीपर कभी छतपर कूदते रहना, चुप नहीं बैठना। वैसे यह चित्त कभी शब्दवृत्ति, कभी स्पर्शवृत्ति, कभी धनलोभ, कभी कामिनीकाम इस रीति निरन्तर कुछ न कुछ वृत्ति बनाता ही रहता है। यह विषमवृत्तिधारा है। समवृत्तिधारा है जलप्रवाहके समान। जल निरन्तर चलता ही रहता है। नदी आदिमें यह देखा जा सकता है। किन्तु एक ही रास्तेसे एक ही धारारूपमें। वैसे मन एकविषयक चित्तवृत्तिधारा बनाता है। एक ही आलम्बनको लेकर वृत्तिप्रवाह होने लगा। इनमें समविषयवृत्तिधारासे विषमविषयवृत्तिधाराको समाप्त करना संप्रज्ञात समाधि है। ध्यानमें यद्यपि समवृत्तिधारा है। तथापि ध्याता और ध्यान भी वृत्तिविषय होते हैं। इसलिए वह सर्वथा समविषयवृत्तिधारा नहीं है। किन्तु ध्याता ध्यान ध्येय इन तीनमें विषम बन ही जाती है। समाधिलक्षण है—

**तदेवार्थमात्रनिर्भासं स्वरूपशून्यमिव समाधिः।**

समाधिमें केवल ध्येय अर्थ ही भासित होगा।

ध्यानपर्यन्तका फल बताया—"ध्यानेनानीश्वरान् गुणान्" यहाँ तक समाधि क्या फल है? क्या वह स्वतः पुरुषार्थ है? केवल साध्य है? इसका उत्तर दिया कि वह ऐकान्तिक सुखविशिष्ट होनेसे साध्य ही कहा जा सकता है। जैसे भोजन सुखसाधन होनेपर भी साध्य है। श्रुतिमें कहा है—

**समाधिनिर्धूतमलस्य चेतसो निवेशितस्यात्मनि यत्सुखं भवेत् ।**
**न शक्यते वर्णयितुं गिरा तदा स्वयं तदन्तःकरणेन गृह्यते ॥**

समाधिसे पूरा मल निवृत्त हो जाता है। उस समाधिसे आत्मामें निवेशित चित्तवालेको जो आनन्द प्राप्त होता है उसका वर्णन नहीं किया जा सकता। स्वयं वह अन्तःकरण ही उसको ग्रहण कर सकता है। यहाँ "समाधिनिर्धूतमलस्य" से मलनिवृत्तिकी साधनता भी प्रतीत होती है। "तदा सर्वावरणमलापेतस्य" इस प्रकार सूत्रकारने भी सूचित किया है।

ये छः संयम या निरोध हो गये। एक सातवां भी निरोध है। शरीरनिरोध, प्राणनिरोध, इन्द्रियनिरोध, मनोनिरोध, बुद्धिनिरोध और चित्तवृत्तिनिरोध ये छः हो गये। सातवां है—संस्कारनिरोध। सूत्रकार भी कहते हैं—

**तज्जः संस्कारोऽन्यसंस्कारप्रतिबन्धी ।**
**तस्यापि निरोधे सर्वनिरोधान्निर्बीजः समाधिः ॥**

तस्यापि अर्थात् योगजसंस्कारका भी निरोध करनेपर सर्वनिरोध हो जाता है तब निर्बीज समाधि होती है। अर्थात् संस्कारनिरोध होनेपर ही निर्बीज समाधि प्राप्त होती है। परन्तु सबीज समाधितक हम साधन कोटिमें खींच लाये तो इतना ही पर्याप्त है। सर्वनिरोधको साधन रखकर फिर उससे प्राप्य योग क्या होगा ? सर्वनिरोध ही तो समाधि है। "योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः"। यहां चित्तवृत्ति क्या उसके संस्कारका भी निरोध कर डाला। फिर योग कोई अलग होगा ? हां वेदान्तजिज्ञासु होगा तो स्वस्वरूपावस्थानको, ब्रह्मात्मनावस्थानको चरम योग मान लें, किन्तु "असंयतात्मना योगो दुष्पापः" यहांपर बुद्धिसंयमपर्यन्त ही विवक्षित है। आगेको साध्यकोटिमें ही रखा है। यही समझना ठीक है।

"वश्यात्मना तु"। असंयतात्माके लिए योग दुष्प्राप्य बताया। यह निषेधमुखसे उपादान हुआ। उसके बाद विधिमुखसे यह कथन है कि जो वश्यात्मा है। वह योग प्राप्त कर सकता है। वश्यात्मा अर्थात् अपने आपको जिसने वशमें किया। कैसे प्राप्त कर सकता है। "यतता" यत्नसे। और "उपायतः"—समुचित उपायसंपादनसे। शरीर प्राण, इन्द्रिय, मन एवं बुद्धि इन सबका जिसने संयम कर लिया वही यहां "वश्यात्मा" पदका अर्थ है। केवल वश्यात्मा होनेसे योग प्राप्त नहीं होगा। किन्तु यत्न करना पडेगा। सही उपाय अपनाना होगा। गुरुमुखसे यथार्थ उपायको सीखकर उसे अमलमें लाना होगा। यद्यपि उपायके कहनेसे ही यत्न अर्थ निकल आता है तथापि विशेषरूपसे यत्न करना चाहिये और यत्नमें ढिलाई नहीं करनी चाहिये यह बतानेके लिये यतता कहा। आगे पुनः भगवान कहेंगे—"प्रयत्नाद्यतमानस्तु" इत्यादि। यत्न भी प्रयत्नपूर्वक करो। वहां दो बार यत्न पद आ गया वह दृढ प्रयत्न सूचनार्थ है। कुछ अन्य विशेषता अनुपद व्याख्यामें सामने आयेगी।

यहां मुख्यरूपसे योगका निर्विकल्प समाधि अर्थ है। सविकल्प समाधि तो पूर्वमें दर्शित उपायोंसे प्राप्य है। निर्विकल्पककी प्राप्ति दो प्रकारसे महर्षि पतञ्जलिने दिखाया है। एक भवप्रत्यय हैं, दूसरा उपाय प्रत्यय है। भवप्रत्ययका निरूपण देखिये—

"भवप्रत्ययो विदेहप्रकृतिलयानाम्।"

विदेह एवं प्रकृतिलयोंका भव प्रत्यय होता है। भव माने जन्म। प्रत्यय माने प्राप्त। जो जन्मसे प्राप्त है वह भवप्रत्यय है। प्रत्ययका निमित्त अर्थ भी किया है। जन्मनिमित्तक जो है वह भवप्रत्यय है। सीधे शब्दोंमें जो जन्मसिद्ध योगी है उनका योग भवप्रत्यय है। जन्मसिद्ध योगी कौन होते हैं? जो विदेह रहे या जो प्रकृतिलय रहे। ये दोनों योगशास्त्रके पारिभाषिक शब्द हैं। इन्द्रियोपासक, भूतोपासक, अहं-

कारोपासक एवं महत्तत्त्वोपासक ये चार विदेह होते हैं। अव्यक्तो-वासक (प्रकृति उपासक) प्रकृतिलय होते हैं। ये पाँचों जन्मसे ही सिद्ध पुरुष होते हैं। जैसे मरीचि, अत्रि आदि एवं सनकादि ऋषि। इस विषयमें वायुपुराणमें विवेचना है। पूर्व व्याख्यात होनेपर भी स्पष्टार्थ पुनः हम यहां व्याख्या करते हैं।

> दश मन्वन्तराणीह तिष्ठन्तोन्द्रियचिन्तकाः।
> भौतिकास्तु शतं पूर्णं सहस्रं त्वाभिमानिकाः॥
> बौद्धा दश सहस्राणि तिष्ठन्ति विगतज्वराः।
> पूर्णं शतसहस्रं तु तिष्ठन्त्यव्यक्तचिन्तकाः।
> पुरुषं निर्गुणं प्राप्य कालसंख्या न विद्यते॥

इन्द्रियोंकी उपासना किस प्रकार होती है? भूतोंकी, अभिमानकी, बुद्धि की एवं अव्यक्तकी भी उपासना कैसे होती है ? यह प्रश्न होगा। पहले समयमें इन सबकी उपासनाके विलक्षण प्रकार थे। पुराणोंमें उपा-सनाका सरल तरीका निकाला। पहले समयमें अश्वमेधीय अश्वकी उपासना करते थे। अश्वका पृष्ठ स्वर्ग है, सिर ऊषा है। इत्यादिरूपसे उपासना होती थी। किन्तु पुराणोंमें उन सब उपासनाओंको छोड़-कर विष्णु, शिव आदिकी उपासना शुरू की। वैसे इन्द्रिय आदिकी उपासना होती थी। उसका फिर सरल उपाय और प्रकार निकाला। वह क्या ? इन्द्रियसे इन्द्रियाधिष्ठाता देव लेना। दिग् देवता, वायु, देवता, सूर्य देवता, वरुण देवता और अश्विनीकुमार देवता ये ज्ञाने-न्द्रियोंके देवता हैं। अग्नि देवता, इन्द्रदेवता, विष्णुदेवता, मृत्युदेवता एवं प्रजापति देवता ये कर्मेन्द्रियोंके देवता हैं। इन सबका आकार-प्रकार पुराणोंमें वर्णित है। बहुत-कुछ लोग भी जानते हैं। उनकी उपासना इन्द्रियोपासना है। किन्तु विशेषता यह है कि इनका उनके अपने अपने इन्द्रियगोलकमें चिन्तन करना चाहिए। इस प्रकार चिंतन करनेवाले मृत्युके बाद इन्द्रियलीन होते हैं। उनका अन्य शरीर नहीं होता, ये विदेह होते हैं। देहरहित होते हैं। दस मन्वन्तरतक इन्द्रिय-

लीन रहते हैं। इन्द्रियोंमें लीन पडे रहनेसे फायदा क्या ? ऐसा मत सोचो। भाष्यकारने कहा—"कैवल्यपदमिवानुभवन्तः"। मोक्षसुख जैसा परमसुख उनको प्राप्त होता है। दस मन्वन्तरका अर्थ है लगभग सात सौ चतुर्युग। एक हजार चतुर्युगवाले ब्रह्माजीके दिनमें चौदह मन्व-होते हैं। इनकी अपेक्षा भूतोपासक दसगुना ज्यादा समय भूतलीन होकर रहते हैं। सुख भी दसगुना ज्यादा समझो।

भूतोपासक कौन है ? भूतप्रेतके उपासक ? नहीं। पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाशके उपासक भूतोपासक कहलाते हैं। इनका भी वैदिक तरीका अलग है। पुराणोंमें इनके अधिष्ठातृ देवताकी उपासना समझनी चाहिये। पृथिवीके अधिष्ठाता गणेशजी हैं। जलके अधिष्ठाता शंकर भगवान हैं। तेजके अधिष्ठाता सूर्य हैं। वायुकी अधिष्ठात्री अम्बादुर्गा है। आकाशके अधिष्ठाता विष्णु है। ये उपासना करके मरणोत्तर सौ मन्वन्तरपर्यन्त कैवल्योपम सुखानुभव करते हैं। इसीके आधारपर पञ्चायतन पूजा भी होती है। पञ्चायतन पूजामें पाँचों देव होते हैं। अपने इष्टदेवको मध्यमें रखते हैं। और चार देवको चारों ओर रखते हैं। शिवभभक्त शिवको मध्यमें और विष्णु भक्त विष्णुको मध्यमें रखते हैं। इन्द्रियोपासक दस मन्वन्तर और भूतोपासक सौ मन्वन्तर यह फरक क्यों है ? इन्द्रियोपाधि छोटी है। पृथिवी आदि उपाधि बडी है। यद्यपि भूतपदसे सूक्ष्मभूत ही लेते हैं। फिर भी इन्द्रियकी अपेक्षा उनकी अधिकता है ही। अतएव पाददेवता और आकाश देवता दोनों विष्णु होनेपर भी उपाधिके न्यूनाधिकभावसे पृथक् हैं। तथा चक्षुका और तेजका देवता सूर्य होनेपर भी उपाधिभेदसे भेद हैं। यहाँ भी प्रथम देवताका स्मरण कर धीरे धीरे उनका और आत्माका भूतसूक्ष्मके साथ तादात्म्य करते हैं। ऐसा करनेवाले भूतमात्रामें लीन हो जाते हैं। और ऐसा न करनेवाले विष्णु, शिव आदिके लोकमें जाकर सालोक्य सारूप्य आदि प्राप्त करते हैं। पहले वाले तो विदेह होते हैं।

अभिमानोपासक कौन है। अभिमानके अधिष्ठाता देवता रुद्र भगवान हैं। जलके अधिष्ठाता भी शिव हैं। रुद्र हैं। अभिमानके अधिष्ठाता भी रुद्र हैं। फरक उपाधिमें है। जल एक ही भूत है। अहङ्कारतत्त्व पञ्चभूतका मूल है। जल शुक्लवर्ण है शिव भी स्फटिक-मणिसम कर्पूरगौर है। अमरनाथमें हिमलिङ्ग शुद्ध स्वच्छ दीखता हैं। सूर्य तेजोरूप तो है ही। आकाश नीलवर्ण है। विष्णु भी नीलवर्ण है। हाथीका (गणेशका) मदगन्ध प्रसिद्ध है। पृथिवी भी गन्धयुक्त है। **"तत्र गन्धवती पृथिवी"**। वायुमें प्राणशक्ति है। देवी शक्तिरूपिणी है। इन सबका मूलतत्त्व अहंकार तत्त्व है। अतएव उसके अभिमानी रुद्र की उपासना करनेवाला सहस्र मन्वन्तर रहता है। चौदह मन्वन्तरमें ब्रह्माजीका एक दिन है। सहस्र मन्वन्तरमें सत्तर-इकहत्तरके करीब दिन हो जाते हैं। उतने दिनतक यह उपासक विदेह होकर अहकार-लीन रहते हैं। और कैवल्योपम सुखका अनुभव करते हैं। इसी रुद्र-की स्तुति—

**"नमस्ते रुद्र मन्यव उतोत इषवे नमः"**

इत्यादिमें है।

बुद्ध्युपासक कौन है? प्रकृतिका प्रथम विकार महत्तत्त्व है। उसी को वुद्धितत्त्व भी कहते हैं। उसकी जो उपासना करे वही बौद्ध है। बुद्धिके अधिष्ठाता हिरण्यगर्भ है। उपस्थके अधिष्ठातृ देवता प्रजापतिमें और बुद्धि उपाधि है जिसकी ऐसे हिरण्यगर्भमें भेद भी पूर्ववत् जानना चाहिए। उपस्थाधिष्ठातृ देवता अति अल्प उपाधिवाला है। किन्तु हिरण्यगर्भ तो अति महान उपाधिवाला है। उस उपाधिका नाम ही महान् महत्तत्त्व आदि है। इस प्रजापतिसे रुद्रकी उत्पत्ति शतपथ ब्राह्मणमें बताया है। महत्तत्त्व ही प्रथम विकार है। अतएव हिरण्य-गर्भको प्रथमज बताया है। **"हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे"** **"स वै शरीरो पथमः"** इत्यादि मन्त्र हिरण्यगर्भकी प्रथम उत्पत्ति बताते हैं।

हिरण्यगर्भोपासक महत्तत्त्वमें लीन होते हैं। और दशसहस्रमन्वन्तर कैवल्यसुखसदृश सुखोपभोग करते हैं। ब्रह्माजीके लगभग सातसौ चौदह दिन मतलब प्रायः दो साल रहते हैं। ये भी विदेह ही माने जाते हैं। इसको शैव सदाशिव मानते हैं।

अव्यक्तोपासक कौन हैं ? जो प्रकृतिके उपासक हैं। इसके अधिष्ठाता ईश्वर ही हैं। इसे कोई आदिशक्ति कहते हैं। कोई शिवशक्ति कहते हैं। आगम सिद्धान्तवाले इसे परब्रह्मका या परमशिवका प्रथम परिस्पन्द भी मानते हैं। प्रकृतिकी उपासना करनेवाले प्रकृतिलीन होते हैं। ब्रह्माजीके लगभग बीसवर्ष तक वे प्रकृतिलीन होकर रहते हैं। कैवल्यपदसुख जैसे सुख वे वहां पाते हैं। यद्यपि इन्द्रियलीनभी कैवल्योपम सुखपाते हैं और प्रकृतिलीन भी कैवल्योपम सुख पाते हैं तो क्या केवल कालकी अवधिकी ही अधिकता है ? नहीं। जैसे काल दशगुणोत्तर चलता है वैसे सुख भी दशगुणोत्तर चलता है। किन्तु संसारमें इन्द्रियलीनके सुखकी उपमाका भी कोई सुख नहीं है। इस लिए सर्वत्र एक ही उपमा दी गयी—"कैवल्यपदमिवानुभवन्तः"। भाष्यकार आद्यशंकराचार्यने भी प्रकृतिलयको सर्वोत्कृष्ट सुख माना है। ईशावास्यभाष्यमें लिखा है—

> **"मानुषदैववित्तसाध्यं फलं शास्त्रलक्षणं प्रकृतिलयान्तम्।
> एतावती संसारगतिः।"**

अर्थात् मानुषवित्तसाध्य यज्ञादिका फल स्वर्ग आदि लोक है। दैववित्त उपासना हैं उससे साध्य देवलोकादि प्रकृतिलयपर्यन्त है। यहीं तक संसारगति है। इससे सूचित होता है—संसारका सर्वाधिकसुख प्रकृतिलय है। यद्यपि ब्रह्माजीकी रातमें सभी प्राणी प्रकृतिलीन होते हैं। तथापि उससे अलग यह प्रकृतिलय है। इसमें सत्त्वगुणाधिक्य होनेसे सुखानुभूति होगी। प्रश्न होगा कि प्रकृतिमें लीन होनेपर देखना सुनना कुछ है नहीं तो सुख क्या होगा ? उत्तर यह है कि देखने सुन-

नेके सुखसे हजारों गुना उत्कृष्ट प्रकृतिलयका सुख है। परन्तु समझमें नहीं आता—यह हजारों गुना अधिक है। तो समझो। कभी निकृष्ट दृष्टान्त भी काम आता है। एक शराबी आदमी शराब पीकर बेहोश होकर रास्तेमें ही गिर जाता है। क्या वह कुछ देखता सुनता है ? क्या उसको सुख होता होगा ? यदि सुख नहीं है तो वह शराब क्यों पीता है ? उसको तो सारी दुनियाके सुखसे ज्यादा सुख उस बेहोशीमें है। प्रकृतिलय कोई शराब भी नहीं है। किन्तु सर्वोत्कृष्ट उपाधि है। उसमें सुख क्यों नहीं होगा ? दृष्टान्त निकृष्ट होनेपर भी दार्ष्टान्तिक समझानेमें उपयुक्त है। इसलिए भागवतमें भी उपमा दी—

> **देहं च तं न चरमः स्थिमुत्थितं वा**
> **सिद्धो न पश्यति यतोऽध्यगमत् स्वरूपम्।**
> **दैवादुपेतमुत दैववशादपेतं**
> **वासो यथा परिकृतं मदिरामदान्धः॥**

यहाँ तो मोक्षसुखके लिए उपमा दी है। जीवन्मुक्त सिद्धपुरुष स्वरूप का साक्षात्कार होनेसे देह उठा या बैठा, क्या हुआ, कुछ नहीं देखता। दैववशात् आया-गया कुछ नहीं देखता। जैसे मदिरामदान्ध कपडा फटा है कि अच्छा है; पहना हुआ है या गिर गया है कुछ नहीं देखता। इसीको—

**"पुरुषं निर्गुणं प्राप्य कालसंख्या न विद्यते"।**

यह बताया। इसी प्रकृतिलयरूपी फल एवं उसके साधनका वर्णन **"संभूतिं च विनाशं च"** इत्यादि मन्त्रमें भी बताया।

प्रकृतिकी उपासना दो प्रकारकी ईशावास्यमें है। एक हिरण्य-गर्भोपासनासमुच्चितप्रकृति उपासना। दूसरी केवल प्रकृति उपासना। केवल प्रकृति उपासनामें **"अन्धं तमः प्रविशन्ति"** बताया। उसका अर्थ प्रकृतिलय ही भाष्यकारने किया। और **"असंभूत्यामृतमश्नुते"** इस समुच्चयफलको भी प्रकृतिलय बताया। एकमें तमोगुणकी अधि-

कता है, दूसरेमें नहीं है इतना ही फरक है। इसलिए प्रथमको "अन्धं तमः" कहा और दूसरेको "अमृतं" ऐसा आपेक्षिक अमृतत्व कहा। ये सभी पुनरावृत्तिवाले हैं, यही यहां विशेष ध्यान देने योग्य बात हैं। यही प्रकृतिलयकी अपेक्षा मोक्षमें विशेषता है। दूसरी विशेषता है—दशगुणोत्तर सुख सीमित है। मोक्ष सुख अनन्त है। अस्तु। हम इसपर अधिक विचार न कर प्रकृतमें जितना उपयोगी है उतने पर विचार करें। पूर्वोक्त विदेह तथा प्रकृतिलयवाले वापिस संसारमें आते हैं तो वे जन्मसिद्ध होकर आते हैं। जैसे सनक आदि एवं वसिष्ठ आदि। वे जन्मसिद्ध थे। उनमें भी न्यूनाधिक भाव है। वह न्यूनाधिक भाव उपास्यकी न्यूनाधिकतासे है। इस विवेचनाका मतलब यह है कि इन सब उपासनामें पड़ना इन्द्रियलय आदि फलकी दृष्टिसे भले न हो। किन्तु भवप्रत्ययको लेकर ये सब महत्त्व रखते हैं। परंतु जन्मसिद्धोंको भी यत्न करना जरूरी है। अतएव "वश्यात्मना तु "यतता" कहा। आगे योगभ्रष्ट भी लगभग विदेह आदिके समकक्षके है। उनके लिए भी "प्रयत्नाद् यतमानस्तु" ऐसा भगवान आगे कहेंगे। मैं जन्मसिद्ध हूँ, सोचकर यदि कोई प्रयत्न छोड़ दे तो वह भी गिर सकता है। कई जगह पूर्वजन्मकी बात बोलनेवाले बालक देखनेमें आये। वे भी कुछ ऊमर बीत जानेपर पूर्वजन्मकी बातको भूल जाते हैं। वैसे जन्मसिद्ध भी धीरे धीरे सिद्धिहीन हो जायेंगे यदि प्रयत्न नहीं करेंगे। एतदर्थं ही "यतता" यह विशेषण है।

यह भवप्रत्ययकी बात हुई। अब उपायप्रत्ययवालोंको देखें। "उपायतः" यह विशेषण उपायप्रत्ययवालोंको लेकर है। उपाय प्रत्यय वाले कौन हैं? जो भवप्रत्यय नहीं हैं। उनके लिये उपाय क्या है? देखो—

"श्रद्धावीर्यस्मृतिसमाधिप्रज्ञापूर्वक इतरेषाम्।"

इसकी व्याख्या पहले आ चुकी है। तथापि प्रकरणशुद्धयर्थं पुनः विचार कर रहे हैं। क्योंकि "उपायतः" से उपाय भी उपस्थित होते हैं।

योगमें, इश्वरमें, गुरुमें एवं शास्त्रमें पूर्ण श्रद्धा यह प्रथम उपाय है। आधी सिद्धि तो श्रद्धा उत्पन्न करती है। कुमारिल भट्टने योगाभ्यास किया था या नहीं इसके लिये कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं है। किन्तु उनकी श्रद्धा अटूट थी। वेदोंपर उनकी अपार श्रद्धा थी। उनकी श्रद्धाका परिणाम यह था कि उनकी वाणीके पीछे अर्थ चलता था।

"ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोनुधावति।"

यह शक्ति भट्टजीमें स्पष्ट चरितार्थ होती थी। ऋषि मन्त्रद्रष्टाको कहते हैं। कुमारिल मन्त्रद्रष्टा तो नहीं थे फिर भी मन्त्राध्येता तो थे ही। सुधन्वा राजाको उन्होंने कहा—इस घड़ेमें शेषनागवाहन भगवन्मूर्ति है। बौद्धने कहा सर्प है। था सर्प ही। किन्तु घड़ा खोलकर देखा तो नागवाहन विष्णुमूर्ति प्रकट हुई। यह सिद्धि श्रद्धा जन्य थी। पर्वतपरसे छलांग मारकर अक्षत रह गये यह श्रद्धाका ही फल था। श्रद्धासे योगसिद्धि आती है तो योग क्यों नहीं होगा? तोटकाचार्यकी सिद्धि तो श्रद्धासे हुई थी। दूसरा उपाय वीर्य अर्थात् उत्साह, लगन है—

"क्रियासिद्धिः सत्त्वे भवति महतां नोपकरणे।"

यह सूक्ति प्रसिद्ध है। सत्त्वे अर्थात् सामर्थ्यमें क्रियाकी सिद्धि है। उपकरणमें नहीं। एक साधन मैंने प्रातःकाल करनेके लिये प्रवचनमें बताया तो एक माई तो रातभर उसी उत्साह में रही, प्रातःकाल होते ही करूँगी। ऐसा उत्साह होना चाहिये। स्मरण तदर्थ निरन्तर हो। निरन्तर स्मरण होनेपर योगमें वेग आता है। यह स्मृति ही ध्यान है। वीर्यसे प्रत्याहार तथा धारणा सम्पादन करो। इसके बाद संप्रज्ञात समाधि संपादन करो। उसके बाद प्रज्ञा होगी, उस प्रज्ञाको बढ़ाओ। व्यासजीने बताया—"**योगो हि योगस्योपाध्यायः**"। योग करते करते उसका विशेष ज्ञान प्राप्त होगा। और ऋतंभरा प्रज्ञा भी होगी।

इसके बाद विरामप्रत्ययाभ्यास करो। जिसके बारेमें पहले कहा गया है—सर्वसाधनोंसे पहले चित्तको निर्वृत्तिक बनाकर प्रशान्तरूपसे प्रवाहित होने दो। थोड़ी देर यह अभ्यास करो। फिर अन्य अभ्यास करो। अब उसे साधनकोटिसे उठाकर साध्यकोटिमें लाना है। यह विरामप्रत्ययाभ्यास मुख्य उपाय है। पर वैराग्यको भी यहाँ हेतु बताया है। प्रथमतः तो सामान्य अभ्यास और अपरवैराग्य कारण "अभ्यासवैराग्याभ्यां" से बताया। उससे सविकल्पक समाधि होगी। यहाँ विसमप्रत्ययका ही अभ्यास करना है और पर वैराग्यको भी संपादन करना है। अतः यहाँ भी अभ्यास और वैराग्य कारण है। यद्यपि सूत्रकारने पर वैराग्यको कारणके रूपमें सूत्रित नहीं किया है तथापि भाष्यकारने ऐसा कहा है।

**"तस्य परं वैराग्यमुपाय:"**

निष्कर्ष यह है कि भवप्रत्ययरूपसे निर्विकल्पक समाधि प्राप्त करना हो तो पूर्वजन्मसे ही इन्द्रियोपासना आदि साधनानुष्ठान करो। अर्थात् अब तो पूर्वजन्म वापिस आने वाला नहीं है। अतः इस जन्ममें इन्द्रियोपासना आदि कर अगले जन्मकी तैयारी करो। विष्णु शिव आदिकी उपासनासे भी यह सम्भव है। और इसी जन्ममें निर्विकल्पक समाधितक पहुँचना है तो श्रद्धावीर्य आदि उपाय सम्पादन करो। यह कोई विकल्प उपस्थित नहीं कर रहे हैं। दोनोंको साथमें कर सकते हैं। जिससे एकमें फल न होने पर दूसरेमें सफलता हो सकती है। जैसे, प्रारम्भमें आदमीने इधर कुछ धंधा भी चलाया उधर कुछ नौकरी भी की। कोई कोई व्यक्ति दो दो जगहसे चुनावके लिये खड़े होते हैं। एक जगह हार जाय तो दूसरी जगह जीत जाय। ये साधन परस्पर उपकारी भी होते हैं। अतः इनको करते हुए "वश्यात्मा" बन कर योगको प्राप्त करना चाहिये ॥३६॥

**अर्जुन उवाच—**

> अयतिः श्रद्धयोपेतो योगाच्चलितमानसः।
> अप्राप्य योगसंसिद्धिं कां गतिं कृष्ण गच्छति ॥३७॥

[अर्जुनने प्रश्न किया—हे श्रीकृष्ण ! जो श्रद्धायुक्त है किन्तु अयति (असंयतात्मा) है वह योगसे चलितचित्त होनेसे योगकी सिद्धिको प्राप्त न होकर किस गतिको प्राप्त होता है ? ॥३७॥]

"वश्यात्मना तु यतता शक्योऽवाप्तुमुपायतः" यह पूर्वश्लोकमें कहा। अर्थात् संयतात्मा यत्न करें तो उपायसे योग प्राप्तकर सकता है। इससे सूचित होता है—असंयतात्मा हो तो यत्न करनेपर भी, उपायाश्रयण करनेपर भी योग प्राप्त नहीं हो सकता। केवल संयतात्मा होनेपर भी योग तबतक प्राप्त नहीं होगा जबतक यत्न नहीं करते और उपायोंका आश्रयण नहीं करते। इनमें प्रथमको लेकर अर्थात् असंयतात्मा यत्न भी करे उपाय भी अपनाये तो भी योग प्राप्त नहीं होता इस पक्षको लेकर प्रश्न यह किया जा रहा है—तो उसकी क्या गति होगी ?

"अयतिः"। "असंयतात्मा" यहां यत शब्द है। उसपर 'सं' उपसर्ग जोड़नेपर संयत हुआ। उसके साथ 'न' कार जोड़नेपर असंयत हुआ। उसी यतको यहां यति शब्दसे लिया और 'न' जोड़ दिया तो अयति हुआ। असंयतात्मा पदसे शरीर संयम, प्राणसंयम, इन्द्रियसंयम मनःसंयम तथा बुद्धिसंयम रहित पुरुष लिया गया था। क्योंकि वहां आत्मपद जोड़ रखा है। यहा आत्मपद निकाल दिया है और 'सं' उपसर्ग भी निकाल दिया है। वह इसलिये कि यम, नियम, संयम सबका संग्रह हो। यम, संयम, नियम तीनमें यम पद आता ही है। इन

तीनोंसे जो रहित है वही अयति है। यतं यमनं यतिः। न विद्यते यतिर्यस्मिन् ऐसा विग्रह है। अथवा यमनवान् यतिः। न यतिः अयतिः ऐसा विग्रह है। दोनोंका अर्थ एक ही है। यमरहित, नियमरहित एवं संयमरहित अयति समाधि लगानेमें लग जाय तो आपका मत है—असंयतात्मना योगो दुष्प्रापः—योग प्राप्त नहीं होगा। तो क्या गति उसकी होगी यह अर्जुनका प्रश्न है। यद्यपि यम नियम न करनेवालेको योग प्राप्त नहीं होता ऐसा भगवान्‌ने कहा नहीं है। फिर भी अष्टांगयोगमें यमनियम प्रसिद्ध हैं। अतएव उन दोनोंकी उपस्थिति तो होती ही है। फिर **"आत्मौपम्येन सर्वत्र"** इस श्लोकमें दैवी सम्पदा सूचित हुई ही है। दैवी संपदामें **"अहिंसा सत्यमक्रोधः"** इत्यादि आते ही हैं। भाष्कारने भी **"अहिंसक इत्यर्थः"** ऐसी व्याख्या वहां की है। एकदेशग्रहणसे अहिंसा आदि सभी भाष्यमतमें भी आ जाते हैं। अतः प्रथम हम यम नियमपर विचार करें। योगचिन्तनमें इनका छूटना उचित भी नहीं है।

अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह ये पांच यम हैं। जिनमें योगाभ्यासके लिए अहिंसाव्रतपालन परम आवश्यक है।

**कायेन मनसा वाचा सकलैरन्द्रियैरपि।**
**अक्लेशकरणं पुंसामहिंसां परमां विदुः॥**

केवल जानसे मारना मात्र हिंसा और उसका त्याग अहिंसा इतनी ही व्याख्या नहीं है। शरीर आदि किसीसे भी किसी भी प्राणीको जानबूझकर क्लेश पहुँचाना हिंसा है। उसका अभाव अहिंसा है। परन्तु अभाव कोई व्रत नहीं माना जाता। अतः किसीको मैं क्लेश नहीं पहुँचाऊँ ऐसा संकल्प अहिंसाव्रत है। इस व्रतका पालन करनेका फल बताया है—

**"अहिंसाप्रतिष्ठायां तत्संनिधौ वैरत्यागः।"**

अहिंसाव्रतमें दृढ़ता अनेपर उसके सामने सभी वैरको त्याग देते हैं। पहले समयमें जंगलोंमें ऋषि-महर्षि रहते थे। वे सिंह वाघ आदिसे नहीं डरते थे। क्योंकि उनके सामने सिंहादि सभी वैर छोड़ देते थे। ऋषियोंसे सिंहादि वैर नहीं करते थे, इतना ही नहीं, वल्कि उनके आस-पास रहनेवाले प्राणी भी परस्पर वैर नहीं करते थे। आपके मनमें हिंसाकी भावना है तो सामनेवाले व्यक्तिमें वैरभावना आयेगी। आखिर समष्टि लिङ्ग शरीरमें एक दूसरेसे सम्बद्ध है ही। तो भावनाका भी असर दूसरेपर पड़ता ही है। अर्थात् आप ऐसा न समझें कि मेरे अन्दरका कपट मेरे सिवाय कोई दूसरा नहीं जानता, या मेरे अन्दर जो सद्भावना है वह मेरे सिवाय दूसरा नहीं जानता। कभी न कभी वह अन्यत्र व्यक्त होकर रहेगा। मैं दक्षिण यात्रामें गया था तो केरलप्रान्तमें भी गया। वहां एक सिद्ध संत हुए। जिनको लोग चट्टंबी स्वामी बोलते थे। घोर जंगलमें वे रहते थे। वहाँ जंगली हाथी, चीते, शेर, भालू, वन्दर, सांप, विछू आदि सब रहते थे। सह्याद्रिका वह जंगल था। भक्त लोग वहां जाते थे। किसीको भी किसी जानवरसे भय नहीं होता था। भक्त लोग चावल दाल आदि सामग्री वहुत ले जाकर देते थे। तो उनके शिष्य भोजन बनाकर तैयार करते थे। आश्रमोंमें जैसे वहां भी घंटी बजती थी। परन्तु उस घोर जंगलमें कौन महात्मा रहे? रहना चाहिए लेकिन नहीं रहते थे। घंटी सुनकर पंगतमें कौन आते थे? वन्दर, भालू, शेर, सांप, विच्छू बिल्कुल लाईन बनाकर वैठते थे। यथोचित भोजन सबको देते थे और कभी कमी नहीं पड़ती थी। भोजनके बाद सब गायब होते थे। भड़ौचमें वनस्वामी मठमें भी एक तीर्थानन्द स्वामी रहते थे। उनके माथेपर कंधेपर चिड़िया आकर बैठती थी। गिलहरी (खिसकोली) घूमती रहती थी। जैसी जैसी अहिंसा प्रतिष्ठित होती है वैसे वैसे प्राणियोंमें वैराभाव और निर्भयता होती है। योगके लिए निर्वैरता एवं निर्भयता आवश्यक है। अन्यथा वैर एवं भयसे चित्तमें स्थिरता

नहीं आ सकती। इस अहिंसाव्रतरहित अयतिकी क्या गति होती है?

सत्य। योगियोंके लिए दूसरा व्रत है—सत्यव्रत। भगवान् भी सत्यव्रती हैं—"सत्यव्रतं सत्यपरं त्रिसत्यं" इत्यादि विशेषण भगवान्के लिये आये हुए हैं। यथादृष्ट, यथाश्रुत, हृदयाभ्युनुज्ञात वस्तुका कथन सत्य है। जो देखा, जो सुना और हृदयने जिसको माना उसका कथन सत्य है। धर्मलक्षणमें भी हृदयाभ्यनुज्ञान माना है।

विद्वद्भिः सेवितः सद्भिर्नित्यमद्वेषरागिभिः।
हृदयेनाभ्यनुज्ञातो यो धर्मस्तं निबोधत॥

ऐसा मनुवचन है। क्योंकि देखने और सुननेमें दोष मालूम पड़नेपर उसे दूसरेको अनुवाद भाषामें भी बोलना ठीक नहीं है। बहुतसे लोग दूसरेपर छोड़कर छुटकारा पाते हैं। प्राचीन संतोंमें वाक्सिद्धि होती थी। वह इस सत्यकी प्रतिष्ठासे ही होती थी। वे जो कहते थे वही होता था।

अर्थानुगामिनी वाणी सर्वेषामेव देहिनाम्।
ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोऽनुधावति॥

औरोंकी वाणी अर्थके पीछे चलती है। किन्तु ऋषियोंकी वाणीके पीछे अर्थ चलते थे। त्वं सर्पो भव बोलनेपर वह सर्प ही हो जाता था। सत्यप्रतिष्ठाका यह फल है। महर्षि पतञ्जलिने बताया—

"सत्यत तिष्ठायां क्रियाफलाश्रयत्वम्"

क्रया सफल तभी होती है जब सत्यकी प्रतिष्ठा होती है। कहीं कहीं क्रियाफलको ही सत्य शब्दका अर्थ माना है। क्रियासे फल होगा यह एक ध्रुव सत्य है, परन्तु सहकारी सत्यकी न्यूनता होनेपर क्रिया निष्फल: सी हो जाती है। तब योग ढीला होने लगता है। फल सामने आता जाता है तो उत्साह बढ़ता है। फल सामने न आनेपर फिर या तो उपेक्षा हो जाती है या फिर आदतमात्रसे क्रिया करते रहते हैं।

जैसे महिम्नः स्तोत्रका पाठ यान्त्रिक जैसा हो गया। रुद्राभिषेक मन्त्रपाठ यान्त्रिकमात्र रह गया। क्रियाफलको सामने लानेके लिए सत्यप्रतिष्ठा चाहिए। तब प्रत्यय होगा। तब योगमें उत्साह होगा। 'विषयवती वा प्रवृत्तिः" इत्यादि सूत्रभाष्यमें यह स्पष्ट किया गया है। योगकी छोटी मोटी भी सिद्धि सामने आती है तो योगमें विश्वास हो जाता है।

अस्तेय। अन्य आदमीकी वस्तुपर कुदृष्टि स्तेय है। उसे हड़पनेका यत्न स्तेय अर्थात् चोरी है। इसके होते हुए भी योग सफल नहीं होता। क्योंकि चोर हमेशा ही अभावग्रस्त होता है। कई चोर डाकू जो प्रसिद्ध हुए उनमेंसे कोई करोड़पति नहीं हुआ। करचोरीकी बात नहीं कर रहा हूँ। यह राजनीतिकी बात है। धर्मनीतिकी नहीं। एक भक्तने मुझसे पूछा कि महाराज मैं अपनी आवकसे दस प्रतिशत धर्मादाय निकालता हूँ, दानादि करता हूँ, किन्तु टेक्स भरनेके बाद नहीं। एक सन्त कहते हैं यह तुम्हारा काला दान है। इस विषयमें आपकी क्या सम्मति है? क्या यह पाप है? मैंने कहा—अपनी आमदनीमेंसे दशप्रतिशत देना कोई पाप नहीं है। टेक्सकी नीति राजनीति या अर्थनीति है। नीतिनिर्धारक लोग अपने ढंगसे उसका निर्धारण करते हैं। यह कोई शास्त्रीय बात तो है नहीं। शास्त्रोक्त विरोध होनेपर अधर्म होता है। बल्कि "अर्थशास्त्राद् धर्मशास्त्रं बलीयः" ऐसा सिद्धान्त है। राजनीतिशास्त्र, अर्थशास्त्र आदिसे धर्मशास्त्र बलवान होता है। मेरा तात्पर्य यह नहीं कि तुम कर मत भरो। किन्तु उसका धर्मशास्त्रसे कोई सम्बन्ध नहीं है। कर नहीं भरेंगे तो पकड़े जाने पर दण्ड भरना पड़ेगा। उसका फल यहीं है। हां, कर भी नहीं भरोगे, दान भी नहीं करोगे तो इहलोक परलोक दोनोंके विरुद्ध चलना माना जायेगा। खैर, योगाभ्यासीके सामने इतनी भारी परिस्थिति तो नहीं आयेगी। अस्तेयका फल बताया है—

**"अस्तेयप्रतिष्ठायां सर्वरत्नोपस्थानम् ।"**

अस्तेयकी सिद्धि होनेपर वह अभावग्रस्त कभी नहीं होगा । कहीं न कहींसे उसकी आवश्यकताकी पूर्ति होगी ही । बल्कि सर्व रत्नोंकी उपस्थिति फल है । आवश्यक वस्तुकी अप्राप्ति भी तो योगविघातक है । कहीं कमंडलके लिये परेशानी, कहीं कुटिया की परेशानी । कहीं आसन नहीं । इस व्यस्ततामें योग ही व्यस्त होगा ।

ब्रह्मचर्य । योगके लिये विशेषरूपसे ब्रह्मचर्य पालन होना चाहिये । कामका दूसरा नाम मनसिज है । पहले कहा भी जा चुका है— **"संकल्पप्रभवान् कामान्"** काम संकल्पसे उत्पन्न है ।

**"काम जानासि ते मूलं संकल्पात् किल जायसे ।"**

इत्यादि पहले कहा जा चुका है । मनसिज संकल्पप्रभव काम होनेपर चित्तवृत्तिनिरोधरूपी योग कैसे हो ?

**"ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठायां वीर्यलाभः ।"**

ऐसा महर्षि पतञ्जलिका कहना है । ब्रह्मचर्यकी सिद्धिसे अर्थात् ऊर्ध्व-रेता होनेसे वीर्यलाभ होता है । वीर्य शब्दका यहाँ अर्थ उत्साह है । उत्साह एवं सामर्थ्यके बिना क्या योग हो ? शरीरमें उमंग होनी चाहिये । ब्रह्मचर्यके अभावमें शरीर शिथिल हो जाता है । मन कम-जोर पड़ता है । अतः ब्रह्मचर्य यत्नसे संरक्षणीय है ।

**"ब्रह्मचर्येण देवा मृत्युमुपाघ्नन्"**

ऐसी श्रुति है । देव माने ज्ञानी । विद्वानोंने ब्रह्मचर्यसे मृत्युको मार हटाया । मार्कण्डेयजीने पूर्ण ब्रह्मचर्यका पालन किया तो मृत्युको भी उन्होंने जीत लिया था । उनकी तपस्या, शङ्करका वरदान, मृत्युंजय जप आदि सभी उसमें कारण रहे । किन्तु ब्रह्मचर्यने मुख्य भूमिका निभायी ।

अपरिग्रह। परिग्रहका अर्थ है असाधारण प्रिय वस्तुओंका संग्रह। सबकी नजर जिसपर लगी हो ऐसी वस्तुओंका संग्रह। श्रीमद्भागवतमें इसके विषयमें आया है—

परिग्रहो हि दुःखाय यद्यत् प्रियतमं नृणाम्।
अनन्तं सुखमाप्नोति तद्विद्वान् यस्त्वकिंचनः॥

दत्तात्रेय महाराज राजा यदुको कह रहे हैं कि मनुष्यके लिये अत्यन्त प्रिय वस्तुओंका संग्रह करके रखना और वितरण न करना यह दुःखका कारण है। अकिंचन होकर रहो, सामान्य मनुष्य होकर रहो तो अत्यन्त सुख पाओगे। इसमें दृष्टान्त दिया—

सामिषं कुररं जघ्नुर्बलिनो ये निरामिषाः।
तदामिषं परित्यज्य स सुखं समविन्दत॥

दत्तात्रेय महाराज कहते हैं—मैं एक बार खेतोंमें घूम रहा था। उस गाँवमें एक मांसविक्रेता यवनकी दुकान थी। एक चीलने झपटकर एक बड़ा टुकड़ा मांसका पा लिया। वह शीघ्र गतिसे उड़कर खेतपर पहुँचा। क्योंकि मनुष्योंके मारनेका उसको भय था। वहाँसे तो वह दूर निकला। पर खेतके ऊपर बहुत सारे चील उड़ रहे थे। उन्होंने देखा—इसके पंजेमें मांसका टुकड़ा है तो उसपर झपटे। वह अपनेको और मांसखंडको बचाने लगा। उड़नेकी भी अनेक विधि कलायें होती हैं। प्रडीनोड्डीन संडीन इत्यादि उड्डयन कला है। इस प्रकार बचाता-बचाता वह थकने लगा। आखिर उसने सोचा यह परेशानी बढ़ती जा रही है, पीछे पड़नेवाले चीलोंकी संख्या भी ज्यादा हो गयी है तो वह बहुत ऊँचा चढ़कर अपने पंजेसे मांसके टुकड़ेको छोड़ दिया। और नीचे उतरकर एक पेड़की शाखा पर आरामसे बैठा। वह मांसखंड नीचेकी ओर गिर रहा था। किसी अन्य चीलने उसे पकड़ा। तब सब चील उसके पीछे लग गये। संसारमें विषयोंमें भी ऐसी ही बात है। असाधारण वस्तुका संग्रह करते ही लोगोंकी नजर उसपर पड़

जाती है। अति वैभवसम्पन्न जोवन योगीके लिये उपयुक्त नहीं है। वैभवरक्षाकी फिकरमें योग स्थिर नहीं होगा ।

शौच। शुचिता योगीके लिये नियत है। प्रातः स्नान करो। आसन पवित्र हो, जल पवित्र हो। उसका फल है असंगता। अपवित्र व्यक्तिका स्पर्श नहीं करेंगे।

**"शौचात् स्वाङ्गजुगुप्सा परैरसंसर्गः ।"**

अपवित्र व्यक्तियोंके संसर्ग संयोगसे अपने मनमें अपवित्रताका प्रवेश होगा। अपवित्रतासे तमोगुण बढ़ता है। तमोगुण होनेपर योगसिद्धि नहीं होती।

संतोष। प्राप्त वस्तुमें अलंबुद्धि संतोष है। असंतोषमें रजोगुणकी मात्रा बढ़ती है तो दुःख होने लगता है।

**"दुःखदौर्मनस्याङ्गमेजयत्वश्वासप्रश्वासा विक्षेपसहभुवः ।"**

यह पहले बता चुके हैं। दुःखादि सभी रजोगुण कार्य हैं। अपवित्रता तमोगुण कार्य हे। असंतोष रजोगुण कार्य है ।

**"संतोषादनुत्तमसुखलाभः ।"**

संतोषसे परमसुखकी प्राप्ति होती है। सुखद वस्तुओंसे तात्कालिक क्षणिक सुख हागा। सन्तोषसे स्थायी सुख होगा। सुदामाजो रास्तेमें सोचने लगे—भगवानने मुझे वहुत धन नहीं दिया, बड़ा अच्छा हुआ। इसीमें मेरा कल्याण हे।

**"अधनोऽयं धनं प्राप्य माद्यन्नुच्चैर्न मां स्मरेत् ।"**

अधन धन प्राप्त करता है तो प्रथम उसमें मद आता है। तव उस मदरससे अधिकतर धनकी कामना होती है। जैसे मद्यसे अधिक मद्य की इच्छा बढ़ती जाती है। अन्तमें भगवत्स्मरण सर्वथा छुट जायेगा। ऐसे दलील दे देकर निर्धनताका समर्थन किया। किन्तु घरमें आकर

देखा तो वहां अपार वैभव देखा। तब क्या बोलने लगे? भगवानने त्याग सिखानेके लिए यह दिया। है नहीं वस्तु तो त्याग क्या करेंगे? एक भिखारीने दिन भरमें एक रुपया कमाया। किसीने मांगा तो दे दिया वह रुपया। लेकिन एक सेठने दिनमें एक लाख कमाया। मांगा किसीने तो क्या लाख दे देगा? वस्तु आनेपर त्यागका नमूना कैसा है मालूम पड़ेगा।

**एवं व्यवसितो बुद्ध्या भक्तोऽतीव जनार्दने।**
**विषयाञ्जायया त्यक्ष्यन् बुभुजे नातिलम्पटः॥**

सुदामाने त्यागनेके लिये विषय स्वीकार किया। निर्धनतामें भी वे संतुष्ट थे। धनप्राप्तिमें भी वे संतुष्ट थे। ऐसे पुरुष योगी बनते हैं।

तपः। तपस्या करना भी परम आवश्यक है। महर्षिने इसका फल बताया—

**"कायेन्द्रियशुद्धिरशुद्धिक्षयात्तपसः।"**

कृच्छ्रचान्द्रायण आदि तप है। सबसे छोटा तप एकादशी व्रत है। उससे शरीर शुद्धि होती है। अनेक विध वस्तुओंको खाते रहते हैं और बराबर पाक नहीं होता तो शरीमें दोष आ जाता है। उससे चूनातत्त्व (केल्शियम) बढ़ जाता है जैसे फल आचार आदि सड़ते हैं तो ऊपरसे भूसी आती है। उसके निवारणके लिए उपवास सर्वोत्तम औषध है। शरीर स्वस्थ होता है तो भजन भी होगा।

**"शरीरमाद्यं खलुधर्मसाधनम्"।**

इसीलिये एकादशीव्रत आदि भगवानको पसन्द है। जैसे तपानेसे सोना शुद्ध होता है वैसे तपसे इन्द्रियशुद्धि होती है।

स्वाध्याय। योगप्राप्तिके लिए स्वाध्याय भी आवश्यक है।

**"स्वाध्याय ॐकारादि पवित्राणां जपः मोक्षशास्त्राध्ययनं वा।"**

ऐसी व्याख्याकी गयी है। जप करना भी स्वाध्याय है। मोक्षशास्त्राध्ययन भी स्वाध्याय है।

**"स्वाध्यायादिष्टदेवतासंप्रयोगः"।**

मन्त्रजपसे देवता प्रसन्न होते हैं। "मन्त्रात्मानो देवताः" ऐसा मीमांसकोंका सिद्धान्त है "मन्त्रात्मानः" का अर्थ है—मन्त्रशरीराः। आत्म-शब्द शरीरवाचक है। मन्त्र स्वयं देवतारूप नहीं है। क्योंकि वह शब्दरूप है। शब्द प्रात्यक्षिक गुण है या मनोवृत्तिरूप है। मन्त्र शरीर है देवताओंका। कब? जब मन्त्र सिद्ध होता है। मन्त्रमें चैतन्य आता है। जपके द्वारा मन्त्र सिद्ध होनेपर देवता शक्ति उसमें उतर आती है। या देवताशक्ति अभिव्यक्त होती है। उस मन्त्रसे आवाहन करने पर दिव्यशरीरसे भी देवता उपस्थित हो जाते हैं तो देवताओंका प्रत्यक्षदर्शन, उनसे प्रत्यक्ष वार्तालाप आदि होते हैं। गायत्रीका चौबीसलक्ष जप करो तो उसमें सूर्यका भर्ग (ज्योति) उत्तर आता है अन्य मन्त्रोंका अक्षरकोटि जप करना चाहिए। एक कोटि जपसे क्या होता है, दो कोटि जपसे क्या होता है इत्यादिका विवरण सन्तोंने दिया है। वह सब यथार्थ है। हां, सहकारीके भेदसे न्यूनाधिक भाव होता ही है। अतिश्रद्धासे जप करें तो अधिक ज्योति प्रगट होगी इत्यादि। योगके लिए यह एक अत्यन्त उत्तम उपाय है। मोक्षशास्त्राध्ययन करो तो संसारसे मुक्त होनेकी वासना होगी। तब विषयवासना अपने आप क्षीण होगी।

**अध्यात्मविद्याधिगमः साधुसंगम एव च।**
**वासनासंपरित्यागः प्राणस्पन्दनिरोधनम्।**
**एतास्ता युक्तयः पुष्टाः सन्ति चित्तजये किल॥**

ऐसा योगवसिष्ठमें बताया है। चित्तजयरूपी योगके लिए ये युक्तियां हैं। अध्यात्मविद्याधिगम ही मोक्षशास्त्राध्ययन है। इसीको परिपुष्ट करनेके लिए साधुसङ्गम करो। सन्तलोग बन्धनकी वार्ता नहीं करेंगे। वे ब्रह्मचर्चा, मोक्षचर्चा ही करते हैं। उसका फल है वासनासंपरित्याग। वैसे स्वतन्त्ररूपसे भी वासनात्यागके लिए यत्न होता है। फिर भी

साधुसङ्गम आदि पाकर वासनाक्षय परिपुष्ट होता है। उससे चित्त-जय सुगम होता है। स्वाध्यायरहित अयति है।

ईश्वरप्रणिधान। योगसिद्धिके लिए ईश्वरकृपा भी परम आवश्यक है। हजारों जन्मोंमें किए हुए पुण्यपाप नानारूप धारण कर सामने आते हैं तो हर समय पुरुषार्थ काम करेगा ही, यह कहना मुश्किल है। ज्ञात अज्ञात हर प्रकारसे विघ्न उपस्थित होते हैं। भक्तिविशेषसे भगवत्कृपा प्राप्त होती है तो योगमार्गं निष्कण्टक हो जायेगा। और आराम से साधक सिद्धिकी ओर बढ़ेगा।

"समाधिसिद्धिरीश्वरप्रणिधानात्"।

ऐसा सूत्रकार कहते हैं। ईश्वरस्मरणसे शीघ्र समाधि सिद्धि होती है। प्रणिधानका अर्थं है—प्रकर्षेण हृदये निधानं धारणम्। हृदयमें धारण करना। उससे अन्तरायोंकी शान्ति होती है। हृदय निराश नहीं होता।

पांच यम एवं पाँच नियम यत या यतिशब्दसे ग्राह्य है। इनमें जहाँ तक हो सभी प्राप्त करने चाहिए। तभी संयतात्मा या यति माना जायेगा। इनमें एकाध भी न हो और उसका पूरक इतर उत्कर्ष भी न हो तो वह अयति है। जैसे ब्रह्मचर्यं उत्कृष्ट है। ईश्वरप्रणिधान उत्कृष्ट है तो वह इतर यम और नियमोंकी न्यूनताका पूरक होगा।

पूर्वश्लोकमें असंयतात्मा कहा। तदनुसार असंयति न कहकर अयति इतना कहनेका अभिप्राय यम नियमका भी संग्रह कर उसका भी अभाव बताना है यह हमने बताया। साथमें पूर्वोक्त असंयतात्मत्व भी लेना है। अर्थात् शरीर, प्राण, इन्द्रिय, मन एवं बुद्धिका संयम जिन्होंने नहीं किया वह भी अयति है। शरीरसंयम आसनसिद्धिसे होता है। उसके अभावमें शरीरविकार होनेसे योगच्युत होनेका भय रहता है। शरीर अधिक देर बैठनेसे वातादिग्रस्त हो सकता है।

फिर कमरमें दर्द, शरीरमें दर्द आदि हो तो भला योग कैसे होगा ? व्याधिस्त्यान आदिको चित्तविक्षेपकारी हम बता चुके हैं। हमारे यहां एक योगिराज थे। कभी पांव सूज गया, कभी कुछ होगया, कभी कुछ। आखिर योगिराज नाममात्र रह गया। उन्होंने खेचरी मुद्रा आदि भी साध ली थी। किन्तु सर्वप्रथम आवश्यक आसनसिद्धि नहीं की। हमारे गुरुमहाराज काशीमें थे। उनको शिवरात्रि आदिके समयमें रातभर एक आसनपर बैठे हुए देखा। फिर भी कोई तकलीफ नहीं होती थी। शरीरसंयम योगके लिये उपयोगी है। उसके अभावमें भी अयति माना जायेगा।

प्राणसंयम भी आवश्यक है। सौ वर्ष जीनेकी प्राणशक्ति लेकर हम आये हैं। उससे जीवन ज्योत जल रही है। प्राणशक्ति तेल है। जैसे-जैसे दीपक जलेगा वैसे-वैसे तेल कम होता जायेगा। लौ बढ़ाओ तो तेल जल्दी खतम होगा। कम करो तो तेल कम खर्च होगा। कामक्रोध आदि लौ बढाना है। उससे प्राणशक्ति शीघ्र समाप्त होगी। प्राणायाम ज्वाला कम करना है। इसमें भी एक दिनमें एक समयमें कितना तक खर्च किया जा सकता है यह भी सावधिक है। भगवान या प्रारब्ध जितना ही प्राणशक्ति तैलका राशनका कोटा देते हैं उसमें से बचा सकते हो। ज्यादा काम करनेपर भारी नुकसान होगा इसलिये अधिक काम करनेसे मनुष्य थकता है। हठयोगप्रदीपिका-कारने अतिपरिश्रम आदिका सख्त निषेध किया है। "युक्ताहार-विहारस्य" इत्यादि भगवान भी कह चुके हैं। प्राणायाम करनेसे बहुत समय तक प्राणगति मन्द होती है। बहुत देरतक प्राणशक्तिका न्यून व्यय होता है। उस बची शक्तिको मनोनिरोधमें लगावो तो शीघ्र फल मिलेगा। प्राणशक्ति अधिक समाप्त होती है तो मनोबल भी कम होगा। अतः प्राणसंयमरहित भी अयति है। उसको भी शीघ्रसिद्धि प्राप्त नहीं होगी।

इन्द्रियसंयम न होनेपर भी अयति माना जायेगा। परन्तु पूर्ववत् प्रत्याहारका अभावमात्र यहाँ विवक्षित नहीं है। अधिक अर्थकी विवक्षा है। क्योंकि "**योगाच्चलितमानसः**" ऐसा आगे कहना है। योग पहले प्राप्त हो तब उससे चलित होगा। प्रत्याहारके विना योग ही कैसे प्राप्त होगा कि उससे चलित हो। अतः प्रत्याहार तो करता है विषयोंसे हटाकर चित्तस्वरूपानुकारी बनाता है किन्तु वासना निवृत्त नहीं करता वह यहाँ अयति है।

**इन्द्रियस्येन्द्रियस्यार्थे रागद्वेषौ व्यवस्थितौ।**
**तयोर्न वशमागच्छेत्तौ ह्यस्य परिपन्थिनौ॥**

ऐसा पहले आ चुका है। व्याख्या भी हम यथास्थल कर चुके हैं। संक्षेपतः प्रत्येक इन्द्रियका स्वीय विषयके साथ राग या द्वेष रहता है। उसके वशमें नहीं आना चाहिए। रागद्वेषके वशमें नहीं आना चाहिये।

मनसंयम न होनेपर भी अयति माना जाता है। यहां मनःसंयम का धारण अर्थ नहीं है। और उसका अभाव ही अयतित्व नहीं है। यहां मनःसंयमाभावका अर्थ है वासना। मनमें वासनायें भरी हों तो भले थोड़ी देरके लिए धारणा आदि कर लो। वृत्तिनिरोध भी कर लो किन्तु फिर समय पाकर मन पूर्ववत् भागने लगेगा।

**आमूलं भूवि नामितापि च मुहुर्यत्नेन शाखावतां**
**शाखा क्षिप्रतरं कराद्विचलिता स्वस्थानमाक्रामति।**
**इत्थं मूलमवापितापि च मतिर्ब्रह्म प्रमोदार्णवं**
**त्यक्त्वा धावति वर्वणेव हि पुनः संसारजीर्यंद्व्रणम्॥**

वृक्षकी शाखा जमीन तक, मूलतक झुका लो। किन्तु जहाँ छोड़ दिया वहाँ अपने स्थानपर फिर पहुँच जायेगी। क्यों? शाखामें स्थितिस्थापक संस्कार है। इसीप्रकार इस मनको अपने मूल ब्रह्मतक

भले पहुँचा लो, किन्तु जहाँ छोड़ दिया वहाँ संसारमें पहुँचेगा। क्यों ? संसारका संस्कार पड़ा है। जैसे गृहमक्षिकाको शहदके पास रखो लेकिन वहाँसे उड़कर वह घावपर ही आकर बैठगी। उसका संस्कार ऐसा ही है। इस वासनाको जिसने संयत किया वह यति। जिसने संयत नहीं किया वह अयति।

बुद्धिसंयम जिसने नहीं किया वह भी अयति है। बुद्धिसंयमसे केवल ध्यानमात्र विवक्षित नहीं। किन्तु ध्रुवा स्मृति विवक्षित है। यहाँ भी वासनाकी ही बात है। ब्रह्मसंस्काररहितको यहां अयति बताया है।

**"श्रद्धयोपेतः"** यह विशेषण उपायसूचनार्थ है। पूर्वमें हम कह चुके हैं कि एक भवप्रत्यय होते हैं, दूसरे उपायप्रत्यय होते हैं। जन्मसिद्धको भवप्रत्ययसमाधिमान् कहते हैं। अन्य सब उपायप्रत्यय हैं। भवप्रत्ययवाले सनकादि ऋषि, व्यास वसिष्ठ आदि हैं। उनकी तो बात छोड़ो। वर्तमानमें तो प्रायः सब उपायप्रत्यय हैं। उपाय न हो तो योग होनेवाला नहीं है। योगसे चलित होनेकी क्या बात है ? उपायमें क्या क्या आते हैं ? "श्रद्धावीर्यस्मृतिसमाधिप्रज्ञापूर्वकइतरेषाम्"। ये पाँच पहले बताये जा चुके हैं। छठा हैं—विरामप्रत्ययाभ्यास। वही मुख्य भी है। क्योंकि योगपदसे अधिकतर असंप्रज्ञात समाधिका ही ग्रहण है। श्रद्धा आदि पाँचमें मुख्य श्रद्धा ही है। अतः योगसम्भावना है। वीर्य चाहिये किन्तु ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठामें वीर्य अर्थात् परमोत्साह होता है। ब्रह्मचर्याभावमें उसकी सम्भावना क्षीण है। स्मृतिके लिए ध्यान चाहिये। उसके बराबर न होनेसे—बुद्धिसंयम न होनेसे उसकी भी सम्भावना क्षीण है। समाधिमें तो संप्रज्ञात समाधि भी दुष्प्राप्य है या सुप्राप्य है यह विचारका विषय है। ऋतंभरा प्रज्ञा तो बहुत बादकी बात हुई। अतः उपायोंमें श्रद्धा ही एक खास बची। वह है साधकमें। बस समाधिके लिए सहकारीके रूपमें यह भी

काफी है। और मुख्यसाधन विरामप्रत्ययाभ्यास है। वह तो सभी कर सकते हैं—

**चित्तस्याऽवृतिकस्य प्रशान्तवाहिता स्थितिः।**

यह तो जप तप आदि सबमें कुछ देर करना चाहिये। उसको बढ़ाया, बार-बार किया तो विरामप्रत्ययाभ्यास हो गया। उसमें थोड़ी बहुत निर्विकल्पक समाधि लग ही जाती है।

विरामप्रत्ययाभ्याससे निर्विकल्पक समाधि थोड़ी बहुत लगेगी। किन्तु पूर्ण नहीं होगी। क्यों ?हम पहले कह चुके हैं कि मनोनाश, वासनाक्षय एवं तत्त्वज्ञान ये तोन परस्पर सहकारी होकर ही पूर्ण होते हैं। अन्यथा नहीं। स्व स्व कारणोंसे सामान्यरूपसे तीनों होंगे। किन्तु परस्पर मिलकर ही पूर्ण होंगे। सो विरामप्रत्यायाभ्याससे मनोनाश थोड़ा हुआ। किन्तु असंयतात्मा अति होनेसे वासनाक्षय नहीं हुआ। अतः सामान्यतः उत्पन्न मनोनाशरूपी योग स्थायी नहीं होगा। पूर्ण नहीं होगा। स्थायी न होनेका मतलब ही है—"योगाच्च-लितमानसः"। अपूर्ण होनेसे योग अर्थात् मनोनाशसे साधक चलित हो सकता हैं। प्रत्यक्ष है। थोड़ी देरके लिए चित्तको निवृंत्तिक बनाया किन्तु फिरसे संकल्पविकल्प शुरू हो गया। चिर अभ्याससे कुछ ज्यादा देरतक चित्त निवृंत्तिक होकर प्रशान्तवाही होगा। किन्तु बादमें वही चलितमानस होगा। क्यों ? संकल्प आदिका हेतु वासना विद्यमान है। दूसरे शब्दोंमें यूं कह सकते हैं कि मनोनाश हेतु अभ्यास चालु है। वासनाक्षय हेतु वैराग्य नगण्य है। असंयतात्मा अर्थात् वैराग्यरहितके लिए योग दुष्प्राप्य है। वैराग्यरहित अयति श्रद्धा आदि साधनसहित होकर अभ्यास करता है तो भी योगसे चलित हो सकता है।

सौभरिका उदाहरण प्रसिद्ध है। महर्षि सौभरि इतने भारी अभ्यासी थे कि यमुनाजलमें डूबकर समाधि लगाते थे। इतनेसे

समझ लो उनका अभ्यास कितना था। बल्कि शरीर प्राण आदि संयम था। फिर भी अयति रहे। हम पहले व्याख्यामें कह चुके, अहिंसा सत्य आदि यम; शौच आदि नियम; शरीरसंयमरूप आसन; प्राणायामरूप प्राणसंयम, इन्द्रियसंयम, मनःसंयम और बुद्धिसंयम इनमें एकका भी अभाव हो तो वह अयति है। हां, साधनान्तरसे अन्य साधनकी पूर्ति हो तो अलग बात है। इन्द्रियसंयम तथा मनःसंयम परम आवश्यक हे हीं। इनकी पूर्ति अन्यसे होना मुश्किल है। इन दोनोंका संयम सौभरिने नहीं किया। वैसे तो प्रत्याहार तथा धारणा सौभरिने किया, किन्तु इतना ही इन्द्रियसंयम और मनःसंयम नहीं है। किन्तु इन्द्रियवासनारहित प्रत्याहार इन्द्रियसंयम है। और मानसिकवासनारहित धारणा मनःसंयम है। सौभरिने वासनाक्षय किया नहीं। कोश इन्द्रियदमन और मनोदमन करके समाधि प्राप्त की। समाधि हमेशा रहती नहीं। सौभरि समाधिसे व्युत्थित हुए तो मछलियोंको क्रीड़ा करती हुई देखा। वासनाक्षय किया नहीं था तो वासना जागृत हो गयी। उस समयके राजा मान्धाता थे। मान्धाताके पास कन्यायाचनार्थ गये। आगे कथा प्रसिद्ध है। कई कन्याओंके साथ विवाह किया। संतान भी पैदा किये। सबके बाद अन्तमें स्वयंको पछतावा हुआ। बोलने लगे—

> **अहो इमं पश्यत मे विनाशं तपस्विनः सच्चरितव्रतस्य।**
> **अन्तर्जले वारिचरप्रसङ्गात् प्रच्यावितं ब्रह्मधृतं चिरं यत्॥**

हाय देखो! मेरा कैसा विनाश हुआ! मैं तपस्वी था, उत्तम चरित्र एवं उत्तम व्रत रखता था। किन्तु जलके अन्दर जलचरोंके प्रसंगसे बहुत दिनोंसे संपादित ब्रह्मतेजको मैंने नष्ट किया।

> **एकस्तपस्व्यहमथाम्भसि मत्स्यसङ्गात्**
> **पञ्चाशदासमथ पञ्चसहस्रसर्गः।**
> **नान्तं व्रजाम्युभयकृत्यमनोरथानां**
> **मायागुणैर्हृतमतिविषयेऽर्थबुद्धिः॥**

मैं अकेला था, एक तपस्वी था। मत्स्यसंगका परिणाम हुआ कि एकसे पचास हुआ। पचास कन्याओंसे विवाह किया। फिर एक एकसे सौ सौ पुत्रोंको जन्म देकर पांच हजार हो गया। प्राणायामसे जो शक्तिसंचय किया था उसे पूरा यहीं लगा दिया। अब इहलोककृत्य और परलोककृत्यका मनोरथ चला। कैसे पुत्र पौत्रादि सुखी संपन्न रहें और कैसे यज्ञयागादिसे परलोक सुधारें। इस मनोरथका कोई अन्त नहीं है। मनका रथ घूम रहा है। वासना घूमा रही है। क्योंकि मायाके गुणोंने मनको हर लिया है। अब विषयोंमें ही अर्थमति होने लगी है। परमात्मामें अर्थमति छूट गयी है।

केवल कामवासना ही पतनहेतु हो ऐसी बात नहीं है। दूसरा भरतका दृष्टान्त है। भरतमें कामवासना नहीं थी। भरतमें हरिण-बालकके प्रति मोह हुआ। उसके पालन पोषणमें समस्तक्रियाकलाप समाप्त हो गये।

"आत्मनियमाः सहयमा पुरुषचर्यादयः किल सर्व एवोदवसन्।"

ऐसा वहां बताया है। मानो कि प्रबल प्रारब्ध ही हरिण शिशुके रूपमें आ गया था।

**"मृगदारकाभासेन स्वारब्धकर्मणा योगारम्भणतो विभ्रंशितः।"**

ऐसा आगे बताया। अपनी पत्नी, और स्वपुत्र, राज्य, भोग आदि सबको छोड़ दिया था। फिर उस मृगबालकमें मोह हुआ। इसे मोहसंचार कहते हैं। वासना निमित्तको पाकर उद्गत होती है। **"बालस्तावत् क्रीडासक्तः।"** इत्यादि प्रसिद्ध है। बालकको खिलौनोंमें मोह होता है। बाल्यावस्था उद्बोधक है। यौवनमें तरुणीमोह होता है। यौवनास्था वहां उद्बोधक है। वार्धक्यमें बच्चोंके प्रति मोह होता है। उसमें वृद्धावस्था उद्बोधिक है। **"वयसि गते कः कामविकारः"** के अनुसार काम चला गया। इतने मात्रसे वासना भी गयी यह नहीं

माना जा सकता। उसका रूपान्तर हो गया। पुत्रमोहादिरूप हो गया। जन्मान्तरमें फिर वही रूपान्तरित होकर क्रीडामोह, फिर नारी मोह आदि रूपसे सामने आयेगी। भरतने लोकान्तरप्राप्तिके लिए राज्य वैभव आदि त्यागा जरूर, किन्तु वासनात्यागका कोई उपाय नहीं किया।

**"अप्राप्य योगसंसिद्धिम्।"** योग तो प्राप्त हो गया, किन्तु योगसिद्धि प्राप्ति नहीं हुई। विरामप्रत्ययाभ्यास करेंगे या वितर्कादि अनुगम करेंगे तो निर्विकल्पक या सविकल्पक समाधि लग सकती है। हम ऐसे कई व्यक्तियोंको जानते हैं जो साधारण गृहस्थीमें रहते हैं और समाधि लगाते हैं। एक माता गाड़ीमें कोई झकड़ा चलने लगा तो वहीं समाधि लगाकर बैठी। उसका कहना है कि जब भी मैं चाहूँ समाधि लगती है। कई ऐसे हैं जिनको बचपनमें समाधि लगती रही। किन्तु धीरे धीरे समाधि लगना बन्द हो गया। एक जगह मैं प्रवचन कर रहा था। प्रवचन समाप्त होने पर और सब उठकर चले गये। एक माता बैठी रही। आधे घण्टेके बादमें उठी। उससे पूछा तो बोलने लगी कभी ऐसी बात आ जाती है तो मेरा चित्त एकाग्र हो जाता है। उस रोज मैं मानसपूजाका वर्णन कर रहा था। समाधि तो इस प्रकार लगती है किन्तु पुत्र, धन आदिका मोह नहीं गया, समाधिका सामर्थ्य-जोर धीरे धीरे समाप्त हो जाता है। तात्पर्य यह है कि समाधि हो सकती है किन्तु समाधिकी संसिद्धि अर्थात् सम्यक् सिद्धि सहसा प्राप्त नहीं होती। आजकल कई शक्तिपातवाले निकले हैं, वे भी समाधि लगवाते हैं। समाधि कईयोंको लगती भी है। परन्तु उसका कोई परिणाम सामने नहीं आता। समाधिकी सम्यक्ता तभी मानी जायेगी जब शास्त्रोक्त फल सामने आ जाय। इसलिये वेद-व्यासजीने प्रथम ही समाधिका फल क्या है यह बात बतायी। इसलिये कि नाडीमर्दन आदिसे लगनेवाली समाधिमें कोई भ्रमित न हो। भगवान वेदव्यासजी कहते हैं—

**"यस्त्वेकाग्रे चेतसि सद्भूतमर्थं प्रद्योतयति, क्षीणोति च क्लेशान्"** इत्यादि। संप्रज्ञात समाधि वह है जिसमें परमार्थ तत्त्वका प्रकाशन हो, क्लेशक्षय हो। अतएव यहाँ "योगसंसिद्धम् अप्राप्य कहा। ऐसा अयति जिसका चित्त चलित हो गया जिसने योग सिद्धि प्राप्त नहीं थी वह किस गतिको प्राप्त होता है। ऐसा अर्जुनका प्रश्न है।

**का गतिं कृष्ण गच्छति।** इसका स्पष्टीकरण अगले श्लोकमें स्वयं अर्जुन ही करने वाला है। तथापि थोड़ा यहाँ भी विचारणीय है। योगाभ्यास प्रारम्भ करनेसे पूर्व कर्मयोगानुष्ठान किया ही है। अतएव "अनाश्रितः कर्मफलं" इस प्रारम्भ श्लोकमें योग साधन होने से कर्मयोगको योग ही कहा। कर्मयोगके बाद योगारम्भ हुआ। योग महान् पुण्यस्वरूप है।

**न योगात् परमं पुण्यं न योगात्परमं तपः।**
**न योगात् परमं ज्ञानं तस्माद्योगं समभ्यसेत् ॥**

ऐसा सन्तोंका वचन है। इस प्रकार सत्कर्म तथा योग दोनों पूर्वकृत किन्तु योग कालमें कर्म छूट गया। योग भ्रंशमें योग छूट गया। यहाँ दोनों पक्ष उपस्थित हैं। पूर्व सम्पादित कर्म तथा योग कार्य करेंगे या वर्त्तमानमें जो दोनोंका अभाव हो गया वह काम करेगा। लोकमें तो दोनों पक्ष देखनेमें आते हैं। पहले कोई करोड़पति रहा। बादमें गलतियोंसे दरिद्र हुआ। तो क्या करोड़ पतिका जो सम्मान था वह उसे प्राप्त होगा ? बल्कि वहुतसे लोग आरूढ़ पतितको अधिक खराब मानते हैं ॥३७॥

कच्चिन्नोभयविभ्रष्टश्छिन्नाभ्रमिव नश्यति ।
अप्रतिष्ठो महाबाहो विमूढो ब्रह्मणः पथि ॥ ३८॥

[ कहीं दोनों तरफसे भ्रष्ट हो गया और बादलके टुकड़ेके समान नष्ट हो गया ऐसा तो नहीं होगा ? हे भगवन् ! वह कर्ममार्गमें प्रतिष्ठित नहीं रहा और ब्रह्ममार्गमें भी दिग्भ्रमित हो गया ( तो क्या उसका नाश संभावित है ? ) ॥ ३८ ॥ ]

"वश्यात्मना तु यतता शक्योऽवाप्तुमुपायतः" यह बताया । जो अपनेको वशमें किये हो वही उपायसे यत्नके द्वारा योग प्राप्त कर सकता है । असंयतात्मा हो तो उपायसे भी प्राप्त नहीं कर सकता । किन्तु पहलेसे अपने आपको यह निश्चय करना कि मैं वश्यात्मा हूँ, शक्य नहीं है । बड़े बड़े लोग भूल भुलैयेमें पड़ जाते हैं और पड़ गये हैं । जैसे महर्षि सौभरि और जैसे देवर्षि नारद । बस कुछ विश्वास रखकर आगे बढ़ना पड़ता है । मैं योग प्राप्त करूँगा, ऐसा विश्वास रखकर ही सबको आगे बढ़ना होता है । यही विश्वास नहीं है तो कोई भी आगे बढ़ नहीं सकता । किन्तु इस विश्वासमें बड़े बड़े भी धोखा खा गये तो साधारणोंकी बात क्या ? इसी आशयसे "अयतिः श्रद्धयोपेतः" इत्यादि प्रश्न उठा । वहाँ "श्रद्धयोपेतः" को पहले रखकर "अयतिः" को बादमें रखकर व्याख्या करनी चाहिये । श्रद्धा विश्वाससे योग प्रारम्भ किया । किन्तु बादमें सम्हल न सके । सोचा था अभ्यास करते करते संयमी बन जायेंगे । किन्तु नहीं हुए, अयति रह गये । अतएव कुछ आगे जाकर योगसे विचलित हो गये । उसकी क्या गति होगी ? पूर्ण विश्वास तो कोई रख नहीं सकता । पूर्ण विश्वासके विना योगारम्भ ही न करें तो योग प्राप्तिकी

सम्भावना ही समाप्त हो जाती है। योगारम्भ करते हैं तो बहुधा विचलनकी सम्भावना ही है। यदि वह नष्ट ही होता हो तो योगकथा करना बेकार है। नष्ट नहीं होता है तो उसकी क्या गति होगी? यह प्रष्टा (प्रश्न करनेवाले) अर्जुनका आशय है। उसमें क्या गति होगी? यह प्रथम प्रश्न किया। कहीं नष्ट तो नहीं होता? यह द्वितीय प्रश्न यहाँ रखा जा रहा है।

'**कच्चिन्नोभयविभ्रष्टः**। कच्चित यह कदाचित् अर्थमें है। दृष्ट और आवश्यक जहां प्रष्टव्य (पृच्छाका विषय) होता है वहाँ कदाचित्का प्रयोग होता है। "उभयविभ्रष्ट"में उभयपदका अर्थ क्या है? कर्ममार्ग और योगमार्ग ही उभय है। "**नेहाभिक्रमनाशोऽस्ति**" का यह विवरण है। ऐसे रामानुजाचार्य आदिकी व्याख्या है। परन्तु केवल कर्मको लेकर "उभयभ्रष्ट" शब्द ठीक जँचेगा नहीं। अतः यहाँ कर्ममार्ग योगमार्ग दोनोंसे भ्रष्ट ऐसा ही अर्थ उचित है। योगके लिये कर्ममार्ग छोड़ दिया। अतः कर्ममार्गसे गया। और योगाच्चलित-मानस होनेसे योगमार्गसे भी गया। यह उभयविभ्रष्टका मतलब है। क्या योगमार्गपर चलनेके लिये कर्ममार्ग छोड़ना जरूरी है? कर्ममार्गको त्यागे विना ही योगमार्गसे भी चलें। तब योगसे चलित होनेपर भी कर्ममार्ग तो है ही। तो उभयविभ्रष्ट क्यों होने लगा? इसका उत्तर है कि योगमार्गसे चलनेके लिये कर्ममार्ग त्यागना ही पड़ता है। क्योंकि योगमार्ग यह मोक्षमार्ग है। मोक्षमार्ग नैष्कर्म्यरूप होता है।

धर्म अर्थ, काम मोक्ष ये चार पुरुषार्थ माने गये हैं। अर्थ एकधन है और धर्म भी एक धन है। अर्थ लौकिक धन है। धर्म दैव धन है। शास्त्रोंमें दैवं वित्तं, मानुषं वित्तं इस प्रकार दोनोंको व्यवहृत किया। इसीलिये दोनोंके साथ अर्जन संचय आदि शब्द जुड़ते हैं। धर्मार्जन किया, अर्थार्जन किया ऐसा व्यवहार होता है। धर्मसंचय किया, अर्थसंचय किया ऐसा भी व्यवहार होता है। इनमें मानुषवित्तसे

ऐहिक काम प्राप्त होता है और दैववित्तसे पारलौकिक (स्वर्गीय) काम प्राप्त होता है। अर्थात् धर्म तथा अर्थ दोनों ही कामके प्रयोजक हैं। अर्थसंपादित कामको कर्मचित लोक कहते हैं। और धर्मसंपादित कामको पुण्यचित लोक कहते हैं। श्रुतिमें दोनोंको अनित्य बताया है—

**तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयते।**
**एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते ॥**

जैसे कर्म (धनार्जन आदि) से सम्पादित लौकिक काम नाशवान है वैसे पुण्य (धर्मार्जन आदि) से संपादित पारलौकिक काम भी नाशवान है। अतः इन साध्यसाधनात्मक सबको जो त्यागेगा वही मोक्ष पुरुषार्थ मार्गमें चल पायेगा। अर्थात् धर्मार्जन तथा पारलौकिक कामको एवं अर्थार्जन तथा लौकिक कामको जो त्यागेगा वही मोक्ष-मार्गमें सम्यक् चलेगा। इसीको संन्यास भी कहते हैं। संन्यासी यज्ञयागादि कर्मसंन्यास एवं गृहदारादि अर्थसंन्यास दोनों करता है। प्रारब्धसे बादमें कुछ पीछे पड़ जाय सो अलग बात है।

भगवान श्रीकृष्णने भी यह सिद्धान्त गीतामें स्वीकार किया है। एक ओर बोलते हैं—

**'कर्मण्येवाधिकारस्ते", "कुरु कर्मैव तस्मात्त्वं"**
**यज्ञदानतपः कर्म न त्याज्यं कार्यमेव तत्।**
**यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥**

हे अर्जुन। कर्ममें ही तेरा अधिकार है। इसलिये तुम कर्म करो। यज्ञ, दान और तप कदापि त्याज्य नहीं हैं। वह कर्तव्य ही है। यज्ञ, दान और तप ये तीनों पवित्रकारी हैं। यज्ञसे तनकी शुद्धि, दानसे धनकी शुद्धि और तपसे मनकी शुद्धि होती है। ऐसा एक मत है। दानसे धनकी शुद्धि होती है इसमें विवाद नहीं है। यज्ञ और तपसे कौनसी शुद्धि होती है इसमें थोड़ा मतभेद है। मनुने कहा है—

**"महायज्ञैश्च यज्ञैश्च ब्राह्मीयं क्रियते तनुः"**

अध्यापन तर्पण आदि पाँच महायज्ञोंसे तथा सोमयाग आदि यज्ञोंसे यह शरीर ब्राह्मी अर्थात् ब्रह्मप्राप्तियोग्य बनाया जाता है। इसी शरीरसे ब्रह्म प्राप्ति करनी पड़ेगी यह निश्चित है। मानवशरीरमें ही ब्रह्मप्राप्तिकी योग्यता है।

**इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति ।**
**न चेदिहावेदीन्महती विनष्टिः ॥**

इसी मानव शरीरमें अगर जाना तो ठीक है। और नहीं जाना तो महान विनाश है। समय थोड़ा है। इसीमें करलो। यहाँसे गिरा तो चौरासी लाख चक्करके बाद फिर नम्बर लगेगा इस मानव शरीरका। अतः महायज्ञ आदि करके इस शरीरको ब्राह्मी तनु बनाओ। महायज्ञ आदिसे मानवतन पवित्र होकर ज्ञानसंपादनयोग्य बनेगा। तपसे मनकी शुद्धि होती है। मनकी मलिनता पाप है। पाप-निवारण तपसे होता है। **"तपोभिः क्षीणपापानाम्"** **"तपसा कल्मषं हन्ति"** इत्यादि वचनोंमें स्पष्ट है कि तपसे मन शुद्ध होता है।

**क्षात्रधर्मस्थितो जन्तून् न्यवधीर्मृगयादिभिः ।**
**समाहितस्तत्तपसा जह्यघं मदुपाश्रयः ॥**

इस प्रकार भगवानने मुचकुन्दको कहा। तुमने क्षत्रियधर्ममें स्थित होकर शिकार आदिसे जो जन्तुवध किया उस पापको मेरे आश्रममें स्थित होकर चित्तैकाग्र्यके द्वारा तप करते हुए नष्ट करो।

कुछ लोग विपरीत कहते हैं। तपसे शरीरशुद्धि एवं यज्ञसे मन-शुद्धि होगी ऐसा उनका मत है। महर्षि पतञ्जलिने कहा—

**"कायेन्द्रियशुद्धिरशुद्धिक्षयात्तपसः ।"**

तपसे काय एवं इन्द्रियोंकी शुद्धि होती है। पहले हम बता चुके हैं कि एकादशीव्रत कृच्छ्रचान्द्रायण आदि व्रत यह सब तप है। उससे

शरीर शोधन होता है। और इन्द्रियशोधन होता है। यज्ञ शब्दका केवल होम हवन ही अर्थ नहीं है।

**"देवतोद्देश्येन द्रव्यत्यागो होमः"** ।

देवपूजन मात्र यज्ञ है। महारुद्रयज्ञ, होमात्मक तथा अभिषेकात्मक प्रसिद्ध है। उससे शरीरशुद्धिकी अपेक्षा मनकी शुद्धि ही होगी। अस्तु। जो भी हो तन मन धनकी शुद्धिके लिये कर्म करना चाहिये ऐसा भगवानने कहा—

एक ओर इसप्रकार कर्मकी अत्याज्यता बतायी तो दूसरी ओर भगवानने ही सर्वकर्मपरित्यागका भी उपदेश किया—

**"सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज"** ।

सर्वधर्मोंको छोड़कर एकमात्र भगवत् शरण स्वीकार करो। यहाँ सर्वधर्मान् "परित्यज्य" इतना अंश तो स्पष्ट है। उसकी खींचातानी व्यर्थ है "मामेकं शरणं व्रज" इस अंशका भक्त अपने ढंगसे अर्थ करते हैं। ज्ञानी अपने ढंगसे, और योगी अपने ढंगसे। भक्ति पक्षका अर्थ स्पष्ट है। "शरणं व्रज" का शरणागति अर्थ है। शरणागति भक्तिमें प्रसिद्ध है। वैसे तो समान्यतः सर्वसमर्पण अर्थ लिया जाता है। असलमें शृ हिंसायां धातुसे शरण हुआ। उसका अर्थ है—नाशन समाप्त करना। अपने आपको समाप्त कर भगवान्में मिलाना शरण है।

**"जब मैं था तब हरि नहीं अब हरि है मैं नाय"**

यह लौकिक कविता प्रसिद्ध है। अपने आपको मिटाये बिना हरिकी प्राप्ति नहीं होती। बिन्दुको सिन्धुमें मिलाना ही शरण है। इस शरणागतिमें कर्म नहीं होता। श्रीमद्भागवतमें उद्धवजीके प्रति भगवान् कहते हैं—

**तस्मात्त्वमुद्धवोत्सृज्य चोदनां प्रतिचोदनाम् ।**
**प्रवृत्तं च निवृत्तं च श्रोतव्यं श्रुतमेव च ॥**

**मामेकमेव शरणमात्मानं सर्वदेहिनाम् ।**
**याहि सर्वात्मभावेन मया स्या ह्यकुतोभयः ॥**

पूर्वोक्त गीता श्लोकका ही यह विवरण है । चोदनाका विधि और प्रतिचोदनाका निषेध अर्थ है । विधि विहित संध्यावन्दन आदि नियमको छोड़ो । निषेधशास्त्रोक्त अहिंसा आदिको भी छोड़ो ।

**"मा हिंस्यात् सर्वाभूतानि" ।**

यह निषेधशास्त्र है । इसे जब व्रत मानते हैं तब हिंसा-त्यागका संकल्प अर्थ होता है । **"अहिंसा परमो धर्मः"** जब कहते हैं तब हिंसाका अभाव इतना ही अर्थ नहीं है क्योंकि अभाव कोई धर्म नहीं होता । तब हिंसात्याग का संकल्प अर्थ करना पड़ता है । भक्तके लिये हिंसाका अभाव या उसका संकल्प यह कोई पाबन्दी नहीं है । दोनोंका वह त्याग करता है । उसके लिये प्रवृत्ति धर्म है या निवृत्ति धर्म ? दोनों नहीं है । दोनोंको छोड़ना है । श्रोतव्य तथा श्रुत दोनोंको छोड़ना है । सर्वकर्म एवं तत्संबन्धीका त्याग यहाँ स्पष्ट उक्त है ।

**तावत्कर्माणि कुर्वीत न निर्विद्येत यावता ।**
**मत्कथाश्रवणादौ वा श्रद्धा यावन्न जायते ॥**

यह वचन भी भगवान्ने ही उद्धवजीको कहा । कर्म तबतक ही करना है जबतक वैराग्य नहीं होता । या भगवत्कथा आदिमें श्रद्धा उत्पन्न नहीं होती । अतएव "सर्वधर्मान् परित्यज्य" का "सर्वकर्माणि मयि समर्प्य" इत्यादि अर्थ असंगत है । इन सब जगह स्वरूपतः सर्वकर्मपरित्याग ही स्पष्टार्थ है । "मामेकमेव शरण" इत्यादि द्वितीय श्लोक "मामेकं शरणं व्रजं" इत्यादिकी व्याख्या है । सर्वात्मभावका अर्थ है—परमात्मा ही सब कुछ है । इसप्रकार सबको आत्मरूपसे देखना या सर्वात्मा परमात्मा ही सर्व है ऐसा भाव रखना । भक्तोंका यह गीत भी देखो—

सन्ध्यावन्दन भद्रमस्तु भवते भो स्नान तुभ्यं नमः
भो देवाः पितरश्च तर्पणविधौ नाहं क्षमः क्षम्यताम् ।
यत्र क्वापि निषद्य यादवकुलोत्तंसस्य कंसद्विषः
स्मारं स्मारमघं हराणि तदलं मन्ये किमन्येन मे ॥

हे सन्ध्यावन्दन तुम्हारा मंगल हो अब मैं असमर्थं हूँ। "यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं" पढ़ लिया फिर आगे कार्य मेरेसे होता नहीं। वहीं नाम रटनेमें और भगवत्स्मरणमें लीन हो जाता हूँ। हे स्नान ! तुमको मैं प्रणाम करता हूँ। स्नान करने जाता हूँ और "जले विष्णुः" पढ़ता हूँ तो वहीं किनारे बैठ जाता हूँ। स्नानके समयका अतिक्रम हो जाता है। हे देवताओं ! हे पितरो ! मैं तर्पण पूजा आदि नहीं कर पाता हूँ।

आकाशात् पतितं तोयं यथा गच्छति सागरम् ।
सर्वदेवनमस्कारं केशवं प्रति गच्छति ॥

ऐसा याद आ जाता है। तो देवताओंका वन्दन ही भूल जाता हूँ। दूसरी बात, अन्यत्र कहीं सिर झुकता ही नहीं। नमनीय तत्त्व कोई नजर ही नहीं आता।

"कृष्णात् परं किमपि तत्त्वमहं न जाने ॥"

ऐसी स्थितिमें मैं किसकी पूजा करूँ किसका प्रणाम करूँ। बस अब मैं यही चाहता हूँ किसी पेड़के नीचे या किसी गुफामें, कहीं भी बैठकर यदुकुलनन्दन कंसनिकन्दन नन्दनन्दन भगवान श्रीकृष्णचन्द्रका स्मरण करूँ, नामरटन करूँ। इससे स्पष्ट है कि भक्त यथावत् कर्म नहीं कर सकता।

"मामेकं शरणं व्रज" का ज्ञानपक्षवाले ज्ञानपरक अर्थं करते हैं। "मामेकं" यहाँ एकं शब्द है। 'मां शरणं व्रज' इतना ही पर्याप्त था। "एकं" का अर्थं अद्वितीय है। अतएव यहाँ द्वैतनिवारण अभीष्ट है। भाष्यकारने अर्थं किया है—

**अहमेवेत्येवमेकं शरणं व्रज।**
**न मत्तोऽन्यदस्तीत्यवधारयेत्यर्थः॥**

परमात्मा ही सब कुछ है। परमात्मासे अन्य कुछ नहीं है ऐसा अवधारण करो। शीर्यतेऽस्मिन् सकल द्वैतमिति शरणम्। जहाँ पर द्वैतप्रपञ्च समाप्त हो वही शरण है।

**"वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः।"**

यहाँ ज्ञानात्मक भक्ति स्पष्ट है। परा भक्तिमें और पराविद्यामें कोई भेद नहीं रहता।

**"भक्तौ ज्ञाने न भेदोऽस्ति॥"**

ऐसा शिवपुराणमें कहा है। उसका अनुवाद गोस्वामीजीने भी किया—

**"भगति हि ज्ञान हि नहीं कछु भेदा।"**

गीताके उपक्रममें **"नानुशोचन्ति पण्डिताः"** इसप्रकार पण्डित पद आया है। उपसंहारमें भी वही पाण्डित्य अभिमत है। अतः ज्ञानात्मक शरणागति ही यहाँ विवक्षित है। ज्ञानमें सर्वकर्मसंन्यास प्रसिद्ध है। ज्ञान और कर्मका परस्पर विरोध ही है। कर्ममें अपनेको कर्त्ता भोक्ता मानना अनिवार्य है। ऐसी मान्यता न हो तो वह कर्म न होकर कर्माभास होगा। ज्ञान होनेपर आत्माको अकर्ता अभोक्ता मानना जरूरी है। तब कर्म हो ही नहीं सकता।

**"ज्ञानकर्मणोर्विरोधं पर्वतवदकम्प्यं न स्मरसि किं।"**

ऐसी भाष्यकारकी उद्घोषणा है।

प्रकृतमें मुख्यरूपसे योगपक्षीय व्याख्या ग्राह्य है। योगमें भी सर्वकर्मपरित्याग सुप्रसिद्ध है। इसी प्रसिद्धिपर **"स सन्यासी च योगी च"** इसप्रकार संन्यासी और योगीको एक कहा। क्यों योगके लिये सर्वकर्मसंन्यास करना? बल्कि कर्मका भी अंग योग है। **"आचम्य**

**प्राणानायम्य**" ऐसे पण्डितलोग पढ़ जाते हैं। करें या न करें। उत्तर यह है कि कर्मसंन्यासके विना योग नहीं हो सकता। सन्ध्या-वन्दन अग्निहोत्र आदि नित्यकर्म हैं। प्रतिदिन करने चाहिये। अधिकारी होते हुए अगर न करें तो प्रत्यवाय लगेगा। अब समझ लो कोई योगी समाधिमें बैठ गया। दस दिनतक निर्विकल्पक समाधिमें रह गया। तो दस दिनतक नित्यकर्मके छूटनेसे उसको प्रत्यवाय लगेगा कि नहीं? पहले जमानेमें तो सौ-सौ वर्ष हजार-हजार वर्ष समाधिस्थ होकर बैठते थे। तो क्या उनको प्रत्यवाय लगता था, या नहीं? नहीं लगता था और अब भी नहीं लगेगा। क्यों? क्या उसपर विधिनिषेध लागू नहीं है? समाधिको आपद्धर्म नहीं कह सकते। मत लगाओ समाधि। यह (समाधि) जबर्दस्ती तुम्हारे पास आती नहीं है। तुम जबर्दस्ती उसे पकड़ रहे हो। बिमारी आदि जबर्दस्ती आती हैं तो वहाँ आपद्धर्म है। बात यह है कि योगी सर्वकर्मसंन्यास पहले कर देता है। संन्यास होनेपर कर्म करना आवश्यक नहीं होता। संन्यासियोंमें ही एक अवान्तर सम्प्रदाय नाथसंप्रदाय है। नाथसंप्रदायवाले योगी होते हैं। उनमें ऐसी निशानी मिल जाती है कि अन्यत्र जा भी नहीं सकते।

**"सब पंथ भटके गोरख अटके"**

वहाँ ऐसा कान छेदा जाता है कि कहीं भी जाये तुरत पता लगेगा। अतः योगमें प्रथम कर्मसंन्यास निश्चित है। वैसे सामान्यरूप से सब कर्मोंमें भी थोड़ा-थोड़ा योग करो यह अलग बात है। परन्तु योगी यथार्थतः संन्यासी ही है। सर्वधर्मपरित्यागपूर्वक भगवदेक-शरणता योगमें भी स्पष्ट है। यहाँ तो जीवात्माको परमात्मामें बलात् योग हो जाता है। तभी तो योग कहलाया।

यहाँतक दो बातें बतायीं। एक ओर भगवानने कहा, हे अर्जुन! कर्म त्याज्य नहीं है। तुम्हें कर्म ही करना चाहिये। दूसरी ओर

कहा—सर्व धर्मको त्यागकर मेरे शरणागत हो। इनमें परस्पर विरोध दीख रहा है। कौन सा मत अपनाये ? उत्तर है दोनों वचन अविरुद्ध हैं। "मामेकं शरणं व्रज" इतने अंशमें दृढ़ता हो तो सर्व-धर्मान् परित्यज्य-सर्वधर्मपरित्याग करो। यदि भगवच्छरणागति नहीं हो सकती तो—न त्याज्यं कार्यमेव तत्। कर्म त्याज्य नहीं है। कर्म करना ही चाहिये। शरणागतिसे तीनमेंसे किसी भी एकको लो। पूर्ण भक्ति या पूर्णज्ञान या पूर्णयोग। इन तीनमें शरणागति होती है। भक्तिमें भक्त अपने आपको कुछ गिनता ही नहीं—

**"अकिंचनस्त्वां शरणं प्रपद्ये"।**

मैं अकिंचन हूँ। मेरे पास कुछ नहीं मैं स्वयं भी कुछ नहीं। इस अकिंचनभावसे अहंभाव विशरण होता है अतः यह शरणागति है। ज्ञानमें '**अहं ब्रह्मास्मि**" भाव रहता है। द्वैतवादी कहते हैं यह बड़ा भारी अभिमान है। अहंकार है। सो भी मिथ्या अहंकार। क्या मैं भगवान् हूँ कहना कोई अच्छी बात है ? परन्तु उनको यह मालूम नहीं है कि "अहं ब्रह्मास्मि" में भागत्याग है। अहं यह अहंकार ब्रह्म नहीं है। ब्रह्ममें बृहत्पना भी ब्रह्म नहीं है अहंसे अहंकार निकाल फेंको, केवल चैतन्य लो, ब्रह्ममेंसे बड़प्पनको हटाओ केवल चैतन्य लो। चैतन्यकी एकता है अहंकारका त्याग है। घटाकाश महाकाश ही है। यह तब, जब घटको छोड़ दें। तब विचार करो कि "अहं ब्रह्मास्मि" यह अहंकार रखना है कि अहंकार त्यागना है ? बल्कि "अहं न ब्रह्मास्मि" यह अहंकार है। अहंकारको रखे विना चैतन्यमें भेद आयेगा ही नहीं। किन्तु पृथक् तब होता है जब वह अपना अस्तित्व पृथक् रखता है। इसप्रकार अहंविशरण ज्ञानमें भी है। योगमें भी यही बात है। योगमें वितर्क विचार आनन्द अस्मिता ये चार सविकल्पक हैं। वितर्क स्थूलको कहते हैं। विचार सूक्ष्म आलं-बनको कहते हैं। आनन्द यह आनन्दात्म प्रतिबिम्ब है। और अस्मिता

केवल आत्मा है। आनन्दका प्रतिविम्ब वुद्धिमें पड़ता है। बुद्धिसे उत्पन्न सूक्ष्म और उससे उत्पन्न स्थूलमें भी उसकी अनुवृत्ति है। अतः स्थूलमें अस्मिता आनन्द सूक्ष्म ये तीनों अनुगत हैं। सूक्ष्ममें अस्मिता और आनन्द अनुगत हैं। आनन्दमें अस्मिता अनुगत है। अस्मिता क्या है ? अहंत्वपरिच्छिन्न आत्मा अस्मिता है। 'अहमस्मि' जिससे बोलते हैं।

**"तमणुमात्मानमनुविद्यास्मीत्येवं संप्रजानीते।"**

ऐसा पञ्चशिखाचार्यका वचन है। हृदयमें प्रथम अकारात्मक सूर्यमण्डल है। उसपर उकारात्मक चन्द्रमंडल है। उसपर मकारात्मक अग्निमंडल है। उससे ऊपर चित्तका स्थान है। उसपर अहंत्वा-वच्छिन्न आत्मा है। वह अणु है। यह सविकल्पककी स्थिति हुई। निर्विकल्पमें अस्मिता निकल जाती है। परिच्छिन्नता निकल जाती है। सविकल्पकको संप्रज्ञात कहते हैं।" अस्मीत्येवं संप्रजानीते" "वहाँ अस्मिका संप्रज्ञान होता है। किन्तु निर्विकल्पकमें सम्प्रज्ञान नहीं होता।

**"न तत्र किंचित् संप्रज्ञायत इति असंप्रज्ञातः।"**

वहाँ अस्मिताका भी भाव नहीं। अतएव परिच्छेद समाप्त होता है। इसप्रकार अस्मिताका विशरण असंप्रज्ञातमें हुआ। यही "मामेकं शरणं व्रज" का मतलब हुआ। इस प्रकार पूर्ण भक्ति, पूर्णज्ञान, या पूर्णयोग हो तव सर्वधर्मपरित्याग कर सकते हैं। अन्यथा "कुरु कर्मैव" यही लागू होगा।

परन्तु हम पहले विचार कर चुके हैं कि पूर्णज्ञान आदिकी आशा में कर्मपरित्याग होता है। निश्चय तो भविष्य का किया ही नहीं जा सकता। और कर्मपरित्याग करनेपर ही योग आदि पूर्ण हो सकता हैं। इनमें पूर्णताकी आशासे कर्मत्याग किया। किन्तु पूर्णयोगतक नहीं पहुँच सके। तब क्या होगा ? कर्म न करनेसे इतो भ्रष्ट हो गया। योगादि प्राप्त न होनेसे ततो भ्रष्ट हो गया। तब उभयविभ्रष्ट होनेसे

छिन्नाभ्र एक विशाल मेघसे अलग हुआ। दूसरे विशाल मेघराशिमें मिल नहीं पाया। तो बीचमें ही विलीन हो जाता है। आप देखते होंगे आकाशमें बादल आ गया है। स्थिर है। टुकड़े टुकड़े हैं। किन्तु एक घंटा बादमें देखो तो सब गायब। किधर गायब हो गये। क्या चले गये ? नहीं। स्थिर थे। हवा नहीं थी। हमने एक बार यही परीक्षा की। मुझे लगा एक दो घंटा खड़ा रहना पड़ेगा। किन्तु पाँच ही मिनिटमें पता लग गया। कई टुकड़े देखते देखते विलीन हो गये। इसी प्रकार योगी भी समाप्त हो जायेगा क्या ? वृद्धलोग कहते हैं फूंकफूंक कर कदम आगे रखो। सावधान रहो। पर सावधानी भी सब जगह कामयाब नहीं होती।

**अप्रतिष्ठो महाबाहो विमूढो ब्रह्मणः पथि**। कर्म आदि मार्गमें वह प्रतिष्ठित नहीं रहा, स्थिर नहीं रहा। और ब्रह्ममार्गमें भटक गया। मूढ़ हो गया। यहाँ "अप्रतिष्ठः" से कर्ममार्ग तथा योगमार्ग दोनों समझना चाहिए। कर्म छोड़ दिया। और योग संसिद्धि प्राप्त नहीं हुई। फिर भी यदि श्रवण मनन आदिसे ब्रह्मज्ञान प्राप्त हो गया तो कोई बात नहीं। वह भी नहीं हुआ। योग प्राप्त करनेके प्रयत्नमें श्रवण आदिपर ध्यान नहीं दिया। प्रत्युत बहुतसे योगी तो ज्ञान-मार्गकी खिल्ली भी उड़ाते हैं। कहते हैं कि ब्रह्मब्रह्म बोलनेसे क्या होगा ? यदि योग नहीं करोगे। बहुतसे योगी अद्वैत सिद्धान्तको भी नहीं मानते। उनको ज्ञान तो होगा ही नहीं। ये सब ब्रह्मपथमें विमूढ़ हैं ॥३८॥

एतन्मे संशयं कृष्ण च्छेत्तुमर्हस्यशेषतः ।
त्वदन्यः संशयस्यास्य च्छेत्ता न ह्युपपद्यते ॥३९॥

[ हे कृष्ण ! मेरा यह सम्पूर्ण संशय आप दूर कर सकते हैं । आपसे अन्य इस संशयको मिटानेवाला दूसरा नहीं हो सकता ॥३९॥]

पहले समयमें चार आश्रमोंका पालन यथासंभव करते थे । ब्रह्मचारी गृहस्थ, वानप्रस्थ एवं संन्यासी ये चार आश्रम हैं । ब्रह्मचारीका अर्थ वेदाध्ययनार्थ व्रतधारी । ब्रह्म वेदको भी कहते हैं । उसके अध्ययनके लिये जो व्रत है उसको ब्रह्मव्रत कहते हैं । उस व्रतका नाम भी ब्रह्म है । जो उस व्रतका पालन करे वह ब्रह्मचारी ।

"ब्रह्म वेदस्तदध्ययनार्थं व्रतमपि ब्रह्म तच्चरतीति ब्रह्मचारी ।"

ऐसी व्युत्पत्ति बतायी है । उसके बाद गृहस्थाश्रम है । गृह मकान को नहीं कहते । गृहिणीको ही गृह कहते हैं ।

"न गृहं गृहमित्याहुर्गृहिणी गृहमुच्यते ।"

मकान ही गृह नहीं । गृहिणी ही गृह है । उसमें जो स्थित है वह गृहस्थ है । उसके बाद वानप्रस्थ है । वनका जंगल ही अर्थ नहीं है । उपनिषदोंमें कहा है—

"तद्ध तद्वनं नाम तद्वनमित्युपासितव्यम् ।"

ब्रह्म ही वन है । वननीय अर्थात् सम्भजनीय होनेसे वन कहा । उपासना भजन आदिके लिये घरसे जो प्रस्थान करता है वह वानप्रस्थ है । वहाँ अनेकविध साधनायें की जाती हैं । अन्तमें संन्यास है । सर्वसंगपरित्याग, सर्वकर्मपरित्याग जीवात्माका परमात्मामें सम्यक् न्यसन यह सब संन्यास है । जीवात्माको परमात्मामें न्यसन

करना जोड़ना इस अर्थको लेकर संन्यासको ही योग भी कहते हैं। रघुवंशमें कालिदासजी कहते हैं—

> शैशवेऽभ्यस्तविद्यानां यौवने विषयैषिणाम्।
> वार्धके मुनिवृत्तीनां योगेनान्ते तनुत्यजाम्॥

बाल्यकालमें विद्याभ्यास करते थे। यही ब्रह्मचर्य था। यौवनमें संसारविषयोंकी एषणा करते थे यही गार्हस्थ्य है। वृद्धतामें मननादि करते थे यही वानप्रस्थ है। और अन्तमें परमात्मयोग सम्पादन करते थे। यही संन्यास है। विद्याभ्यास पूरा होने आता है तबसे गृहेच्छा शुरू होती है। संयोग बैठनेमें विलम्ब भले हो। वैसे गृहस्थजीवन पूर्ण होने आता है तबसे भजन एवं योग दो-दोकी इच्छा होने लगती है। अर्जुनका गृहस्थाश्रम प्रायः पूर्ण होने आया था। अतएव अर्जुनके मनमें भजन एवं योगकी जिज्ञासा उत्कट होने लगी थी। अर्जुनका पुत्र अभिमन्यु बड़ा हो ही चुका था। उसका भी पुत्र परीक्षित होनेवाला था। अतः कर्मत्यागपूर्वक भजन एवं योगकी अभिलाषा उत्कट होती जा रही थी। परन्तु योगका वर्णन जब सुना तब गड़बड़ाने लगे। "योऽयं योगस्त्वया प्रोक्तः" इत्यादिसे कहा कि योग प्राप्त करना कठिन दीख रहा है। अर्जुनके पूर्वपक्षका भगवानने समर्थन किया—"असंशयं महाबाहो।" असंयतात्माके लिये योग दुष्प्राप्य है ही। वश्यात्मा ही योग प्राप्त कर सकता है। अर्जुनकी आशापर मानो पानी फिर गया। अर्जुनके मनमें भारी संशय उत्पन्न हुआ। फिर तो मैं योग प्राप्त कर सकूँ यह संदिग्ध है। क्योंकि मैं वश्यात्मा नहीं हूँ। इधर कर्म छोड़ दिया और उधर योग प्राप्त नहीं हुआ तो क्या होगा? कहीं उभयभ्रष्ट होकर नष्ट हो गया तो? चौबा गया छब्बा होनेके लिये। कहीं दूबा होकर लौटा तो? **"वृद्धिमिच्छतो मूलमपि नष्टं"** सूदसे धन बढ़ाने गये किन्तु मूल धन भी हड़प हो गया वाली बात हो गयी तो? पहले जमानेमें यह धोखा बहुत होता था। बनिये

के पास व्याजमें रूपये रखते थे और मूल भी समाप्त हो जाता था। बनारसमें एक जंगमबारी बैंक था। अच्छा व्याज मिलेगा इस लोभसे बहुतसे लोगोंने रुपया भरा। कई सन्तोंने भी भरा। किन्तु एक रोज बंक फेल हो गया। इसी प्रकार कर्मकाण्ड छोड़कर योग संन्यासमें इसलिये जा रहे थे कि वहाँ ज्यादा फायदा है। परन्तु बीच ही में समाप्त हो जायँ तो क्या होगा ?

**"एतन्मे संशयं।"** किस अंशमें संशय है ? योगसिद्धिको प्राप्त होऊँगा या नहीं यह संशय है या योगसिद्धि प्राप्त न होनेपर पतन हो जायगा कि नहीं यह संशय है ? द्वितीय संशय ही मुख्य है। योगसिद्धि प्राप्त होनेकी तो कम ही आशा है। पाण्डव भगवानके स्वधाम जाने के बाद स्वर्गारोहणका निश्चय करते हैं। परीक्षितको राजगद्दीपर बैठा देते हैं। और हिमालयकी ओर चलते हैं। श्रीमद्भागवतमें स्वर्गारोहण कथा नहीं है। महाभारतमें है। श्रीमद्भागवतमें इतनी ही कथा आती है कि—

**निशम्य भगवन्मार्गं संस्थां यदुकुलस्य च।**
**स्वःपथाय मतिं चक्रे निभृतात्मा युधिष्ठिरः॥**

भगवानका स्वधामगमन आदि सुनकर युधिष्ठिर स्वर्गगमनके लिये निश्चय करते हैं। आगे इतना ही बताया—

**प्राजापत्यां निरूप्येष्टिमग्नीनपिबदीश्वरः।**
**वाचं जुहाव मनसि तत्प्राण इतरे च तम्॥**
**उदीचीं प्रविवेशाशां गतपूर्वां महात्मभिः।**
**सर्वे तमनुनिर्जग्मुर्भ्रातरः कृतनिश्चयाः॥**

संन्यासविधिके अन्तर्गत प्राजापत्य इष्टि आदि करके वाक्संयमादिपूर्वक उत्तर दिशाकी ओर चलते हैं। सभी भाई अनुगमन करते हैं और वहाँ युधिष्ठिर परमगति प्राप्त करते हैं। किन्तु महाभारतमें आया है—पाण्डव स्वर्गारोहणके लिये हिमालय चढ़ने लगते हैं। कुछ

दूर जानेपर द्रौपदीका पाँव फिसल जाता है। सीधी खड़ी चढ़ाईमें पाँव फिसलना मामूली बात है। बूढ़ी तो हो ही गयी थी। पीछेसे सहदेवने कहा भाई साहब द्रौपदी गिर गयी बचाओ। युधिष्ठिरने कहा—पीछे मत देखो आगे वढ़ो। सव आगे बढ़े। एक जगह आयी वहाँ सहदेव गिरा। नकुलने कहा—मेरा भाई गिर गया। माद्रीके दो लड़के नकुल सहदेव थे। युधिष्ठिरने कहा, आगे बढ़ो, पीछे मत देखो। फिर एक जगह आकर नकुल भी गिरा तो अर्जुनने कहा भाई साहब माद्रीके दोनों लड़के गये। अब हम कुन्तीपुत्र रह जायेंगे उसको बचाया जाय! युधिष्ठिरने कहा आगे बढ़ो, पीछे मत देखो। कुछ देर बाद अर्जुन गिर गया तो हलचल मचा। भीमसेनने कहा भाईसाहब महाभारतका नायक अर्जुन गिरा। युधिष्ठिरने कहा—पीछे मत देखो, आगे बढ़ो। फिर कुछ आगे जानेपर भीम भी गिर गया। अब बोलनेवाला कोई नहीं रहा। युधिष्ठिर आगे बढ़ते गये, एक कुत्ता पीछे हो लिया था। सर्वोच्च स्थानपर पहुँचे तो वहाँ विमान आ गया। युधिष्ठिरने कहा—इस कुत्तेको भी विमानमें चढ़ाओ तब मैं आऊँगा। क्योंकि और सबने मेरा साथ छोड़ दिया। यह एक साथी रह गया। देवदूत बोले—स्वर्गमें कुत्तेको प्रवेश नहीं मिलता। आप जा सकते हैं। युधिष्ठरने कहा—तब मुझे भी वहाँ नहीं जाना है। जिस लक्ष्यको लेकर भाईयोंको भी खोकर युधिष्ठिर चल रहे थे उस स्वर्गको ही युधिष्ठिरने ठुकराया। तब उस कुत्तेके रूपमें परीक्षा के लिये आये हुए धर्मराज अपने वास्तविक रूपमें प्रकट होते हैं। वहाँसे फिर स्वर्गारोहण होता है। आगे पहुँचे तो रास्तेमें नरक आया। वहाँ चारों भाईयोंको और द्रोपदीको देखा और दुर्योधन आदिकी स्वर्गसिंहासनपर बैठे देखा तो युधिष्ठिर निराश हो जाते हैं। विमानको वापस ले जानेको कहते हैं। धर्मराज कहते हैं तुम्हारे भाईयोंका अल्प पाप और अनन्त पुण्य है तो पहले पाप भोगनेको ये राजी हुए हैं। दुर्योधनका पुण्य अल्प और पाप अनन्त होनेसे प्रथम

पुण्य भोग रहे हैं। बादमें इनका महान पतन होगा इत्यादि। तब युधिष्ठिर शान्त होते हैं।

बड़ी अटपटी यह कथा है। क्या हिमालयकी चोटीपर स्वर्ग हैं कि वहाँ मनुष्य चढ़कर पहुँच जाय! आप हिमालय पैदल यात्रा करें तो आपको भी अन्दाजा लगेगा कि इन बरफके टीलेपर कोई स्वर्ग नहीं हो सकता। पहाड़ी लोग वहाँके टीले-टीले कोने-कोने जानते हैं। कहाँ क्या है। पाण्डवोंको स्वयंको मालूम नहीं और किसी पहाड़ीसे पूछा भी नहीं और स्वर्ग प्राप्तिके लिये चढ़ते गये। नेता युधिष्ठिर और पीछे सब भाई। क्या यह "**अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः**" का दृष्टांत नहीं है? इतना लम्बा चौड़ा स्वर्ग क्या एवरेस्टके टीलेपर होगा? फिर आगे बढ़ो आगे बढ़ो यह ठीक है। जीवनमें आगे बढ़ना चाहिये। पीछे हटना नहीं चाहिये। लेकिन छः मिलकर यात्रा करने निकले। और एक गिर पड़ा तो बोलना गिरने दो, पीछे देखना नहीं यह भी कोई मनवता है? नीचे एक माईल दो माईलका गड्ढा होता है। पहाड़परसे द्रौपदी गिरी। हाथ-पाँव टूटा होगा। कराहकर मर गयी होगी। क्या उसको सम्हालना नहीं चाहिये था? कुटशाद्रि पर्वतपर हम सीधे चढ़ गये थे। वह दृश्य हमारे सामने था। एक व्यक्ति आगे आगे चल रहा था, मैं पीछे पीछे था। खड़ी चढ़ाई पाँव रखनेकी जगह नहीं। हाथसे पकड़नेके लिये कुछ नहीं। नीचे गड्ढा एक माइलका। पाँव दोनोंके दूजने लगे। मालूम पड़ गया दोनोंने बेवकूफी की। दोनों बच्चे थे। फिर भी अपनी बेवकूफीका आभास हो गया था। भगवानको अम्बामाताको पूकारने लगे। अंबा माताने शायद पुकार सुनी हो। सटा हुआ दूसरा पहाड़ दीखा। बीचमें विभाजक सूखा पानीका नाला था। ऊपरसे नीचेतक पहाड़पर उसकी गहरी रेखा थी। इस पहाड़से उस पहाड़पर हम दोनोंने छलांग मारी। वहाँसे दूरतक घास लगी थी उसके आधारपर काफी उतरके नीचे आ गये। फिर फोरस्ट (वन) मार्ग मिल गया तो बच गये। क्या

ऐसी ही मूर्खता पाण्डवोंने नहीं की ? गिरनेपर बचाना तो सम्भव ही नहीं था। क्योंकि दो दो माईल खड़ी उतराईमें कौन उतरेगा ? फिर वहाँसे वह चढ़ेगा कैसे ? इतना चढ़नेके बाद और सबके गिरनेके बाद विमान आया। क्या ज्ञानी, भक्त आदिके लिये देवविमान गाँवमें नहीं आ सकता था ? फिर "स्वः पथाय मतिं चक्रे" "उदीचीं प्रविवेशाशां" इन विशेषणोंसे स्वर्ग उत्तर दिशामें प्रतीत होता है। तब रास्तेमें नरक कैसे आया ? पंचमस्कन्धमें नरक कहाँ है प्रश्नके उत्तरमें शुकदेवजीने कहा—"**दिशि दक्षिणस्यामधस्ताद् भूमेः**" यह तो सुदूर दक्षिणमें है। सो भी ऊपर नहीं नीचे है। स्वर्ग ऊपर है और उत्तर दिशामें है। तब युधिष्ठिरके मार्गमें नरक कैसे आया जहाँ पांडवोंको देखा। स्वयं भी झूठ बोले थे। उसके फलके रूपमें नरक देखना पड़ा। जो भी हो। रास्तेमें तो नरक नहीं ही आता है। फिर भागवतमें ये कथायें भी नहीं आयी और कथाके लिये अवसर भी नहीं छोड़ा। अतः यदि कथाकी घटना ऐसी हुई हो या न हुई हो सर्वथापि अध्यात्ममें घटाना ही पड़ेगा। अध्यात्ममें अर्थ यह है कि योगसिद्धि पहाड़की चोटी है। "स्वःपथाय" में स्वर्गका मोक्ष अर्थ समझना चाहिये। "**अनन्ते स्वर्गे लोके**" ऐसा प्रयोग उपनिषादोंमें मोक्षके लिये भी आया है। उसका पथ योगमार्ग है। समतल भूमार्गको छोड़ा संन्यासी हुए। अर्थात् कर्ममार्गको छोड़ा। स्वर्गतक पहुँचे नहीं। बीचमें गिर पड़े द्रौपदी, सहदेव, नकुल, अर्जुन एवं भीम। सभी नहीं गिरते इसे सूचित करनेके लिये युधिष्ठिरको बचाके रखा। योगारूढ़ हुए तब विमान आया। मानका ज्ञान अर्थ प्रसिद्ध है। प्रमाण अनुमान उपमान आदिमें मानका ज्ञान ही अर्थ है। उसके पीछे 'वि' जोड़ा तो विमान माने विज्ञान तत्त्वसाक्षात्कार अर्थ है। फिर भी प्रबल प्रारब्धसे सुखदुःखानुभूति होती है। यही बीचमें नरकदर्शन है। अर्जुनादि तो नरकमें थोड़े समयके लिये पड़ ही गये। नरकपातको नाश ही माना गया है। इस पतनका कुछ आभास अर्जुनको पूर्व ही

हो गया था जिसको लेकर उभयभ्रष्ट कहा। भूमिसे ऊपर चढ़े चोटीपर पहुँचे नहीं। बीचमें पात हुआ तो उभयभ्रष्ट हुए। इसके होनेकी आशंका अर्जुनके मनमें आयी। इसीलिये पूछा—"एतन्मे संशयम्।" प्रश्न यह है कि पात तो बहुधा सम्भव है किन्तु मामप्राप्य—

**"मामप्राप्यैव कौन्तेय ततो यान्त्यधमां गतिम्।"**

यह महाविनाश तो नहीं होगा यह प्रश्नका आशय है।

**"कृष्ण"**। खेती करनेमें बाधक घास फूस आदि है। उसको उखाड़कर फेंकना जरूरी है। विकर्षण करनेवाला कृष्ण है। संशयरूपी घासफूसको वह उखाड़कर फेंक सकता है और यह खतरनाक भी है। **"संशयात्मा विनश्यति"** यह भगवानने पहले ही कहा था। अतः **"छेत्तुमर्हस्यशेषतः"** इस संशयको जड़मूलसे उखाड़ दीजिये। नहीं तो इस संशयमें मैं कोई साधना नहीं कर पाऊँगा।

**"त्वदन्यः संशयस्यास्य छेत्ता न ह्युपपद्यते।"** छेत्ता नास्ति ऐसा नहीं कहा। प्रश्न करनेपर उत्तर देनेवाले बहुत मिलेंगे। किन्तु उपपन्न नहीं होंगे। यमराजने नचिकेताको बताया—

**न नरेणावरेण प्रोक्तः सुविज्ञेयोऽणुरेष धर्मः।**
**अनन्यप्रोक्ते गतिरत्र नास्त्यणीयान् ह्यतर्क्यमणुप्रमाणात्॥**

अवर मनुष्य यदि कहता भी है तो भी वह परमार्थ तत्त्व सम्यक् विज्ञात नहीं हो सकता। अवर कौन है? जो वर नहीं श्रेष्ठ नहीं। वरका मतलब? जिसने वरण किया वह वर।

**नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुना श्रुतेन।**
**यमेवैष वृणुते तेन लभ्यस्तस्यैष आत्मा विवृणुते तनूं स्वाम्।**

ऐसे प्रवचन शास्त्र पढ़कर किया जा सकता है। उससे संशय भी दूर हो सकता है। शास्त्रश्रवणके बाद अपनी मेधासे विचार कर भी अर्थनिर्णय किया जा सकता है। अनेक श्रुतियोंके सुननेसे और

वार-वार सुननेसे भी संशय निराकरण हो सकता है। परन्तु यह सब ज्ञान है, विज्ञान नहीं। आत्माको साधक वरण करता है, सर्वात्मभावसे स्वीकार करता है। जैसे कन्या वरका वरण करती है सर्वात्मभावसे वैसा वरण करनेवाला वर है। जो वर नहीं वह अवर है। उसके (वरके) सम्मुख यह आत्मा स्वरूपका विवरण-प्रकाशन करता है। जिसके सामने आत्माने स्वरूपका विवरण-विशेष-रूपसे वरण किया वह भी वर है। आत्माका जो वरण करता है, आत्माने जिसके संमुख स्वरूप विवरण किया वही वर। वह यदि बोलता है तो आत्मा सुविज्ञेय है। अन्यथा सुविज्ञेय नहीं है। शास्त्र वचन कहता है तो संशय नहीं करना चाहिये। अतः संशयाभाव हो सकता है। किन्तु "अनन्यप्रोक्ते गतिरत्र नास्ति।" अनन्यभाव अर्थात् अद्वैतभावसे जो युक्त होगा वह अनन्य होगा। अनन्यके द्वारा जो प्रोक्त है उस ब्रह्मतत्त्वमें अन्योंकी गति नहीं है। अनन्य प्रवक्तव्यमें अवरोंकी गति नहीं है। क्योंकि वह तत्त्व अतिसूक्ष्म है, तर्कागम्य है। इसीलिये नचिकेताने यमराजको विशेष जोर देकर पुछा था। प्रथम प्रश्नोंके तीन चार मन्त्र अनुसन्धानयोग्य हैं। नचिकेतासे तृतीय वर माँगनेको कहा तो बोले—

**येयं प्रेते विचिकित्सा मनुष्येऽस्तीत्येके नायमस्तीति चैके।**
**एतद्विद्यामनुशिष्टस्त्वयाहं वराणामेष वरस्तृतीयः॥**

कुछ लोग कहते हैं मरणोत्तर कोई तत्त्व हैं। दूसरे कहते हैं नहीं नहीं है। इसके विषयमें आप मुझे बताईये।

**देवैरत्रापि विचिकित्सितं पुरा न हि सुविज्ञेयमणुरेष धर्मः।**
**अन्यं वरं नचिकेतो वृणीष्व मा मोपरोत्सीरति मा सृजैनम्॥**

हे नचिकेता! इसपर तुम जोर न दो। तुम बच्चे हो तुम्हारी समझमें नहीं आयेगा। बड़े बड़े देवताओंको इस विषय में संशय रहा है। यह जल्दी समझमें आनेवाला तत्त्व नहीं है। यह धर्म बड़ा सूक्ष्म

है। इसके लिये तृतीय वरसे मुझे मत बाँधो। यहाँ प्रश्न है कि यज्ञादि कर्म कर मरनेवाले ही तो देवता बने। तब मरनेके बाद अस्ति नास्ति संशय देवताओंको कैसे हुआ ? उत्तर यह है कि शून्यवादी भी मरणके बाद स्वर्गादि प्राप्ति एवं देवादिभाव मानते हैं। वह मरण यहाँ अभिप्रेत नहीं है। किन्तु तत्त्वज्ञानपूर्वक क्षणिक विज्ञानसन्ततिका बुझना यहाँ प्रयाणका अर्थ है। तत्त्वज्ञान हुआ कर्मनाश हुआ। विज्ञानधाराकी समाप्ति हो गयी तो फिर 'नास्ति' असत् ही अवशिष्ट होगा। यह शून्यवादिमत है। अनादिकालसे मायाके समान यह शून्यवाद भी चला आ रहा है। आस्तिकोंका कहना है कि मरणोत्तर भी अर्थात् क्षणिकविज्ञानात्मकमनोवृत्तिसन्तानोच्छेदके बादभी नित्य-विज्ञान आत्मा अवशिष्ट रहता है। इसी आशयसे यह मन्त्र है। अन्यथा यमराज स्वयं मरणोत्तर आत्माको पकड़ लानेवाले सामने है। तो अस्तिनास्तिकी क्या आशङ्का हो सकती है ? अब आगे नचिकेता क्या कहते हैं ?

**"देवैरत्रापि विचिकित्सितं किल त्वं च मृत्यो यन्न सुज्ञेयमात्थ।**
**वक्ता चास्य त्वादृगन्यो न लभ्यो नान्यो वरस्तुल्य एतस्य कश्चित्॥**

आपके कथनानुसार देवताओंको भी इस विषयमें विचिकित्सा (संशय) है। और आप स्पष्टतः कह ही रहे हैं कि यह धर्म अतिसूक्ष्म है, सुज्ञेय नहीं है। और आपके समान अन्य वक्ता भी मिलना मुश्किल है। अतः इस वरके समान अन्य वर है ही नहीं "त्वदन्यः संशयस्यास्य च्छेत्ता नहि" इस प्रक्रृतवचनसे "वक्ता चास्य त्वादृगन्मो न लभ्यः" इस वचनका खूब मेल है। उसी मूलसे सम्भव है यह स्मृति है।

एक प्रश्न यह है कि एक प्रवक्ता श्रीकृष्ण है। दूसरा प्रवक्ता यमराज हैं तो "त्वदन्यः संशयस्यास्य" यह अर्जुनका कथन कैसे संगत होगा ? उत्तर यही कि यमराजसे भेंट तो मरनेके बाद होगी। लेकिन मरनेके बाद यमराज तो डंडा मारनेमें लगे रहेंगे, उपदेश क्या

देंगे। नचिकेताकी वात अलग थी। नचिकेता तो जीवित अवस्थामें ही वहाँ गये। वाजश्रवस ऋषि वड़े भारी तपस्वी थे। योगी थे। यद्यपि थोड़ा पुत्रमोह उनमें था। किन्तु ऋषि होनेमें कोई कसर नहीं था। ऋषियोंका वचन मिथ्या नहीं होता था। मिथ्या होनेकी सम्भावना देखते ही नचिकेताने रोक दिया था।

**"अनुपश्य यथा पूर्वे प्रतिपश्य तथापरे।"**

पूर्वजोंको देखो, भावी पीढीको भी देखो, मिथ्या भाषण न हो। तब वाजश्रवस अपने तपोबलसे नचिकेताको जीवित ही यमराजके पास भेजते हैं। अर्जुनका कहना है कि मुझे जीवित यमराजके पास भेजनेवाला कोई है नही। और उपस्थित हैं भगवान। उनको छोड़कर अन्यके पास जानेका सवाल भी नहीं उठता। यमराज मृत्युके बादकी बात बोलनेमें समर्थ इसलिये हैं कि विज्ञानसन्ततिकी समाप्तिपर जो चरम मृत्यु होगी उसके भी वे ही अधिष्ठाता हैं। उसके बाद क्या है यह वे देख सकते हैं। भगवान इसलिये समर्थ हैं कि पहले ही बताया जा चुका है—

**"बहूनि मे व्यतीतानि जन्मानि तव चार्जुन।**
**तान्यहं वेद सर्वाणि"**

'बहूनि' का अनादीनि अर्थ है। मैं मेरे अनन्त जन्मोंको भी जानता हूँ, तुम्हारे अनन्त जन्मोंको भी जानता हूँ। "तानि" से दोनोंका ग्रहण है। 'तुम्हारे' कहनेसे अन्योंके भी जन्मोंको जाननेकी बात आती है। ऐसा नहीं कि केवल अर्जुनके ही अनन्त जन्मोंको जानते हैं। तब जो तत्त्वज्ञानी हो चुके हैं, हो रहे हैं उनके भी अनन्त जन्मोंको भगवान जानते हैं। वे तत्त्वज्ञानी अपने चरम जन्मके बाद कैसे रहे यह भगवानको मालूम होगा ही। तथा जो अर्धयोगी योगाच्चलितमानस रहे उनके बारेमें भी भगवानको जानकारी है। अतः भगवान सब कुछ कह सकते हैं। यद्यपि यमराजसे नचिकेताने

मरणोत्तर अस्तिनास्तिका ही प्रश्न किया, योगका नहीं तथापि साधनरूपसे योग भी आ ही जाता है। अतएव अन्तमें यमराजने योगवर्णन किया—

> **शतं चैका च हृदयस्य नाड्यः**
> **स्तासां मूर्धानमभि निःसृतैका।**
> **तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति**
> **विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्ति॥**

यमराज कहते हैं—हृदयमें एकसौ एक नाड़ियाँ हैं। उनमें एक नाड़ी सीधी ऊपर गयी हुई है। कौन ? सुषुम्ना नाड़ी। अन्य नाड़ियाँ सब विष्वक् हैं, तिरछी, टेढ़ी नीची हैं। किन्तु इडा और पिंगला ये दो तो ऊर्ध्वगामिनी हैं। सुषुम्ना मध्यमें हैं। बायीं दायीं इडा पिंगला नीचेकी ओर झुक जाती हैं। भ्रुकुटिमें पहुँचकर नाकके द्वारकी ओर दोनों झुकी हुई हैं। अतः मूर्धाकी ओर जानेवाली नाड़ी एक ही है। यद्यपि मूलाधारसे ही सुषुम्ना नाड़ी ऊपरकी ओर चलती है। हृदयसे क्यों ? यह प्रश्न होता है तथापि मूलाधारसे लेकर हृदयपर्यन्त उसका अधिक महत्व नहीं है। हृदयसे ऊपरकी ओर उसका महत्व है, क्योंकि हृदयमें जीवात्मा है। उसको मूर्धापर्यन्त ले जानेवाली सुषुम्ना है। "तयोर्ध्वमायन्" यह जीवात्माके लिये ही कहा गया है। यौगिक प्रक्रियासे इस जीवशिवको परमशिवमें योजित करनेपर ही योगी सिद्धिको प्राप्त होता है। इसके बादका मन्त्र है—

> **अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा**
> **सदा जनानां हृदये संनिविष्टः।**
> **तं स्वाच्छरीरात् प्रवृहेद्**
> **मुञ्जादिवेषीकां धैर्येण॥**
> **तं विद्याच्छुक्रममृतम्**

अङ्गुष्ठपरिमाण यह अन्तरात्मारूपी पुरुष—जीवात्मा लोगोंके

हृदयमें स्थित है। उसे अपने शरीरसे पृथक् करना चाहिये। जैसे मूंज घाससे सींकको खींचकर अलग करते है। वह तब परमशिवमें मिलता है तो शुक्र और अमृत होता है। हृदयसे अलगकर सहस्रारस्थ परमशिवरूपी शुक्र अमृतमें योजित करना ही योग है। तत्त्वज्ञानपूर्वक इस योगको ही यमराजने कहा था। उपसंहार भी ऐसा ही है—

**मृत्युप्रोक्तां नचिकेतोऽथ लब्ध्वा विद्यामेतां योगविधिं च कृत्स्नम्।**
**ब्रह्मप्राप्तो विरजोऽभूद्विमृत्युरन्योऽप्येवं यो विदध्यात्ममेव॥**

नचिकेताने मृत्युसे प्रोक्त इस विद्याको और योगविद्याको पाकर ब्रह्मको प्राप्त किया और विरज एवं विमृत्यु (मृत्युरहित) हुआ। इस-प्रकार "अस्तीत्येके" इस सिद्धान्तको स्थिर किया। वही विद्या एवं योग यहां पर भी वर्णित हुआ है। उसमें जो भी संशय हो उसके छेत्ता भगवान ही हो सकते हैं॥ ३९॥

श्री भगवानुवाच

**पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते ।**
**न हि कल्याणकृत् कश्चिद्दुर्गतिं तात गच्छति ।।४०।।**

[हे अर्जुन ! योगविचलितका न तो इहलोकमें नाश होता है और न परलोकमें। शुभकार्यकारी कोई पुरुष दुर्गतिको प्राप्त नहीं होता ॥ ४० ॥ ]

पूर्ण योग करना हो, पूर्ण भक्ति करनी हो या पूर्णज्ञाननिष्ठ बनना हो तीनोंके लिये कर्मसंन्यास करना आवश्यक है यह हम पूर्वमें दिखा चुके। नियम लिया तो नियम भंग नहीं किया जा सकता। सन्ध्या-वंदन आदिका नियम है तो न उस समय समाधि लगाकर बैठना उचित है और न कीर्तनमें लीन रहना योग्य है। इस प्रकार योगी बननेके लिये इधर कर्मसंन्यास किया किन्तु दूसरी ओर योग पूर्णतया प्राप्त नहीं कर सके। बीचमें वासनाके उद्भव होनेसे योगसे विचलित हो गये। ऐसी स्थितिमें उभयतो भ्रष्ट होनेसे उस साधककी क्या गति होगी यह अर्जुन का प्रश्न है।

एक गति परमगति है। पूर्णज्ञान, पूर्णतया मनोनाश एवं संपूर्ण वासनाक्षय होनेपर मोक्षगति होती है। योगविचलित जो होगा उसके लिये मोक्षगतिकी कोई संभावना ही नहीं है। दूसरी गति दक्षिणायन गति है। जो जीवनभर वेदविहित अग्निहोत्र आदि कर्म करता रहा, नित्य नैमित्तिक काम्य एवं प्रायश्चित्त कर्म करता रहा, जहां तक हो सके निषिद्ध कर्मसे बचता रहा, वह दक्षिणायन गतिको प्राप्त होता है। वह सोमलोक, पितृलोक इत्यादि नाम से प्रसिद्ध स्थानोंमें पहुँच जाता है। वहाँ सुख भोगकर निवृत्त होता है और शेष कर्मानुसार जन्म

पाता है। पञ्चाग्निप्रकरणमें धूममार्गियोंकी गतिका विस्तृत वर्णन है। तीसरी गति उत्तरायण गति है। जो उपासना करनेवाले हैं वे उत्तरायणमार्गसे ब्रह्मलोकमें जाते है।

अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणाम्।
तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः॥

अर्चिरादि मार्ग या उत्तरायण मार्गसे जो प्रसिद्ध है जहाँ अग्नि ज्योति, दिवस, शुक्लपक्ष, षाण्मासिक उत्तरायण देवता है उस मार्ग में प्रयाण करने वाला ब्रह्मोपासक या ब्रह्मवेत्ता ब्रह्मको प्राप्त हो जाता है। गीतामें अष्टम अध्यायमें यह श्लोक आयेगा।

"तत्पुरुषोऽमानवः स एनान् ब्रह्म गमयति"।

इत्यादि वर्णन उपनिषदमें भी है। इसको देवपथ और ब्रह्मपथ भी कहते हैं। उपासनाके अनुसार इसी लोकको वैदिक उपासक ब्रह्मलोक हिरण्यगर्भलोक आदि रूपमें देखते हैं। शैव शिवलोकरूपमें, कृष्णभक्त गोलोकरूपमें, रामभक्त साकेतलोकरूपमें और देवीभक्त मणिद्वीपरूपमें देखते हैं। और ये सब अपने अपने लोकको सर्वोपरि कहते हैं। वास्तवमें एकही लोक हैं ऐसा नीलकंठी टीकामें बताया है। चौथी गति जन्ममरणसंसारगति है। श्रुतिमें कहा है—

अथैतयोः पथोर्न कतरेणचन
तानीमानि क्षुद्राण्यसकृदावर्तीनि
भूतानि भवन्ति जायस्व म्रियस्वे-
त्येतत् तृतीयं स्थानम्॥

इस प्रकार छान्दोग्यमें कहा है। दक्षिणायन और उत्तरायण इन दोनों मार्गोंसे जो नहीं गये वे क्षुद्र प्राणी बनते हैं। बार बार जनमने मरने-वाले होते हैं। जनमो मरो बस यही तृतीयस्थान है। ये क्षुद्र प्राणी कौन हैं इसका स्पष्टीकरण बृहदारण्यकमें आया है—

**अथ य एतौ पन्थानौ न विदु—**
**स्ते कीटाः पतङ्गा यदिदं दन्दशूकम् ॥**

उत्तर दक्षिण दोनों मार्गसे जो नहीं जाते वे कीट पतंग एवं साँप बन जाते हैं। पाँचवीं एक नरकगति भी है। यद्यपि कीटादिको नरकयोनि कहते हैं तथापि वह नरकगति नहीं हैं। प्रतिषिद्ध कर्मका फल भोगने-के लिये प्राणी नरकलोकमें जाते हैं। जहाँ रौरव महारौरव आदि अनेक विभाग हैं। इसप्रकार अनेक गतियाँ हैं। उनमें योगभ्रष्ट किस गतिको प्राप्त होता है? इनमें दो गति विनाशरूप हैं। कीट पतंग आदि योनीकी प्राप्ति और नरकलोकगति। अर्जुनको भय सा लगा कहीं इन दोमेंसे एकको प्राप्त होकर उसका विनाश हो जायेगा? इस भयका निवारण भगवान प्रथम करते हैं।

**"पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते"**। इह विनाश है— कीटपतंग आदि योनिकी प्राप्ति। अमुत्र विनाश है—नरकलोककी प्राप्ति। ये दोनों योगविचलितके लिये नहीं होती है। क्यों नहीं? इसके लिये जन्मसिद्धान्तपर थोड़ी निगाह डालनी पड़ेगी। बृहदा-रण्यकमें मरणको प्रस्तुत कर उसका—

**"एकीभवति न पश्यतीत्याहुः एकीभवति न जिघ्रतीत्याहुः"**

चक्षु, घ्राण इत्यादि समस्त इन्द्रियोका मनमें एकीभाव कहनेके वाद आगे बताया—

**तस्य हैतस्य हृदस्याग्रं प्रद्योतते**
**तेन प्रद्योतेनैष आत्मा निष्क्रामति**
**तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति**
**सविज्ञानमेवान्ववक्रामति ॥**

इत्यादि। मरणावस्थके हृदयका अग्रभाग प्रद्योतित होता है। उस चमक प्रकाशमें यह आत्मा निकल जाता है। जब आत्मा उत्क्रमण करता है तब पीछे पीछे प्राण भी उत्क्रमण करता है। विज्ञानसहित

होकर ही यह जीवात्मा दूसरे शरीरमें जाता है। यहाँ "हृदयस्याग्रं" "प्रद्योतते" बताया। हृदयका अग्रभाग क्या है? कोई नोक है, पूंछ है, क्या है वह? वस्तुतः वह नोक पूंछ कुछ नहीं है। अग्रोपस्थित वासना ही है। पहले हृदय क्या है यह देखो। इस फुफ्फुसको हृदय नहीं कहते। वह तो वक्ष है। हरतीति हृदयं हृत् व्याकरणके अनुसार हृधातुसे कयन् प्रत्यय और दुक् आगम होनेपर हृदय शब्द होता है। ( वृह्रोः षुग्दुकौ च ) क्या यह हरण करता है? विषयकी छायाको। चक्षुःश्रोत्रादि इन्द्रियोंसे जिन विषयोंका अनुभव करते हैं उनके आकार का यह अपहरण करता है। हरणकर अपने पास रखता है। जन्म जन्मान्तरसे इसने असंख्य आकारोंको हरण कर रखा है। वे सूक्ष्म-भावापन्न होनेपर वासना कहलाते हैं। स्थूल होनेपर स्मृति कहलाते हैं। इन वासनाओंका समुदाय ही हृदय है। अनेक वासनाओंमें जो आगे आ गयी है, जिनका स्मरण होनेवाला है वही हृदयका अग्र है। उसका प्रद्योतन प्रकाशन ही है। मरणकालमें जो अग्रमें आयेगा उसी का विज्ञान होगा। उसीके अनुरूप गति होगी। मानववासना आगे आयी और प्रद्योतित हुई तो उस वासनाके अनुरूप मानव योनिमें पहुँचेगा। हरिणवासना आगे आयी और प्रद्योतित हुई तो हरिणयोनि-में पहुँचेगा। देखना यही है कि कौनसी वासना आगे आती है। जिसका अभ्यास ज्यादा है और कर्मका आलंबन जिसको विशेष मिला है वह आगे अयेगी। इसीलिये भगवान दोनोंके लिये जोर देंगे—

**"तस्मात्सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च"।**

"सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर" यह अभ्यासपाटवके लिये है। "युध्य च" यह कर्तव्य कर्म करनेसे वासनाको उचित सहारा प्राप्त करानेके लिये है। जो केवल अग्निहोत्रादि कर्म करते हैं उनके दिमागमें "स्वर्ग-कामः" यह स्वर्गवासना रहती है। और कर्मका सहारा मिलता है तो स्वर्गादिलोक पहुँच जायेंगे। यदि उपासना करते हैं तो हिरण्यगर्भ

शिव विष्णु आदिकी वासना आगे आयेगी। उपासना स्वयं मानसकर्म भी है तो उस पुण्यके सहारे अन्तमें हिरण्यगर्भ आदि वासना आगे आकर प्रद्योतित होगी। वे उत्तरमार्गसे हिरण्यगर्भलोकमें पहुँचेंगे। जिसने न अग्निहोत्रादि कर्म किया न उपासनाकी उसकी भोगवासना आगे आयेगी। भोग तो कृमि कीट पतंग आदि सबमें है। तदनुरूप वासनाको लेकर वह कृमि कीट आदि बनेगा। कर्म तो कोई महान नहीं हैं। छोटा मोटा पुण्यपाप जो किया, पूर्वजन्मीय जो कर्म आगे आ गया वही सहारा होगा। घोर पाप करनेसे हिंसा आदि वासना आगे आयेगी और नरकमें पहुँचेगा। यह सामान्य नियम हो गया। विशेष तत्त्वज्ञान हुआ, वासनाक्षय हुआ तो कहीं आने जानेका प्रश्न नहीं रहेगा। उसकी मोक्ष ही गति है।

अब योगाच्चलितमानस योगीका प्रश्न सामने आया। उसने कर्मत्याग किया। प्राणायाम प्रत्याहार आदि योगमें लगे रहनेसे उपासना भी नहीं की। ईश्वरप्रणिधान तो कोई कोई करता है। परन्तु योगकी मुख्यता होनेसे ईश्वरप्रणिधानवासना भी सामान्यवासना मात्र होकर रह गयी। योगसे चलितमानस होनेसे मोक्षमार्गी, निर्वासन भी नहीं बना। तब दो ही मार्ग बचे। साधारण कर्म या संचितकर्म उससे कीटपतंग आदि जन्म, अधिकसे अधिक अतिसामान्य पामरमनुष्यजन्म होगा। दूसरा कोई पापकर्म हो गया हो, फलाभिमुख हो गया हो तो नरकप्राप्ति। भगवान् इन दोनोंका निषेध कर रहे हैं।

पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते। हे पार्थ! योगसे चलित मानसका कीटपतंगादिगतिरूप इहनाश नहीं होता। और नरक प्राप्ति-रूप परलोकनाश भी नहीं होता। क्यों नहीं होता? जब कि वह नित्यकर्म छोड़कर प्रत्यवायी बना। उत्तर है—"न हि **कल्याणकृत्**" इत्यादि। योग स्वयं मङ्गलमय कर्म है। यम नियम आदि सब धर्मरूप हैं। संन्यासमें विहितकर्मोंका विधिवत् परित्याग होता है।

अतः प्रत्यवायकी शंका नहीं। संन्यासाश्रम कर्म तो प्रणवजप, योगादि है उसका उसने अनुष्ठान किया। योगसे विचलित हो गया। अब इसका इतना ही परिणाम है कि मनोनाश नहीं होगा, मनोविचलनका कारण वासना है अतः वासनाक्षयका अभाव है। इन दोनोंके न होने-से तत्त्वज्ञान भी पूर्ण नहीं होगा। फलतः मोक्ष नहीं होगा। पतन भी नहीं, मोक्ष भी नहीं तो बाकी बची हुई दो गतियोंमेंसे कोई एक गति उसकी होगी। इन्हीं दो गतियोंका वर्णन गीताके अष्टम अध्यायके अन्तमें किया—"**योगी प्राप्य निवर्तते**" इत्यादि। उसका निरूपण हम आगे करेंगे।

क्यों नाश नहीं होता इसका समर्थन सामान्योक्तिसे किया "न हि कल्याणकृत्" इत्यादि। यहाँ केवल कल्याणकारी योगीकी ही बात नहीं। सर्व कल्याणकारियोंकी बात है। इसको साहित्यमें अर्थान्तर-न्यास अलंकार मानते हैं।

**सामान्यं वा विशेषेण विशेषस्तेन वा यदि।**
**कार्यं च कारणेनैवं कारणं तेन वा यदि॥**

इत्यादि उसका लक्षण है। अतः सामान्यतः कल्याणकारीपर विचार करना आवश्यक है। जो भी कल्याणकर्मकारी है उसका पतन नहीं होता। पुराणोंमें इसके उदाहरण भरे पड़े हैं। एक वेश्या-गामी विट रातके समय अपनी प्रियाके प्रियार्थं इत्तर, चंदन, सुग-न्धित हार आदि ले जा रहा था। मद्यपानसे उसको नशा चढ़ा हुआ था। रास्तेमें पाँव कहीं रखे और पड़े कहीं जैसी बात थी। एक बार एक पत्थरपर ठोकर लगी तो वह गिर पड़ा। इत्तरकी बड़ी सीसी टूट गयी। हार आदि नीचे गिरे। चोट लगनेसे नशा उतरा। उसने देखा नीचे क्या है—कैसा पत्थर है? तो शिवलिंग दीख पड़ा। उसने सोचा चलो अब यह सीसी हार आदि काम नहीं आयेंगे तो "नमः शिवाय, नमः शिवाय" कहकर पूरा चन्दन चढ़ा दिया। हार

भी चढ़ा दिया। क्योंकि उसने कहीं "नमः शिवाय" मन्त्र सुन रखा था। उसको चोट भारी लगी थी। इत्तरका बड़ा सीसा जो टूट गया था उसका एक बड़ा भाग शरीरमें घुस गया था। उसका जहर शरीर पर चढ़ा और अन्तमें वहीं वह मर गया। यमदूतोंने उसको पकड़ा। यमालय ले गये। वहाँ चित्रगुप्त विराजमान था। चित्रगुप्तसे कहा इसका बही खाता देखो। क्या इसने पुण्य किया और इसने पाप किया। चित्रगुप्तने कहा—इसने पाप तो अनन्त किये हैं किन्तु एक पुण्य भी किया है। इसने किसी संतके मुखसे निकले "नमः शिवाय" मन्त्रको सुना था और उससे अन्त समय शिवलिंग पूजन इसने किया। क्या इस पुण्यका फल और पापका फल, इसपर विचार चला। निर्णय हुआ कि करोड़ों वर्ष नानाविध नारकोंमें इसको पड़ना है और पुण्यफलरूपमें एक दिन इन्द्रासनपर विराजना है। उस विटसे

पूछा इनमेंसे कौनसा फल पहले भोगना चाहते हो? विटने कहा पहले मैं एक दिन इन्द्रासनपर बैठ जाऊँ। तब इन्द्रको कहा कि एक दिनके लिये आपको सिंहासन छोड़ना पड़ेगा। इन्द्रने सिंहासन छोड़ दिया। वह उसपर बैठा। उसने सर्वप्रथम वसिष्ठजीको बुलाया और सर्वोत्तम गौदान किया। "नमः शिवाय" बोलकर ससिष्ठजीको कामधेनु दिया। फिर जितने भी ऋषि वहाँ आये सबको उसने खूब दान दिया। किसीको पारिजात, किसीको चिन्तामणि, किसीको हीरा मोती आदि। पूरे दिनरात दान लुटानेमें वह लगा रहा। दूसरे दिन प्रातःकाल उसको सिंहासनसे उतारा। इन्द्रने कहा इसने हमारी सारी धनसम्पत्ति लुटा दी। और इस अन्यायका इसको अतिरिक्त दण्ड मिलना चाहिये। पापका फल अतिरिक्त नरक भी। यमदूतोंने कहा—चलो नरकमें। विटने कहा—मुझमें कोई पाप नहीं है। मैं क्यों नरकमें चलूँ? इन दिनभरके दानोंसे मेरा पूरा पाप नष्ट हो गया है। इसपर वेदशास्त्रचर्चा चली। इन्द्रादिने कहा इसने दान जरूर किया, किन्तु मर्त्यलोकमें किया दान ही दान होता है। देवलोक भोग

भूमि है, कर्मभूमि नहीं है। यहाँके कर्मका कोई फल नहीं है। वह भोगोंको भोग सकता था। किन्तु उसने भोगा नहीं। अतः उभयतोभ्रष्ट हुआ। विट अड़ गया। उसने कहा मेरी अन्तरात्मा कह रही है मुझमें पाप नहीं है। यदि स्वर्गमें कर्माधिकार नहीं तो वृत्रासुरके वधके बाद इन्द्रने अश्वमेध कैसे किया और ब्रह्महत्याके पापका मार्जन कैसे किया। वसिष्ठ आदि ऋषियोंने ही तो अश्वमेध कराया। सबकी दृष्टि वसिष्ठ आदि ऋषियोंपर पड़ी। वसिष्ठजीने कहा—हमने। इन्द्रसे यज्ञ कराते समय "नमः शिवाय" पञ्चाक्षर मन्त्रोच्चारण किया था। अतः वह स्वर्गमें भी सफल हुआ। इस विटने भी पञ्चाक्षरजपपूर्वक दान दियाअतः यह सफल ही है। पुष्पवृष्टि हुई। उस महादानके फलस्वरूप वही विट दूसरे जन्ममें राजा बलि हुआ महापुण्यके फलके रूपमें राजा बलि त्रिलोकाधिपति हुए। और पूर्वसंस्कारानुसार ही महादानी भी हुए। स्वल्पपुण्यका कितना भारी विस्तार हुआ।

यह सामान्य कल्याणकारीका उदाहरण है। इसमें एक विशेषता यह है कि ऐसा नहीं है कि एक बार शिवपूजन किया और हमको भी इन्द्रासन मिल गया। फिर हम भी वैसे इन्द्रासनपर बैठकर कामधेनु का दान कर लें। वास्तविकता यह है कि वह विट अन्तमें शिवपूजन करता है उसके बादमें वह मर ही जाता है। कोई पाप बादमें नहीं करता। बादमें पाप करते हैं तो वही पाप फिर मरणसमयमें "हृदय-स्याग्रं प्रद्योतते" करके आ जायेगा। अजामिलके दृष्टान्तमें भी यही बात है। नारायणनामसे विष्णुदूत पहुँचे। उसके बाद कोई पाप नहीं हुआ। यमदूत एवं विष्णुदूतोंके जानेके बाद भी उसने नारा-यणनामसे अतिरिक्त कुछ कहा ही नहीं। अजामिलको नारायण नाम संतसे प्राप्त हुआ था। विटको "नमः शिवाय" मन्त्र भी संतके मुख-से मिला। कुछ लोग उपमन्यु जब "ॐ नमः शिवाय" जप रहे थे तब उसे विटने सुन लिया था ऐसा मानते हैं। जैसा भी हो कल्याण-

कारीका विनाश नहीं होता यह सामान्योक्ति है।

विशेषसमर्थनमें योगीका उदाहरण है। योगीमें विशेषता यह है कि अन्तमें योगसे चलितमानस होनेपर भी मरणकालमें योगज-संस्कार प्रद्योतित होगा। क्योंकि योगाभ्यास अन्य समस्त अभ्यासोंसे भारी है। मेट्रिक, बी. ए., एम. ए. पढ़ते समय जो मेहनत की जाती थी वह आखिर तक याद रहती है। क्योंकि मेहनत भारी है। सर्वाधिक परिश्रम चित्तवृत्तिनिरोधमें है। परन्तु बीचमें योगविचलित होनेसे वह वासना भी समीपतर होनेसे वह भी काम करेगी ही। किन्तु ऐसा कोई पापकर्म नहीं है जो कीटपतंग आदि वासनाको आगे कर दे। योगभ्रष्टका अर्थ इतना ही है कि पूर्वानुभूत शब्दादिविषय-वासनासे चित्तवृत्तिनिरोधसे नीचे आ गया। न कि हिंसा चोरी आदि करने लगा। इसलिये अर्जुनने विशेषण दिया—"अयतिः श्रद्धयोपेतः।" श्रद्धावाला हिंसा स्तेय आदि क्यों करने लगेगा? भरतदृष्टान्त भी जटिल नहीं है। वहाँ कर्म से नहीं। किन्तु हरिणमोहसे हरिणसंस्कार आगे आया। हरिणयोनिमें आकर हरिणमोह छूटा तो पुनः योगपुण्यकर्मसे योगसंस्कार जागृत हुआ और जड़भरतजन्म प्राप्त हुआ। हाँ, योगी को मोह में नही पड़ना चाहिये ॥ ४० ॥

**प्राप्य पुण्यकृतां लोकानुषित्वा शाश्वतीः समाः ।**
**शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते ।।४१।।**

[पुण्यकर्मकारियोंके लोकोंको प्राप्त होकर, वहाँ दीर्घकालतक रह-कर योगभ्रष्ट पुरुष पवित्र श्रीमन्तोंके घरोंमें जन्म लेता है ।।४१।।]

अर्जुनके मनमें यह शङ्का हुई थी कि योगका आरम्भ कर यदि पूर्ण न किया गया तो किया हुआ कार्य विफल हो जायेगा, जैसे अग्नि-होत्र कर्म प्रारम्भ किया और बीचमें ही छोड़ दिया तो आधे कर्मका फल नहीं मिलता । बल्कि उसका प्रत्यवाय ही लगता है । रोटी आधी सेक लिया तो आधा पेट भरेगा ऐसा नहीं है । बल्कि उसे खायेगा तो आदमी बिमार ही हो जायेगा । किसीको पेटमें भारी दर्द हो गया पेटमें गाँठ हो गयी । ओपरेशन करके गाँठको निकाला । आधा काम किया । शेष काम सीनेका नहीं किया तो क्या आधा दर्द मिटेगा ? दर्द नहीं मिटेगा । खुद मिट जायेगा । इसी प्रकार योग प्रारम्भ किया, आधा किया, पूरा नहीं किया तो योगका फल दूर रह जाय, विपरीत प्रत्यवाय हो जाय ऐसा तो नहीं है ? भगवान् इसका उत्तर यह दे रहे थे कि और जगह कर्म, उपासना आदिमें अधूरेका फल भले न हो, परन्तु योगमें ऐसा नहीं है । योगमें आपने जितना कमाया उतनी पूँजी । एक आदमी व्यापार करने लगा । लाखकी आमदनीको लक्ष्य करके किया । किन्तु पचास हजार ही नफा प्राप्त हुआ तो इसका मतलब यह नहीं कि व्यापार बेकार गया । या आधा समान बेचा आधा रह गया तो इसका मतलब यह नहीं कि जो बेचा वह भी फजूल गया । आधा बेचा उतनी पूँजी—पचास हजारकी पूँजी जमा हो गयी । पानी टंकीमें भरना था, आधा भरा तो वह बेकार नहीं है ।

वाकी बादमें भरा जा सकता है। इसी प्रकार योग जितना किया उतनी पूँजी जमा समझ लो। अतः हे अर्जुन! जितना भी हो सके उतना योग करना ही चाहिये। शर्त इतना जरूर है—"श्रद्धयोपेतः।" श्रद्धा अगर न रही तब किया कराया वेकार जायेगा। इत्तर या कपूरकी सीसी आधी भरी किन्तु ढक्कन नहीं ढका तो सब उड़ जायेगा, वेकार जायेगा। श्रद्धा संरक्षक ढक्कन है। श्रद्धा महान धन है। मधुसूदन सरस्वतीजी कहते हैं—**श्रद्धाधनेन मुनिना मधुसूदनेन।** मेरे पास सोना चाँदी, हीरा-मोती, घोड़ा आदिधन नहीं है श्रद्धारूपी धन है। व्यसजीका वचन हम पहले भी दिखा चुके—

**"सा हि जननीव कल्याणी योगिनं पाति।"**

यहाँ योगीमें विशेषण योगको लेना चाहिये। माताके समान कल्याणकारिणी श्रद्धा योगकी रक्षा करती है।

निःशङ्क होकर बचपनसे ही योग करो। बल्कि बचपनमें करोगे तो शीघ्र हृदयंगम होगा। ज्यों ज्यों बूढ़े होते जायेंगे, मोह बढ़ता जायेगा। चित्तवृत्तिनिरोध करना कठिन पड़ेगा। बचपनमें ही योगाभ्यास करो। बीचमें विचलित होंगे। मातापिता यह योगी न बन जाये इस भयसे शीघ्र शादी विवाह करा सकते हैं। किन्तु चिन्ताकी वात नहीं है। जितनी पूँजी जमा हो गयी उतनी सार्थक है। अवस्था अधिक होनेपर फिर होश आयेगा—हाय! मैं कहाँ फंस गया! वह फिर योगी होनेकी कोशिश करेगा। एक माता कहती थी, मैं बचपनसे ही ध्यान करती थी। मुझे ध्यान लगता भी था। मातापिताने शादी करा दी। झंझटमें फँसी, लेकिन फिर हमने ध्यान शुरू किया। पहली स्थिति तो नहीं आयी, लेकिन आनेकी आशा है। श्रीमद्भागवतमें प्रियव्रतकी कथा आती है। नारदजीकी छत्रछायामें वह रहने लगा। योग सीखा। खूब मन लगा किन्तु पिता मनुने आकर कहा तुम राज्य करो। प्रथम बड़ी हिचकिचाहट हुई। अन्ततः ब्रह्माजीके कहनेसे

स्वीकार करना पड़ा। प्रियव्रतने राज्य सम्हाला। दो दो विवाह किये। अनेक पुत्र हुए। लेकिन फिर वैराग्य हुआ। राज्य पुत्रोंको सौंपकर फिर नारदजीकी शरणमें गये और सिद्ध हुए। बीचमें योगभ्रंश हुआ सम्हाला। यहाँ प्रश्न यह है कि दुबारा योग सम्हाल नहीं पाया तो क्या गति होगी? भगवान कहते हैं इसका भी इहलोक या परलोकमें नाश नहीं होगा। इहलोकमें वह मरणके वाद कृमिकीटादि नहीं बनेगा। परलोकमें नरकलोकयातना नहीं होगी। द्वितीय श्लोकमें किये हुए प्रश्नका उत्तर हुआ—"कच्चिन्नोभयविभ्रष्टो नश्यति।" प्रथम श्लोकमें किये हुए प्रश्नका उत्तर नहीं हुआ। "कां गतिं कृष्ण गच्छति" उस प्रथम प्रश्नका उत्तर अब दे रहे हैं। क्योंकि नाशका भय है। गतिकी जिज्ञासा है। इसलिये प्रथम भय दूर करना जरूरी था। अतः अवसरतः जिज्ञासित अर्थका उत्तर दे रहे हैं।

"**प्राप्य पुण्यकृतां लोकान्।**" यहाँ 'पुण्यलोकान् प्राप्य' नहीं कहा। 'स्वर्गादिलोकान् प्राप्य' भी नहीं कहा। पुण्यकर्मकारियोंके लोकों को प्राप्त कर ऐसा बताया। इसका रहस्य यह है कि यज्ञादि पुण्य कर्म है। वह पुण्य योगमें अन्तर्गत है। पुण्यकर्मकारियोंको जो जो लोक प्राप्य होता है सो सो योगीको भी प्राप्त होता है। जैसे कर्मकाण्डमें "**सर्वेभ्यो दर्शपूर्णमासौ**" ऐसा वचन आता है। समस्त फल के लिये दर्शपूर्णमास करो। उसमें समस्त कर्म अन्तर्गत होंगे। वैसे योगमें समस्त कर्म अन्तर्गत होते हैं। बल्कि एक साथ। इसलिये बाताया है—

> **स्नातं तेन समस्ततीर्थसलिले दत्ता च सर्वावनि-**
> **र्यज्ञानां च कृतं सहस्रमखिला देवाश्च संपूजिताः।**
> **संसाराच्च समुद्धृताः स्वपितरस्त्रैलोक्यपूज्योऽप्यसौ**
> **यस्य ब्रह्मविचारणे क्षणमपि स्थैर्यं मनः प्राप्नुयात्॥**

जिसका मन ब्रह्मचिन्तनमें थोड़ी देरके लिये भी स्थिरता प्राप्त कर ले वह समस्त पुण्यकारी है। यह श्लोकार्थ है। इसकी ज्ञानपक्षीय व्याख्या हम पहले दिखा चुके। अब योगपक्षीय व्याख्या देखिये। यहाँ (स्थिरता)"स्थैर्य"पदसे चाञ्चल्यनिवृत्तिरूपी वृत्तिनिरोध अर्थात् योग बताया। थोड़ी देरके लिये भी कहनेका मतलब है बादमें स्थिरता नही भी रही अर्थात् योग भ्रष्ट भी हुआ तो भी कोई बात नहीं। ऐसा योग किया तो सब पुण्य उसने किया। क्या क्या पुण्य किया—"स्नातं तेन समस्ततीर्थसलिले।" गंगा यमुना सरस्वती आदि समस्त तीर्थों में उसने स्नान किया। ऋषि महर्षि योगियोंने जहाँ बैठकर योग किया, वहाँ समीपस्थ जलाशय तीर्थ बना। अगस्त्य कुंड, वसिष्ठ कुंड आदि आज भी प्रसिद्ध हैं। योग परमाणुओंसे वह तीर्थ बना तो योग जिसमें होगा वह स्नात नहीं होगा? अवश्य होगा। "दत्ता च सर्वावनिः।" दानकी महिमा प्रसिद्ध है। पूर्व श्लोककी व्याख्यामें ही राजा बलिकी कथा आयी पृथिवीदानकी बड़ी महिमा है। पहले जमानेमें राजा लोग ब्राह्मणोंको साधुओंको जमीन जागीर देते थे। योगियोंके योगसे ही यह पृथिवी टिकी है। अन्यथा असत्यवादी, दुष्ट धूर्तादिके भारसे पृथिवी टूट गयी होती। तब पृथ्वीको स्थिरकर प्राणियोंको रहनेके लिये देनेवाले योगी सिद्ध हुए। अर्थात् सर्वपृथ्वी-दान योगीने किया। "यज्ञानां च कृतं सहस्रम्।" योग स्वयं यज्ञरूप है।

"श्रोत्रादीनीन्द्रियाण्यन्ये संयमाग्निषु जुह्वति॥"

इत्यादिसे योगको भगवानने स्वयमेव यज्ञरूप बताया है। योग स्वयं अग्निरूप है। श्रीमद्भागवतमें सतीदाहप्रसंगमें बताया कि प्रथम सतीने प्राण एवं अपानको सम बनाया। फिर नाभिचक्रसे समानको उठाकर हृदयमें प्राणमें मिलाया। वहाँसे कण्ठमें स्थित उदानसे मिलाया। वहाँसे भ्रूमध्यमें उसे पहुँचाया। फिर पूरे शरीरमें अग्नि-

लाग्नि धारण किया और समाधिमग्न हुई। उसी समय उस समाधि से महान् अग्नि प्रगट हो गई और उसमें अपने शरीरको होम डाला—

**"सद्यः प्रजज्वाल समाधिजाग्निना।"**

यह तो भारी योगी-योगिनियोंकी बात हो गयी। समान्य योगीके भी शरीरमें अग्नि प्रकट होती है उसमें समस्त दोषोंको वे जला देते हैं। **"प्राणायामैर्दहेद्दोषान्"**। यह मनुवचन है। दहेत्का अर्थ है जला डालो। तात्पर्य इतना ही है कि योग स्वयं अग्निरूप है और यज्ञात्मक है। "अखिला देवाश्च संपूजिताः।" योग माने परमात्मामें आत्म-निक्षेप। सबसे बड़ा देव है परमात्मा। सभी देवता परमात्मामें अन्तर्गत हैं। इसीलिये उभयथा वचन मिलता है—

**आकाशात् पतितं तोयं यथा गच्छति सागरम्।**
**सर्वदेवनमस्कारं केशवं प्रति गच्छति॥**

आकाशसे पड़ा पानी जैसे सागरमें जाता है वैसे सर्वदेवनमस्कार केशवमें ही पहुँचता है। यह एक वचन है। दूसरा वचन भागवत में है—

**यथा तरोर्मूलनिषेचनेन तृप्यन्ति तत्स्कन्धभुजोपशाखाः।**
**प्राणोपहाराच्च यथेन्द्रियाणां तथैव सर्वार्हणमच्युतेज्या॥**

जैसे वृक्षके मूलमें सेचन करनेसे धड़ शाखा उपशाखा सभी तृप्त होते हैं जैसे प्राणोपहारसे (प्राणार्थ भोजनसे) समस्त इन्द्रियोंकी तृप्ति होती है, क्योंकि मूल ही शाखादिरूप है, प्राण ही इन्द्रियात्मक है, वैसे भगवदाराधन सर्वदेवाराधन है। बल्कि सर्वलोकाराधन ही अच्युता-राधन। इसीलिये प्रसिद्ध है—

**"द्रौपदीशाकमास्वाद्य त्रिलोकी येन तर्पिता।"**

द्रौपदीका साग खाकर भगवानने त्रिलोकीको तृप्त किया था। इसप्रकार परमात्मा सर्वदेवस्वरूप होनेसे सर्वोत्तम देव है। और

समर्पणीय द्रव्योंमें आत्मा सर्वोत्तम द्रव्य है। अपनी प्रियतम वस्तु भगवानको समर्पण करना चाहिये। सर्वाधिक प्रियतम आत्मा है। योगमें उसीका अर्पण परमात्मामें होता है अतः सर्वदेवोंका उत्तम पूजन भी योग है। "संसाराच्च समुद्धृताः स्वपितरः"। कुलका पितरोंका उद्धार यशस्वी पुत्रोंसे होता है। ऐहिक तथा पारत्रिक यशसे पितरोंका उद्धार होता है—

**एकेनैव सुवृक्षेण पुष्पितेन सुगन्धिना।**
**वासितं तद्वनं सर्वं सुपुत्रेण कुलं तथा ॥**

जैसे खुशबूदार एक ही चन्दन वृक्षसे पूरा जंगल सुवासित होता है वैसे सुपुत्रसे कुल भी उद्धारित होता है। "**कुलं पवित्रं जननी कृतार्था**" इत्यादि भी अनेक वचन हैं। योगी इहलोक परलोक दोनों में यशस्वी होता है। इहलोकमें योगी प्रशस्य है ही। देवता भी योगियोंकी प्रशंसा करते हैं। इसीमें ही पितरोंका उद्धार है। "त्रैलोक्यपूज्योऽप्यसौ" कुल मिलाकर यह निष्कर्ष है। इसप्रकार योग किया तो समझ लो उसने समग्र पुण्य किया। अतएव पुण्यकारियोंके लोकोंको वह प्राप्त होता है। "स्नातं तेन" इत्यादि श्लोक ब्रह्मज्ञान की, प्रशंसामें आया है। तथापि यहाँ मनोनाश वासनाक्षय एवं तत्त्वज्ञान तीनोंको एक साथ जोड़नेसे योगीकी भी प्रशंसारूपमें अनेक आचार्योंने उद्धृत किया है।

"**उषित्वा शाश्वतीः समाः।**" यज्ञयागादि करते हैं तो उन सबके पुण्यकी सीमा है। और "क्षीणे पुण्ये ?" फिर नीचेकी ओर पतन है। योगियोंके लिये "शाश्वतीः" विशेषण है। जितनी भी मर्जी हो उतना पुण्यलोकोंमें वे वास कर सकते हैं। इतना है कि कुछ वासनायें मनुष्यलोककी ओर आकृष्ट करती हैं तो उनका मानवजन्म होता है।

"**शुचीनां श्रीमतां गेहे।**" मानववासना आकृष्ट करती है तो कहाँ जन्म होता है ? कीटादि योनिमें पड़नेकी आशंका ही नहीं है।

अपवित्र अपशूद्र चाण्डाल आदिके घरोंमें जनमनेकी भी बात नहीं है। कर्मी लोग शेषकर्मानुसार पराधीन होकर जनम लेते हैं। इसीलिये श्रुतिमें कहा है।

**तद्य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चाण्डालयोनिं वा।**

जो अशुभ आचरणवाले होते हैं वे अशुभ योनिको जैसे कि कुत्ता सूकर, चाण्डाल आदि योनियाँ है, प्राप्त होते हैं योगीके लिये श्वयोनि सूकरयोनिकी तो बात ही नहीं। चाण्डालयोनि भी नहीं होती। किन्तु पवित्र घरमें जन्म मिलता है। साथ ही भोगवासना शेष है तो श्रीमन्तोंके घरमें जन्म मिलेगा। उनका धन भी पवित्र होगा। तीन प्रकारकी शुचिता (पवित्रता) मानी गयी है। अर्थकी शुचिता, आचारकी शुचिता और विचारकी शुचिता। महाभारतमें कहा है—

**सर्वेषामेव शौचानामर्थशौचं परं स्मृतम्।**
**योऽर्थे शुचिः स हि शुचिर्न मृद्वारिशुचिः शुचिः॥**

जितने प्रकारकी शुचितायें हैं उन सबमें धनशुद्धि सर्वोपरि है। जिसका धन शुद्ध है वही शुद्ध है। नहाने-धोनेकी शुद्धि कोई शुद्धि नहीं है। न्याय पूर्वक कमाया हुआ धन शुद्ध धन है। एक भक्तने प्रश्न किया कि कुछ लोग कहते हैं कि आजकल काला धन ही लोगोंके पास है। उसीसे दान भी करते हैं। इसलिये मन्दिर आश्रम आदिमें रहने वालोंका भी मन अपवित्र होता है। मैंने कहा—तुम्हारे पास भी काला धन होगा। उसने कहा—हाँ। प्र-तुम उससे दान देते हो कि नहीं? उ-नहीं। प्र० तो यह एक रुपया तुमने चढ़ाया सो। उ० इसकी कोई गिनती नहीं है। मैंने कहा—विना गिनतीका धन ही तो काला धन है। उसने फिर व्याख्या की—गिनती है किन्तु सरकारको दूसरी गिनती दिखावें वह काला धन है। मैंने कहा इसप्रकार भारी दान देनेसे तुम बचे। और यह निर्णय भी उत्तम हुआ कि अपना चित्त

काला भले रहे, किन्तु दूसरोंका चित्त काला न करें। इस पापसे भी बच गये। वास्तविकता क्या है ? टेक्स भरना न भरना आदि शुद्धि अशुद्धिका लक्षण नहीं है। यह तो गवर्न्मेन्टकी राजनीति है। राजनीति और धर्मनीति अलग-अलग होती है। सरकार आज एक कानून बनायेगी, कल दूसरा। क्या इसी प्रकार धर्म भी रोज रोज बदलता रहेगा ? शुद्ध धनसे विचार यही होता है कि किस मार्गसे यह धन कमाया। कोई सट्टेमें कमाता है। कोई जुएमें कमाता है। आजकल मिलावटका युग है। मिलावटसे लोग लाखों करोड़ों कमाते हैं। घीमें चर्बी मिलाया, चावलमें कंकड़ मिलाया। यह सब अशुद्ध धन है। चोरी आदिका धन अशुद्ध है ही। कमानेमें तो भाग्य बहुत काम करता है। एक दुकानदारके यहाँ पचास ग्राहक आये। दूसरा मीठी वाणी बोलनेवाला है उसके यहाँ पाँचसौ आने लगे। तो प्रथम दस हजार कमायेगा तो दूसरा लाख कमायेगा। उसके लिये ब्लेक संज्ञा शास्त्रमें नहीं है। जितना कमाया उसका दशांश दानमें देता है तो वह दान भी काला नहीं है। सरकारको अर्थतन्त्र संन्तुलित रखनेके लिये जो करना है उसका अनुसरण न करनेपर दण्ड यहींपर मिलेगा। परलोकपर्यन्त उसकी पहुँच नहीं है "शुचीनां श्रीमतां" यहाँ विशिष्टान्वयि शुचिपदार्थका विशेषण "श्री" के साथ भी अन्वय होनेसे यह अर्थ निकलता है। "शुचीनां" का स्वतन्त्र अन्वय होनेपर आचारशुद्धि और विचारशुद्धि इन दोनों शुचियोंका संग्रह होता है। आचार शुद्ध होना चाहिये। **"आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः"**। भले वेद प्रतिदिन पढ़ें, किन्तु शुद्ध आचार नहीं तो वेद भी उसे रवित्र नहीं कर सकते। वह स्वयं पवित्र तो नहीं ही है। दूसरोंको भी अपवित्र कर उसका भी पाप मोल लेगा। आजका युवा कलका बुजुर्ग है। यह नयी पीढ़ीके लिये मार्गदर्शक होगा। **"यद्यदाचरति श्रेष्ठः"** के अनुसार बड़े लोग जैसा आचरण करते हैं वैसे छोटे भी करने लगते हैं। स्वयं आचरण भ्रष्ट होनेका फिर मतलब हुआ कि उसके प्रभावमें

जितने हैं सबको भ्रष्ट करना। इसलिये कुल एवं संस्कारको भी सर्वत्र महत्त्व दिया जाता है। मैं गुजरातमें गया तौ वहाँ छः गामवाले पटेल, चौदह गामवाले पटेल, अड़तालीस गामवाले पटेल ऐसे कई पटेल मिले। मैंने पूछा पटेल पटेल में क्या भेद ? सो भी केवल गाँवको लेकर ? इनमें अड़तालीस गाँववाला श्रेष्ठ होना चाहिये था। लेकिन श्रेष्ठ छः गांववाला क्यों ? एक पटेलनें उत्तर दिया—जो छह गामवाला था, हम अपने बच्चोंमें पहलेसे ऊँचा संस्कार डालते आये हैं। दूसरे संस्कार पर ख्याल नहीं करते। यदुवंशी पुरुवंशियोमें यहीं तो फरक पड़ा था। पूरुका आचरण यदुसे उत्कृष्ट हुआ। ब्राह्मणोंमें चौबे अर्थात् चतुर्वेदी श्रेष्ठ होना चाहिये था। किन्तु त्रिपाठी तिवारी आदिका महत्त्व बढ़ गया। योगभ्रष्ट उत्तम आचारवालोंके यहाँ पैदा होगा। जिससे जन्मसे ही उच्च संस्कार प्राप्त होते रहनेसे आगे वह विशेष प्रगति कर पायेगा।

विचार शुद्धि तीसरी है। अपने विचारोंको पवित्र रखना चाहिये विचारकी पवित्रता तो उभयसाध्य हैं। पूर्वजन्मीय स्वसंस्कार और एतज्जन्मीय कुलसंस्कार-दोनोंका मेल होनेपर विचारशुद्धि होती है। कुलमें भी एक कुल पवित्र तथा उभयकुल पवित्र ऐसे दो होते हैं। मातृकुल पितृकुल दोनोंकी पवित्रता सर्वोत्कृष्ट है। इसीलिये **उभयकुल-पवित्राः कोटिकन्याः**" ऐसा प्रयोग है। उभयकुल जिसका पवित्र हो वह पवित्र है। वेनका पितृकुल पवित्र था। ध्रुववंश था। किन्तु मातृकुल पवित्र नहीं था। माता असुरवंशमें उत्पन्न हुई थी। इसलिये वह योगी क्या, उत्पाती हुआ। रावणका पितृकुल पवित्र था। किन्तु माता केकसी राक्षसी थी तो वह कैसा बना यह प्रसिद्ध ही है। उभयकुल पवित्र होनेपर भी महिष मुनिका पुत्र अपने पूर्वदूषित संस्कारोंसे दुष्ट हुआ, ऋषियोंको तंग करता रहा। आखिर ऋषिशापसे नष्ट हुआ। "**सर्वे भवन्तु सुखिनः**" इत्यादि विचार पवित्र है। ऐसे विचारवालोंके घरमें जो पैदा होता है उसका भी

विचार वैसा ही बनता जाता है।

अर्थ, आचार और विचारकी पवित्रताको हम धनशुद्धि, तनशुद्धि और मनशुद्धि भी कह सकते हैं। इन तीनकी शुद्धि जहाँ है वहाँ जन्म हो तो वह स्वयं पवित्र होकर ऊर्ध्वकी ओर अवश्य बढ़ेगा। दूसरे लोग तीन पवित्रता कायिक, वाचिक, मानसिक भेदसे भी मानते हैं। इनमें कायिक और मानसिक शुद्धि तो आचारपवित्रता और विचार-पवित्रताके अन्तर्गत हैं। केवल वाचिक पवित्रता अधिक है। वाचिक पवित्रताका भी अपना विशिष्ट स्थान है। हल्के लोगोंके घरोंमें माँ बहनकी गाली तो मुंहपर ही चढ़ी रहती है। अपशब्दोंकी भरमार रहती है। वाणीकी अपवित्रताका भी भारी दबाव जीवन पर पड़ता है। वाचिक पवित्रता वालों की बोलचाल की भाषा मधुर एवं सभ्य तो होती ही है। इससे बढ़ कर महत्त्व तब आता है जब इस वाणीसे वेदमन्त्रों का उच्चारण, भगवन्नाममन्त्रका जप कीर्त्तनादि होते हैं। ये सब अतिपवित्र होते हैं। स्वाध्यायकी व्याख्यामें भाष्यकार व्यासजी कहते हैं—"**ॐकारादिपवित्राणां जपः**" ॐकारादि मन्त्र परमपवित्र हैं, स्वयं पवित्र हैं। बोलने वाले एवं सुननेवालोंको पवित्र करते हैं। जहाँ वेदपठन नामसंकीर्त्तनादि हो वही शुचीनाँ गेहे से अभिप्रेत है।

**योगभ्रष्टोऽभिजायते**। पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशः यह बताया। उसीका यह स्पष्टीकारण है मरणोत्तर वह पुण्यकारियोंका लोक प्राप्त करता है। अतः अमुत्र विनाश नहीं होता। बादमें वह शुचि श्रीमन्तों के घरमें पैदा होता है अतः इह विनाश भी नहीं होता। कर्म करने वालोंका बल्कि अनिश्चित है। "अथ य इह रमणीय चरणाः अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन्" "अथ य इह कपूय-चरणाः कपूयां योनिमापद्येरन्" इस प्रकार श्रुतिमें विकल्प किया है। यहां ब्रह्मसूत्रमें निर्णय दिया है—"**ततः शेषेण**" स्वर्गभोगके बाद जो

बचेगा कर्म उसके अनुरूप आगे योनि प्राप्त होगी। यदि पुण्य बचा तो ब्राह्मणादि पुण्ययोनि प्राप्त होगी। पाप बचा तो कूकर सूकरादि पाप-योनि प्राप्त होगी। अतः कार्मकाण्डी संशय में रह सकते हैं। किन्तु योगीके लिये कोई संशय है ही नहीं। इसी अर्थको सूचित करनेके लिये "अभि" उपसर्ग है। अभिजातका निर्मल अर्थ प्रसिद्ध है। यहाँ पर कपूययोनि में न जाकर अभिमुख—सीधे ही उत्तम कुलमें जन्म लेता है, यह अर्थ है॥ ४२॥

अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम् ।
एतद्धि दुर्लभतरं लोके जन्म यदीदृशम् ॥४२॥

[अथवा योगभ्रष्ट पुरुष तत्त्ववेत्ता योगियोंके कुलमें ही जन्म लेगा। किन्तु लोकमें यह अतिदुर्लभ है जो कि ऐसा जन्म प्राप्त हो ॥ ४२ ॥]

**"अथवा"** । योगभ्रष्टके बारेमें दो विकल्प उपस्थित किये जा रहे हैं। एक "प्राप्य पुण्यकृतां लोकान्" और दूसरा 'अथवा योगिनामेव ।" ऐसा विकल्प क्यों होने लगा? कर्मादिका फल सुनिश्चित होता है। इसलिये कर्मफलका नाम ही **"ऋतं"** आया है। विकल्प होनेपर पाक्षिक अनृतता होगी। इसलिये मीमांसकोंने विकल्पको अष्ट-दोषदुष्ट माना है। जहाँ अनिश्चित फल है वहाँ एक निश्चित उद्देश्यसे कार्य नहीं हो सकेगा। अतः प्रथम योगभ्रष्टके बारेमें ही थोड़ी विशेष विवेचना कर व्यवस्थित विभाषा स्वीकार करना उचित होगा। क्योंकि शास्त्रकी व्याख्या अनिश्चित विकल्पसे करना मीमांसासम्मत नहीं है। योगभ्रष्टकी दो श्रेणियाँ हैं। जिनको लेकर ये दो विकल्प हैं।

प्रथम योगभ्रष्ट क्या है यह देखें। भ्रष्ट शब्दका भाषामें काफी बुरा अर्थ है। उतना अर्थ यहाँ ग्राह्य नहीं है। भ्रंशसे भ्रष्ट हुआ। भ्रंश-का अर्थ है चूक जाना, फिसल जाना, च्युत होना आदि। भाषायें भ्रष्ट सुनते समय ऐसा अर्थ लगेगा कि पहले यह योग कर रहा था। अव भ्रष्ट हो गया मतलब योग तो छूट ही गया। मदिरापान, अनाचार, व्यभिचार आदिसे पतित भी हो गया। किन्तु उतना अर्थ यहाँ है ही नहीं। क्योंकि ऐसे भ्रष्टका उद्धार नहीं होता। क्योंकि इस ढंगके महापातक पुण्यको अभिभूत करते हैं। धर दबाते हैं। और शून्यवत् कर देते हैं। अनादिकालसे यह भारी जन्म-मरण परम्परा चालू है।

अनन्त पुण्य और अनन्त पाप इसीप्रकार दबे पड़े हैं। बहुतसे पुण्यों को पापोंने दबाया है और बहुतसे पापोंको पुण्यने दबा रखा है। अपना अपना प्रतिबन्ध समाप्त होनेपर ही ये स्वतन्त्र कार्य कर पाते हैं। एक कथा प्रसिद्ध है। एक बार इन्द्र त्रिशिरा ऋषिके आश्रममें गया। त्रिशिराने इन्द्रका पूजन किया। हार चढ़ाया तो इन्द्रने उसमें एक कीड़ेको देखा। इन्द्रने बड़ी घृणासे उसे एक पत्तेसे उठाया और गटरमें डालना चाहा। इतनेमें उस कीड़ेने कहा—अरे इन्द्र ! मेरे साथ ऐसा अन्याय मत करो। इन्द्रने कहा—मैं इन्द्र हूँ। मेरे ऊपर चढ़नेका साहस तुमने किया। अतः इसके दण्डरूतमें तुम्हें मैं गटरमें डालूँगा। कीड़ेने कहा—हे इन्द्र, इतना गर्व न करो। तुम्हारे समान हजारों बार मैं इन्द्र बता हूँ। और हजारों बार तुम भी कीड़े बने हो। कर्मकी गति बड़ी विलक्षण है। फिरसे तुम भी कीड़े बन सकते हो, मैं भी इन्द्र बन सकता हूँ। हजारों बार और इन्द्र बननेके मेरे कर्म दबे पड़े हैं। हजारों बार तुम्हारे कीड़े बननेके कर्म भी दबे पड़े हैं। अतः साहस न करो। किसीको घृणित दृष्टिसे मत देखो। मैंने घृणादृष्टि की उसका यह परिणाम वर्तमानमें कीड़ा बना हूँ। तत्त्ववेत्ता घृणा नहीं करते।

**यस्तु सर्वाणि भूतानि आत्मन्येवानुपश्यति।**
**सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते॥**

आत्मामें समस्त भूतोंको और भूतोंमें जो आत्माको देखता है वह किसीसे घृणा नहीं करता। इन्द्रने कहा—आखिर गटरमें भी कीड़ा है। तुम भी कीड़े हो। तुमको गट्टरमें डाला तो उसमें क्या तिरस्कार या घृणाकी बात है ? कीड़ेने कहा गट्टरका कीड़ा अलग है, पुष्पका कीड़ा अलग है। जैसे ब्राह्मणकी दृष्टिमें चमार और भंगी बराबर है, किन्तु चमार और भंगीमें अपनी अपनी दृष्टिमें काफी फरक है। अतः मुझे अपने अधिकारमें स्थित रहने दो। इस कथाका तात्पर्य यह है कि पुण्य भी पापसे दब जाते हैं। योगच्युत होकर

भ्रष्ट काम करेगा तो उसका उद्धार नहीं हो सकता। अतः योग-भ्रष्टका भ्रष्ट आचरण करनेवाला अर्थ नहीं है। अतएव अर्जुनने विशेषण दिया—'श्रद्धयोपेतः'। जो श्रद्धायुक्त है वह आचारभ्रष्ट क्यों होगा ?

इसी आशङ्काके कारण कई आचार्योंने योगभ्रष्ट शब्दका अर्थ अन्यथा कर दिया है। वे लोग अर्थ करते हैं कि योग करते करते सिद्धि प्राप्त होनेसे पहले जो मर गया वही योगभ्रष्ट हैं। इसके लिये मधुसूदनाचार्य आदिने योगवासिष्ठका प्रमाण दिया है जिसे हम भी आगे दिखायेंगे। परन्तु योगवासिष्ठमें यहाँके गुणोंका उपसंहार करना पड़ेगा। यहाँ पर भ्रष्ट शब्दका प्रयोग है। योगवासिष्ठमें ऐसा नहीं है। अतः इसका उपसंहार वहाँ करना चाहिये। यहाँ "योगमृतः" नहीं कहा, "योगभ्रष्टः" कहा। अतः यहाँपर योगसे ही कुछ च्युति प्रतीत होती है। वस्तुतः यह योगभ्रष्ट शब्द "योगाच्चलितमानसः" इस शब्दका ही अनुवाद है। योग करता हुआ जो मर गया वह "योगाच्चलितमानसः" क्यों माना जायेगा ? फिर मानना ही हो तो योगाच्चलितः इतना ही कहते। अतः "योगभ्रष्टः" का यही अर्थ है कि वासनावशात् योगसे च्युत हो गया। फिर श्रद्धा होनेसे पतित नहीं हुआ, पापपरायण नहीं हुआ।

ऐसे योगभ्रष्ट दो प्रकारके होते हैं। एक योगसे चलित हो गया और आखिर तक चलित ही रह गया। दूसरा ऐसा है कि योगसे विचलित हुआ किन्तु बादमें पश्चात्ताप हुआ। वासनायें पश्चात्तापमें क्षीण हो गयीं। पुनः योगमें प्रवृत्त हुआ। दोनों प्रकारके लोगोंका वर्णन शास्त्रोंमें है। रैक्व नामका एक बड़ा योगी हुआ। इतना अधिक तेज उसने प्राप्त किया कि उसके सामने राजा जानश्रुतिका तेज भी फीका पड़ गया। आसमानमें उड़ते हुए हंस भी रैक्वकी प्रशंसा करने लगे थे। उस योगविद्याको प्राप्त

करनेके लिये जानश्रुति स्वयं रैक्वके पास गया। काफी धन लेकर भेंट चढ़ाना चाहा। लेकिन रैक्वने उसे ठुकराया। अन्तमें राजाने अपनी कन्यासहित कोटिसुवर्ण समर्पित किया तो रैक्व योगभ्रष्ट हुआ। बादमें रैक्वकी वैराग्यकथा सुननेमें नहीं आती। सौभरि भी योगभ्रष्ट हुए। किन्तु बादमें उनको भारी पश्चात्ताप हुआ। बोलने लगे— **"अहो इमं पश्यत मे विनाशम्।"** इत्यादि। देखो, मेरा कैसा विनाश हुआ? सौभरिने अपने पतनके दृष्टान्तको सामने रखकर मुमुक्षुओंको उपदेश किया—

> **सङ्गं त्यजेत मिथुनव्रतिनां मुमुक्षुः**
> **सर्वात्मना न विसृजेद्बहिरिन्द्रियाणि।**
> **एकश्चरन् रहसि चित्तमनन्त ईशे**
> **युञ्जीत तद्व्रतिषु साधुषु चेत्प्रसङ्गः॥**

विषयपरायण लोगोंका संग मुमुक्षुको सर्वथा छोड़ना चाहिये। इन्द्रियों को बाहर स्वतन्त्र छोड़ना नहीं चाहिये। एकाकी विचरे। एकान्तमें बैठकर अपना चित्त अनन्त भगवानमें समाहित करे। प्रसंग भी हो तो भगवद्व्रतधारी साधुओंमें करें। पुराने जमानेकी यह बात हो गयी। उससे इतना निश्चित हुआ कि योगविचलित ही योगभ्रष्ट है। अन्यथा सौभरि अपनेको क्यों पतित कहते? क्या विवाह करना और पुत्रोत्पादन करना कोई पाप है? इसे पतन कैसे माना जा सकता है? "अहो इमं पश्यत मे विनाशम्" यह संगत कैसे होगा? अतः प्रथम कर्मत्याग कर योग करनेके बाद पुनः वापिस आना ( संसार बन्धन में पड़ना ) ही विनाश है। मध्ययुगमें भी ऐसी अनेक घटनाएँ हुई हैं। कहीं स्वेच्छासे, कहीं परेच्छासे, कहीं अनिच्छासे योगभ्रंश होता है। ज्ञानेश्वर महाराजके पिता को योगसे नीचे उतरना पड़ा परेच्छा अर्थात् गुरुकी आज्ञासे। शंकर मंदिरके अतीत पुजारी प्रायः स्वेच्छासे योगभ्रंशवाले रहे। वर्तमानमें भी ऐसे उदाहरण बहुत

मिलते हैं। एक बात यहाँ ध्यानमें रखनेकी यह है कि जैसे दो विभाग बताये एक योगभ्रंशके बाद विषयवासनामें ही रहे, दूसरे विषय-वासनाके बाद अन्तमें पुनः विरक्त हुए। अपने पतनके लिये पछताने लगे। वैसे तीसरे हैं भ्रंशके बाद पुनः वैराग्यसे योगमें जुट गये और पूर्ववत् पुनः उपर उठे। ये तीसरी कोटीवाले योगभ्रष्ट नहीं, किन्तु योगी ही हैं। जैसे प्रियव्रत प्रथम योगमें लगे। फिर पिताकी इच्छासे योगभ्रंश स्वीकारना पड़ा। किन्तु अन्तमें फिरसे नारदसाँनिध्यमें जाकर योगमें जुटे। "**भगवतो नारदस्य पदवीं पुनरेवानुससार**" ऐसा वहाँ वताया। उनके अगले जन्मके बारेमें विशेष विचार नहीं है। महर्षि पराशरने स्वेच्छासे योगभ्रंश स्वीकारकर दाशकन्या सत्यवती-में व्यासको उत्पन्न किया। किन्तु तुरत ही पूर्ववत् पूर्णयोगी हो गये। भड़ौचमें एक योगी सन्त थे। प्रथम वे सन्त हो गये, किन्तु माता जीवित थी। उनकी आज्ञासे उनको घर जाना पड़ा। परन्तु बादमें फिर विरक्त होकर ध्यानाभ्यासमें लगे। उनके विषयमें यहाँ विचार नहीं है। केवल योगभ्रंशवालोंके बारेमें यहाँ विचार है। एक व्यक्ति योगभ्रष्ट होकर विषयवासनामें रह गया। दूसरा योगभ्रष्ट होकर विषयवासनामें फँसा जरूर, किन्तु बादमें विरक्त हो गया। इनमें प्रथमकी गति है—"प्राप्य पुण्यकृतां" इत्यादि। विषयवासनानुसार दिव्यलोकवास और श्रीमन्त गृहमें जन्म आदि हो गये। जो योगभ्रंश के बाद पश्चात्तापमें पड़ा विरक्त हो गया उसके लिये यह व्यवस्थित विभाषा है—"अथवा योगीनामेव कुले भवति धीमताम्"।

"**योगिनामेव कुले**"। योगियोंका कुल इसका क्या मतलव? माता, पिता, बेटा, दादा सब योगी हैं ऐसा कुल? पुत्रपौत्रसंतति हो रही है। योग भी किये हुए हैं तो योगिकुल नहीं, योगभ्रष्टकुल माना जाएगा। गृहादिपरित्यागी ही योगी हैं। ऐसा पहले भी विस्तारपूर्वक हम कह चुके हैं। एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः इत्यादि विशेषण तभी सार्थक हो सकते हैं। जिस कुलमें एकसे अधिक योगी

हुए हो या हो रहे हों वही योगीकुल है। छत्रिन्यायसे प्रयोग है। जैसे जिस कुलमें पाँच सात धुरन्धर विद्वान हो गये तो बोलते हैं यह विद्वानोंका कुल है। जहाँ एक भी महान योगी हुआ उस कुलमें इक्कीस पीढ़ी पूर्वज एवं इक्कीस पीढ़ी अवरज ( बादमें जन्मनेवाले ) सभी पवित्र हो जाते हैं। तो योगी जिस कुलमें होते ही रहते हैं तो उसके लिये कहना ही क्या ? एक घरमें मैं आमन्त्रणमें गया तो वहाँ असाधारण श्रद्धा, भक्ति नियम आदि दिखाई दिये। मैंने उनके मुखपर प्रशंसा की कि आप सबका संस्कार बड़ा उत्तम है। तो जो बड़ा था वह बोलने लगा—यह हमारे पूर्वजोंकी देन है। हमारे दादा बहुत बड़े संन्यासी हो गये थे। उनसे पहलेवाले भी संन्यासी हो गये थे। मैंने कहा अब तुम भी बन जाओ संन्यासी। वह हँसने लगा। बोलने लगा इसके लिये पूर्वजन्मका पुण्य भी तो चाहिये।

"**धीमताम्**"। योगीके लिये बिशेषण हैं—धीमतां। अर्थात् तत्त्व-साक्षात्कारवाले। केवल योगभ्रष्ट ही नहीं तत्त्वसाक्षात्कार होनेसे कृतकृत्य हो गये हों उनके कुलमें होनेवाले भी ब्रह्मवित् ही होंगे।

**स यो ह वै तत्परमं ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति**
**नास्याऽब्रह्मवित् कुले भवति।**

जो उस परब्रह्मको जानता है वह ब्रह्म ही हो जाता है। उसके कुलमें अब्रह्मवित् होता ही नहीं। अतएव ऐसे कुलमें जन्म लेनेका महत्त्व अनुपद बतायेंगे। यहाँ भाष्यकारने व्याख्यामें "**योगिनामेव दरिद्राणां कुले**" ऐसा कहा है। दरिद्र विशेषण क्यों दिया ? क्या दरिद्रता भी पुण्यसे मिलती है ? "स्नातं तेन समस्ततीर्थसलिले" इत्यादि रीति महापुण्यात्मा हो गये तो ऐसे पुण्यका फल दरिद्रकुल जन्म कैसे होगा इसका उत्तर यह है कि दरिद्रपदसे दरिद्रि आदमी या कुल अभिप्रेत नहीं हैं। यहाँ "दरिद्राणां" का अर्थ है—अपरिग्रहाणाम्। पाँच यमों-में अपरिग्रह भी आता है—

"अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहाः यमाः" ।

इसकी व्याख्या हम कर चुके हैं। यहाँ इतना ही विशेष कहना है कि अन्य दोषोंके प्रति परिग्रह एक मुख्य कारण है। परिग्रह भोगवृद्धिसे करते हैं तो उससे वासना गयी नहीं यह सिद्ध बात है। जहाँ वासना प्रबल है, परिग्रह की इच्छा हो रही है, वहाँ अहिंसा सत्य आदि सम्भव नहीं है। "नानुपहत्य भूतानि भोगः कल्पते"। प्राणियोंको आघात पहुँचाये बिना भोग नहीं बनता। वित्तैषणा होनेपर असत्य होना निश्चित है। वाणिज्य व्यापारका नाम ही अमरकोशमें दिया है—

"सत्यानृतं तु वाणिज्यं"

सच झूठ दोनों जहाँ हो वही वाणिज्य है। उस स्थितिमें शौच और सन्तोष दोनों दूरापास्त हो ही जाते हैं। अर्थपरिग्रही हो और कामोंमें अनासक्त ब्रह्मचारी हो, इसपर क्या विश्वास हो सकता है। किसके लिये और क्यों परिग्रह करता है ? लोग अपने बेटे पोतेके लिये परिग्रही बनते हैं। पुत्रैषणावाला क्या ब्रह्मचारी होगा ? तप तो फिर धन कमानेका सबका चलता है। प्राचीन जमानेमें एक पाँवपर खड़े होकर तप करते थे। धूप, गरमी, वर्षा, ठंढी सहन करते थे। पूरा दृश्य एक साथ देखना हो तो बंबईकी लोकल गाड़ियोंमें देखा जा सकता है। कोई एक पाँवके बलपर खड़ा है। कोई हाथके बलपर लटका है। पसीनेसे तर तर हो रहे हैं। बारिषमें भीग रहे हैं। यह पूरा तप धनार्थ ही है। परिग्रहीके लिये दो की सम्भावना है। स्वाध्याय और ईश्वरप्रणिधान। उनमें जप तो धनप्राप्तिबाधावारणार्थ (धन प्राप्तिमें आनेवाली बाधाओंके निवारणके लिये) होता है। और ईश्वरप्रणिधान लक्ष्मीप्रणिधान एक है ही। अतः परिग्रह एक मुख्य कारण है जो सर्वदोषोंको जन्म देता है। इसलिये अपरिग्रहका अध्यात्मशास्त्रमें बड़ा स्थान है। उसीको भाष्यकारने "दरिद्राणां" शब्दसे कहा। दरिद्रता पापका फल तब है जब धनकी अभिलाषा अत्युग्र हो और वह प्राप्त न हो रहा हो। विषयवासना भरी हो

और विषयोंकी पूर्ति न हो रही हो। सन्तोषी अपरिग्रहीके लिये धनाभाव भूषण है, दूषण नहीं है। इसलिये बताया है—

> **तृष्णां करोति न स यत्सविधे हि तत्स्यात्**
> **तद्धीनमेव किल तत्र दरिद्रमाहुः।**
> **इत्थं धनेप्सव इमे सकला दरिद्राः**
> **धन्यः स एव न हि तृष्यति यो न किंचित्॥"**

जो चीज जिसके पास है उसके लिये वह तृष्णा नहीं करता। जो जिसके पास नहीं है उसका वह दरिद्र है। इस प्रकार धनेच्छा रखनेवाले सभी दरिद्र ही हैं। धन्य वही है जिसके मनमें कोई तृष्णा नहीं है। आचार्य दरिद्रपदसे अपरिग्रही तृष्णारहित धन्यको सूचित करते हैं। व्यास, शुक, पराशर आदिके पास कोई धनसंग्रह नहीं था। तो क्या वह किसी पापका फल माना जाता? कदापि नहीं। स्वेच्छासे उन्होंने धनत्याग किया था। बल्कि आये हुए और आते हुए सब प्रकारके धनोंकों वे त्याग देते हैं **"मा गृधः कस्यस्विद्धनम्"** अपने या पराये किसी भी धनकी वे कामना नहीं रखते। सभी आत्माका ही है, और आत्मा ही है तब किसकी अभिलाषा की जाय? इस प्रकार धनाभिनाषा न रखनेसे एवं धनपरिग्रह न करनेसे लोक दृष्टिसे दरिद्रवत् प्रतीत होते हैं। उस लौकिक दृष्टिके अनुसार भी भाष्यकारने "दरिद्राणां" शब्दका प्रयोग किया।

**"एतद्धि दुर्लभतरम्।"** धीमतां योगिनां कुले जन्म दुर्लभम् ऐसा अन्वयार्थ है। ब्रह्मज्ञानी योगीके कुलमें जन्म अतिदुर्लभ है। हम पहले दिखा चुके हैं कि ब्रह्मज्ञानसे जो ब्रह्मरूप हो गया उसके कुलमें अब्रह्मवित् होगा ही नहीं। अतः ऐसे कुलमें पैदा होनेपर निश्चितरूपसे उसको ब्रह्मसाक्षात्कार होगा। ऐसा जन्म तो दुर्लभतर है ही। महान पुण्यका ही वह परिणाम है। यह एक विलक्षण संयोग ही है कि ब्रह्मज्ञानीके कुलमें पैदा हुआ। उस ब्रह्मवेत्ताका पुण्य और

पूर्वजन्ममें स्वकृतयोगपुण्य दोनों ही वहां जनमनेवालेमें गंगायमुना-संगमके समान मिलजाते हैं। अर्थात् ब्रह्मज्ञानीके अपार पुण्यका प्रभाव इक्कीस पीढ़ी पूर्व और पर फैलता ही है। वह पुण्य पैतृक सम्पत्तिके समान प्राप्त होगा। और स्वीय योगपुण्य तो अपने पुरुषार्थसे प्राप्त सम्पत्तिके समान होगा। इन दोनोंके मिलनेका ही परिणाम "नास्याब्रह्मवित् कुले भवति" से बताया है। अतः संसारमें ऐसा जन्म अति दुर्लभ है।

एक पूर्वपक्ष यहाँ यह उपस्थित होता है कि राजा जनकके वंशमें जितने हुये वे भी ब्रह्मवेत्ता हुए। किन्तु राजा जनक दरिद्र नहीं थे। तब भाष्यकारने "दरिद्राणां" ऐसा व्याख्यामें कैसे कहा? इसका समाधान यह है कि धनका अपरिग्रह दो प्रकारसे होता है। एक स्वरूपतः परित्यागसे। भर्तृहरि महाराजने अपना सम्पूर्ण राज्य धनादिका त्याग स्वरूपतः (त्याग) किया। और योगी हुए। गोरखनाथके शिष्य बनकर योगाभ्यास करने लगे। आज भी ऐसे सन्त बहुतसे विद्यमान हैं। ये महान् अपरिग्रही हैं। दूसरे अपरिग्रही वे हैं जिन्होंने स्वरूपतः धनत्याग नहीं किया। किन्तु ममताका त्याग किया। यह सुनकर ऐसा मत समझो कि यह आसान है हम भी कर सकते हैं। बल्कि यह पूर्वापेक्षया कठिनतर है। ममता त्यागमें धनका आना जाना एक बराबर है। राजा जनक द्वितीय कोटिके अपरिग्रही हैं।

**तथा च मिथिलानाथः प्राह चेदं वचः पुरा।**
**मिथिलायां प्रदग्धायां न मे किंचन दह्यते॥**

एक बड़े अच्छे सन्त हुए। पहलेके लखपति घरानेके थे। वैराग्यसे साधु हुए। व्यवहार निपुण सुशील मधुरवक्ता आदि गुणोंको देखकर महन्तजीने उन्हें अपने गद्दीपर बिठाया। उन्होंने बहुत मना किया। किन्तु वृद्ध गुरुकी आज्ञा और अन्य गुरु भाईयों के आग्रहसे बैठे। थोड़े दिनके बाद गुरुजी गुजर गये। दो चार साल तक जैसा

तैसा आश्रम चलाया। लेकिन देखा आखिर आश्रमोंमें वही झंझट है जो घरमें थी। बल्कि ज्यादा। क्योंकि अलग अलग खोपरीके सन्त आते जाते रहते हैं। आखिर विरक्त होकर वे गये गंगाकिनारे और एक कुटिया बनाकर रहने लगे। एक रोज सुबह एक मुर्दा सा बहता हुआ आया। उन्होंने उसे ऊपर उठाया तो पूरे प्राण निकले नहीं थे। उल्टा लिटाकर पेटका पानी निकाला। बादमें कुटियामें ले गये। चार दिन तक आश्रममें सेवा की। तीस वर्षकी वह स्त्री थी। होश आनेके बाद उसने हरिद्वारसे पाँव फिसलकर बह जानेकी अपनी कथा सुनायी। अपना पता आदि बताया। वहाँसे शहर लाकर टिकिटके लिये किसीसे पैसा माँगकर उसे घर भेजा। पन्द्रह दिनके बाद एक सेठ और सेठानी कुटियामें पहुँचे। महाराज पहचानते हैं? वही सेठानी और उसका पति। बोले महाराज आप घर चलें। महाराजने कहा मैं अब गंगा किनारा छोड़कर कहीं नहीं जाऊँगा। सेठने वहीं महाराजके लिये पक्का आश्रम बनवाकर दे दिया। पैसा जमा किया छेत्रके लिये। महाराज बोलने लगे—घर छोड़कर काशी आया वहाँ महन्त बनाया। उसे छोड़कर गंगा किनारे आया तो यहाँ भी मकान पीछे पीछे आया। अब कहाँ छोड़कर जाए। अब धनका आगमन या गमन प्रारब्ध समझकर ममता ही छोड़ो। वह तो पीछे पीछे नहीं आयेगीं। इस प्रकार उभयथा अपरिग्रहीको बतानेके लिये भाष्यकारने दरिद्राणां प्रयोग किया ॥ ४२ ॥

तत्र तं बुद्धिसंयोगं लभते पौर्वदेहिकम् ।
यतते च ततो भूयः संसिद्धौ कुरुनन्दन ॥४३॥

[उस जन्ममें पूर्वदेहके बुद्धिसंयोगको वह प्राप्त करता है। और हे कुरुनन्दन ! योगसंसिद्धिके लिए पूर्वकी अपेक्षा अधिक प्रयत्न करता है ॥४३॥]

दो प्रकारका योगभ्रष्ट बताया। एक योगभ्रंशके बाद वासनाके प्राबल्यसे सम्हला नहीं। और दूसरा योग भ्रंशके बाद सम्हल गया। पर पूर्वस्थिति प्राप्त नहीं कर सका। जैसे सौभरि सम्हल तो गये लेकिन पूर्ववत् योगी नहीं बन सके। जो सम्हला नहीं वह पुण्यलोकोंमें विचरण कर श्रीमन्तोंके घरमें जन्म लेगा। यहीं तक उस योगका अस्तित्व है। फिर आगे बढना उसका अपना ही पुरुषार्थ रहेगा। कीट-पतंग आदि और चाण्डाल आदि होनेसे उसने बचाया। यही उसका अन्तिम कार्य है। उसके बाद स्वयं पुरुषार्थं किया तो वह बढेगा। वासनापरित्याग करनेका उसे परिश्रम करना पड़ेगा। अन्यथा फिर वह साधारण मनुष्यके बराबर हो जायेगा। दूसरा जो योगभ्रंशके बाद सम्हल गया, अन्तपर्यन्त वासनापर काबू कर लिया, उसके मनमें भोगवासना न होनेसे वह पुण्यलोकोंमें नहीं जायेगा। सीधा ही योगियोंके कुलमें जन्म लेगा। इसके बारेमें अगले श्लोकमें कहा जायेगा कि वह पुरुषार्थं न भी करे तो भी पूर्वाभ्याससे बलात् खिचकर योगमें ही लग जायेगा। पूर्वमें बात यह है कि शाश्वती समा (संवत्सर) तक भोगका व्यवधान होनेसे योगवासना प्रायः नष्ट ही हो जाती है।

योगवासिष्ठमें यहाँ कुछ विशेष विवरण है। उसको समझनेके लिए यहांके "संसिद्धिं" पदपर थोड़ा ध्यान देना होगा। अर्जुनके

प्रश्नमें भी संसिद्धिपद है। "अप्राप्य योगसंसिद्धिं" यह अर्जुनका कथन है। "यतते च ततो भूयः संसिद्धौ" यह भगवद्वचन है। क्या है यह संसिद्धि ? क्या योगसिद्धियाँ ही संसिद्धि है? जैसे अणिमा, महिमा आदि हैं, वे या अन्य कुछ ? उत्तर यह है कि यहाँ "सं" उपसर्ग होनेसे योगसिद्धियाँ विवक्षित नहीं हैं। संसिद्धिशब्दका यहां सम्यक् तत्त्वसाक्षात्कार ही अर्थ है। क्योंकि योगवर्णन करनेके बाद ही भगवानने योगका फल "सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ईक्षते योगयुक्तात्मा" इन शब्दोंमें कह दिया है। वही योगकी संसिद्धि है। योगवासिष्ठके अनुसार चौथी भूमिकासे लेकर चार भूमिकायें संसिद्धि हैं। उससे पूर्व तीन भूमिका तक ही जो रह गये उनको लेकर यह "अप्राप्य योगसंसिद्धिं" वाला अर्जुनका प्रश्न है। अर्थात् योग प्रारम्भ करके तनुमानसा तक पहुँचनेवालोंको लेकर योगभ्रष्टकी गतिका प्रश्न है। चतुर्थभूमिकासे आगे योगभ्रंश नहीं माना जाता। क्योंकि चतुर्थ भूमिका ब्रह्मसाक्षात्काररूप है। उसके होते ही अविद्या ध्वस्त हो जायेगी। तब अविद्याका कार्य वासना उच्छिन्न हो जायेगी तदनुसार योगवासिष्ठमें श्रीरामजीका वसिष्ठजीके प्रति यह प्रश्न है—

> एकामथ द्वितीयां वा तृतीयां भूमिकामुत।
> आरूढस्य मृतस्याथ कीदृशी भगवन् गतिः॥

इस श्लोकको देखकर बहुतसे व्याख्याता मानने लगे हैं कि प्रथम द्वितीय या तृतीय भूमिकापर आरूढ होकर जो मर गया वही योग भ्रष्ट है उसकी कैसी गति है ऐसी इसकी व्याख्या है। परन्तु यहाँ ऐसा अन्वय नहीं है। तृतीय भूमिकातक आरूढ हो गया फिर जो योगभ्रष्ट हुआ इसकी मरणोत्तर क्या गति है यह प्रश्न है। क्योंकि निर्वासन होकर आरूढमृत ब्रह्मलोकमें जाकर मुक्त होगा यह अन्य मन्त्रोंसे स्पष्ट है। "वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः" इत्यादि मन्त्र प्रसिद्ध हैं।

प्रथम भूमिका शुभेच्छा है। योगाभ्यास तो पहले ही प्रारम्भ होता है। प्राणायाम प्रत्याहार आदिके लिए अधिकार-विचार है नहीं।

प्राणायामसे दोषदाह, प्रत्याहारसे किल्बिषहानि आदि हो जाते हैं तो स्वाध्यायाधीत श्रुति एवं वृद्धवचन आदिसे विवेक होने लगता है। विवेकसे वैराग्य हुआ। परमार्थतः एक सत्यवस्तु है; यह जगत मिथ्या है; ऐसी धारणासे जगतकी जिहासा (त्यागनेकी इच्छा) और ब्रह्मकी प्रेप्सा (प्राप्ति की इच्छा) शुरू हो जाती है। उसके बाद शमदमपूर्वक उपरति अर्थात् कर्मसंन्यास हो जाता है। प्रथम संन्यासमें तितिक्षा एवं श्रद्धा भारी होती है तब उसको समाधि लगती है। संप्रज्ञात या असंप्रज्ञात समाधि लगती है तो उसमें विलक्षण आनन्दकी अनुभूति होनेसे ऐसे शाश्वत आनन्दके लिए उत्कट इच्छा होती है। यही मुमुक्षुता है। यही ज्ञानकी प्रथम भूमिका शुभेच्छा है।

यह शुभेच्छा तीव्र हो जाती है तो पूर्व वेदगुरुसे (वेद पढ़ानेवाले गुरुसे) अलग गुरुकी शरणमें जाता है। पूर्व वेदगुरु केवल उपाध्याय होते हैं। कोई ब्रह्मनिष्ठ भी निकल जाय यह अलग बात है। किन्तु प्रायः ब्रह्मनिष्ठ नहीं होते। ब्रह्मनिष्ठ होते तो कर्मकाण्डके पढ़ानेकी झंझटमें क्यों पड़ते? उसने तो कर्मत्याग ही कर लिया है। यह छान्दोग्यके उद्दालक एवं श्वेतकेतुके प्रसंगसे स्पष्ट है। उद्दालकजी श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ होनेसे वेदवेत्ता थे। तब अपने पुत्रको स्वयं न पढ़ाकर दूसरे आचार्यके पास क्यों भेजा? इससे लगता है कि ब्रह्मवेत्ता कर्मकाण्ड आदि पढ़ानेकी झंझटमें नहीं पड़ते। भले वह औरस पुत्र ही क्यों न हो? उसके बाद उपाध्यायसे पढ़कर श्वेतकेतु आया तो उसको स्वयंने ब्रह्मविद्याका उपदेश किया। पूर्व उपाध्यायने ही ब्रह्मविद्याका उपदेश क्यों नहीं किया? वही उत्तर जो अभी हमने बताया—उपाध्याय ब्रह्मनिष्ठ नहीं होते। श्वेतकेतुने अपने मुखसे भी स्पष्ट बोल दिया—

न वै नूनं भगवन्तस्त एतदवेदिषुः।
यद्ध्येतदवेदिष्यन् कथं ते नावक्ष्यन्॥

जरूर मेरे उपाध्याय इस परमतत्त्व रहस्यको नहीं जानते थे। यदि जानते होते तो मुझ जैसे प्रिय विनीत शिष्यको क्यों नहीं बताते ? 'यद्' 'यदि' आदिसे सम्भावना अन्यत्र प्रकट होती है। इसीलिए हमने बताया—प्रायः उपाध्याय ब्रह्मवेत्ता और ब्रह्मनिष्ठ नहीं होते। अतः स्वाध्यायाध्ययनके बाद भी ब्रह्मविद्याके लिए अलग गुरूपसदन करना पड़ेगा। इसलिये श्रुतिमें कहा—

**तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् ।**

ब्रह्मविज्ञानके लिए गुरूपसदन करें। कैसे गुरु ? **"श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम्"** वेदशास्त्रवेत्ता हो और ब्रह्मसाक्षात्कारवान् हो। विधिवत् गुरुके पास जाए और जिज्ञासा अभिव्यक्त करें। **"तस्मै स विद्वानुपसन्नाय सम्यक्"** विधिवत् उपसन्न उस शिष्यको गुरु उपदेश करें। इसप्रकार उपदेश श्रवणकर उसपर मनन करें। विचार करें। केवल अर्थ लगाने तक नहीं, किन्तु संशयनिवृत्तितक। श्रवण और मनन दोनोंका फल संशयनिवृत्ति है। यहाँ तककी जो क्रिया है उसको सुविचारणा बोलते हैं। श्रवणमनन दोनों संशयनिवर्तक हैं अतः दोनोंको संगृहीत कर सुविचारणा नामकी भूमिका मानी। श्रवणसे प्रमाण संसयकी निवृत्ति होती है। मननसे प्रमेयसंशयकी निवृत्ति होती है। यही द्वितीय भूमिका है।

तृतीय भूमिका तनुमानसा है। तनुका सूक्ष्म अर्थ है। भाषामें तनिक कहते हैं तो अल्प अर्थ निकलता है। तनुका ही वह अपभ्रंश है। मन स्थूलरूप तब होता है जब नानाविध विषयाकार वृत्तियाँ होती हैं। वृत्तिनिरोध होनेपर मन लीन हो जाता है तो तनु होता है। ब्रह्माकारचित्तवृत्तिधारा चले, अन्यवृत्ति न हो, तो इसको तनुमानसा कहते हैं। इसमें निदिध्यासन आता है। योग करनेवालेकी यह तृतीय ज्ञानभुमिका है। पहले योग कर ही रहे थे। शम दम आदि षट् संपत्तिमें समाधान आता ही है। उस समाधिमें और इस निदि-

ध्यासममें क्या फरक है? फरक समाधिकालमें खास नहीं है। व्युत्थानकालमें फरक स्पष्ट दीखेगा। व्युत्थानकालमें केवल योगी साधारणजनके बराबर ही होता है। उसके अन्दर रागद्वेष आदि होंगे तृष्णा होगी। हां, अभ्यासका कुछ विशिष्ट परिणाम उनमें अधिक होगा। निदिध्यासनात्मक समाधिमें जगतमिथ्यात्वका भान होता है। वर्तमान जन्ममें उत्पन्न रागद्वेषादिका संमर्दन होता है। दिव्य शक्तियाँ आ जाती हैं। इतना है कि प्राग्जन्मीय वासनाओंके मिटनेमें अभी देरी है। सर्वथा वासनाक्षय तो तत्त्वसाक्षात्कारसापेक्ष है। अर्थात् चतुर्थ भूमिकामें ही वासनाक्षय पूर्णतया होगा। इन तीन भूमिकातक जो आरूढ है ऐसे योगीका भ्रंश सम्भावित है। वह भ्रंश दो प्रकार का है, यह हम पहले बता चुके हैं। एक जीवनभरका भ्रंश है। दूसरा भ्रंश होनेके बाद साधक पश्चात्तापमें पड़कर फिरसे वासनाक्षय कर अभ्यासमें जुड़ता है।

वसिष्ठजी महाराजने भगवान रामके प्रश्नके उत्तरके रूपमें प्रथम योगभ्रष्टको लेकर बताया—

> योगभूमिकयोत्क्रान्तजीवितस्य शरीरिणः।
> भूमिकांशानुसारेण क्षीयते पूर्वदुष्कृतम्॥
>
> ततः सुरविमानेषु लोकपालपुरेषु च।
> मेरुपर्वतकुञ्जेषु रमते रमणीसुखः॥
>
> ततः सुकृतसंभारे दुष्कृते च पुराकृते।
> भोगक्षयात् परिक्षीणे जायन्ते योगिनो भुवि॥
>
> शुचीनां श्रीमतां गेहे ग्रामे गुणवतां सताम्।
> जनित्वा योगमेवैति सेवन्ते योगवासनाः॥
>
> तत्र प्राग्भवनाभ्यस्तयोगभूमिक्रमं बुधाः।
> दृष्ट्वा परिपतन्त्युच्चैरुत्तरं भूमिकात्रयम्॥

योगभूमिकासे जिसका जीवनोत्क्रमण हुआ वह योगभूमिकासे ही यथा-सम्भव पूर्वदुष्कृतको नष्ट करता है। अर्थात् वासनाके कारण पुनर्जन्म होनेपर कर्मियोंके समान

**श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चाण्डालयोनिं वा।**

इन योनियोंको प्राप्त नहीं होगा। किन्तु भूमिकांशके अनुसार

**रमणीयां योनिमापद्येरन् ब्राह्मण-**
**योनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वा।**

इस श्रुतिमें प्रोक्त योनियोंको प्राप्त होगा। प्रथम भूमिकासे भ्रष्ट हुआ तो वैश्ययोनि प्राप्त होगी। द्वितीय भूमिकासे भ्रष्ट हुआ तो क्षत्रिय-योनि प्राप्त होगी। तृतीय भूमिकासे योगभ्रष्ट हुआ तो ब्राह्मणयोनिको प्राप्त होगा। वैश्य क्षत्रिय ब्राह्मणकी योनि अर्थात् उनके लिए शास्त्रों-में जो गुण बताये हैं वैसे वैश्यादि योनिमें जन्म लेता है। कोई जातितः ब्राह्मण हो किन्तु लूटमारमें लगा हो उसके घरमें जन्म भी हुआ तो क्या फायदा! इसलिए "शुचीनां" यह विशेषण है। "प्राप्य पुण्यकृतां लोकान्" ऐसा जो बताया वे लोक कैसे कैसे हैं इसका विवरण है— "ततः सुरविमानेषु" इत्यादि। इन्द्रलोक, बृहस्पतिलोक, वरुणलोक इत्यादि लोकपाल-लोक हैं। योगभूमिकासे ही नीच योनिमें जन्म दिलानेवाले पाप खतम होगये, लोकपाल लोकसे भोगहेतु पुण्य क्षीण हो गये। उत्तमजन्महेतु पुण्यका क्षय नहीं होगा। तब "जायन्ते योगिनो भुवि" भूतलमें पैदा होते हैं। "शुचीनां श्रीमतां" इत्यादि वसिष्ठवचन पूर्वान्वयी है। "जनित्वा योगमेवैति" यह वसिष्ठवचन उप-संहारसापेक्ष है। "अथवा योगिनामेव कुले भवति"को जोड़कर उसकी व्याख्या करनी होगी। क्योंकि लोकान्तरगामियोंका योगपुण्य प्रायः लोकभोगमें समाप्त हो गये। अतः नये सिरेसे उनको पुनः योगारम्भ करना होगा। उनका वह स्वतन्त्र पौरुष होगा। वासनाको जीतनेसे

जो सीधे योगिकुलमें पैदा हो गये हैं उनकी पूर्वयोगवासना ही उनको योगमें प्रवृत्त करायेगी।

"तत्र तं बुद्धिसंयोगं लभते पौर्वदेहिकम्।" यहाँ "तत्र"का अर्थ है योगिकुलमें। वहाँ सभी योगगुणसम्पन्न हैं। इसलिए वहां बुद्धिसंयोग प्राप्त होना सुलभ है। जैसे गुरुकुलमें विद्यार्थी भर्ती होता है तो वहां बुद्धिसंयोग शीघ्र प्राप्त होता है क्योंकि वहां सभी विद्यार्थी हैं। विद्याकी ही चर्चा चलेगी। वैसे योगिकुलमें योगकी ही चर्चा, योगकी ही क्रिया चलती रहेगी। उसे देखकर सुनकर पूर्व-संस्कार जागृत होगा। तब "पौर्वदेहिकं बुद्धिसंयोगं लभते" पूर्वदेहके बुद्धिसंयोगको प्राप्त होता है। कौनसा वह बुद्धिसंयोग है ? श्रीमद् आनन्दगिरिजी महाराजका कहना है—आत्मविषयक बुद्धिका संयोग प्राप्त होता है। तीन भूमिकायें तो ज्ञान भूमिकायें ही हैं।

**आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः।**

यहां श्रवणादि आत्मविषयक बताया। अतः आत्मविषयक बुद्धि ही तीन भूमिकाओंमें उपस्थित होती हैं। प्रथम भूमिकामें सामान्य विवेक ज्ञान है। जो वैराग्य आदिका हेतु है। द्वितीयमें गुरूपसदनपूर्वक श्रवणमननजन्य ज्ञान है। तृतीयमें निदिध्यासनजन्य दृढ ज्ञान है। क्योंकि निदिध्यासनजन्य साक्षात्कार कहेंगे तो वह चतुर्थ भूमिकाकी बात हो जाएगी। उसका फिर पतन होता ही नहीं है। चतुर्थ आदि भूमिकामें जीवन्मुक्ति तारतम्य ही है। ज्ञान सर्वत्र पूर्ण है।

वस्तुतः आत्मविषयक बुद्धिका संयोग तो होगा ही। योगविषयक बुद्धिका भी संयोग होगा। योगमार्गमें कैसे चलना, योगसमाधि कैसे संपादन करना इत्यादि समस्त बुद्धिका संयोग उसे प्राप्त होगा। क्या गुरुके विना ही प्राप्त होगा? नहीं। गुरु थोडासा मार्गदर्शन करा देगा। उतनेसे वह ग्रहण कर लेगा। केवल याद दिलाना आवश्यक है। आत्म-विषयक बुद्धिमें भी वही बात है। गुरु थोडासा मार्गदर्शन करा देगा

उतना ही पर्याप्त होगा। जैसे श्रीकृष्णको सांदीपनी ऋषिका थोड़ा मार्गदर्शनमात्र पर्याप्त रहा। जैसे आद्यशंकराचार्यको आठ वर्षमें ही सर्वविद्या प्राप्त हुई तो इशारेमात्रसे ही। शिवगुरु स्वयं योगी थे। अतः वे भी इशारेमात्रसे सीख गये थे। इतनी बात अवश्य है कि पूर्वजन्ममें ज्ञानकी जिस भूमिका तक पहुंचे थे वहां तक आसानीसे वह पहुंचेगा। विचार आदि समाधि उसके लिए यत्नसाध्य होगी। तथा शुभेच्छा तक पूर्वजन्ममें पहुंचा रहा होगा तो सुविचारेणा आदि भी उसके लिए इस जन्ममें यत्नसाध्य हैं। किन्तु इसके साथ यह भी देखना होगा कि योगभ्रष्ट होकर कितनी सीढी नीचे आ गया। पुनः प्रयत्नसे कुछ आगे बढ़ा या नहीं। उसका भी प्रभाव साधकपर पडेगा ही।

यह प्रश्न करें कि योगभ्रष्ट पुनः योगागत होकर उसी जन्ममें संसिद्धि प्राप्त कर सकेगा या नहीं? जन्मान्तरतक भगवान क्यों जा रहे हैं? उसका समाधान यह है कि एक बार वासनाक्रान्त हो गया तो उसी जन्ममें उद्धार पाना कठिन है। क्योंकि योगभ्रंशतक कुछ ऊमर बिता चुके होते हैं। तब तक अनेक रंग हृदयपर चढ चुकते हैं। उसकी सफाई अति कठिन है। जन्मान्तरकी बात यह है कि बाल्यावस्थामें प्रकृतितः सर्व वासनाएं दबी रहती हैं। दबे हुएको मारना आसान है। उठे हुएको मारना कठिन है। जन्मान्तरमें पहुंचते ही भोगवासनाएं दब जाती हैं। किन्तु योगवासना उस समय उभरती है। योगका सर्वोत्तम समय बाल्यावस्था ही है। ध्रुवने नारदजीसे बाल्यावस्थामें ही योग प्राप्त किया। और मधुवनमें जाकर योगविद्या-का पूरा पूरा लाभ उठाया। आध्यात्मिक प्राणसंरोधसे आधिदैविक प्राणतकको रोक डाला। सनकादि ऋषि तो योगसिद्ध ही थे। जन्मसे ही बैकुण्ठ आदि सकललोकसंचारी हो गये थे। द्वितीय योगभ्रष्ट पुन-र्जात लगभग भवप्रत्ययके बराबर होते हैं। भवप्रत्ययकी व्याख्या पहले

हो चुकी है। जो इन्द्रियादिलीन या प्रकृतिलीन होकर फिरसे जन्म लेते समय जन्मसिद्ध होते हैं वे भवप्रत्यय होते हैं। भवप्रत्यय और योगभ्रष्टमें इतना ही फरक रहेगा कि भवप्रत्यय गुरु तथा साधनाके बिना सिद्ध होते हैं। योगभ्रष्टके लिए गुरुका इशारा चाहिए। भवप्रत्ययमें पूर्वजन्मीय योगसिद्धियाँ और आसन आदि सिद्धियाँ रहती हैं। योगभ्रष्टमें ये सब नहीं रहती। उत्तरार्धमें अधिक बात स्वयं भी कह रहे हैं।

**"यतते च ततो भूयः संसिद्धौ"**। संसिद्धिका अर्थ तत्त्वसाक्षात्कार होता है यह पूर्वमें बताया। उस संसिद्धिके लिए "भूयः यतते"। भूयःके दो अर्थ हैं। 'फिरसे' अर्थ भी है, 'अधिक' अर्थ भी है। तत्त्वसाक्षात्कारके लिए फिरसे वह यत्न प्रारम्भ करेगा और पूर्वजन्मकी अपेक्षा अधिक परिश्रम करेगा। क्योंकि उसकी रुचि पूर्वजन्मसे ही है इसलिए बचपनसे ही रुचि हो जाय तो अधिक रुचि होना स्वाभाविक है। अतः प्रयत्न भी ज्यादा होगा। पूर्वजन्मकी कई बातें दब जाती हैं। अतः फिरसे यत्न करना भी आवश्यक है। संसिद्धिके लिये अत्यधिक यत्न करना पडता है। इसीलिए—**"तत्र स्थितौ यत्नोऽभ्यासः"** इस प्रकार अभ्यासका लक्षण 'चित्तकी प्रशान्तवाहिताके लिये यत्न' है यह बताकर—

**"स तु दीर्घकालनैरन्तर्यसत्कारासेवितो दृढभूमिः"**

ऐसा महर्षि पतञ्जलिने कहा। यत्नको दृढभूमि बनाना चाहिए। इस सूत्रकी व्याख्या पहले अनेक बार कर चुके हैं। यहाँ दीर्घकालसे जन्मान्तरपर्यन्त काल विवक्षित है। अतएव पूर्वजन्मीय प्रयत्नकी अपेक्षा अधिक प्रयत्न भी अपेक्षित ही है।

**नायमात्मा बलहीनेन लभ्यो न च प्रमादात्तपसो वाप्यलिङ्गात्।**
**एतैरुपायैर्यतते यस्तु विद्वांस्तस्यैष आत्मा विशते ब्रह्मधाम॥**

यह आत्मा मनोबल एवं श्रवणादि बलसे रहित पुरुषको प्राप्त नहीं होता। प्रमादसे इसकी प्राप्ति नहीं होती। अलिङ्ग तपसे भी प्राप्त नहीं होता। योगप्रयुक्त मनोबल, श्रवणादि बल, अप्रमाद, सलिङ्ग (ससंन्यास) तप इन उपायोंसे जो यत्न करता है उसीकी यह आत्मा ब्रह्मरूपीधाममें प्रवेश करती है। यहाँपर "यतते च ततो भूयः" का श्रुतिमें कथित इन उपायोंसे विशेष प्रयत्न करना अर्थ है। अर्थात् मनोबलके साथ योग करो। विषयवासनाएं जागृत होने लगें तो धैर्यके साथ उनको विस्मृत करो। दबाना अलग है। विस्मृत करना अलग है। विषयान्तरचिन्तनसे विस्मृत करना चाहिए। वासनारसका आस्वादन नहीं करना चाहिए। अप्रमादसे हमेशा रहें। "अपमत्तेन वेद्धव्यं।" ऐसा श्रुतिका आदेश है।

**"प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यम्"**

प्रणवधनुषपर आत्मारूपी शरको चढ़ाकर बराबर निशाना लगाकर ब्रह्मपर छोडो। तप करो सो भी लिङ्ग धारण करके करो। भक्तचिह्न यतिचिह्न आदि लिङ्ग हैं। इनके साथ सम्यक् प्रयत्न करना चाहिए। भूयः शब्दका यह भी रहस्य है कि प्रयत्न बढाते जाना चाहिये। कभी घटाना नहीं। कभी ढीला नहीं करना। बहुत प्रयत्न करनेपर सफलता सामने नहीं आती तो लोग ढीले पड़ने लगते हैं। परन्तु दीर्घकालसाध्य (दीर्घकाल यत्न करनेपर ही सिद्ध होगा ऐसा) समझकर यत्नकी उत्तरोत्तर बढाते जाना ही उचित है। शीघ्रता और बिलम्ब यत्नकी कमजोरी और बलपर आश्रित है। यत्न पूरा करते जाय तो शीघ्र संसिद्धि भी सम्भव है।

"कुरुनन्दन"। यह संबोधन सामयिक है। अर्जुनको ढाढस दिलानेवाला है। कुरु नामके एक महान कर्मनिष्ठ योगी राजा हुये। जिसके नामसे कुरुवंश चला। उसी राजाके नामसे कुरुक्षेत्र हुआ। श्रुतिमें आया है—

यदनु कुरुक्षेत्रं देवाना देवयजनम् ।
सर्वेषां भूतानां ब्रह्मसदनम् ॥

कुरुराजाके प्रभावसे वह देवताओंके लिए उत्तम देवयजनस्थान बना। और समस्त प्राणियोंके लिए ब्रह्मसदन बना। ज्ञानप्राप्ति वहाँ होती है। ऐसे कुरुराजा महान योगी हुए। उनके कुलमें हे अर्जुन ! तुम पैदा हुए तो जरूर पूर्वजन्मके योगभ्रंशोद्भूत हो ॥४३॥

पूर्वाभ्यासेन तेनैव ह्रियते ह्यवशोऽपि सः ।
जिज्ञासुरपि योगस्य शब्दब्रह्मातिवर्तते ।।४४।।

[वह उसी पूर्वाभ्याससे अवश होकर भी योगकी ओर खिंच जाता है । भले वह योगके जिज्ञासु ही हो फिर भी शब्द ब्रह्मको पारकर परब्रह्मकी ओर बढता है ।।४४।।]

योगभ्रष्टकी चर्चा चल रही है । योगभ्रष्ट होकर वासनामें ही मर गया तो भोगप्राप्ति फल बताया । उस वासनासे जो ऊपर उठ गया, पश्चात्ताप आदि हुआ तो वह योगिकुलमें पैदा होगा । और वहीं पौर्वदेहिक बुद्धिसंयोग प्राप्त करेगा । यह पूर्वश्लोकमें बताया । परन्तु जन्म बदलनेपर वही बुद्धिसंयोग प्राप्त होगा ऐसा नियम नहीं है । मनुष्यसे पशु बना तो मनुष्यबुद्धिसंयोग नहीं होता । पशुसे मनुष्य बना तो पशुबुद्धिसंयोग नहीं होता । तब पौर्वदेहिक बुद्धिसंयोगकी संभावना कहाँ रह गयी ? इस प्रश्नके उत्तरमें प्रथम बात यह है कि मनुष्यबुद्धिसंयोगकी विरोधी पशुयोनि है । पशुबुद्धिसंयोगकी विरोधी मनुष्ययोनि है । इस प्रकार अन्य अन्य भी समझना चाहिए । योगिकुलमें जन्म योगबुद्धिसंयोगके विरोधी नहीं है, बल्कि साधक है । घरमें जाते हैं तो लोग घरके जञ्जालमें पूरा अध्यात्म भूल जाते हैं । किन्तु सन्तोंके बीचमें आते हैं तो भूलना दूर, नयी स्फुरणा भी होने लगती है । दूसरी बात यह है कि योगसंस्कार अति प्रबल होता है । योगसंस्कार अवस्था, समय, परिस्थिति आदिसे अभिभूत नहीं होता । जैसे कामादि संस्कार बाल्यमें प्रसुप्त होता है । कभी तनु आदि होता है । वैसे योगसंस्कार प्रसुप्त नहीं होता । यह बाल्यावस्थामें भी उद्‌बुद्ध हो सकता है । योगसंस्कारके दो ही अभिभावक हैं । एक अतिपाप और दूसरी प्रबल विषयवासना । उसमें योगभूमिका प्राप्त होनेवालेके पापका नाश

पूर्वश्लोककी व्याख्यामें वसिष्ठ वचनसे हम सिद्ध कर चुके। "भूमिकांशानुसारेण क्षीयते पूर्वदुष्कृतम्"। अब नया कोई पाप प्रारम्भ करें तो अलग बात है। वह शुचिकुल और योगिकुलमें अधिक सम्भावित नहीं है। श्रीमन्तकुलमें विषयवासनाके उद्भवकी बहुतर सम्भावना है। किन्तु अपरिग्रही योगिकुलमें उसकी भी सम्भावना नहीं है। तब पौर्वदेहिक योगसंस्कार निरंकुशप्रसर होकर सामने आयेगा।

**"पूर्वाभ्यासेन तेनैव ह्रियते।"** पूर्वजन्मकृत योगाभ्यास तथा ज्ञानभूमिकाभ्यासका संस्कार जागृत हो जायेगा। उसके जागृत होते ही अन्यसंस्कार स्वयं दबने लगेंगे। बालकके लिए खास ही एक संस्कार प्रथम सामने आता है। वह है क्रीडनका अभ्यास। **"बालस्तावत्क्रीडासक्तः"**। योगसंस्कारसे वह एकदम अभिभूत होगा। प्रह्लादके लिए बताया है—

**न्यस्तक्रीडनको बालो जडवत्तन्मनस्तया।**
**कृष्णग्रहगृहीतात्मा न वेद जगदीदृशम्॥**

प्रह्लादजीको खिलौनेमें कोई रस नहीं था। खिलौना फेंक देते थे। लोगोंको बालक जडसा दीखने लगता था। असलमें प्रह्लाद भगवद्-ध्यानयोगपरायण होते थे। श्रीकृष्ण ऐसे प्रवेश कर गये थे उनके मनमें कि जगतको श्रीकृष्णमय देखते थे। उद्धवजीके बारेमें बताया है—

**यः पञ्चहायनो मात्रा प्रातराशाय याचितः।**
**तन्नैच्छद्रचयन् यस्य सपर्यां बाललीलया॥**

उद्धव जब केवल पाँच वर्षकी उम्रके थे तबसे भगवतध्यान उनको लगने लगा था। प्रातःकाल माता दूध पीने और कुछ खानेके लिए कहती तो उद्धव उसे भी नहीं चाहते थे। वे खिलौनेके रूपमें भगवान-की मूर्ति बनाकर पूजा किया करते थे। और उसके ध्यानमें तन्मय

हो जाते थे। खाने-पीनेकी बात भी उनको विघ्नसी लगती थी। यह सब पूर्वाभ्यासकी ही महिमा है। मीराका वृत्तान्त भुवनप्रसिद्ध है। बचपनमें ही सन्तके आशीर्वादसे योगसंस्कार जागृत हो गया था।

अभ्यासका अर्थ पहले बता चुके—तत्र स्थितौ यत्नोऽभ्यासः। अभ्यासका दूसरा अर्थ है बार बार आवृत्ति। नियमपूर्वक एक ही कार्यको बार बार करना। एक बार बहुत ज्यादा किया तो उसको अभ्यास नहीं कहते। उसीको थोड़ा थोड़ा करके रोज करे तो अभ्यास होता है। दीर्घकाल करनेसे वह अभ्यास दृढ होता है, चाहे वह किसी-का भी अभ्यास हो। वह मनुष्यको अपनी ओर खींचता है। एक दिनमें दस सेर चाय पी लें तो अभ्यास नहीं होता। लेकिन रोज एक छटांग करके उसीको एकसौ साठ दिन पिया जाय तो अभ्यास होगा। फिर समय आते ही चायकी प्रतीक्षा करने लगेंगे। एक आदमीको भांग पीनेका अभ्यास पड गया था। हम लोगोंने उसे छुड़ानेकी बहुत कोशिश की परन्तु नहीं छुडा सका। फिर कहीं भांग घुट रही हो तो वहीं डट जाते थे। यह लौकिक अभ्यास है। परमार्थमें ऐसा अभ्यास होना चाहिए। वह तो कई जन्मसे एकत्रित होता है। और मनुष्य-को बलात् अपनी ओर खींचता है। श्रीमद् भागवत दशमस्कन्धमें इन्हीं संस्कारोंको गोपिकाओंके दृष्टान्तसे समझाया है। भ्रमरगीतमें आया है—

> मृगयुरिव कपीन्द्रं विव्यधे लुब्धधर्मा
> स्त्रियमकृत विरूपां स्त्रीजितः कामयानाम्।
> बलिमपि बलिमत्त्वा वेष्टयद् ध्वङ्क्षवद्य-
> स्तदलमसितसख्यैर्दुस्त्यजस्तत्कथार्थः ॥

चित्तको विषयोंसे हटानेके लिये विषयोंमें दोषदर्शन एक साधन बताया है। विषयमें दोषदृष्टि वैराग्यका कारण है ऐसी मान्यता है। श्रीकृष्णसें चित्तको हटानेके लिए गोपी दोषानुसन्धान कर रही है। इस कृष्णसे

मैत्री रखना खतरा मोल लेना है। यह विना कारण भी दूसरों पर आघात करता है। सम्भव है हम पर भी ऐसा करे। देखो इसके पूर्वजन्मका वृत्तान्त। उस बालिने क्या अपराध इसका किया था ? कि मृगमांसके लोभी शिकारीके समान छिपकर उसको मारा ? क्षत्रियोचित रीतिसे आमने सामने युद्धमें उसको मारते तो बात थी। या फिर उसने कोई ऐसा घोर अपराध किया हो और छिपकर मारनेके सिवाय उसके लिये दूसरा उपाय ही न रहा हो। बालीने यही प्रश्न सामने रखा तो श्रीरामने उत्तर दिया कि तुम आततायी हो। परदारापहर्ता हो। आततायियोंका लक्षण तुममें है।

अग्निदो गरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापहः।
क्षेत्रदारापहर्ता च षडेते ह्याततायिनः ॥

तुमने अपने भाईकी पत्नीको हर लिया। गोपी कह रही है—यह सब समाधान गलत है। लुब्धधर्मा बनकर तुमने मारा। बाली वानर था। वानरको मारनेवाला व्याध होता है। या व्याधधर्मसे मारता है। व्याधधर्मसे जो मारा जाता है वह पशु होता है। पशुओंमें यह धर्मनियम नहीं है कि अपने भाईकी औरतको वह नहीं रख सकता। यही सूचित करनेके लिये "मृगयु" और "लुब्धधर्मा" दो शब्दोंका प्रयोग किया। और मान भी लिया जाय परदुःखकारी होनेसे दण्डनीय है तो भी उसके लिये प्राणदण्ड तो अनुचित ही है। दूसरा दोष उसी जन्ममें देखो—एक स्त्री कामुक होकर इसके पास गयी थी। कामातुर किसी स्त्रीको अगर वह परदार न हो तो निराश न करना चाहिये। यहां आशा पूर्ण करना दूर रह गया, उसकी नाक और कान काटकर कुरूप बनाया और जीवन भरके लिये उसे निराशामें डुबा दिया। जिसकी नाक और कान काट दिये उससे भला अब कोई शादी करेगा ? उसके पूरे जीवनको उधेड़ दिया, ध्वस्त कर दिया। कोई गलती उसने कर भी ली तो एक तमाचा मार देते इतना ही पर्याप्त

था। रामायण आदर्शवाद माना जाता है। उसमें दोष दिखानेका साहस किसीने किया तो गोपियोंने ही किया है। गोपी कह रही है— इतना ही नहीं और पूर्वकी ओर चलो तो और पोल खुलेगा। वामन-रूपमें आये भगवानको उदारताके साथ बलिराजाने अपना सर्वस्व समर्पण किया था। तीन पग जमीन देनेका वचन दिया था। सो भी वामनके तीन पग। न कि विराटके तीन पग। उसको कपटसे विराटका तीन पग कर लिया। खैर, उसे भी बलिने माना, सब कुछ दिया। किन्तु ऊपरसे उसको वरुणपाशसे बांधा।

"बबन्ध वारुणैः पाशैर्बलिं सौत्येऽहनि क्रतौ।"

बालिको मारना आंशिकरूपसे सही हो पर शूर्पणखाका विरूपीकरण अन्याय ही रहा। सर्वथा अन्याय तो बलिबन्धन था। यहाँ तो अधर्म का नामोनिशान नहीं था। इससे यह सिद्ध हुआ कि "तदलमसित-सख्यैः। "कालोंकी दोस्ती करना खतरनाक है। बाहरसे काले और भीतरसे भी काले तो कहना क्या? यहाँ तक दोषदर्शन है जो वैराग्यका कारण है। इसके वाद पूर्वाभ्यास संस्कार देखो। "दुस्त्य-जस्तत्कथार्थः।" फिर फिर लौटकर चित्त उसीकी कथामें, उसीकी लीलामें, उसीकी सेवामें लग जाता है। "अवशोऽपि ह्रियते" का यही अर्थ है। हम स्वयं नहीं चाहेंगे तो भी वहाँ जायेगा।

अवशः का एक अर्थ यह बताया कि अपने नियन्त्रणका उल्लंघन हो जाना। हम उसके लिये लाचार हैं। दूसरा अर्थ है पराधीन होने पर भी उसे पूर्वाभ्यास खींच ले जाता है। प्रह्लाद पिताके पराधीन था। उसके शासनमें वह डिग जाता। शासन ऐसा है जो मनुष्यको अपने निश्चयसे डिगा देता है। प्रह्लादको बहुत सताया। परन्तु इस प्रकार पराधीन होनेपर भी वह अपने निश्चयसे नहीं डिगा। उसका पूर्वाभ्यास ऐसा था कि कठोर से कठोर दण्डको भी उसने विफल किया। मीराका दृष्टान्त प्रत्यक्ष है। पूरा राना परिवार मीराके

विरुद्धमें था। चारों ओरसे पाबन्दी थी। लेकिन अवश होनेपर भी वह आकृष्ट हो गयी। किसी सन्तने बचपनमें ही उसको श्रीकृष्णकी मूर्ति दी थी। पूर्वजन्मका उसका संस्कार जागृत हुआ। उसका योग उत्तरोत्तर बढ़ता गया और वह परमार्थकी ओर खिंचती गयी।

**"जिज्ञासुरपि योगस्य"**। कैसे योगभ्रष्टका पुनरुद्धार होता है? प्रथम योग प्रारम्भ किया जाता है। वह अन्त तक जाता है। बीचमें ज्ञानकी भूमिकायें आती हैं। इनमें कहींसे भी भ्रष्ट होनेपर विनाश नहीं होता यह बताया या खास किसी भूमिका तक पहुँचनेके बाद फिर भ्रष्टका विनाश नहीं होता बताया? इस बातको समझनेके लिये पूरे योगपर एक विहगावलोकन करें। योगका अधिकारी कौन है? जैसे वेदान्तका अधिकारी साधन चतुष्टय सम्पन्न है, जैसे मीमांसाका अधिकारी कृतवेदाध्ययन पुरुष है वैसे योगका अधिकारी कौन है? किस गुणके होनेपर योगमें प्रवेश मिलता है? जैसे मेट्रिक पास होनेपर कालेजमें प्रवेश मिलता है, जैसे स्कूलमें चार, आठ दर्जा पास होनेपर संस्कृत प्रथमा परीक्षामें प्रवेश मिलता है वैसे यहां भी कोई श्रेणी है या नहीं? इसका उत्तर **"अथ योगानुशासनम्"** इस प्रथम सूत्रके भाष्यमें वेदव्यासजीने कहा—**"अथेत्ययमधिकारार्थः।"** अथका अधिकार अर्थ है और अधिकारका प्रारम्भ अर्थ है। किंचिदानन्तर्य नहीं। ऐसा भाष्यार्थ लगाते हैं। अपना कहना यही है कि अधिकार सिद्ध ही है यही अथका अर्थ है। जो भी हो, सारांश यही है कि योगमें सबका अधिकार है। अन्य सबके लिये प्रथम योग चाहिये। योगके लिये इससे पूर्व कुछ नहीं चाहिये। पूजापाठ यज्ञ आदि करना हो तो सर्वत्र **"आचम्य प्राणानायम्य"** प्रथम प्राणायाम विहित है। प्रथम प्राणायाम करो। उपासनाके लिये प्राणायम प्रथम करना चाहिये। वह अंग रूपसे भी किया जा सकता है। स्वतन्त्ररूपसे भी किया जा सकता है। इसीलिये मनुने कहा—

प्राणायामा ब्राह्मणस्य त्रयोऽपि विधिवत् कृताः ।
व्याहृतिप्रणवैर्युक्ता विज्ञेयं परमं तपः ॥

तीन प्राणायाम भी यदि विधिवत् करें, व्याहृति (भू, भुवः स्वः) और प्रणव(ॐकारसे)युक्त हो वह परमतप है। अधिक व्याख्या पहले आ चुकी है। बड़ी बड़ी तपस्या करनेका फल उसको प्राप्त होगा। अतः प्राणायाम योग स्वतः पुरुषार्थ भी है और पुरुषार्थरूपी पूजा आदिका अंग भी है। बाल्यावस्थासे ही प्राणायामादि योग सीखना चाहिये। उपनयनके बाद संध्यावन्दन करनेके लिये प्राणायाम आवश्यक है ही। उपनयन तो पाँच वर्षमें या आठ वर्षसे लेकर सोलह या चौबीस वर्षतक होता है उससे पूर्व ही प्राणायाम सीखना सिखाना चाहिये।

प्राणायाम आदि योग करनेसे बहुत सारे पाप दूर हो जाते हैं। उसके बाद प्रत्याहार धारण ध्यान समाधिका भी अभ्यास करते जाना चाहिये। इस प्रकार अभ्यास करनेपर चित्त निर्मल होगा। इधर बचपनमें वेदाध्ययन आदि शुरू किया तो उससे भी ज्ञान प्राप्त होने लगा। "स्वाध्यायोऽध्येतव्यः" यह श्रुति समग्र वेदाध्ययनविधायक है। सम्पूर्ण वेदाध्ययनमें उपनिषदोंका अध्ययन भी आता है। इधर प्राणायाम प्रत्याहार आदिसे अन्तःकरण पवित्र हो रहा है। दूसरी ओर वेदाध्ययनसे कुछ कुछ ज्ञान भी प्राप्त होता जा रहा है। सत्कर्म एवं उपासनाका अध्ययनकर साधक उसमें भी प्रवृत्त हो रहा है। पूरा वेदाध्ययन न भी हो सका तो भी धार्मिक परिवारमें जन्म होनेसे वृद्धोंके मुखसे परमात्मा ही एक सच्चा है ऐसा सुनकर विवेक शुद्ध होने लगता है। दूसरी ओर संसार दुःखमय है यह भी अनुभव होने लगता है। इस प्रकार योगीको विवेक प्राप्त होता है। आगे योग तथा विवेक दोनों चलते हैं तो कुछ इहकृत (यहाँ किये हुए) पुण्य एवं कुछ पूर्वजन्मकृत पुण्यके प्रभावसे किसी किसीमें वैराग्य भी होने लगता है। परन्तु यह दुर्लभ ही होता है। क्योंकि संसारविषयासक्ति होनेके

बाद और, एक बार विषयोपभोगके बाद सहसा वैराग्य नहीं होता। विवेककी रट लगाते जायेंगे-झूठी माया झूठी काया-कहते जायेंगे, किन्तु वैराग्यपूर्वक संसारपरित्याग कोई कर पायेगा नहीं। धीरे-धीरे प्रथम जो थोड़ा विवेक हुआ वह भी लुप्त होता जायेगा। धीरे-धीरे प्रारम्भिक योग भी छूट जायेगा। पण्डित—आचम्म प्राणानायम्य पाठ कर जायेगा, किन्तु करेगा कोई नहीं। यहीं पर एक योगभ्रंश है।

यद्यपि इससे पहले भी एक योगभ्रंश है। योग थोड़ा सीख लिया, आसन प्राणायाम आदि करने लगे। थोड़े दिन तक किया फिर छोड़ दिया। छोड़नेके वाद कुछ दिनोंके बाद पहले सीखे योगको भूल भी गये तो योगभ्रंश हुआ। ऐसे योगभ्रष्ट आजकलके सभी 'योगा' वाले हैं। उनकी हम गिनती नहीं करते। कारण "तत्र तं बुद्धिसंयोगं लभते" इसप्रकार बुद्धिसंयोगकी वात भगवानने कही है। अतः बुद्धि-संयोग प्राप्त होनेके बादके योगभ्रंशको लेकर ही गीतामें विचार किया है। योगा क्लासीसमें जोयंट होनेके बादके योगभ्रंशके लिये किसी स्थानकी सम्भावना ही नहीं है। वह योगा केवल मोटापा दूर करने या हृदयकी गति ठीक करनेके लिए ही है। उतनेमें भ्रंश हुआ या नहीं यह प्रत्यक्ष कर लो। उसका जन्मान्तरके साथ कोई सम्बन्ध नहीं है। क्योंकि इस जन्ममें मोटापा दूर हुआ तो दूसरे जन्ममें भी शरीर पहले भी पतला नहीं हो सकता है। रोगरहित हृदय भी रोगवान् हो सकता है। अतः योगके बाद जहां नित्यानित्यविवेक होता है किन्तु वैराग्योदय न होनेसे वह विवेक एवं योग दोनों निष्फल पड़ जाते हैं वहां बुद्धिसंयोग होनेसे उत्तर जन्ममें योगभ्रष्टके नाते उस बुद्धिसंयोगको प्राप्त होगा कि नहीं, यहांसे ही विचार प्रस्तुत करते हैं।

इसके बाद दूसरा पड़ाव देखें। योग एवं वेदाध्ययन आदिसे विवेक प्राप्त हुआ, वैराग्य भी हुआ। परन्तु इसी श्लोकमें पूर्वार्धमें उक्त "अवशः" वाली बात आयी। योगभ्रष्ट होनेके बाद अवशः होनेपर

उसका बढ़ावा होगा। किन्तु पहले ही जन्ममें अवश होनेसे मातापिता गुरुजन आदिके परवश होनेसे अपने वैराग्यको कायम नहीं रख सका। गृहाश्रममें एकबार फंसा तो फिर पहलेवाले वैराग्यको वह ढीला करके ही छोड़ेगा। कांदीवलीमें एक भगत है। वह कहता है कि मैं वैरागी होकर पहले साधुओंमें बहुत घूमा। किन्तु अवश होकर गृहाश्रममें आ गया। बाल बच्चे हो गये। अब वैराग्यका वह नाम भी नहीं लेता। यह भी योगभ्रष्ट है कि नहीं, दूसरे जन्ममें फिर योगको प्राप्त होगा कि नहीं ?

तीसरा वह है जिसको विवेक हो गया, विराग भी हो गया। फिर

**"शान्तो दान्त उपरतस्तितिक्षुःसमाहितो भूत्वात्मन्येवात्मानं पश्यति"**

होने लगा। वास्तविक दर्शन तो उपनिषत् श्रवण आदिके बादमें ही होगा। फिर भी समाधिमें औपाधिक आत्मदर्शन तो होता ही है। यहांसे योगभ्रंश हुआ। उपरति आनेके बाद फिर झंझटवाला बन गया। उपरति संन्यासको कहते हैं। सामान्यतः आत्मदर्शन हुआ फिर भी वासनोद्गम आदि अनेक कारणोंसे योगभ्रंश हुआ। यह भी योगभ्रष्ट है या नहीं ? दूसरे जन्ममें योग प्राप्त होगा कि नहीं ?

चौथा—विवेक भी प्राप्त हुआ, वैराग्यपूर्वक शमादि भी प्राप्त किया। उसके बाद मुमुक्षु बन गया। संसार तो संतप्त मरुभूमिके समान दीखने लगा। कैसे इससे छुटकारा पायें ? वेदान्तसारमें वर्णन किया है कि मस्तक संतप्त हो गया है। कड़ी धूपसे सिर चकराने लगा है। वह छाया खोज रहा है, मस्तक थोड़ा शीतल करें। फिर किसी सरोवरमें जाकर सिर ठण्डा करें। ऐसी अभिलाषा मुमुक्षुता है। इसीको कुछ लोग शुभेच्छा भी मानते हैं। अन्यलोग इस मुमुक्षुके बाद जो ब्रह्मजिज्ञासा होती है उसीको शुभेच्छा मानते हैं। "अथातो ब्रह्मजिज्ञासा" यह बादरायणसूत्र शुभेच्छापरक है। संसारसे छुट

कारा पाकर परमानन्दकी प्राप्तिकी अभिलाषा मुमुक्षुता है। वह मोक्ष ज्ञानसे प्राप्त होगा। ब्रह्मसाक्षात्कारसे प्राप्त होगा।

"तरति शोकमात्मविदिति भगवद्दृशेभ्यः श्रुतम्।"

आत्मवेत्ता शोकरूपसंसारको पार करता है। ऐसे आप जैसे महान् पुरुषोंसे मैंने सुना है। यह नारदजीका सनत्कुमारके प्रति वचन है।

"सोऽहं भगवः शोचामि। तं मा भगवञ्छोकस्य पारं तारयतु।"

सो मैं संसाररूपी शोकमें पड़ा हूं। आप आत्मज्ञान द्वारा शोकसागरसे पार उतारें। यही ब्रह्मजिज्ञासा है। यद्यपि ब्रह्मसूत्रमें ब्रह्मजिज्ञासा का ब्रह्मविचार अर्थ किया है। तथापि पूर्वोक्त जिज्ञासा होनेपर ब्रह्म-विचार कर्तव्य है ऐसा विधान करनेके लिये अजहल्लक्षणा मानी गयी है। इस जिज्ञासा तक शुभेच्छा है। इस शुभेच्छाके बाद किसी पूर्वभवके प्रबल कर्म या प्रबलवासनासे योगभ्रष्ट हुआ यह चतुर्थ योगभ्रष्ट है।

पञ्चम जिज्ञासाके बाद गुरूपसदन किया। गुरुकी शरणमें रहकर, सेवाकर श्रवण किया। गुरुका वर्णन पहले श्लोककी व्याख्यामें आ चुका है। गुरु बड़े दयालु होते हैं। वे शरणागत देखकर ही उप-देश करने लगते हैं।

"अहैतुकदयासिन्धुर्बन्धुरानमतां सताम्"

ऐसा गुरुओंके लिए बताया है। गुरु यही चाहते हैं कि यह परम रत्नरूपी विद्या नष्ट न हो। कोई भी इसे ग्रहण करें। प्राणी दुखी न हो। इस विद्यासे दुःखसागरको पार करें। इसलिए उपदेश देते हैं। किन्तु शिष्यमें कभी कुछ खामियां रह जाती हैं। अन्यथा सर्व विघ्नोंको गुरुभक्तिसे ही पार करता।

"असंकल्पाज्जयेत्कामं क्रोधं कामविवर्जनात्।"

संकल्पको त्यागकर कामको परास्त करो। कामको त्यागकर क्रोधको जीतो इत्यादि बहुतर उपाय बताकर अंतमें कहा—

"एतत्पवं गुरौ भक्त्या पुरुषो ह्यञ्जसा जयेत्।"

समस्त दोषोंको एकमात्र गुरुभक्तिसे पार कर सकते हैं। इन गुरुभक्ति में कुछ कसर रह गया और असंकल्प आदि साधनोंमें भी ढिलाई आयी तो गुरुओंसे श्रवण कर और मनन करके उभय असंभावनाओं को मिटानेपर भी योगभ्रंश हो जाता है। यह है सुविचारणा नामकी भूमिकापर आरूढ होनेके बाद योगभ्रंश होना। योग तो चालू ही समझना चाहिये। क्योंकि अन्तपर्यन्त योग नहीं छूटता है। चतुर्थ भूमिकासे लेकर सातवीं भूमिकातक ज्ञानमें कोई फरक नहीं है। योगमें ही फरक है। अधिक समाधि, कम समाधि यही फरक है। अतः योग तो अन्त तक है ही। उस योगसे भ्रंश सुविचारणाके बाद हुआ। प्रमाणसंशय प्रमेयसंशय दोनों संशयरूप होनेसे संशयनाशकके रूपमें विचारणाको एक ही कोटिमें रखा है। श्रवण भी श्रुत्यर्थविचारसे अद्वैततात्पर्यावधारण है। और मनन तो युक्त्यात्मक विचार हैं ही। यह पञ्चम योगभ्रष्ट है।

षष्ठ। श्रवणमननरूपी विचारके बाद अन्तरङ्ग योग शुरू होता है। योग दो प्रकारका है। एक बहिरङ्ग योग है। दूसरा अन्तरङ्ग योग है। साधनचतुष्टयके कारणस्वरूप उपासना सहकारी योग बहिरङ्ग योग है। कर्म और उपासना ये दोनों बहिरङ्ग साधन हैं। बहिरङ्गसाधनका अङ्ग या सहयोगी योग भी बहिरङ्ग ही माना जाता है। अन्तरङ्गसाधन साधनचतुष्टय है। उसके बाद श्रवण मनन निदिध्यासन अन्तरंगतर साधन हैं। इनमें निदिध्यासनका सहयोगी योग भी अन्तरंग ही माना जाता है। निदिध्यासन अन्तरंग योगात्मक ही है ऐसा कहा जाय तो भी अत्युक्ति नहीं होगी। उस अन्तरंग योगसाधना कालमें भी योगभ्रंश सम्भव है। यह षष्ठ

योगभ्रष्ट हैं। यह तनुमानसा भूमि हैं। मन एकाकार होता हैं। यहांतक योगभ्रंशकी सम्भावना है। इसके बाद सत्त्वापत्ति भूमिकामें ब्रह्मसाक्षात्कार हो जाता है तो फिर आगे पतनकी सम्भावना नहीं है यह हम पहले कह चुके हैं।

छः योग भ्रष्टके प्रकार हुए। इनमें सब दूसरे जन्ममें पौर्वदेहिक बुद्धिसंयोगको प्राप्त करेंगे क्या ? इसका उत्तर है—नहीं। योगवासिष्ठ का प्रमाण हम पहले दिखा चुके हैं। रामका प्रश्न है—

> एकामथ द्वितीयां वा तृतीयां भूमिकामुत।
> आरूढस्य मृतस्याथ कीदृशी भगवन् गतिः॥

इस प्रश्नका और इसके अनुकूल पूर्वदर्शित उत्तरका यही सार है कि शुभेच्छा आदि तीन भूमिकाओंमें योगसे जो भ्रष्ट है उसीको पूर्वबुद्धि संयोग प्राप्त होता है। प्रथम जो तीन योगभ्रष्ट हैं उनको पुण्यकृतलोक आदि एवं पूर्वदेहीय बुद्धिसंयोग दोनों आसानीसे प्राप्त नहीं होंगे। क्या वसिष्ठोक्त यह व्यवस्था भगवानको भी स्वीकार्य है ? अवश्य। अतएव भगवानने "जिज्ञासुरपि" यह कहा। मुमुक्षासे तदुत्तर (उसके बाद) जिज्ञासु शुभेच्छा भूमिकाको प्राप्त होता है। उसको भी आगे प्रगति प्राप्त होती है यहाँ सर्वनिकृष्ट रूपमें जिज्ञासुको रखकर कैमुतिकन्यायसे सुविचारी और तनुमानसीका ग्रहण है। कोई कहे कि आठतक पास होनेपर भी अच्छी नौकरी मिल सकती है तो वहाँ 'भी' शब्दसे क्या अर्थ निकलेगा ? दस तक, इण्टर तक, पास होनेपर क्या कहना यही अर्थ निकलेगा। न कि चार तक पढ़नेपर भी अच्छी नौकरी मिलेगी। "जिज्ञासुरपि" का भी ऐसा ही अर्थ है। जिज्ञासुसे उत्तर श्रवण-जनितज्ञानवान और मननादिजनितज्ञानवानका क्या कहना यही अर्थ है। अतएव योगाभ्यास करनेवालोंको भी चाहिये कि श्रवणादि कर ज्ञान प्राप्त करें। यहाँ "योगस्य" का व्यापक अर्थ है। योगसे जीवपर-एकतात्मक योग ग्रहण करना चाहिये। न कि चित्तवृत्तिनिरोध-

जिज्ञासु। 'योगा'से भ्रष्ट होता है वह योगजिज्ञासुमात्र नहीं हो सकता।

"शब्द ब्रह्मातिर्वतते"। वेदोक्त कर्मानुष्ठानफलको यहाँ "शब्द-ब्रह्म" शब्दसे कहा। वेदोक्त कर्मानुष्ठानका क्या फल है? स्वर्गलोक प्राप्ति, पितृलोकप्राप्ति, इहलोकमें सुखादि प्राप्ति। इन सबका अतिवर्तन कैसे करेगा? योगाभ्याशजन्य शुक्ल कर्म या अशुक्लाकृष्ण कर्मका ही अब वह योगी फल पायेगा। अन्य कर्मोंको वह निरस्त करेगा।

कर्माशुक्लकृष्णं योगिनस्त्रिविधमितरेषाम्।

योगीका अशुक्लाकृष्ण कर्म होता है। दूसरोंके तीन प्रकारके कर्म होते हैं। प्रश्न होगा पूर्वसंचित शुक्ल एवं कृष्ण कर्म कहाँ जाएंगे? इसका उत्तर हम अगले श्लोककी व्याख्यामें कहेंगे। यहाँ इतना ही समझना है कि वेदोक्त शुक्लादि कर्मफल योगीको नहीं होगा। योगीका अपना योगजन्य विलक्षण कर्म ही रहेगा। रामानुजाचार्यने यहाँ "शब्दाभिलप्यं जगद् ब्रह्म" ऐसा अर्थ किया है। परन्तु योगीको अनेक जन्म अगले श्लोकमें बतानेवाले हैं। तब शब्दाभिलप्य जगतका अतिवर्तन कैसे? यह उनके मतमें सङ्गत नहीं होगा। तब योगका जिज्ञासु ही भले हो परन्तु उक्त प्रकारसे पूर्वाभ्याससे अवश होकर शब्दब्रह्मका = शब्द ब्रह्मोक्त कर्मफलका अतिवर्तन करेगा यही यहाँ अर्थ है॥ ४४॥

**प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्बिषः ।**
**अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् ।। ४५ ।।**

[प्रयत्नपूर्वक अभ्यास करनेवाला योगी पापरूपी मलसे शुद्ध होता हुआ अनेक जन्मोंमें संसिद्धि पा लेता है। और फिर परमगति भी प्राप्त करता है ।।४५।।]

इस श्लोकका अवतरण भाष्यकारने दिया है—"**कुतश्च योगित्वं श्रेय इत्याह**" योगी और किस कारणसे प्रशस्त है यह बात इस श्लोकमें बतायी जा रही है। परन्तु इससे पूर्व योगभ्रष्टकी स्थिति बतायी। योगी श्रेष्ठ है यह बात नहीं बतायी। कैसे यहाँपर हेत्वन्तर-समुच्चय है ? अतः भाष्यकार इस श्लोकका सम्बन्ध "**स योगी परमो मतः**" इस श्लोकके साथ जोड़ रहे हैं। शब्दब्रह्मातिवर्तते अतः योगित्वं श्रेयः इतोऽपि श्रेयः (शब्दब्रह्मका अतिवर्तन करता हैं इसलिए योगित्व श्रेय है और इससे भी श्रेय है) इत्यादि भाष्ययोजना अयुक्त है यह संस्कृतव्याख्यामें देखें। "स योगी परमो मतः" यह धारा चल रही थी। बीचमें अर्जुनका प्रश्न आया तो उसका उत्तर देकर उसी धारासे भगवान ',प्रयत्नात्" इत्यादि बोल रहे हैं। अतः पूरे अध्याय का एक विहगावलोकन कर लिया जाय।

प्रथम नौ श्लोकोंमें साम्ययोग प्रस्तुत किया। फिर "योगी युञ्जीत" से योगविधान कर "शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य" इत्यादिसे हठयोग एवं राजयोग दोनोंका वर्णन किया। इसके बाद योगका साक्षात् फल तत्त्वज्ञान "सर्वभूतस्थमात्मानं" इत्यादिसे बताया। वहीं अन्तिम श्लोकमें "आत्मौपम्येन सर्वत्र" इत्यादिसे समदर्शन करने-वाला योगी परम है बताया। क्यों ? ऐसा योगी सर्वजगद्धितकारी

होता है। जो आत्मौपम्येन सबको देखेगा वही परहितकारी होगा। योगी ही ऐसा दर्शन कर सकता है। कर्मी एवं उपासक नहीं। अतः योगी परम है। और ऐसा यत्न करनेवाले अनेकजन्मसंसिद्ध होकर परमगतिको प्राप्तकर अपना भी पूर्णहित करेगा इसलिए भी परम है। श्रेष्ठ है। ऐसा यहाँ उपसंहार है।

**"प्रयत्नाद्यतमानस्तु (योगी संशुद्धकिल्बिषः")**। प्रयत्नसे यत्न करनेवाला ऐसा कथन पुनरुक्त जैसा है। अतः प्रयत्नसे अभ्यास करनेवाला ऐसा यहाँ अर्थ है। "तत्र स्थितौ यत्नोऽभ्यासः" इसप्रकार अभ्यासको भी यत्न कहा है। तब भी पुनरुक्ति हुई। क्योंकि यत्नका आपने अभ्यास अर्थ किया और अभ्यासका फिर वही यत्न अर्थ किया। नहीं। वहाँ भाष्यकारने अर्थ किया है—"तदर्थः प्रयत्नो वीर्यमुत्साहस्तत्सं‌पिपादयिषया तत्साधनानुष्ठानमभ्यासः"। तत्का अर्थ पूर्वव्याख्यत स्थिति। स्थितिके लिए प्रयत्न अर्थात् वीर्य। वीर्य माने वीर कर्म। वह क्या है? उत्साहरूप। उसका अभिप्राय है। स्थितिसंपादनकी इच्छासे उसके साधनका अनुष्ठान। वह प्रयत्नसे करें ऐसा यहाँ अर्थ है। मैत्रायणीय उपनिषदमें बताया गया है—

**चित्तमेव हि संसारस्तत्प्रयत्नेन शोधयेत्।**
**यच्चित्तस्तन्मयो भवति गुह्यमेतत्सनातनम्॥**

योगके प्रकरणमें यह मन्त्र कहा गया है। इससे पहले यह मन्त्र आया है—

**यथा निरिन्धनो वह्निः स्वयमेवोपशाम्यति।**
**तथा वृत्तिक्षयाच्चित्तं स्वयोनावुपशाम्यति॥**

जैसे इन्धन न रहनेपर वह्नि स्वयं शान्त हो जाती है वैसे वृत्तिक्षय होनेपर चित्त अपने कारण प्रकृतिमें शान्त हो जायेगा। ऐसा निर्वृत्तिक बनानेके लिए चित्तको प्रयत्नपूर्वक शोधन करना चाहिये।

क्यों निर्वृत्तिक बनाना और चित्तको उपशान्त करना ? इसलिए कि चित्त ही संसार है। यद्यपि ईश्वरसृष्टि जीवचित्तरूप ही नहीं है तथापि ईश्वरसृष्टि ही संसार नहीं है। संसार तो जीवसृष्टि है। गृह धन आदि स्वयं बन्धन का हेतु नहीं हैं। अतः संसार भी नहीं है। किन्तु इनमें मोहममता संसार है। स्वतः शरीर बन्धन नहीं है किन्तु इस शरीरमें 'अहंकार' 'ममकार' बन्धन हैं। अतः चित्त ही संसार है। अर्थात् बन्धनहेतु है। बोले कि केवल अहंता ममता ही क्यों संसार है ? जन्ममरण भी तो संसार है। "**जन्मसंसारबन्धनात्।**" "**मृत्युसंसारवर्त्मनि**"। इत्यादि शास्त्रीय प्रयोग हैं। यथार्थ हैं। किन्तु जन्ममरण भी तो चित्तसे होते हैं। क्यों ? "**यच्चित्तस्तन्मयो भवति।**" मरण समयमें जिसमें चित्त होता है प्राणी तन्मय होकर तादृश जन्म ग्रहण करता है। मरण समयमें जो वासना आगे आकर प्रद्योतित होगी वही अगले जन्मका कारण बनती है। "हृदयस्याग्रं प्रद्योतते" इसकी व्याख्या हम कर चुके हैं। अभ्यास एवं कर्मके अनुसार वासना प्रद्योतित होती है। इसलिए भगवानने दोनोंको सुधारनेके लिए कहा। "**तस्मात्सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च।**" कर्म एवं वासनाके अनुसार अन्तिम वासना जगी। चित्त तदाकार हो गया, उस चित्तके साथ लगा हुआ भूतसूक्ष्म भी तदाकार हो गया। जैसे कीड़ेका भूतमृक्ष्म उसकी वासनाके अनुसार भ्रमराकार हो गया। अर्थात् मरते ही भविष्य जन्माकार भूतसूक्ष्म हो गया। वह अपने आश्रयको ढूँढ़ेगा। तदनुरूप योनिमें जा गिरेगा। वहां वह विकसित होकर वैसा जनमेगा। यही "यच्चित्तस्तन्मयो भवति" का अर्थ है। अतः चित्तवृत्तिका निरोध करना चाहिए। या संशोधन करना चाहिए। संशोधन करनेसे कीटादियोनि प्राप्त नहीं होगी। सर्ववृत्ति-निरोधार्थ और यत्किंचिद्वृत्तिनिरोधार्थ भी योगसाधनानुष्ठान करना चाहिये। योगसाधनानुष्ठान क्या ? वितर्काद्यनुगत समाधिसाधनानुष्ठान और विरामप्रत्ययाभ्यासानुष्ठान। इसी बातको यहां भगवान्ने

"प्रयत्नाद् ययमानस्तु" से कहा। विरामप्रत्ययाभ्यास, श्रद्धादि, वितर्काद्यनुगत समाधि इन साधनोंका प्रयत्नपूर्वक अनुष्ठान करनेवाला यह निष्कृष्ट अर्थ है।

**"योगी संशुद्धकिल्बिषः"**। इस अनुष्ठानका फल बताया—संशुद्धकिल्विषः। किलचैत्यक्रीडनयोः। किल क्षेपे। (किलेबुंक् चेति टिषच्) इन धातुओंसे किल्बिष हुआ। विषयोंमें जो क्रीडा करायें या जो विषयोंमें फेंक दे उसको किल्बष कहते हैं। जो स्वरूपसे दूर हटावे वह भी किल्बिष है। किल्बिषका सामान्य अर्थ पाप है। उसकी संशुद्धि योगसे किस प्रकार ? यह पहले हम देखें। मनु महाराजका कहना है—

**"प्राणायामैर्दहेद्दोषान् धारणाभिश्च किल्बिषम्।"**

प्राणायामसे दोषोंको जलाओ और धारणसे पापको जलाओ। धारणा को ही किल्बिषनाशके रूपमें मनुने क्यों चुना ? प्रत्याहारसे संसर्गनाश और ध्यानसे अनीश्वरगुणनिवृत्ति मनुने बतायी। इससे किल्बिषनाशके रूपमें धारणाको ही वे विशेषरूपसे मानते हैं, ऐसा लगता है। ठीक ही है। क्योंकि धारणा देशबन्धको कहते हैं। षट्चक्र एवं सहस्रार कमल ही देश है। इनमें मूलाधार एवं स्वाधिष्ठान ये दो अन्धकारमय चक्र माने हैं। मणिपूरसे लेकर प्रकाशचक्र है। भाष्यमें भी **"नाभिचक्रे हृदयपुण्डरीके"** इत्यादि कहते समय प्रथम दो चक्रोंको छोड़ दिया है। बाह्य सूर्य चन्द्र आदि भी यद्यपि देश हैं। तथापि वे **"भुवनज्ञानं सूर्ये संयमात्"** इत्यादि कथनके अनुसार खास सिद्धियोंके लिए ही उपयोगी हैं। अध्यात्ममार्गमें मणिपूर आदि चक्र ही ग्राह्य हैं। दूसरी बात कामनानुसार फल होता है। भुवनज्ञानकामनासे सूर्यादिमें संयम करते हैं। मणिपूर आदिमें स्वभावतः धारणा प्राप्त है। षट्चक्र भेदन आदिके लिए नाभीचक्रादि स्मरण आवश्यक है। षट्चक्रमें विशेषता यह है कि वह अनेक देवतामय स्थान है। वहाँ चित्तका बांधना यह

चित्तका गङ्गादि तीर्थस्थान है। जैसे बाह्य गङ्गादिमें बाह्य शरीरका स्नान है वैसे यह आन्तर गङ्गादिमें चित्तका स्नान है। इडा-पिंगला-को गङ्गा-यमुना भी मानते हैं। भ्रूमध्य प्रयागके समान है। अतएव यहाँका चित्तबन्धन किल्विष नाशक है। समाधि तो किल्विषनाशक है ही। धर्ममेघ समाधिका पहले वर्णन आया है। उसके बादका सूत्र है—**"ततः क्लेशकर्मविनिवृत्तिः"**। धर्ममेघ समाधिसे क्लेशोंकी भी निवृत्ति होती है। और कर्मोंकी भी। सर्वपापनिवृत्ति होती है।

अब किल्विष शब्दका विशिष्ट अर्थ देखें। किल्विष शब्दकी औणादिक व्युत्पत्ति ऊपर दिखाई गई है। शब्दविश्लेषण करें तो ये दो शब्द हैं। किल और विष। वकार और वकारकी एकता मानी जाती है। अतः यह शब्द विष शब्द है किलका क्षेपण अर्थ होता है। जो संसारमें फेंक दें वह किल है। किर्लति केलयति वा। विषयका अर्थ है मारनेवाला। विशेषेण स्यति (षोऽन्तकर्मणि) कुल मिलाकर जन्ममर-णकारी अर्थ होगा। जन्ममरणकारी जो है वह किल्विष है। इस व्युत्पत्ति-से पापके समान पुण्य भी किल्विष ही है। पापसे नीचयोनि प्राप्त होती है। पुण्यसे उत्कृष्टयोनि प्राप्त होती है। किन्तु उत्कृष्टयोनिमें पहुंच-नेके बाद फिर पाप हो सकता है। अतः उस पुण्यके मध्यमें भी पाप छिपा है। करोड़पति लोग अवश्य ही पूर्वपुण्यसे धनवान बने। किन्तु उस धनसे उनके मनमें गर्व आ गया। **"गर्वेण तुङ्गं शिरः"** साधा-रण सन्तको वे तुच्छ समझने लगते हैं। महापुरुषको तुच्छ समझना तिरस्कार करना यह भी तो पाप है। वैसे धार्मिक भी कई करोड़-पति हैं। परन्तु उनकी दृष्टिमें वही महान होता है जो दिखावेसे दूसरे को वशमें करता है। यह तो सहस्रोंमें दो एक धनिकोंकी बात हुई। साधारणतया धन आनेपर कोई न कोई व्यसन भी जुड जाता है। मदिरापान आदि करनेवाले हो तो क्या कहना। उनके लड़के लाड-प्यारमें अनेक दोषयुक्त होते हैं। सत्कर्म, पूजा पाठ आदि तो गरीब भी कर सकते हैं। स्वर्गादि जानेवाले भी शेष कर्मसे पृथिवीमें जन्म

लेते ही हैं। यह किल्बिष ही चित्तकी अशुद्धि है। इस अशुद्धिको मिटानेके लिए ही "तत्प्रयत्नेन शोधयेत्" ऐसा मैत्रायणीयमें कहा। कैसे इसका संशोधन होगा ? इसका उत्तर है—"प्रयत्नाद् यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्बिषः"।

"**अनेकजन्मसंसिद्धः**" यत्न करनेसे योगारम्भसे कैसे किल्बिष संशोधन होगा ? इसके उत्तरमें कहा जा रहा है—संसिद्धः। आत्म-साक्षात्कार ही संसिद्धि है। उससे किल्बिषशोधन होता है। मनुस्मृति-में बताया है—

**सम्यग्दर्शनसम्पन्नः कर्मभिर्न निबध्यते।**
**दर्शनेन विहीनस्तु संसारं प्रतिपद्यते॥**

संसिद्धिका अर्थ है—सम्यग्दर्शन। अद्वैतसिद्धि, नैष्कर्म्यसिद्धि आदिमें ज्ञान दर्शन आदि सिद्धिपदार्थ है। सम्यग् यह 'सं' उपसर्गका अर्थ है। गीतामें भी आगे—

**"बहूना जन्मनामन्ते ज्ञानवान्"**

ऐसा बतायेंगे। वहाँके ज्ञानवानको ही यहांपर संसिद्धि पदसे कहा है। अनेकजन्मसंसिद्धः यह उसका समानार्थक है। जो सम्यग्दर्शनसे सम्पन्न होता है वह कर्मके बन्धनमें नहीं आता।

**"क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे"।**

परमात्माका दर्शन होनेपर सभी पुण्यपापात्मक कर्म क्षीण हो जाते हैं। इसप्रकार अन्य श्रुतियोंने भी इसका समर्थन किया है। जो दर्शन-रहित होता है वह संसारको प्राप्त होता है।

योगी लोग तो योगसे साक्षात् भी किल्बिषशुद्धि मानते हैं। पहले हम सूत्र दिखा चुके हैं—"कर्माशुक्लाकृष्णं योगिनस्त्रिविधमितरेषाम्" अयोगीके तीन कर्म होते हैं—शुक्लकर्म, कृष्णकर्म और मिश्रकर्म।

योगीका कर्म तो अशुक्लाकृष्ण होता है। क्योंकि योगाभ्यास कर्मकाण्डमें विहित कर्म या उपासना नहीं है। अतएव स्वर्गादिफलदायकत्वेन वेदविहित नहीं है। यह बात अलग है कि "प्राप्य पुण्यकृतां लोकान्"के अनुसार योगीको वे लोक प्राप्त हो सकते हैं। अतएव पुण्यलोकान् प्राप्य ऐसा न कहकर "पुण्यकृतां लोकान्" कहा। अर्थात् योगका यह प्रभाव है कि वे लोक उनको प्राप्त होते हैं। वेदोंमें कर्मकाण्डमें योगविधान नहीं है। उपनिषदोंमें निदिध्यासनके रूपमें वर्णन आता है।

**त्रिरुन्नतं स्थाप्य समं शरीरं हृदीन्द्रियाणि मनसा संनिवेश्य।**
**ब्रह्मोडुपेन प्रतरेत विद्वान् स्रोतांसि सर्वाणि भयावहानि ।।**

इत्यादि श्रुतिप्रमाण है। अतएव योगशास्त्र निर्मूलक नहीं है। "**समं कायशिरोग्रीवं**" इत्यादि पहले आ चुका है। तात्पर्य यही है कि योग पुण्यकर्म रूप नहीं है। शुक्लकर्म नहीं है। कृष्णकर्म होनेकी संभावना नहीं है। अतएव मिश्र कर्म भी नहीं है। पापरूप न होनेसे पापपुण्य मिश्ररूप भी नहीं है। इन तीनों कर्मोंसे अतिरिक्त अशुक्लाकृष्ण कर्म योगीका है। माना-योग शुक्ल, कृष्ण या मिश्र नहीं है। किन्तु योगीने किसीको कुछ दान किया है तो वह शुक्ल कर्म होगा। मारा पीटा तो कृष्ण या मिश्र होगा। नहीं। योग उन कर्मोंका श्लेष होनेसे बचायेगा। भगवानने स्वयं पहले कह दिया है—

**सर्वाणीन्द्रियकर्माणि प्राणकर्माणि चापरे।**
**आत्मसंयमयोगाग्नौ जुह्वति ज्ञानदीपिते ।।**

आत्मसंयमयोगरूपी अग्निमें इन्द्रियकर्म एवं प्राणकर्मोंको होमकर योगी समाप्त कर देता है। उसका संश्लेष योगीको नहीं होता। इसपर आगे प्रश्न किया; माना कि वर्तमान कर्मका श्लेष नहीं होगा। किन्तु जिनका श्लेष हो चुका है उन संचित एवं प्रारब्ध शुक्लकृष्णादि कर्म तो योगीके रहेंगे। योगियोंका कहना है कि योगसे उन

कर्मोंकी निवृत्ति हो जायेगी। धर्ममेघ समाधिके उत्तर "ततः क्लेश-कर्मविनिवृत्तिः" बताया है। अतः योगोका केवल अशुक्लाकृष्ण कर्म ही रहेगा जो योगजन्य है।

यह बात बहुत अंशोंमें ठीक है। किन्तु सर्वांशमें नहीं है। यदि योगसे शुक्ल आदि सर्वकर्मनाश हो तो योगभ्रष्ट कभी होगा नहीं। योगभ्रष्ट होनेमें भी कर्म कारण है। भरताख्यानमें हरिण बालकको प्रारब्धकर्मका मूर्तरूप बताया है। भाष्यकारने भी पूर्वश्लोकको व्याख्यामें—

"अधर्मश्चेद्बलवत्तरः कृतस्तेन योगजोऽपि संस्कारोऽभिभूयते।"

इत्यादि बताया है। अधर्म बलवान हो तो योगसंस्कार अभिभूत रहेगा। नष्ट तो नहीं ही होगा। अतः योगी बिलम्बसे सिद्ध हो सकता है। लेकिन सवाल यह है कि योगसे धर्माधर्मादि नष्ट ही हो गये तो प्रबल निर्बलका विचार ही कैसे होगा? और विलम्ब भी कैसे हो सकेगा? अतः योगीका वर्तमान कर्म ही अशुक्लाकृष्ण होगा। "सर्वाणीन्द्रियकर्माणि" इस श्लोकमें भगवानने योगाग्निके लिये विशेषण दिया है—"ज्ञानदीपिते।" ज्ञानप्रदीप्त योगाग्निमें सभी कर्म जल जायं यह उचित ही है। धर्ममेघ समाधिके बाद जो क्लेशकर्मनिवृत्ति बतायी है वह भी इसी प्रकार है। धर्ममेघसमाधि सूत्रमें ही कहा है—

"प्रसंख्यानेऽप्यकुसीदस्य सर्वथा विवेकख्यातेः"

प्रसंख्यान पूर्ण हो चुका है। सर्वथा विवेकख्याति हो चुकी है अर्थात् ज्ञान प्राप्त हो गया है। इसके बादमें सर्वकर्मनिवृत्ति तो होगी ही। अतः यहाँ पर "प्रयत्नाद् यतमानस्तु योगी अनेकजन्यसंसिद्धः संशुद्धकिल्बिषः तत एव संसिद्धत्वात् परां गतिं याति" यही अन्वय उचित है।

संसिद्धः का अर्थ बताया—सम्यग् ज्ञानवान्। सम्यक् ज्ञान होने पर किल्बिषसंशुद्धि कैसे होती है? इस बातका श्रुति एवं स्मृतिमें निरूपण किया है।

> प्रियेषु स्वेषु सुकृतमप्रियेषु च दुष्कृतम्।
> विसृज्य ध्यानयोगेन ब्रह्माभ्येति सनातनम्॥

ऐसा स्मृतिवचन है। ज्ञानी ज्ञानके बलसे किल्बिषको अपनेमेंसे प्रथम अलग कर देता है। जैसे अग्निसंयोगसे लाखसे जमाया हुआ ढक्कन अलग किया जाता है, जैसे भाडमें भूंजनेपर चना आदिका छिलका अलग हो जाता है वैसे ज्ञानाग्नि तापसे पुण्य एवं पाप ज्ञानीसे पृथक् होने लगता है। उस समय जो प्रिय व्यक्ति है उनमें पुण्य चला जाता है और अप्रिय व्यक्तिमें पाप चला जाता है। फिर ध्यानयोगसे योगी ब्रह्मको प्राप्त होता है। इसकी मूल श्रुति है—

> तस्य पुत्रा दायमुपयन्ति सुहृदः
> साधुकृत्यां द्विषन्तः पापकृत्याम्॥

ब्रह्मज्ञानीका पुत्र, शिष्य आदि जो पूर्वमें रहे होंगे वे उसके दायाधिकारी होते हैं। धन, गृह, आश्रम, पुस्तक कमण्डल जो भी हो उसके वे हकदार हैं। जो उसके मित्र हैं, सद्भावना रखते हैं वे पुण्यकर्म चुग लेते हैं। और जो शत्रुभाव रखते हैं वे पापकर्म चुग ले जाते हैं। कौषीतकीमें भी आया है—

> तत् सुकृतदुष्कृते विधुनुते तस्य प्रिया
> ज्ञातयः सुकृतमुपयन्ति अप्रिया दुष्कृतम्॥

तत्त्वज्ञानी तत्त्वज्ञानसे अपनेको कंपित करता है। उससे पुण्यपाप सब झड़ जाते हैं। प्रिय बिरादरीवाले पुण्य ले जाते हैं। अप्रिय—पापी पाप ले जाते हैं। पुण्यपापके झड़ जानेके बारेमें छान्दोग्यमें भी कहा है—

> अश्व इव रोमाणि विधूय पापम्।

जैसे अश्व पुरातन रामोंको झाड़ गिराता है वैसे ज्ञानी पापको झाड़ गिराता है। इन सब प्रमाणोंसे एक जैन सिद्धान्त सही सिद्ध होता है कि धर्म एवं अधर्म केवल गुणमात्र नहीं है। वह द्रव्य है। जैनमार्गी धर्मपुद्गल और अधर्मपुद्गल मानते हैं। गुणका अन्यसे अन्यत्र उपसंक्रमण नहीं होता है। देवदत्तका गोरा रंग यज्ञदत्त उधार नहीं ले सकता। धनादि द्रव्य उधार ले सकता है। वैसे ब्रह्मज्ञानीके पुण्यपापोंको मित्र शत्रु कैसे बाँट लेंगे ? यदि वह गुण हो ? इसीलिए भगवानने भी योगी निर्धूतकिल्बिषः न कहकर योगी संशुद्धकिल्बिषः ऐसा प्रयोग करना अधिक उपयुक्त समझा।

"अनेकजन्मसंसिद्धः"। यह विशेषण योगभ्रष्ट तथा योगाऽभ्रष्ट दोनोंके लिए साधारण है। एक ही जन्ममें कोई पूर्णयोगी नहीं होता। अनादिकालसंचित विषयसंस्कारोंको दबाना एक जन्मके योगाभ्यासका काम नहीं है। "तज्जः संस्कारोऽन्यसंस्कारप्रतिबन्धी" लिखा है। परन्तु वहाँतक पहुँचनेमें ही कई जन्म लगते हैं। पहले तो इसकी भूमिका ही कई जन्मोंमें तैयार होती है। प्रथम यह योग्य मानवजन्म ही अनन्तपुण्यफलरूपमें प्राप्त होता है।

अहो अमीषां किमकारि शोभनं प्रसन्न एषां स्विदुत स्वयं हरिः।
यैर्जन्म लब्धं नृषु भारताजिरे मुकुन्दसेवौपयिकं स्पृहा हि नः॥

देवता भी कहते हैं कि पुण्यभूमि भारतमें जन्म ही महान पुण्यका फल है जहाँ भगवत्सेवाके लिए प्रेरणा मिलती है।

मुक्तिर्नो शतकोटिजन्मसुकृतैः पुण्यैर्विना लभ्यते।

करोड़ों जन्मोंके पुण्योंके विना मुक्ति प्राप्त नहीं होती। खैर, अपने तो कई जन्म पार कर चुके हैं। इसके विना जिज्ञासा ही नहीं हो सकती। उसके बाद—

श्रवणायापि बहुभिर्यो न लभ्यः।
शृण्वन्तोऽपि बहवो यं न विद्युः॥

श्रवण करनेके लिए ही बहुतसे लोगोंको नहीं मिलता। बहुतसे लोग सुनते हुए भी तत्त्व नहीं जान पाते। ये सारी बातें अपनेको प्राप्त हैं। जिज्ञासा भी है, श्रवण करनेको भी मिल रहा है, श्रवण करते हुए समझ भी रहे हैं। अतः साधनामें कई जन्म बिता चुके हैं। योगमें हम कहाँ तक पहुंचे हैं यही देखना है। चित्तमें स्थिरता आयी है या नहीं? किसी किसीका चित्त शीघ्र एकाग्र हो जाता है, किसी किसीको बहुत विलम्ब होता है। इस जन्ममें जो चित्त मिला है वह पूर्वजन्मकी परिपाकावस्था है। इस जन्ममें साधना चल रही है किन्तु क्रोधी आखिर क्रोधी ही रह जाता है। शान्त व्यक्ति जन्मसे आखिरतक शान्त देखनेमें आता है। वर्तमानका अभ्यास कामयाब नहीं हो रहा है। कुछ लोग कामयाब हो भी जाते हैं, किन्तु बाल्यमें जो संस्कार प्रथमोदित होता है वह बहुतेरा आखिर तक चलता है। अभ्याससे ऐसा हृदयप्रद्योतन हमें सम्पादन करना है कि अगले जन्ममें शान्तवासना ही प्रथम उद्भूत हो। घोर और मूढ़ नहीं। "शृण्वन्तोऽपि यं न विद्युः" वह मूढ़ वासनाके उद्भवका परिणाम है। घोर वासनाके उद्भवका परिणाम है—काम, क्रोध आदि। इस जन्ममें यह प्रारम्भ हुआ तो कोई-कोई ही उसे दबा पाता है। परन्तु शान्त वासनाके अभ्याससे दूसरे जन्ममें जन्मसे ही शान्त वासना काम करने लगती है। इस प्रकार अनेक जन्मके पुरुषार्थसे साधक संसिद्धिको प्राप्त होगा। चाहे वह योगी हो चाहे योग भ्रष्ट। योगी शीघ्र ही आगे बढ़ जाता है। योगभ्रष्टके लिए बीचमें गाड़ीका टायर पञ्चर होनेके बराबर है। उसको सुधारकर ही वह आगे बढ़ सकेगा।

**"ततो याति परां गतिम्"**। तत्त्वसाक्षात्काररूपी संसिद्धि यहाँ तत्पदका अर्थ है। ततः—उस संसिद्धिसे योगी परमगतिको प्राप्त होता है॥ ४५॥

तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः ।
कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन ॥४६॥

[योगी तपस्वियोंसे श्रेष्ठ होता है। तथा ज्ञानी एवं कर्मियोंसे भी श्रेष्ठ होता है। अतः हे अर्जुन ! तुम योगी बनो॥ ४६ ॥]

योगका सङ्ग सफल वर्णन पूर्ण हो गया। 'योगी युञ्जीत' इत्यादि योगविधान भी हो चुका है। अब इतिकर्तव्यता निर्वाहके लिये योगीकी प्रशंसा की जा रही है। प्रशंसा सुननेसे चित्तका उस ओर झुकाव होता है तो करनेका मन हो जाता है। अन्यथा उपायान्तर पर दृष्टि पड़नेपर ईश्वरसे भी दृष्टि हट जाती है, तो बराबर प्रवृत्ति नहीं होती। तपस्वी लोग तपश्चर्याको ही महत्त्व देते हैं तो उनकी योगमें प्रवृत्ति नहीं होती। फिर तपमें तकलीफ मालूम पड़ी तो उसे भी छोड़ देते हैं। ज्ञानी ज्ञानको ही महत्त्व देते हैं। अन्ततः शास्त्रज्ञान भी नीरस होने लगता है। कर्मी कर्मको ही महत्त्व देते हैं। कर्मको अन्त तक निभाना कठिन पड़ता है तो पश्चात्ताप करके रह जाते हैं। अतः योगकी ओर प्रवृत्त करनेके लिये यह योगार्थवादवचन ( योगकी प्रशंसाके लिये वचन ) है।

**"तपस्विभ्योऽधिको योगी"**। तपस्वी तपश्चर्याको ही सर्वश्रेष्ठ मानते हैं। तप किसको कहते हैं ? कुछ लोग व्याख्या करते हैं—**क्षुत्पिपासाशीतोष्णादिसहनं तपः**। ऐसा तप संतलोग बहुत करते हैं हम लोगोंने बहुत किया है। आजसे चालीस वर्षसे भी अधिक पुरानी बात है। पैदल पैदल यात्रा हम करते थे। बदरीनारायण, केदारनाथ, गंगोत्तरी आदि तीर्थोंमें पैदल-पैदल गये। हरिद्वारसे पैदल गये। पाँव पर जूते चप्पल कुछ नहीं। एक टुकड़ा कपड़ा पहने हुए थे।

कम्बल, स्वेटर आदिको तो पूछना ही क्या ? कहीं भोजन मिला, कहीं नहीं मिला। ऐसे पूरा भारत घूमे और बदरी केदार आदि भी गये। उस समय बड़ा अभिनिवेश था। कोई कम्बल दे, वस्त्र दे, पैसा दे, तो भी नहीं लेते थे। बड़ा कष्ट सहन किया। और उसमें अपना महान गौरव समझा। हमने यमुनोत्तरी गंगोत्तरी आदि मार्गमें एक संतको देखा। सिर्फ एक लंगोटी पहने हुए थे। हाथमें एक वर्तन जैसा था। पता नहीं उसमें क्या था ! उसको एक हाथमें आधा ऊपर उठाकर चलते जा रहे थे। हमने कहा इनके सामने हमारी तपस्या फीकी हो रही है। आजकलके संत ऐसे तपको जानते ही नहीं। ऐसी तपस्यामें बड़ी शक्ति होती है। ऐसी तपस्यासे सिद्धियाँ भी मिल सकती हैं। कष्ट सहन करना चाहिये। शरीरको ज्यादा मुलायम करना शरीरके साथ अन्याय है। बिल्कुल जो शरीरसे काम नहीं लेता उसका शरीर निकम्मा हो जाता है। इससे कष्ट उठाना ही चाहिये। पहलवान चारसौ पाँचसौ दंड बैठक करते हैं। साधारण व्यक्ति पचीस तीसमें ही तंग आ जाते है। किन्तु शरीरको कष्ट देनेसे शरीर पहलवानोंके शरीर जितना मजबूत होता है। परमार्थके निमित्त कष्ट सहें तो वह सिद्धिदायी होता है।

**"कायेन्द्रियादिशोषणं तपः"**। ऐसा भी लक्षण तपका मानते हैं। जैन लोग ऐसे तपको महत्त्व देते हैं। महीने महीने तक उपवास करते हैं। उनको उपवासका भी काफी अभ्यास हो जाता हैं। परन्तु भगवान कहते हैं—शास्त्रविहित ही तप करो, अशास्त्रविहित तप मत करो।

**"अशास्त्रविहितं घोरं तप्यन्ते ये तपो जनाः"**

इत्यादिसे भगवानने अशास्त्रविहित तपकी निन्दा की है। महर्षि पतञ्जलिने इस तपको अवश्य माना है। किन्तु कायेन्द्रियशुद्धिपर्यन्त ही **"कायेन्द्रियशुद्धिरशुद्धिक्षयात्तपसः"**। तपसे शरीर और इन्द्रियकी शुद्धि होती है। इससे यह भी सूचित होता है कि अशुद्धिक्षयतक ही

तप करो। कपड़ा धोते हैं मलक्षयके लिये। उतना ही धोना भी चाहिये। न कि धो-धोकर पटक पटककर कपड़ा ही फाड़ डालो। इतना कायेद्रियशोषण मत करो जिससे शरीर ही बरबाद हो जाय।

इसलिये कुछ लोगोंने तपका लक्षण ही बदल दिया। उनका कहना है—

**मनसश्चेन्द्रियाणां च ऐकाग्र्यं परमं तपः।**
**तज्ज्यायः सर्वधर्मेभ्यः स धर्मः पर उच्यते॥**

मन और इन्द्रियोंको एकत्र टिकाकर रखो यही परम तप है। वही सर्वधर्मोंसे श्रेष्ठ है। लेकिन सर्वत्र कष्टसहन सामान्यरूपसे आता ही है। श्रीमद्भागवतमें कथा आती है कि ब्रह्माजीने अपने आपको कमल में देखा तो मूल की जिज्ञासासे कमलनालसे नीचेकी ओर उतरे। सहस्र दिव्यवर्ष तक उतरनेपर भी मूलका पता न लगा तो निराश होने लगे। तब आकाशवाणी सुनीः—तप तप। फिर ब्रह्माजीने घोर तप किया। और नारायणका दर्शन पाया। तपसे ही ब्रह्माजीको सर्वसिद्धि प्राप्त हुई। भगवान नारायणने भी कहा—

**तपो मे हृदयं साक्षादात्माहं तपसोऽनघ।**
**सृजामि तपसैवेदं ग्रसामि तपसा पुनः।**
**बिभर्मि तपसा विश्वं वीर्यं मे दुश्चरं तपः॥**

अर्थात् मेरा साक्षात् हृदय तप ही है। तपका मैं आत्मा हूँ। मैं ( नारायण ) तपसे जगत्को रचता हूँ। तपसे ही ग्रसता हूँ और तप से ही जगत्को बचाता हूँ। मेरा वीर्य अर्थात् सामर्थ्य तो वस्तुतः घोर तप ही है। उसीसे मैं सामर्थ्यवान बना हूँ। इसप्रकार तपमें ही जिनकी आस्था है उनको भगवान कह रहे हैं—तपस्विभ्योऽधिको योगी। तप तो योगका एक अंग है। पाँच नियमोंमें तप भी आता है। अंगकी अपेक्षा अंगीका महत्त्व है। अतः तपस्वीसे योगी श्रेष्ठ है। **"ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः"**। ज्ञानीसे भी श्रेष्ठ है। यहाँ कौनसा

श्रवण करनेके लिए ही बहुतसे लोगोंको नहीं मिलता। बहुतसे लोग सुनते हुए भी तत्त्व नहीं जान पाते। ये सारी बातें अपनेको प्राप्त हैं। जिज्ञासा भी है, श्रवण करनेको भी मिल रहा है, श्रवण करते हुए समझ भी रहे हैं। अतः साधनामें कई जन्म बिता चुके हैं। योगमें हम कहाँ तक पहुंचे हैं यही देखना है। चित्तमें स्थिरता आयी है या नहीं? किसी किसीका चित्त शीघ्र एकाग्र हो जाता है, किसी किसीको बहुत विलम्ब होता है। इस जन्ममें जो चित्त मिला है वह पूर्वजन्मकी परिपाकावस्था है। इस जन्ममें साधना चल रही है किन्तु क्रोधी आखिर क्रोधी ही रह जाता है। शान्त व्यक्ति जन्मसे आखिरतक शान्त देखनेमें आता है। वर्तमानका अभ्यास कामयाब नहीं हो रहा है। कुछ लोग कामयाब हो भी जाते हैं, किन्तु बाल्यमें जो संस्कार प्रथमोदित होता है वह बहुतेरा आखिर तक चलता है। अभ्याससे ऐसा हृदयप्रद्योतन हमें सम्पादन करना है कि अगले जन्ममें शान्तवासना ही प्रथम उद्‌भूत हो। घोर और मूढ़ नहीं। "शृण्वन्तोऽपि यं न विद्युः" वह मूढ़ वासनाके उद्भवका परिणाम है। घोर वासनाके उद्भवका परिणाम है—काम, क्रोध आदि। इस जन्ममें यह प्रारम्भ हुआ तो कोई-कोई ही उसे दबा पाता है। परन्तु शान्त वासनाके अभ्याससे दूसरे जन्ममें जन्मसे ही शान्त वासना काम करने लगती है। इस प्रकार अनेक जन्मके पुरुषार्थसे साधक संसिद्धिको प्राप्त होगा। चाहे वह योगी हो चाहे योग भ्रष्ट। योगी शीघ्र ही आगे बढ़ जाता है। योगभ्रष्टके लिए बीचमें गाड़ीका टायर पञ्चर होनेके बराबर है। उसको सुधारकर ही वह आगे बढ़ सकेगा।

**"ततो याति परां गतिम्"**। तत्त्वसाक्षात्काररूपी संसिद्धि यहाँ तत्पदका अर्थ है। ततः—उस संसिद्धिसे योगी परमगतिको प्राप्त होता है॥ ४५॥

तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः ।
कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन ॥४६॥

[योगी तपस्वियोंसे श्रेष्ठ होता है। तथा ज्ञानी एवं कर्मियोंसे भी श्रेष्ठ होता है। अतः हे अर्जुन ! तुम योगी बनो ॥ ४६ ॥]

योगका सङ्ग सफल वर्णन पूर्ण हो गया। 'योगी युञ्जीत' इत्यादि योगविधान भी हो चुका है। अब इतिकर्तव्यता निर्वाहके लिये योगीकी प्रशंसा की जा रही है। प्रशंसा सुननेसे चित्तका उस ओर झुकाव होता है तो करनेका मन हो जाता है। अन्यथा उपायान्तर पर दृष्टि पड़नेपर ईश्वरसे भी दृष्टि हट जाती है, तो बराबर प्रवृत्ति नहीं होती। तपस्वी लोग तपश्चर्याको ही महत्त्व देते हैं तो उनकी योगमें प्रवृत्ति नहीं होती। फिर तपमें तकलीफ मालूम पड़ी तो उसे भी छोड़ देते हैं। ज्ञानी ज्ञानको ही महत्त्व देते हैं। अन्ततः शास्त्रज्ञान भी नीरस होने लगता है। कर्मी कर्मको ही महत्त्व देते हैं। कर्मको अन्त तक निभाना कठिन पड़ता है तो पश्चात्ताप करके रह जाते हैं। अतः योगकी ओर प्रवृत्त करनेके लिये यह योगार्थवादवचन (योगकी प्रशंसाके लिये वचन) है।

**"तपस्विभ्योऽधिको योगी"**। तपस्वी तपश्चर्याको ही सर्वश्रेष्ठ मानते हैं। तप किसको कहते हैं ? कुछ लोग व्याख्या करते हैं—**क्षुत्पिपासाशीतोष्णादिसहनं तपः**। ऐसा तप संतलोग बहुत करते हैं हम लोगोंने बहुत किया है। आजसे चालीस वर्षसे भी अधिक पुरानी बात है। पैदल पैदल यात्रा हम करते थे। बदरीनारायण, केदारनाथ, गंगोत्तरी आदि तीर्थोंमें पैदल-पैदल गये। हरिद्वारसे पैदल गये। पाँव पर जूते चप्पल कुछ नहीं। एक टुकड़ा कपड़ा पहने हुए थे।

कम्बल, स्वेटर आदिको तो पूछना ही क्या ? कहीं भोजन मिला, कहीं नहीं मिला। ऐसे पूरा भारत घूमे और बदरी केदार आदि भी गये। उस समय बड़ा अभिनिवेश था। कोई कम्बल दे, वस्त्र दे, पैसा दे, तो भी नहीं लेते थे। बड़ा कष्ट सहन किया। और उसमें अपना महान गौरव समझा। हमने यमुनोत्तरी गंगोत्तरी आदि मार्गमें एक संतको देखा। सिर्फ एक लंगोटी पहने हुए थे। हाथमें एक वर्तन जैसा था। पता नहीं उसमें क्या था ! उसको एक हाथमें आधा ऊपर उठाकर चलते जा रहे थे। हमने कहा इनके सामने हमारी तपस्या फीकी हो रही है। आजकलके संत ऐसे तपको जानते ही नहीं। ऐसी तपस्यामें बड़ी शक्ति होती है। ऐसी तपस्यासे सिद्धियाँ भी मिल सकती हैं। कष्ट सहन करना चाहिये। शरीरको ज्यादा मुलायम करना शरीरके साथ अन्याय है। बिल्कुल जो शरीरसे काम नहीं लेता उसका शरीर निकम्मा हो जाता है। इससे कष्ट उठाना ही चाहिये। पहलवान चारसौ पाँचसौ दंड बैठक करते हैं। साधारण व्यक्ति पचीस तीसमें ही तंग आ जाते है। किन्तु शरीरको कष्ट देनेसे शरीर पहलवानोंके शरीर जितना मजबूत होता है। परमार्थके निमित्त कष्ट सहें तो वह सिद्धिदायी होता है।

**"कायेन्द्रियादिशोषणं तपः"**। ऐसा भी लक्षण तपका मानते हैं। जैन लोग ऐसे तपको महत्त्व देते हैं। महीने महीने तक उपवास करते हैं। उनको उपवासका भी काफी अभ्यास हो जाता हैं। परन्तु भगवान कहते हैं—शास्त्रविहित ही तप करो, अशास्त्रविहित तप मत करो।

**"अशास्त्रविहितं घोरं तप्यन्ते ये तपो जनाः"**

इत्यादिसे भगवानने अशास्त्रविहित तपकी निन्दा की है। महर्षि पतञ्जलिने इस तपको अवश्य माना है। किन्तु कायेन्द्रियशुद्धिपर्यन्त ही **"कायेन्द्रियशुद्धिरशुद्धिक्षयात्तपसः"**। तपसे शरीर और इन्द्रियकी शुद्धि होती है। इससे यह भी सूचित होता है कि अशुद्धिक्षयतक ही

तप करो। कपड़ा धोते हैं मलक्षयके लिये। उतना ही धोना भी चाहिये। न कि धो-धोकर पटक पटककर कपड़ा ही फाड़ डालो। इतना कायेद्रियशोषण मत करो जिससे शरीर ही बरबाद हो जाय।

इसलिये कुछ लोगोंने तपका लक्षण ही बदल दिया। उनका कहना है—

**मनसश्चेन्द्रियाणां च ऐकाग्र्यं परमं तपः।**
**तज्ज्यायः सर्वधर्मेभ्यः स धर्मः पर उच्यते॥**

मन और इन्द्रियोंको एकत्र टिकाकर रखो यही परम तप है। वही सर्वधर्मोंसे श्रेष्ठ है। लेकिन सर्वत्र कष्टसहन सामान्यरूपसे आता ही है। श्रीमद्भागवतमें कथा आती है कि ब्रह्माजीने अपने आपको कमल में देखा तो मूल की जिज्ञासासे कमलनालसे नीचेकी ओर उतरे। सहस्र दिव्यवर्ष तक उतरनेपर भी मूलका पता न लगा तो निराश होने लगे। तब आकाशवाणी सुनीः—तप तप। फिर ब्रह्माजीने घोर तप किया। और नारायणका दर्शन पाया। तपसे ही ब्रह्माजीको सर्वसिद्धि प्राप्त हुई। भगवान नारायणने भी कहा—

**तपो मे हृदयं साक्षादात्माहं तपसोऽनघ।**
**सृजामि तपसैवेदं ग्रसामि तपसा पुनः।**
**बिभर्मि तपसा विश्वं वीर्यं मे दुश्चरं तपः॥**

अर्थात् मेरा साक्षात् हृदय तप ही है। तपका मैं आत्मा हूँ। मैं (नारायण) तपसे जगत्को रचता हूँ। तपसे ही ग्रसता हूँ और तप से ही जगत्को बचाता हूँ। मेरा वीर्य अर्थात् सामर्थ्य तो वस्तुतः घोर तप ही है। उसीसे मैं सामर्थ्यवान बना हूँ। इसप्रकार तपमें ही जिनकी आस्था है उनको भगवान कह रहे हैं—तपस्विभ्योऽधिको योगी। तप तो योगका एक अंग है। पाँच नियमोंमें तप भी आता है। अंगकी अपेक्षा अंगीका महत्त्व है। अतः तपस्वीसे योगी श्रेष्ठ है।

**"ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः"**। ज्ञानीसे भी श्रेष्ठ है। यहाँ कौनसा

ज्ञानी लेना ? भाष्यकारने यहाँ शास्त्रपाण्डित्य अर्थ किया है। क्योंकि परमार्थतत्त्वसाक्षात्काररूपी ज्ञानसे बढ़कर अन्य कोई हो ही नहीं सकता। ज्ञानवालेसे योगी श्रेष्ठ है ऐसा कह तो सकते हैं। क्योंकि अर्थवादमें कोई सीमा नहीं है। जैसे यह मन्त्री राजासे भी बढ़ गया, यह पुरोहित तो धनमें राजा ही हो गया इत्यादि बोलते हैं। परन्तु वह फिर केवल गुणवाद होगा, भूतार्थवाद नहीं। जहाँ भूतार्थ (यथार्थ) वाद संभव है वहाँ गुणवाद मानना ठीक नहीं है। अतः भाष्यकारोंने शास्त्रपाण्डित्य अर्थ किया। काशी (वाराणसी) में बड़े बड़े पण्डित विद्वान पहले समयमें होते थे और अभी भी हैं। वे शास्त्रपाण्डित्यको ही सबकुछ समझते थे। और अब भी पण्डित लोग वही समझ रहे हैं। जीवनभर न्याय, वेदान्त, मीमांसा, व्याकरण आदि को स्वयं पढ़ते रहते हैं और दूसरोंको पढ़ाते रहते हैं। इसीमें अपनेको वे कृतकृत्य भी मानते हैं। एकबार विश्वविद्यालयके न्यायशास्त्रके प्रधान अध्यापकके साथ एक विवाद हो गया। सत्प्रतिपक्ष नामक ग्रन्थमें रत्नकोशकार मत आता है। वहाँ एक पाठ मुझे गलत मालूम पड़ा। मैंने अपने ढंगसे उसको सुधारा। और प्रधान अध्यापकको कहा यह छपा हुआ पाठ अशुद्ध है। न्यायाचार्यने कहा—यह पाठ गलत नहीं है। हमने भी जब पढ़ा तब किसीने सुधरवाया नहीं था। उसीपर शास्त्रार्थ चला। उन्होंने कहा मैं अपने सहाध्यायीसे आपकी अनुपपत्ति पूछूंगा। उनके सहाध्यायी उस समय काशीके धुरन्धर पण्डित थे। उन्होंने मुद्रित पाठको शुद्ध बताकर उसमें तर्क दिया। मेरे पास वह तर्क रखा तो मैंने काट दिया। न्यायाचार्य फिर उनके पास गये। उन्होंने दूसरा तर्क रखा। मैंने उसे फिर काटा। इसप्रकार न्यायाचार्य तो बीचवाले हो गये। शास्त्रार्थ हम दोनोंका होने लगा। एक महीने तक यह सिलसिला चला। तब न्यायाचार्यजी वामाचरण भट्टाचार्यके पास गये। प्रथम उन्होंने मुद्रित पाठको शुद्ध बताया। चार पाँच दिन उनके साथ भी शास्त्रार्थ हुआ। अन्तमें भट्टाचार्यने

कलकत्तेसे हस्तलिखित पुस्तक मँगायी। जब मेरा संशोधित पाठ उस पुस्तकमें ज्योंका त्यों मिला, ऊपरसे उसपर टिप्पणी भी मिली तो दाँतोंतले अंगुली दवाते रह गये। एक न्यायकी पंक्ति सम्यक् लग जानेसे सवको मानो स्वर्गसुख मिल गया। कृतकृत्य समझने लगे। इसी प्रकार पूरा जीवन एक एक पंक्तियोंको लगाकर वे अपनेको कृतकृत्य मानते हैं। एकबार एक बड़े शास्त्री (राजेश्वर शास्त्री) से पूछा कि आप जीवनभर इन ग्रन्थोंमें लगे रहते हैं इससे क्या फायदा होता है ? उन्होंने कहा—शास्त्रमें लिखा है—

**"ब्राह्मणेन निष्कारणेन षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च"।**

ब्राह्मणको कारण ढूंढे विना, फलपर सोचे बिना षडङ्ग वेदका अध्ययन करना चाहिये और ज्ञान प्राप्त करना चाहिये। फिर उसने पूछा-वेद पढ़ना तो ठीक है। वेद अध्ययनके पुण्यको मनु आदि स्मृतिमें भी महापुण्य वताया है। परन्तु यह "साध्यतावच्छेदक-सम्बन्धावच्छिन्न" इत्यादि न्यायपंक्ति पढ़ने प. तेसे क्या होगा ? उन्होंने कहा--केवल वेद नहीं, षडङ्ग वेद पढ़ना और जानना चाहिये षडङ्गमें एक अंग न्याय भी है। दूसरी बात यह "साध्यतावच्छेक-सम्बन्धावच्छिन्न" इत्यादि शुद्ध शब्द है। महाभाष्यमें लिखा है—

**"एक शब्दः सुप्रपुक्तः सम्यक् ज्ञातः स्वर्गे लोके च कामधुग् भवति"।**

देववाणीके एक शब्दका भी शुद्ध प्रयोग करो और अच्छी तरह जानो तो वह भी स्वर्गलोकमें कामधेनुका काम करेगा। शास्त्रीजीने मासिक पत्रिकामें भी इस आशयका लेख लिखा था। उनका कहना भी यथार्थ है। किन्तु प्रश्न उठता है कि क्या यहीं तक पुरुषार्थकी समाप्ति है ? हरिद्वारकी बात है। पैंसठ वर्षके एक वृद्ध महात्माने लघुसिद्धान्तकौमुदी पढ़ना शुरू किया। उनका चेहरा देखनेपर आचार्यका यह गीत स्पष्ट दीख रहा था—

अङ्गं गलितं पलितं मुण्डं दशनविहीनं जातं तुण्डम् ।
वृद्धो याति गृहीत्वा दण्डं तदपि न मुञ्चत्याशापिण्डम् ।
भज गोविन्दं भज गोविन्दं गोविन्दं भज मूढ़मते ।
संप्राप्ते संनिहिते मरणे न हि न हि रक्षति डुकृञ् करणे ॥

अंग शिथिल हो गये थे । बाल सफेद हो गये थे । मुंहमें दाँत जवाब देने लगे थे । मरण संप्राप्त हो गया था । अब यह "डुकृञ् करणे" व्याकरण काम नहीं आयेगा । हम लोगोंने महात्माजी से कहा—आप अब व्याकरण पढ़कर क्या करेंगे ? आप बूढ़े हो गये । महात्माने बड़े जोरसे डाँटकर कहा—पैंसठ वर्षका कोई बूढ़ा कहलायेगा ? हमने पूछा फिर कितने वर्षमें बूढ़ा कहलाने योग्य होते हैं ? वे बोले–अस्सी वर्षके बाद । हमने कहा तो क्या आप अभी पढ़कर विद्वान बन सकेंगे महात्माजीने कहा–भाई ! मुझे विश्वास है कि मैं पढ़कर विद्वान नहीं बनूंगा । लेकिन यह भी मुझे विश्वास है कि मैं इसी जन्ममें मुक्त भी नहीं होऊँगा । योगी भी नहीं बन सकूंगा । मुझे दूसरा जन्म निश्चित ही लेना पड़ेगा । तो यदि मैं इस समय लघुकौमुदी नहीं पढ़ूंगा तो बहुत संभव है–अगले जन्ममें गधा घोड़ा बन जाऊँ । क्योंकि संसारमें रह-कर गधा मजदूरी बहुत किया । हमने कहा लघुकौमुदी पढ़नेसे आप गधा घोड़ा नहीं बनेंगे ऐसा आपको विश्वास है ? यदि है तो किस कारणसे ? महात्माने कहा इस समय कौमुदी पढ़नेकी जबर्दस्त वास-ना है । पढ़ता जाऊँगा तो वह वासना दृढ़ होगी । मरते समय वही वासना आगे आयेगी । उसकी पूर्तिके लिये मुझे मनुष्य शरीर ही धारण करना होगा । क्योंकि मनुष्यके सिवाय दूसरा कोई कौमुदी नहीं पढ़ता । मनुष्य जन्म मिला तो पूर्वाभ्याससे खींचकर शास्त्राध्ययनमें लग जाऊँगा और योग भी करूँगा । मैंने कहा—बहुत दूरतक सोच लिया । शास्त्रीयज्ञानका यह भी एक फल है । शास्त्रपाण्डित्यको तो पण्डितलोग सर्वोत्कृष्ट मानते ही हैं ।

जब शास्त्रवासनाका भी परिणाम उत्तर मानवजन्ममें है तो

योग उससे क्यों श्रेष्ठ है ? योगी भी योगभ्रष्ट होकर वैसी ही गतिको प्राप्त होगा। उत्तर यह है कि योगमें शास्त्रपाण्डित्य अन्तर्गत होगा। योगसूत्रमें कहा है—

**सत्त्वपुरुषयोरत्यन्तासंकीर्णयोः प्रत्ययाविशेषो भोगः परार्थत्वात् स्वार्थसंयमात् पुरुषज्ञानम् ॥ ततः प्रातिभश्रावणवेदनादर्शास्वादवार्ता जायन्ते।**

सत्त्व (अन्तःकरण) एवं पुरुष अत्यन्त असंकीर्ण-अविमिश्रित हैं। जैसे कंकड़ और चावल। फिरभी तादात्म्याध्याससे एकाकार प्रत्यय होता है। तब भोग होता है। सत्त्वगत सुखदुःखादिका आत्मामें अध्यास ही भोग है। क्यों आत्मामें भोग आया ? सत्त्वादि परार्थ है इसलिये। स्वार्थ तो पुरुष है। सत्त्वसे पृथक् रूपसे पुरुषका संयम करते हैं तो पुरुषज्ञान होगा। उससे प्रातिभ आदि दिव्य ज्ञान होते हैं। मानस दिव्यज्ञान प्रातिभ है। श्रावणादि दिव्यज्ञान समझना चाहिये। मानस दिव्यज्ञानरूपी प्रातिभमें ऋषियोंने मन्त्रदर्शन किया। अर्थात् शास्त्रज्ञान प्रातिभज्ञानमें गतार्थ हो जाता है। अतः शास्त्रज्ञान योगके अन्तर्भुक्त होनेसे योगकी श्रेष्ठता निश्चित है।

**"कर्मिभ्यश्चाधिको योगी।"** कर्मकाण्डियोंकी अपेक्षा भी योगी श्रेष्ठ होते हैं। कर्मी तो कर्मको ही सर्वश्रेष्ठ मानते हैं। प्राचीनकालमें वैदिक एवं स्मार्त कर्म करते थे। वेदोंमें वाक्य आता है—

**"अपाम सोमममृता अभूम"**

हमने सोमयाग किया और प्रसादरूपसे सोमरसपान किया। इसीसे हम अमृत बनेंगे। कर्मियोंमें ही एक वर्ग निष्काम कर्मको श्रेष्ठ मानते हैं। परन्तु कट्टर मीमांसक इसे नहीं मानते। क्योंकि निष्काम कर्म अन्ततः ज्ञान या योगका अंग बनकर अपना महत्त्व खो देगा। आर्यसमाजके बहुतसे लोग निष्काम कर्मसे चिढ़ते हैं। उनका कहना है निष्काम कर्म व्यर्थ है। मनुष्य फलेच्छासे काम अधिक सुरूप

करता है। निराश व्यक्तिका कर्म सुचारु नहीं हो सकता। मीमांसक भी कहते हैं—सकाम कर्म करो। उसपर यह कहा गया कि कर्मजन्य फल अनित्य होगा। **"क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति"**। पुण्य क्षीण होनेपर मनुष्य फिर मृत्युलोकमें आयेगा। मीमांसक कहते हैं कि अगर वापिस आ गये तो क्या हर्जा है? यहाँसे स्वर्ग जाकर वापिस यहीं आना है तो जानेका क्या मतलब ऐसा निष्कामकर्मवादीका प्रश्न है। लेकिन यह प्रश्न ठीक नहीं है। लोग लंदन जाकर यहीं वापिस आते हैं तो वहाँ गये ही क्यों, ऐसा कोई प्रश्न करता है क्या? वहाँ जाकर आनेमें जैसा सुख एवं गौरव है वैसे स्वर्ग जाकर आनेमें भी सुख एवं गौरव है। पहले लंदन जाकर आनेवालेको लंदन रिटर्न बोलते थे। स्वर्ग जाकर वापिस आनेवाले हेवनरिटर्न हो जायेंगे। स्वर्गसे जो आये हुये होंगे वे यहाँपर भी स्वर्गस्थित होते हैं और नरकसे जो लौटे हैं वे नरकस्थित होते हैं।

**"स्वर्गस्थितानामिह जीवलोके चत्वारि चिह्नानि वसन्ति देहे।"**

स्वर्ग स्थित होकर जो जीव लोकमें आते हैं उनके चार चिह्न होते है, इत्यादि स्वर्गावृत्तका गुणगान है। दानप्रसङ्ग आदि स्वर्गीय गुण हैं। तथा—

**"नीचप्रसङ्गः कुलहीनसेवा चिह्नानि नृणां नरकस्थितानाम्।"**

नीचसङ्गादि नरकावृत्तके दोष हैं। इसलिये स्वर्गसे जो लौटा है उसका महत्त्व है। लौटना बुरा नहीं है। स्वामी दयानन्द सरस्वती का कहना है कि यदि स्वर्गगत जीव वापिस नहीं आते, मुक्त होकर हमेशाके लिए चले जाते तो धीरे-धीरे यह संसार ही खलास हो जाता। क्योंकि नये जीवकी उत्पत्ति है नहीं। जन्मका कारण कर्म है। नया जीव आयेगा तो उसका पूर्वकर्म क्या था? जिससे उसे जन्म मिला। अतः नया जीव आता नहीं। पुराना जीव मुक्त होता गया तो समुद्रसिकता (रेत) के समान अनन्त भी जीव अरबों खरबों

वर्षोंमें जाकर कभी न कभी समाप्त हो ही जायेंगे। अतः मुक्त होकर कोई हमेशाके लिये नहीं जाता। सब वापिस आते हैं। वापिस यदि आना ही है तो कर्मत्याग क्यों करें? श्रीमद्भागवतमें प्राचीनर्बाहि नामका राजा ध्रुववंशमें हुआ था। उसने इतने यज्ञयाग किये कि पूर्वसमुद्रसे लेकर पश्चिमसमुद्रपर्यन्त कुश बिछाकर उसने यज्ञ किया। इसलिये उसका नाम प्राचीनर्बाहि पड़ा। पूर्वसमुद्र जहाँ जावा, बोर्नियो आदि द्वीप है, पश्चिम समुद्र हैं अटलांटिक, वहाँ तक भारत फैला हुआ था। उस राजाको बादमें नारदजीने ही बोध दिया था। इसप्रकार पुराने समयमें कर्मका महत्त्व था। यह प्राचीन लोगोंकी बात हुई। नये टीकाकार भाष्यकार आदिका कहना है कि आजीवन समाजसेवी रहना चाहिये। कर्म करते रहना चाहिये। यह उत्तम सिद्धान्त है। सेवा करना तो उत्तम है ही। लेकिन फिर भी सरकार ने तो साठ वर्षके बाद लोगोंको सेवानिवृत्त करनेका निश्चय क्यों जारी रखा? अस्तु। भगवान श्रीकृष्णचन्द्र कहते हैं—कर्मिभ्यश्चाधिको योगी। प्राचीन पुण्यपापकी दृष्टिसे देखा जाय तो योगी उनसे अधिक श्रेष्ठ होंगे। यह बात "प्राप्य पुण्यकृतां लोकान्" से ही स्पष्ट है। पुण्यकारियोंका लोक यह सामान्य निर्देश किसी कर्मसे सामान्य पितृलोकरूपी स्वर्ग मिलता है। अग्निहोत्र करनेसे उत्तम स्वर्गलोक मिलता है। ज्योतिष्टोम आदि करनेसे उससे भी उत्तम स्वर्ग मिलता है। क्या अनेक स्वर्गलोक हैं? मीमांसकोंका कहना है—अनेक हैं। कोई सुसाध्य कर्म होता है। उसका फल भी स्वर्ग। कोई कष्टसाध्य कर्म है उसका फल भी स्वर्ग। अतिक्लिष्टसाध्य ज्योतिष्टोम आदिका भी साध्य स्वर्ग है। तब क्या टका सेर भाजी टका सेर खाजा यही हिसाब है? एक छोटी स्तुति कहें तो भी स्वर्गलोक मिलता है। लाखों रुपया खर्चकर श्रमसे साधनीय अश्वमेघ आदिका भी फल स्वर्ग है। यह कैसी बात है? अतः जैमिनिने कहा—

**फलस्य कर्मनिष्पत्तेस्तेषां लोकतः।**

**परिमाणतः फलविशेषः स्यात् ॥**

कर्मसे फल होता है। लोकमें भी देखा जाता है, अधिक मेहनत करो तो अधिक फल मिलता है, कम मेहनत करो तो कम मिलता है। अतः स्वर्ग अनेकविध है। वस्तुतः स्वर्ग, सुखका ही विशेषरूप है।

**यन्न दुःखेन संभिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम् ।**
**अभिलाषोपनीतं च तत्सुखं स्वः पदास्पदम् ॥**

उस सुखको ही स्वर्ग कहते हैं जो दुःखमिश्रित नहीं है। मर्त्यलोकके सभी सुख दुःखमिश्रित हैं। सुबहसे लेकर शामतक राततककी घटनाओंपर ध्यान दो तो मालूम पड़ेगा कि सुखकी मात्रा कम होगी। दुःखकी मात्रा बहुत अधिक होगी। यह बात अलग है कि लोग हर बातमें परेशान हो रहे हैं, किन्तु उसमें सुख भी मान रहे हैं। कुछ लोग सहन करते हैं। क्रोध स्वभाववाले व्यक्तिको देखो तब स्पष्ट दीखेगा कि संसार दुःखरूप है। बात बातपर क्रोध करते हैं। इसका मतलब यही हुआ कि बात बातमें उनको दुःख होता है। शान्त व्यक्ति उसे सह लेता है, क्रोधी उसे सह नहीं पाता। बस इतना ही फरक है। इसीलिये कहा है—

**दुःखस्थानसहस्राणि शोकस्थानशतानि च ।**
**दिवसे दिवसे मूढमाविशन्ति न पण्डितम् ॥**

यहाँ "मूढं" का अर्थ असहिष्णु और पण्डितका अर्थ क्षमाशील है। हजारों दुःखस्थान और सैकड़ों शोकस्थान प्रतिदिवन असहिष्णु पुरुषमें प्रविष्ट होते हैं। क्षमाशीलके पास भी आते हैं। किन्तु वह अपने अन्दर उन्हें नहीं लेता, यही फरक है। मर्त्यलोकके सभी सुख दुःखमिश्रित हैं। स्वर्गरूप सुख दुःखमिश्रित नहीं है। दूसरी बात है— "न च ग्रस्तमनन्तरम् ।" लौकिक सुखका परिणाम दुःख होता है अर्थात् सुख भाविदुःखसे ग्रस्त है। **"भोगे रोगभयं"** ऐसी भर्तृहरिमहाराजकी उक्ति है। अति भोगका परिणाम रोग है ही। किन्तु

स्वर्गरूप सुख भाविदुःखग्रस्त नहीं है। वहाँ कितने भी भोगोंको भोग लें, किन्तु रोगादि दुःख नहीं होता। तीसरी विशेषता है—अभिलाषोपनीतम्। मर्त्यलोककी अभिलाषा हमेशा अपूर्ण ही होती है। लाख मिले तो करोड़की अभिलाषा, करोड़ मिले तो अरबकी अभिलाषा। अन्तमें कहीं न कही जाकर अभिलाषाविघात होगा ही। स्वर्गसुख होता है वहाँ अभिलाषा पूर्ण होती है। अतएव वह श्रेष्ठ सुख है। ऐसे सुखको ही स्वर्ग कहते हैं। सुखका स्वरूप भिन्न भिन्न है ही। अत एव स्वर्ग भी भिन्न भिन्न है। "पुण्यकृतां लोकान्" यहाँ लोक्यन्ते भुज्यन्त इति लोकाः इस विग्रहसे भोगसुख ही लोकपदार्थ है। भोगसुख अनन्तविध है। उन सबको योगी प्राप्त करता है।

**"यावानर्थं उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके"**

ऐसा द्वितीय अध्यायमें आ चुका है। यह मीमांसक मतानुसार व्याख्या हुई। बस्तुतः स्वर्ग केवल सुखवाचक नहीं लोकवाचक ही है। मनुष्यलोक, गन्धर्वलोक, देवलोक आदिका वर्णन उपनिषदमें आया है। स्वर्गलोक एक हो, फिर भी कुछ लोग वहाँ अधिक सुख पाते हैं, अधिक कालतक रहते हैं। दूसरे लोग अल्पसुख पाते हैं, अल्पकालतक रहते हैं। इसी बातको लेकर सरलसाध्य, श्रमसाध्य कष्टसाध्य एवं अतिकष्टसाध्य कर्मोंके फलोंमें वैषम्य सम्भव हैं। "प्राप्य पुण्यकृतां लोकान्" का अर्थ है—स्वेच्छानुसार गन्धर्वलोक पितृलोक, देवलोक आदि जिस किसी भी लोकमें योगी मरणके बाद जा सकेगा। अतः कर्मफल योगान्तर्गत है। तप ज्ञान आदिका भी फल योगसे प्राप्त होता ही है यह बताया गया। तब "कर्मिभ्यश्चाधिको योगी" यह बात सिद्ध हो जाती है।

दूसरी बात यह है कि ज्योतिष्टोम, अश्वमेध, वाजपेय आदि कर्म करनेवालोंको यहाँ कर्मिपदसे बताया गया है। इन सब कर्मोंको करनेयालोंके लिए भी नित्यनैमित्तिकादि कर्मलोप नहीं करना

चाहिये। सन्ध्यावन्दनादि नित्यकर्म न करनेसें ज्योतिष्टोमकारीको भी प्रत्यवाय लगेगा। इसी प्रकार महापुरुषागमनादि निमित्त होनेपर नैमित्तिक कर्म भी करना पड़ेगा। शास्त्रोंमें लिखा है।

पूजामध्ये समायाते पूज्ये नत्वा स्थितिं वदेत्।
विधेहि शेषमित्युक्तः कुर्यान्नो चेत्तदाज्ञया॥
वर्तेत सोऽपि तच्छेषं कुर्यान्निश्चलमानसः।
पूजामध्ये गुरौ पूज्ये त्वन्यस्मिन् वा समागते।
कृत्यमेवं समुद्दिष्टं मौनं तैर्नं समाचरेत्॥

पूजाके मध्यमें पूजनीय कोई पुरुष आ जाय तो तुरत आचमन कर उनको प्रणामकर बैठनेको कहो—आसन दो। यदि वे कहें पूजा पूरी करो तो शेष कर्म करें। ऐसा न कहा तो उनकी आज्ञाके अनुसार बरतो। और जब निश्चल मन हो जाय तब शेस करें। पूजाके मध्य में पूज्य कोई आये चाहे वह गुरु हो या अन्य कोई हो यही कर्तव्य है। मौन होकर बैठना नहीं चाहिये। परन्तु योगमें ये सारी बातें समाप्त हो जाती हैं। वाल्मीकि च्यवन आदिकी बात आती हैं। योगसमाधिमें पहुँचनेके बाद उनके नित्यकर्म छूट जाते हैं। यहाँ तक कि चारों ओरसे बांबी बन जाती है। वे बैठे ही रह जाते हैं। सन्ध्याकालमें समाधि लगाकर बैठनेपर सन्ध्यालोपप्रयुक्त प्रत्यवाय नहीं होता। नैमित्तिक कर्म भी छूट जाते हैं। श्रीमद्भागवतमें कथा आती है कि शमीक ऋषि नासाग्रदृष्टि होकर बैठे थे। उस समय वहाँ राजा परीक्षित आये। शास्त्रोंमें कहा है "सर्वस्याभ्यागतो गुरुः" अभ्यागत अतिथि सबके गुरु होते हैं। यहाँ अभ्यागत राजा परीक्षित थे। परन्तु शमीक ऋषिने उनका स्वागत नहीं किया। राजाको गुस्सा आ गया, मृतसर्पको उठाकर शमीक ऋषिके गलेमें डाला। उसका परिणाम सातवें दिन तक्षकदंशन और मरण हुआ। पाप किसने किया ? नैमित्तिक कर्म न करनेसे शमीक ऋषिको प्रत्यवायी

होना चाहिये था। परीक्षित तृषित एवं वुभुक्षित थे। "बुभुक्षितं न प्रतिभाति किंचित्" "बुभुक्षितः (भूखा) किं न करोति पापम्" इत्यादि वचनके अनुसार राजाकी बुद्धि अस्थिर थी। अस्थिरतामें किया हुआ पाप, पाप नहीं होता। क्योंकि उस समय वह पशुसमान होता है। शमीक ऋषिने शाप देनेवाले अपने पुत्र श्रृंगीको भी यही कहा था कि वह 'अतदर्हं' था। अर्थात् राजा परीक्षित शाप देने योग्य नहीं था।

**"निशम्य शप्तमतदर्हं नरेन्द्रं स ब्राह्मणो नात्मजमभ्यनन्दत्।"**

शापके अयोग्य राजाको पुत्रने शाप दिया यह सुनकर ऋषि पुत्र पर राजी नहीं हुए। परन्तु शमीक ऋषिको प्रत्यवाय क्यों नहीं लगा? उत्तर है—वे योगरत थे। योगमें सर्मकर्मसमावेश है। अतः वे प्रत्यवायी नहीं थे। शमीक ऋषि पूर्ण निर्विकल्पक समाधिमें नहीं थे। क्योंकि पुत्रके रोनेकी आवाज सुनकर वे जग गये थे। सर्पको गलेमें डालते समय ईषत् प्रतीति तो हुई होगी। राजाके वचनकी भी अल्प प्रतीति हुई होगी। किन्तु योगीको बाह्यस्पर्शसे चित को उपरत करना चाहिये। अर्थात् प्रतीत होते होते भी वहाँसे चित्तको हटाना चाहिये। वैसा उन्होंने किया। अतएव प्रत्यवायके भागी नहीं हुए। अतएव "**कर्मिभ्यश्चाधिको योगी**" यह बात सिद्ध हो जाती है।

"**तस्माद्‌ योगी भवार्जुन**"। यह अर्जुनके लिये भगवान् उपदेश कर रहे हैं। यह विधि नहीं है। विधि तो "योगी युञ्जीत" इत्यादि पूर्वोक्त है। उत्तम पुरुष, मध्यमपुरुष आदि प्रयोगस्थलमें आशंसा उपदेश आदि अर्थ होता है ॥ ४६ ॥

**योगिनामपि सर्वेषां मद्‌गतेनान्तरात्मना ।**
**श्रद्धावान् भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः ॥४७॥**

[ समस्त योगियोंमें भी उसे ही मैं युक्ततम(श्रेष्ठ योगी) मानता हूँ जो मुझ परमात्मामें अपनी अन्तरात्माको निवेशकर श्रद्धाके साथ मेरा भजन करता है ॥४७॥

यह श्लोक अग्रिम अध्यायके उत्थापनात्मक है। अगले अध्यायसे छः अध्यायोंमें विशेषरूपसे भक्तिका वर्णन करेंगे। **"मय्यासक्तमनाः पार्थ"** इसप्रकार भक्तिका उपक्रम अगले अध्यायमें प्रथम श्लोकमें ही होगा। उपसंहार द्वादश अध्यायमें है और वह भक्तियोगाध्याय है ही। इस उपक्रम उपसंहार विचारसे छः अध्यायोंका मुख्य प्रतिपाद्य भक्ति प्रतीत होती है। उस भक्तियोगका बीजवपन इस श्लोकमें किया जा रहा है।

**"योगिनामपि सर्वेषाम्"**। तीन प्रकारके योगियोंका स्पष्ट वर्णन इसी अध्यायमें आ गया है। प्रथम सम्ययोगीका वर्णन हुआ। फिर हठयोगीका वर्णन किया। अन्तमें राजयोगीका निरूपण किया। यद्यपि योगिनामपि कहने मात्रसे सन्निहित तीनों योगी आ ही जाते, सर्वेषां कहनेकी आवश्यकता नहीं थी तथापि सूचित अनुक्त योगियोंका भी समावेश करनेके लिये "सर्वेषां" कहा। सर्वेषां कहनेसे मन्त्रयोगी लययोगी, सहजसमाधियोगी, कुण्डलिनीयोगी आदि जितने भी हैं सबका समुच्चय हो जाता है। उन सब योगियोंमें श्रद्धालु भगवद्भक्त योगी ही उत्तम योगी है अन्तरात्माको परमात्मामें समर्पित करता है। श्रद्धा परमात्मामें करता है। योगी चाहे कोई भी हो, धारणा ध्यान एवं समाधि सर्वसाधारण है। ये धारणा आदि आसन प्राणा-

याम आदिके द्वारा सम्पादन करते हैं तो वे हठयोगी हैं। चित्तवृत्ति-निरोधाभ्याससे हो तो राजयोगी हैं। सर्वत्रसमदर्शनाभ्याससे हो तो साम्ययोगी हैं। मन्त्रजपद्वारा करते हैं तो मन्त्रयोगी इत्यादि रीति समझना चाहिये। अर्थात् साधनाके भेदसे योगियोंमें भेद हैं।

योगीकी दो अवस्थायें होती हैं। एक व्युत्थानावस्था होती है दूसरी समाधि अवस्था। चौबीस घंटा समाधि ही लगानेवाला योगी दुर्लभ है। हजारों वर्ष तक समाधि लगानेवाले योगी भी आखिर व्युत्थानवस्थामें आ ही जाते हैं। शिवराजविजय-में एक योगीका वर्णन आया है कि वह युधिष्ठिरके राज्य-कालमें समाधिमें बैठे तो फिर विक्रमादित्यके समयमें उठे। फिर समाधि लगायी तो शिवाजीके समयमें उठे। जैसे भी हो उठे तो सही। व्युत्थान होता ही है। इसप्रकार एक व्युत्थान दशा हुई और दूसरी समाधि दशा। इनमें व्युत्थानदशामें योगी नाम-संकीर्तन, भगवच्चरित्रवर्णन आदि कर सकता है। प्रेमभक्तिसे भगवानका पूजन आदि कर सकता है। यही व्युत्थानदशामें "श्रद्धा-वान् भजते यो मां" इसका अभिप्राय है। समाधि अवस्थायें सर्व-साधारणरूपसे बतायी गयी—धारणा, ध्यान और समाधि। धारणा हृदय आदि चक्रमें चित्तका बन्धन है। अपनी इन्द्रियोंको विषयोंसे निवृत्तकर चित्तकी ओर करो। चित्तस्वरूपानुकारी बनाओ। चित्तमें भगवत्स्वरूप है तो भगवानको देख रहा हूँ ऐसा अन्दर ही अन्दर चक्षुरिन्द्रियको लगाओ। भगवान बोल रहे हैं, मुरली बजा रहे हैं, उसे कानोंसे सुन रहा हूँ ऐसा अन्दर ही अन्दर श्रोत्रेन्द्रियको लगाओ। इसप्रकार समस्त इन्द्रियोंको चित्तस्वरूपानुकारी बनाकर फिर उस चित्तको हृदयाकाशकी गहराईमें ले चलो। उसकी गहराई अगाध है।

**"यावान् वा अयमाकाशस्तावानन्तर्हृदय आकाशः"**

ऐसा श्रुतिमें कहा है बाहर यह आकाश जितना गहन है उतना

भीतर है। उस गहराईमें डूबते जाओ डूबते जाओ। अन्तमें उस अनन्त गहराईमें, एकान्तमें चित्तको बाँध लो। धारणा हो जायेगी। डूबते समय भगवानको याद करते जाना। यही धारणामें मद्गतान्त-रात्मता है। देशविशेषमें चित्तका बाँधना धारणा है। वहाँ ध्येयाकार-वृत्तिको प्रवाहित करना ध्यान है। वितर्क विचार आदिमें चित्त-वृत्तिको प्रवाहित किया जाता है। वितर्क स्थूल तत्त्वको और विचार सूक्ष्म तत्त्वको कहते हैं। वैसे तो योगमें यह बन्धन नहीं है कि किस स्थूल तत्त्वमें चित्तको लगाओ। सूर्य संयम, चन्द्रसंयम आदि प्रसिद्ध हैं। किन्तु भक्त भगवानके स्थूल आकारमें अपने मनको केन्द्रित करता है। भगवानका स्थूलरूप अर्थात् प्रस्तरमय मणिमय आदि भगवन्मूर्ति। उसीमें फिर विचार आदि समझना चाहिये। ध्यानके बाद-समाधि है। ध्यानमें और समाधिमें इतना ही फर्क है कि ध्यानमें ध्येयके साथ ध्याता और ध्यान भी विषय बन जाते हैं। समाधिमें ध्याता और ध्यानका भान छूट जाता है। **"तदेवार्थमात्र-निर्भासं"**। विचारणीय यही है कि वह अर्थ क्या है। भगवान कहते हैं "श्रद्धावान् भजते यो मां" श्रद्धा पूर्वक भगवत्सेवन करो। भगवदर्थ-मात्रनिर्भास चित्तवृत्ति होना चाहिये। अब प्रश्न रहता है कि निर्वि-कल्पक समाधिमें क्या हो? वहाँ तो भगवानका या और किसीका भी दर्शन नहीं होता। वहाँ सर्ववृत्तिनिरोध हो जाता है। तव "श्रद्धावान् भजते" यह निर्विकल्पक समाधिमें कैसे लागू होगा? इसका समाधान यही है कि साकारके समान निराकारकी भी भक्ति होती है। गोपिकाओंने स्वयं निराकारका वर्णन किया—

**"न खलु गोपिकानन्दनो भवानखिलदेहिनामन्तरात्मदृक्।"**

हे भगवन्! आप गोपीपुत्र नहीं है। यशोदानन्दन नहीं हैं। आप समस्त शरीरधारियोंके अन्तरात्माके रूपमें स्थित चैतन्यरूप हैं। क्या इस वचनमें भक्ति झलकती नहीं है? व्युत्थानकालमें एवं धारणा

ध्यान समाधिमें भगवद्भक्ति होनेसे भक्तिसंस्कार दृढ़ रहता है। उस संस्कारको लेकर निर्विकल्पकमें पहुँचनेपर भी वहाँ भक्ति मानी ही जाती है। विद्यारण्यजी महाराजका कहना है कि निर्विकल्पकमें भी एक हल्की सी वृत्ति चलती है।

> वृत्तयस्तु तदानीमज्ञाता अप्यात्मगोचराः।
> स्मरणादनुमीयन्ते व्युत्थितस्य समुत्थितात् ॥

निर्विकल्पक समाधिकालमें भी अज्ञात वृत्तिधारा चलती है। इसमें क्या प्रमाण ? यही कि व्युत्थानकालमें स्मरण होता है। अज्ञात हो तो स्मरण कैसे होगा ? अनुभूतका ही स्मरण होता है। यदि कहें कि वृत्तियाँ साक्षीसे भास्य हैं, वृत्यन्तर (अन्य वृत्ति) न होनेसे "अज्ञाता" इस विशेषणकी उपपत्ति है तो उसपर यही कहा जायेगा— वृत्तियाँ सर्वत्र साक्षिभास्य होनेसे "तदानीमज्ञाता" इसप्रकार काल-विशेषमें अज्ञातत्वकथन व्यर्थ होगा। इसका समाधान यही है। समाधिकालमें प्रस्फुरित स्थूलवृत्तियाँ नहीं हैं, केवल सूक्ष्मवृत्तियाँ होती हैं। अस्तु वे वृत्तियाँ भक्तकी प्रेममयी होतीं हैं। जैसे "अखिल-देहिनामन्तरात्मदृक्" यह गोपिकाओंकी वृत्ति प्रेममयी थी। क्योंकि प्रेममयी वृत्ति न होती तो व्युत्थान होते ही प्रेममयी वृत्तियाँ प्रारम्भ न होती। प्रत्युत यूँ कहना चाहिये कि "अखिलदेहिनामन्तरात्मदृक्" ऐसी वृत्ति न हो तो वह भक्ति भगवद्भक्ति न होकर अन्यदेवकी भक्ति हो जायेगी जिसका वर्णन "येऽप्यन्यदेवता भक्ता" इत्यादिसे आगे बतायेंगे। अव्यापक परिच्छिन्नरूपसे भगवानको समझना ही अन्य-देवभाव है। 'मुझसे अन्य भगवान हैं ऐसी' भावना जहाँ होती है वहाँ बीचमें एक बड़ा भारी व्यवधान आ जाता है। वहां वास्तविक भक्ति नहीं हो पाती। अतः सर्वान्तरात्मभावदर्शन होनेपर भक्ति किस प्रकार ? यह प्रश्न नहीं, किन्तु सर्वान्तरात्मभावदर्शन न होनेपर भक्ति कैसे हो सकती है ? यही प्रश्न उठता है। अतः निर्विकल्पकसमाधि

कालीनवृत्ति भी प्रेममयी होकर भक्तिरूप हो सकती है। भगवानके ये शब्द भी ध्यान देने योग्य हैं—

"ता मन्मनस्का मत्प्राणा मदर्थे त्यक्तदैहिकाः।
मामेव दयितं प्रेष्ठमात्मानं मनसा गताः॥

गोपिकाओंका मन निरन्तर भगवानमें ही था। उनके प्राण तो भगवानमें धरोहरके रूपमें रखे हुए थे। भगवानके लिये उन्होंने शारीरिक सब कुछ छोड़ दिया था। और मनसे ही परमप्रिय आत्मस्वरूप भगवानको प्राप्त हुई थी। यहाँ भगवानके लिये "आत्मानं" यह विशेषण विशेष महत्त्व रखता है। गोपिकायें आत्मरूपेण भगवान को देखती थीं। इस प्रकार सभी योगी दो दो प्रकारके हो गये। एक भक्तियुक्त तथा दूसरे भक्तिरहित। इनमें सर्वत्र भक्तियुक्त ही योगी श्रेष्ठ हैं यह यहाँ बताया जा रहा है।

**"मद्गतेनान्तरात्मना"**। यहाँ अन्तरात्मा पदका अर्थ भाष्यकारने अन्तःकरण किया है। शरीर चाहे कहीं भी रहे किन्तु मन भगवानमें ही हो। नन्दजीका कहना है—

**कर्मभिर्भ्राम्यमाणानां यत्र क्वापीश्वरेच्छया।**
**मङ्गलाचरितैर्दानैर्मतिर्नः कृष्ण ईश्वरे॥**

हमें शरीरसे भगवत्सांनिध्य प्राप्त होगा यह कहा नहीं जा सकता। प्रारब्धकर्म मनुष्यको भटकाता रहता है। आज हम कहाँ हैं ? कलतक कहां पहुँच जाते हैं। महर्षि अगस्त्यको काशी छोड़नेमें भारी क्लेश था। पर ब्रह्माजीकी आज्ञा अर्थात् विधिके विधानने उन्हें दक्षिण देशपर पहुँचाया। ईश्वरेच्छा बलियसी है। यह शरीर परतन्त्र है। किन्तु इन्द्रियाँ उतनी परतन्त्र नहीं है। "मङ्गलाचरितैर्दानैः"। कहीं भी हम रहें, पर इन्द्रियोंसे मंगलकार्य तो कर ही सकते हैं। विशेषतया नानाविध दान कर सकते हैं। नन्दराय महान दानी थे। भगवानके जन्मसमय तथा जन्मतिथि आदि अवसरपर

दिल खोलकर दान देते थे। तिल चावल आदिका ढेर पहाड़ जैसा होता था और ब्राह्मणोंको तथा दरिद्रोंको खूब दान देते थे। इन्द्रियोंकी भी अपेक्षा मन स्वतन्त्र है। हजारों बेड़ियाँ मनको रोक नहीं सकती। नन्दराय कहते हैं कि हमारा शरीर कहीं भी रहे, किन्तु मति इश्वरमें ही हो, श्रीकृष्णमें ही हो। "रतिर्नः कृष्ण ईश्वरे ऐसा पाठान्तर है। अर्थात् मति तो हो ही, रति भी हो। भगवानमें नित्यरति, नित्य भक्ति हो। सो भी बाहरसे नहीं, किन्तु अन्दरसे। इसके लिये अन्तरात्मपद है। मनको जबर्दस्ती भगवान्में लगाते हैं। वहाँ बाहरसे मन भगवानमें लग जाता है। पर भीतरसे विषयोंकी ओर भागना चाहता है। ऐसा न हो। भगवानके चरणोंके प्रति मनकी स्वाभाविक गति हो। आन्तरिक गति हो। वास्तविक प्रेम जहाँ होता है वहाँ आन्तरिक गति होती है। इसीलिये यहाँ 'मद्गतेनात्मना' न कहकर 'मद्गतेनान्तरात्मना' कहा। बाह्य विषयोंको कदाचित् सोचना भी पड़े किन्तु अन्दरसे नित्य ही भगवानके चरणोंमें मन स्थित हो।

अन्तरात्माका प्रसिद्ध अर्थ जीवात्मा भी यहाँ लिया जा सकता है। जिस प्रकार बिन्दु सिन्धुमें मिलकर एक हो जाती है वैसे आत्मा परमात्मामें मिलकर एक हो जाये। सिन्धुसे बिन्दु जब अलग रहती है तब वह खतरेमें है। वायु उसे सुखा सकता है, अग्नि उसे जला सकती है, पृथिवी उसे लुप्त कर सकती है। वही जब समुद्रमें मिलती हैं तो अपने स्वतन्त्र अस्तित्वको भले खो लें, किन्तु समुद्ररूप होकर लहराने लगती है। यह जीवात्मा परत्मासे जबतक पृथक् रहता है तबतक जन्ममरण संसार चक्रमें भ्रमित होता है, नानाविध क्लेशोंको पाता है। जब यह परमात्मामें मिलकर अपना स्वतन्त्र अस्तित्व मिटा देता है तब यह परिपूर्णस्वरूप होता है। मन जब परमात्माकार होता है तब यह जीवात्मा स्वत एव परमात्मस्वरूप हो जाता है।

"**श्रद्धावान् भजते यो माम्**" वितर्क विचार आदि आलम्बन लेनी ही है। उसमें चलो स्थूल आकार भगवान्का ही ले लो। इस प्रकार विकल्परूपमात्रसे भगवान्का चिन्तन नहीं करना है। किन्तु श्रद्धापूर्वक करना है। "श्रत् सत्यं दधातीति श्रद्धा"। भगवान् ही परमार्थ सत्य है। वही सर्वोपकारक है। सर्वकार्यकारी है। उसीके चिन्तनसे हमारा कल्याण है, इस प्रकार दृढ़ निश्चयिता हो; यही श्रद्धा है। साधारणतया उत्कर्षभावको श्रद्धा कहते हैं। भगवान्को पत्थर, पुष्प आदिके विकल्पमें रखकर ध्यान करना नहीं है। किन्तु उसमें सर्वात्मत्व आदि बुद्धि कर ध्यान करना है "भजते" कहनेसे ही भक्ति अर्थ निकलता है। भक्ति परम प्रेमको ही कहते हैं। उसके लिये पुनः श्रद्धा विशेषण देनेकी आवश्यकता नहीं है। बल्कि भक्ति श्रद्धासे भी उत्कृष्ट है। श्रद्धा विशेषण तो भक्तिके उत्कर्षको कम करनेवाला है। तथापि "भज सेवायां" के अनुसार सेवनमात्र भी अर्थ है। उतना ही अर्थ लेकर व्याख्या न करले उसके लिये श्रद्धावान् यह विशेषण जोड़ा गया। दूसरी बात यह है कि "भजते" के लिये श्रद्धावान् विशेपण न हो किन्तु श्रद्धावान् योगी ऐसा योगीका विशेषण हो सकता है। 'मैं यह योग भी भगवत्प्रीत्यर्थं ही कर रहा हूँ' इसप्रकार योगमें पूर्ण श्रद्धा हो और भगवान्में भक्ति भी, ऐसा योगी श्रेष्ठ योगी है यह कहनेका तात्पर्य है। तीसरा यह भी यहाँ विवक्षितार्थ है कि योगीको सर्वथा श्रद्धायुक्त होना चाहिये। ईश्वरमें श्रद्धा हो, गुरुमें श्रद्धा हो और योगसाधनामें श्रद्धा हो।

"**स मे युक्ततमो मतः**"। पहले युक्तकी व्याख्या स्वयं भगवान्ने की।

**ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थो विजितेन्द्रियः।**
**युक्त इत्युच्यते योगी समलोष्टाश्मकाञ्चनः॥**

दूसरा भी लक्षण बताया—

यदा विनियतं चित्तमात्मन्येवावतिष्ठते ।
निस्पृहः सर्वकामेभ्यो युक्त इत्युच्यते तदा ॥

दोनोंकी व्याख्या पूर्वमें आ चुकी है । ये दोनों लक्षण एकत्र हो जाये तो उसको युक्ततर कहते हैं । जो ज्ञानविज्ञानयुक्त हो, निर्विकारी, इन्द्रियविजयी तथा समदर्शी हो, एवं जिसका चित्त पूर्णतया आत्मस्थित होनेसे किसी भी विषयमें जिसे स्पृहा न रह गयी हो वह युक्ततर है । यह युक्ततम है जो श्रद्धापूर्वक भगवद्भजन भी करता है । बारहवें अध्यायमें आगे बतायेंगे—

मय्यावेश्य मनो ये मां नित्ययुक्ता उपासते ।
श्रद्धया परयोपेतास्ते मे युक्ततमा मताः ॥

वहाँ ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मामें बताये गये युक्तको 'नित्य' विशेषण देकर नित्ययुक्त बताया है । "श्रद्धावान् भजते यो मां" को ही वहाँ पर "मय्यावेश्य मनः श्रद्धया परयोपेता उपासते"से बताया गया है । अतः दोनों जगह एक ही लक्षण है । विशेषता यही है कि यहाँ योगको प्रधान रखकर युक्ततमका लक्षण किया । और द्वादशाध्यायमें भक्तिको मुख्य रखकर युक्ततमका लक्षण बताया । क्यों युक्ततम है ? इसलिये कि उसके पतनकी आशंका नहीं है । शीघ्र वह लक्ष्यको प्राप्त होता है । श्रीमद्भागवतमें कहा है—

यानास्थाय नरो राजन् न प्रमाद्येत कर्हिचित् ।
धावन्निमील्य वा नेत्रे न स्खलेन्न पतेदिह ॥

भागवतधर्मोंमें आस्थायुक्त मनुष्य प्रामादिक दोषका शिकार नहीं होता । आँख मूँदकर वह दौड़ रहा है । लेकिन न वह गिरता ही है और न फिसलता ही । हर क्षण उसकी रक्षा करनेके लिये भगवान् तैयार रहते हैं । बारहवें अध्यायमें कहेंगे—

"तेषामहं समुद्धर्ता मृत्युसंसारसागरात्"।

जो भक्त है उसका मैं स्वयमेव उद्धार करता हूँ। अर्जुन बेफिकर था। महाभारत अर्जुनके लिये खेल सा हो गया था। क्यों? अपना बागडोर उसने भगवान्‌को सौंप रखा था।

एक तो पतन आदिका भय नहीं। दूसरी बात लक्ष्यकी प्राप्ति शीघ्र होती है। क्योंकि पतनसे बचनेके लिये साधनाओंको करनेमें जो व्यर्थ समय जाता है उसे वह भगवद्भजनमें एवं योगसाधनोंमें लगा सकता है। माँ-बापरहित बच्चा कितना ही बुद्धिमान क्यों न हो फिर भी अपनी रक्षाका फिक्र होनेसे वह उस तरह पढ़लिखकर शीघ्र योग्य नहीं बन सकता जैसे मातापिताके संरक्षणमें रहकर जो बालक बनता है। भगवान् सर्वाधिक स्नेह भावपूर्ण परमसंरक्षक माता-पिता है। उस भगवान्‌पर भरोसा रखकर योग करनेवाला शीघ्र ही लक्ष्य-को प्राप्त होता है। अतएव वह युक्ततम है। सर्वोत्तम योगी है ॥४७॥

ध्यानयोगप्रवचन समाप्त।

## ग्रन्थकार के मुख्य प्रकाशन

| | |
|---|---|
| जागदीशी सामान्यलक्षणातत्त्वप्रदीपः (न्याय) | १५-०० |
| वैराग्यमन्दाकिनी | अप्राप्य |
| गोपीगीतम् अर्थद्वय (हिन्दी व्याख्या) | " |
| दश शान्तयः सानुवादाः | " |
| दक्षिणामूर्तिस्तोत्रं सवार्त्तिकं सानुवादं | " |
| ईशावास्यरहस्यविवरणम् | १५-०० |
| शंकरदिग्विजयः (संक्षिप्तः) सानुवादः | २०-०० |
| नारदीयभक्तिसूत्राणि सवार्त्तिकानि सानुवादानि | |
| प्रथमो भागः | १०-०० |
| द्वितीयो भागः | १०-०० |
| तृतीयो भागः | १०-०० |
| वेदान्तसिद्धान्तकुसुमाञ्जलिः सौरभसहितः | १०-०० |
| भागवतसारस्तोत्रं सोपक्रमं सव्याख्यम् | ८-०० |
| श्रीभीष्मस्तुति प्रवचन | |
| महिम्नःस्तोत्रं हरिहरपक्षानुवाद टिप्पणी सहित | |
| शिवमहिम्नःस्तोत्रं स्पन्दवार्त्तिकं सानुवादं | ३०-०० |
| गीता प्रवचन सांख्यसन्दर्भ पूर्वार्ध | ३५-०० |
| गीता प्रवचन सांख्यसन्दर्भ उत्तरार्ध (स्थितप्रज्ञदर्शन) | २५-०० |
| सुभगोदयम् अमृतझरिका, अन्वयार्थबोधिनी (तन्त्र) | २०-०० |
| ईशावास्योपनिषत्, शांकरभाष्यं वर्त्तिकसहितम् | २०-०० |
| दिव्यरसतरङ्गिणी सानुवाद सटीक | |
| वेदान्तसिद्धान्तपीयूषबिन्दुः | |
| वेदान्तसारः, वेदान्तमन्दारमाला च | |